तुम्हीं बुद्ध हो, तुम्हीं शास्ता हो, तुम्हीं मार-विजयी मुनि हो।
तुम (राग आदि) अनुशयोंको छिन्नकर, (स्वयं) उत्तीर्ण हो, इस प्रजाको तारते हो ॥२॥
उपधि तुम्हारी हट गई, आस्रव तुम्हारे विदारित हो गये।
सिंह-समान, भव(-सागर)की भीषणतासे रहित, तुम [१]उपादान-रहित हो ॥३॥
यह तीन सौ भिक्षु हाथ जोड़े खड़े हैं।
हे वीर! पाद प्रसारित करो, (यह) नाग (=पाप-रहित) शास्ताकी वंदना करें ॥४॥"

---

[१] परि-ग्रह।

# ९३—अस्सलायण-सुत्तन्त (२।५।३)

### वर्ण-व्यवस्थाका खंडन

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिंडिकके आराम जेतवनमें विहार कर रहे थे।

उस समय नाना देशोंके पाँच सौ ब्राह्मण किसी कामसे श्रावस्तीमें ठहरे थे। तब उन ब्राह्मणोंको यह (विचार) हुआ—यह श्रमण गौतम चारों वर्णोंकी शुद्धि (= चातुव्वण्णी सुद्धि) का उपदेश करता है। कौन है जो श्रमण गौतमसे इस विषयमें वाद कर सके? उस समय श्रावस्ती में आश्वलायन नामक निघंटु-केटुभ (= कल्प)-अक्षर-प्रभेद (= शिक्षा)-सहित तीनों वेदों तथा पाँचवे इतिहासमें भी पारङ्गत, पदक (= कवि), वैयाकरण, लोकायत महापुरुष-लक्षण(शास्त्रों) में निपुण, वपित(= मुण्डित)-शिर, तरुण माणवक (= विद्यार्थी) रहता था। तब उन ब्राह्मणों को यह हुआ—यह श्रावस्तीमें आश्वलायन ० माणवक रहता है, यह श्रमण गौतमसे इस विषय में वाद कर सकता है।

तब वह ब्राह्मण जहाँ आश्वलायन माणवक था, वहाँ गये। जाकर आश्वलायन माणवकसे बोले—

"आश्वलायन! यह श्रमण गौतम[1] चातुर्वर्णी शुद्धि उपदेश करता है। जाइये आप आश्वलायन श्रमण गौतमसे इस विषयमें वाद कीजिये।"

ऐसा कहनेपर आश्वलायन माणवकने उन ब्राह्मणोंसे कहा—

"श्रमण गौतम धर्मवादी है। धर्मवादी वाद करनेमें दुष्प्रति-मंत्र्य (= वाद करनेमें दुष्कर) होते हैं। मैं श्रमण गौतमके साथ इस विषयमें वाद नहीं कर सकता।"

दूसरी बार भी उन ब्राह्मणोंने आश्वलायन माणवकसे कहा ०।

तीसरी बार भी उन ब्राह्मणोंने आश्वलायन माणवकसे कहा—

"भो आश्वलायन! यह श्रमण गौतम चातुर्वर्णी शुद्धिका उपदेश करता है। जाइये आप आश्वलायन श्रमण गौतमसे इस विषयमें वाद कीजिये। आप आश्वलायन युद्धमें विना पराजित हुये ही मत पराजित हो जायें।"

ऐसा कहनेपर आश्वलायन माणवकने उन ब्राह्मणोंसे कहा—

"श्रमण गौतम धर्म-वादी है ०। मैं श्रमण गौतमके साथ इस विषयमें वाद नहीं कर सकता। ....मैं श्रवण गौतमके साथ नहीं (पार) पा सकता। तो भी मैं आप लोगोंके कहनेसे जाऊँगा।"

तब आश्वलायन माणवक बड़े भारी ब्राह्मण-गणके साथ जहाँ भगवान् थे, वहाँ गया।

---

1 केवल ब्राह्मणोंको नहीं, चारों वर्णोंकी ध्यान आदिसे पाप-शुद्धि मिलाओ माधुरिय सुत्त (३४०-४२) भी।

जाकर भगवान्‌के साथ ० संमोदन कर।···( कुशल-प्रश्न-पूछ )···एक ओर बैठ गया। एक ओर बैठे हुये आश्वलायन माणवकने भगवान्‌से कहा—

"भो गौतम ! ब्राह्मण ऐसा कहते हैं—'ब्राह्मण ही श्रेष्ठ वर्ण है, दूसरे वर्ण छोटे हैं। ब्राह्मण ही शुक्ल वर्ण है, दूसरे वर्ण कृष्ण हैं। ब्राह्मण ही शुद्ध होते हैं, अ-ब्राह्मण नहीं। ब्राह्मण ही ब्रह्माके औरस पुत्र हैं, मुखसे उत्पन्न, ब्रह्म-ज ब्रह्म-निर्मित, ब्रह्माके दायाद हैं'। इस विषयमें आप गौतम क्या कहते हैं।"

"लेकिन आश्वलायन ! ब्राह्मणोंकी ब्राह्मणियाँ ऋतुमती, गर्भिणी, जनन करती, पिलाती देखी जाती हैं। योनिसे उत्पन्न होते हुए भी वह ( ब्राह्मण ) ऐसा कहते हैं—ब्राह्मण ही श्रेष्ठ वर्ण है ० !!"

"यद्यपि आप गौतम ऐसा कहते हैं, फिर भी ब्राह्मण तो ऐसा ही कहते हैं—ब्राह्मण ही श्रेष्ठ ०।"

"तो क्या मानते हो आश्वलायन ! तुमने सुना है कि [1]यवन और [2]कम्बोजमें और दूसरे भी सीमान्त देशोंमें दो ही वर्ण होते हैं—आर्य और दास ( = गुलाम )। आर्य हो दास हो (सक) ता है, दास हो आर्य हो (सक)ता है ?"

"हाँ, भो ! मैंने सुना है कि यवन और कम्बोजमें ०।"

"आश्वलायन ! ब्राह्मणोंको क्या बल = क्या आश्वास है, जो ब्राह्मण ऐसा कहते हैं—'ब्राह्मण ही श्रेष्ठ वर्ण है ० ?"

"यद्यपि आप गौतम ऐसा कहते हैं, फिर भी ब्राह्मण तो ऐसा ही कहते हैं ०।"

"तो क्या मानते हो, आश्वलायन ! क्षत्रिय, प्राणि-हिंसक, चोर, दुराचारी, झूठा, चुगुल-खोर, कटुभाषी, बकवादी, लोभी, द्वेषी, मिथ्या-दृष्टि ( = झूठी धारणावाला ) हो; ( तो क्या ) काया छोड़, मरनेके बाद अपाय = दुर्गति = विनिपात = नरकमें उत्पन्न होगा, या नहीं ? ब्राह्मण प्राणि-हिंसक ० हो ० नरकमें उत्पन्न होगा या नहीं ? वैश्य ० ? शूद्र ० नरकमें उत्पन्न होगा या नहीं ?"

"भो गौतम ! क्षत्रिय भी प्राणि-हिंसक ० हो ० नरकमें उत्पन्न होगा। ब्राह्मण भी ०। वैश्य भी ०। शूद्र भी ०। सभी चारो वर्ण भो गौतम ! प्राणि-हिंसक ० हो ० नरकमें उत्पन्न होंगे।"

"तो फिर आश्वलायन ! ब्राह्मणोंको क्या बल = क्या आश्वास है, जो ब्राह्मण ऐसा कहते हैं ०।"

"० फिर भी ब्राह्मण तो ऐसा ही कहते हैं ०।"

"तो क्या मानते हो, आश्वलायन ! क्या ब्राह्मण ही प्राणि-हिंसासे विरत होता है, चोरीसे विरत होता है, दुराचार०, झूठ ०, चुगली ०, कटुवचन ०, बकवादसे विरत होता है, अ-लोभी, अ-द्वेषी, सम्यक्-दृष्टि ( = सच्ची दृष्टिवाला ) हो, शरीर छोड़ मरनेके बाद, सुगति स्वर्गलोकमें उत्पन्न होता है; क्षत्रिय नहीं, वैश्य नहीं, शूद्र नहीं ?"

"नहीं, भो गौतम ! क्षत्रिय भी प्राणि-हिंसा-विरत ० सुगति स्वर्ग-लोकमें उत्पन्न हो सकता है, ब्राह्मण भी ०, वैश्य भी ०, शूद्र भी ०, सभी चारों वर्ण ०।"

"आश्वलायन ! ब्राह्मणोंको क्या बल ० ? । ०

---

[1] रूसी तुर्किस्तान ( ? ) जहाँ सिकन्दरके बाद यवन ( ग्रीक ) लोग बसे हुये थे; अथवा यूनान।
[2] काफिरस्तान ( अफगानिस्तान ), अथवा ईरान।

# ९३–अस्सलायण-सुत्तन्त (२।५।३)

वर्ण-व्यवस्थाका खंडन

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिंडिकके आराम जेतवनमें विहार कर रहे थे।

उस समय नाना देशोंके पाँच सौ ब्राह्मण किसी कामसे श्रावस्तीमें ठहरे थे। तब उन ब्राह्मणोंको यह (विचार) हुआ—यह श्रमण गौतम चारों वर्णोंकी शुद्धि (= चातुव्वण्णी सुद्धि) का उपदेश करता है। कौन है जो श्रमण गौतमसे इस विषयमें वाद कर सके? उस समय श्रावस्तीमें आश्वलायन नामक निघंटु-केटुभ (= कल्प)-अक्षर-प्रभेद (= शिक्षा)-सहित तीनों वेदों तथा पाँचवे इतिहासमें भी पारङ्गत, पदक (= कवि), वैयाकरण, लोकायत महापुरुष-लक्षण (शास्त्रों) में निपुण, वपित (= मुण्डित)-शिर, तरुण माणवक (= विद्यार्थी) रहता था। तब उन ब्राह्मणोंको यह हुआ—यह श्रावस्तीमें आश्वलायन ० माणवक रहता है, यह श्रमण गौतमसे इस विषयमें वाद कर सकता है।

तब वह ब्राह्मण जहाँ आश्वलायन माणवक था, वहाँ गये। जाकर आश्वलायन माणवकसे बोले—

"आश्वलायन! यह श्रमण गौतम[1] चातुर्वर्णी शुद्धि उपदेश करता है। जाइये आप आश्वलायन श्रमण गौतमसे इस विषयमें वाद कीजिये।"

ऐसा कहनेपर आश्वलायन माणवकने उन ब्राह्मणोंसे कहा—

"श्रमण गौतम धर्मवादी है। धर्मवादी वाद करनेमें दुष्प्रति-मंत्र्य (= वाद करनेमें दुष्कर) होते हैं। मैं श्रमण गौतमके साथ इस विषयमें वाद नहीं कर सकता।"

दूसरी बार भी उन ब्राह्मणोंने आश्वलायन माणवकसे कहा ०।

तीसरी बार भी उन ब्राह्मणोंने आश्वलायन माणवकसे कहा—

"भो आश्वलायन! यह श्रमण गौतम चातुर्वर्णी शुद्धिका उपदेश करता है। जाइये आप आश्वलायन श्रमण गौतमसे इस विषयमें वाद कीजिये। आप आश्वलायन युद्धमें बिना पराजित हुये ही मत पराजित हो जायें।"

ऐसा कहनेपर आश्वलायन माणवकने उन ब्राह्मणोंसे कहा—

"...मैं श्रवण गौतमके साथ नहीं (पार) पा सकता। श्रमण गौतम धर्म-वादी है ०। मैं श्रमण गौतमके साथ इस विषयमें वाद नहीं कर सकता। तो भी मैं आप लोगोंके कहनेसे जाऊँगा।"

तब आश्वलायन माणवक बड़े भारी ब्राह्मण-गणके साथ जहाँ भगवान् थे, वहाँ गया।

---

१ केवल ब्राह्मणोंको नहीं, चारों वर्णोंकी ध्यान आदिसे पाप-शुद्धि मिलाओ माधुरिय सुत्त (३४०-४३) भी।

जाकर भगवान्‌के साथ ० संमोदन कर।…( कुशल-प्रश्न-पूछ )…एक ओर बैठ गया। एक ओर बैठे हुये आश्वलायन माणवकने भगवान्‌से कहा—

"भो गौतम ! ब्राह्मण ऐसा कहते हैं—'ब्राह्मण ही श्रेष्ठ वर्ण है, दूसरे वर्ण छोटे हैं। ब्राह्मण ही शुक्ल वर्ण है, दूसरे वर्ण कृष्ण हैं। ब्राह्मण ही शुद्ध होते हैं, अ-ब्राह्मण नहीं। ब्राह्मण ही ब्रह्माके औरस पुत्र हैं, मुखसे उत्पन्न, ब्रह्म-ज ब्रह्म-निर्मित, ब्रह्माके दायाद हैं'। इस विषयमें आप गौतम क्या कहते हैं।"

"लेकिन आश्वलायन ! ब्राह्मणोंकी ब्राह्मणियाँ ऋतुमती, गर्भिणी, जनन करती, पिलाती देखी जाती हैं। योनिसे उत्पन्न होते हुए भी वह ( ब्राह्मण ) ऐसा कहते हैं—ब्राह्मण ही श्रेष्ठ वर्ण है ० !!"

"यद्यपि आप गौतम ऐसा कहते हैं, फिर भी ब्राह्मण तो ऐसा ही कहते हैं—ब्राह्मण ही श्रेष्ठ ०।"

"तो क्या मानते हो आश्वलायन ! तुमने सुना है कि [1]यवन और [2]कम्बोजमें और दूसरे भी सीमान्त देशोंमें दो ही वर्ण होते हैं—आर्य और दास ( = गुलाम )। आर्य हो दास हो (सक) ता है, दास हो आर्य हो (सक)ता है ?"

"हाँ, भो ! मैंने सुना है कि यवन और कम्बोजमें ०।"

"आश्वलायन ! ब्राह्मणोंको क्या बल = क्या आश्वास है, जो ब्राह्मण ऐसा कहते हैं—'ब्राह्मण ही श्रेष्ठ वर्ण है ० ?"

"यद्यपि आप गौतम ऐसा कहते हैं, फिर भी ब्राह्मण तो ऐसा ही कहते हैं ०।"

"तो क्या मानते हो, आश्वलायन ! क्षत्रिय, प्राणि-हिंसक, चोर, दुराचारी, झूठा, चुगुल-खोर, कटुभाषी, बकवादी, लोभी, द्वेषी, मिथ्या-दृष्टि ( = झूठी धारणावाला ) हो; ( तो क्या ) काया छोड़, मरनेके बाद अपाय = दुर्गति = विनिपात = नरकमें उत्पन्न होगा, या नहीं ? ब्राह्मण प्राणि-हिंसक ० हो ० नरकमें उत्पन्न होगा या नहीं ? वैश्य ० ? शूद्र ० नरकमें उत्पन्न होगा या नहीं ?"

"भो गौतम ! क्षत्रिय भी प्राणि-हिंसक ० हो ० नरकमें उत्पन्न होगा। ब्राह्मण भी ०। वैश्य भी ०। शूद्र भी ०। सभी चारो वर्ण भो गौतम ! प्राणि-हिंसक ० हो ० नरकमें उत्पन्न होंगे।"

"तो फिर आश्वलायन ! ब्राह्मणोंको क्या बल = क्या आश्वास है, जो ब्राह्मण ऐसा कहते हैं ०।"

"० फिर भी ब्राह्मण तो ऐसा ही कहते हैं ०।"

"तो क्या मानते हो, आश्वलायन ! क्या ब्राह्मण ही प्राणि-हिंसासे विरत होता है, चोरीसे विरत होता है, दुराचार०, झूठ ०, चुगली ०, कटुवचन ०, बकवादसे विरत होता है, अ-लोभी, अ-द्वेषी, सम्यक्-दृष्टि ( = सच्ची दृष्टिवाला ) हो, शरीर छोड़ मरनेके बाद, सुगति स्वर्गलोकमें उत्पन्न होता है; क्षत्रिय नहीं, वैश्य नहीं, शूद्र नहीं ?"

"नहीं, भो गौतम ! क्षत्रिय भी प्राणि-हिंसा-विरत ० सुगति स्वर्ग-लोकमें उत्पन्न हो सकता है, ब्राह्मण भी ०, वैश्य भी ०, शूद्र भी ०, सभी चारों वर्ण ०।"

"आश्वलायन ! ब्राह्मणोंको क्या बल ० ? । ०

---

[1] रूसी तुर्किस्तान ( ? ) जहाँ सिकन्दरके बाद यवन ( ग्रीक ) लोग बसे हुये थे; अथवा यूनान।

[2] काफिरस्तान ( अफगानिस्तान ), अथवा ईरान।

# ९३—अस्सलायण-सुत्तन्त (२।५।३)

वर्ण-व्यवस्थाका खंडन

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिंडिकके आराम जेतवनमें विहार कर रहे थे।

उस समय नाना देशोंके पाँच सौ ब्राह्मण किसी कामसे श्रावस्तीमें ठहरे थे। तब उन ब्राह्मणोंको यह ( विचार ) हुआ—यह श्रमण गौतम चारों वर्णोंकी शुद्धि ( = चातुव्वण्णी सुद्धि ) का उपदेश करता है। कौन है जो श्रमण गौतमसे इस विषयमें वाद कर सके ? उस समय श्रावस्ती में आश्वलायन नामक निघंटु-केटुभ ( = कल्प )-अक्षर-प्रभेद ( = शिक्षा )-सहित तीनों वेदों तथा पाँचवे इतिहासमें भी पारङ्गत, पदक ( = कवि ), वैयाकरण, लोकायत महापुरुष-लक्षण( शास्त्रों ) में निपुण, वपित( = मुण्डित )-शिर, तरुण माणवक ( = विद्यार्थी ) रहता था। तब उन ब्राह्मणों को यह हुआ—यह श्रावस्तीमें आश्वलायन ० माणवक रहता है, यह श्रमण गौतमसे इस विषय में वाद कर सकता है।

तब वह ब्राह्मण जहाँ आश्वलायन माणवक था, वहाँ गये। जाकर आश्वलायन माणवकसे बोले—

"आश्वलायन! यह श्रमण गौतम[1] चातुर्वर्णी शुद्धि उपदेश करता है। जाइये आप आश्वलायन श्रमण गौतमसे इस विषयमें वाद कीजिये।"

ऐसा कहनेपर आश्वलायन माणवकने उन ब्राह्मणोंसे कहा—

"श्रमण गौतम धर्मवादी है। धर्मवादी वाद करनेमें दुष्प्रति-मंत्र्य ( = वाद करनेमें दुष्कर ) होते हैं। मैं श्रमण गौतमके साथ इस विषयमें वाद नहीं कर सकता।"

दूसरी बार भी उन ब्राह्मणोंने आश्वलायन माणवकसे कहा ०।

तीसरी बार भी उन ब्राह्मणोंने आश्वलायन माणवकसे कहा—

"भो आश्वलायन! यह श्रमण गौतम चातुर्वर्णी शुद्धिका उपदेश करता है। जाइये आप आश्वलायन श्रमण गौतमसे इस विषयमें वाद कीजिये। आप आश्वलायन युद्धमें बिना पराजित हुये ही मत पराजित हो जायें।"

ऐसा कहनेपर आश्वलायन माणवकने उन ब्राह्मणोंसे कहा—

"···मैं श्रवण गौतमके साथ नहीं ( पार ) पा सकता। श्रमण गौतम धर्म-वादी है ०। मैं श्रमण गौतमके साथ इस विषयमें वाद नहीं कर सकता। तो भी मैं आप लोगोंके कहनेसे जाऊँगा।"

तब आश्वलायन माणवक बड़े भारी ब्राह्मण-गणके साथ जहाँ भगवान् थे, वहाँ गया।

---

१ केवल ब्राह्मणोंको नहीं, चारों वर्णोंकी ध्यान आदिसे पाप-शुद्धि मिलाओ माधुरिय सुत्त (३४०-४३) भी।

जाकर भगवान्‌के साथ ० संमोदन कर।···( कुशल-प्रश्न-पूछ )···एक ओर बैठ गया। एक ओर बैठे हुये आश्वलायन माणवकने भगवान्‌से कहा—

"भो गौतम ! ब्राह्मण ऐसा कहते हैं—'ब्राह्मण ही श्रेष्ठ वर्ण है, दूसरे वर्ण छोटे हैं। ब्राह्मण ही शुक्ल वर्ण है, दूसरे वर्ण कृष्ण हैं। ब्राह्मण ही शुद्ध होते हैं, अ-ब्राह्मण नहीं। ब्राह्मण ही ब्रह्माके औरस पुत्र हैं, मुखसे उत्पन्न, ब्रह्म-ज ब्रह्म-निर्मित, ब्रह्माके दायाद हैं'। इस विषयमें आप गौतम क्या कहते हैं।"

"लेकिन आश्वलायन ! ब्राह्मणोंकी ब्राह्मणियाँ ऋतुमती, गर्भिणी, जनन करती, पिलाती देखी जाती हैं। योनिसे उत्पन्न होते हुए भी वह ( ब्राह्मण ) ऐसा कहते हैं—ब्राह्मण ही श्रेष्ठ वर्ण है ० !!"

"यद्यपि आप गौतम ऐसा कहते हैं, फिर भी ब्राह्मण तो ऐसा ही कहते हैं—ब्राह्मण ही श्रेष्ठ ०।"

"तो क्या मानते हो आश्वलायन ! तुमने सुना है कि [1]यवन और [2]कम्बोजमें और दूसरे भी सीमान्त देशोंमें दो ही वर्ण होते हैं—आर्य और दास ( = गुलाम )। आर्य हो दास हो (सक) ता है, दास हो आर्य हो (सक)ता है ?"

"हाँ, भो ! मैंने सुना है कि यवन और कम्बोजमें ०।"

"आश्वलायन ! ब्राह्मणोंको क्या बल = क्या आश्वास है, जो ब्राह्मण ऐसा कहते हैं—'ब्राह्मण ही श्रेष्ठ वर्ण है ० ?"

"यद्यपि आप गौतम ऐसा कहते हैं, फिर भी ब्राह्मण तो ऐसा ही कहते हैं ०।"

"तो क्या मानते हो, आश्वलायन ! क्षत्रिय, प्राणि-हिंसक, चोर, दुराचारी, झूठा, चुगुल-खोर, कटुभाषी, बकवादी, लोभी, द्वेषी, मिथ्या-दृष्टि ( = झूठी धारणावाला ) हो; ( तो क्या ) काया छोड़, मरनेके बाद अपाय = दुर्गति = विनिपात = नरकमें उत्पन्न होगा, या नहीं ? ब्राह्मण प्राणि-हिंसक ० हो ० नरकमें उत्पन्न होगा या नहीं ? वैश्य ० ? शूद्र ० नरकमें उत्पन्न होगा या नहीं ?"

"भो गौतम ! क्षत्रिय भी प्राणि-हिंसक ० हो ० नरकमें उत्पन्न होगा। ब्राह्मण भी ०। वैश्य भी ०। शूद्र भी ०। सभी चारो वर्ण भो गौतम ! प्राणि-हिंसक ० हो ० नरकमें उत्पन्न होंगे।"

"तो फिर आश्वलायन ! ब्राह्मणोंको क्या बल = क्या आश्वास है, जो ब्राह्मण ऐसा कहते हैं ०।"

"० फिर भी ब्राह्मण तो ऐसा ही कहते हैं ०।"

"तो क्या मानते हो, आश्वलायन ! क्या ब्राह्मण ही प्राणि-हिंसासे विरत होता है, चोरीसे विरत होता है, दुराचार०, झूठ ०, चुगली ०, कटुवचन ०, बकवादसे विरत होता है, अ-लोभी, अ-द्वेषी, सम्यक्-दृष्टि ( = सच्ची दृष्टिवाला ) हो, शरीर छोड़ मरनेके बाद, सुगति स्वर्गलोकमें उत्पन्न होता है; क्षत्रिय नहीं, वैश्य नहीं, शूद्र नहीं ?"

"नहीं, भो गौतम ! क्षत्रिय भी प्राणि-हिंसा-विरत ० सुगति स्वर्ग-लोकमें उत्पन्न हो सकता है, ब्राह्मण भी ०, वैश्य भी ०, शूद्र भी ०, सभी चारों वर्ण ०।"

"आश्वलायन ! ब्राह्मणोंको क्या बल ० ? । ०

---

[1] रूसी तुर्किस्तान ( ? ) जहाँ सिकन्दरके बाद यवन ( ग्रीक ) लोग बसे हुये थे; अथवा यूनान।

[2] काफिरस्तान ( अफगानिस्तान ), अथवा ईरान।

" तो क्या मानते हो, आश्वलायन ! क्या ब्राह्मण ही वैर-रहित द्वेष-रहित मैत्रचित्तकी भावना कर सकता है, क्षत्रिय नहीं, वैश्य नहीं, शूद्र नहीं ?"

" नहीं, भो गौतम ! क्षत्रिय भी इस स्थानमें, भावना कर सकता है ०। ०। सभी चारों भावना कर सकते हैं।

" यहाँ आश्वलायन ! ब्राह्मणोंको क्या वल ० ?" ०।

" तो क्या मानते हो, आश्वलायन ! क्या ब्राह्मण ही मंगल ( = स्वस्ति ) स्नान-चूर्ण लेकर नदीको जा, मैल धो सकता है, क्षत्रिय नहीं ० ?"

" नहीं, भो गौतम ! क्षत्रिय भी मंगल स्नान-चूर्ण ले, नदी जा मैल धो सकता है ०, सभी चारों वर्ण ०।"

" यहाँ आश्वलायन ! ब्राह्मणोंको क्या बल ० ?"०

" तो क्या मानते हो, आश्वलायन ! ( यदि ) यहाँ मूर्द्धा-भिषिक्त क्षत्रिय राजा, नाना जातिके सौ-पुरुष इकट्ठे करे ( और उन्हें कहे )—आवें आप सब, जो कि क्षत्रिय कुलसे, ब्राह्मण-कुलसे और राजन्य ( = राजसंतान ) कुलसे उत्पन्न हैं; और शाल ( = साखू )की या सरल (-वृक्ष ) की या चन्दनकी या पद्म ( काष्ठ )की उत्तरारणी लेकर आग बनावें, तेज प्रादुर्भूत करें। ( और ) आप भी आवें जो कि चण्डालकुलसे, निषादकुलसे वसोर ( = वेणु )-कुलसे रथकार-कुलसे, पुक्क-सकुलसे उत्पन्न हुये हैं, और कुत्तेके पीनेकी, सूअरके पीनेकी कठरीकी, धोबीकी कठरीकी, या रेंड-की लकड़ीकी उत्तरारणी लेकर, आग बनावें, तेज प्रादुर्भूत करें। तो क्या मानते हो, आश्वला-यन क्षत्रिय-ब्राह्मण-वैश्य-शूद्रकुलोंसे उत्पन्नों-द्वारा शाल-सरल-चन्दन-पद्मकी उत्तरारणीको लेकर, जो आग उत्पन्नकी गई है, तेज प्रादुर्भूत किया गया, क्या वही अर्चिमान् ( = लौवाला ), वर्णवान् प्रभास्वर अग्नि होगा ? उसी आगसे अग्निका काम लिया जा सकता है ? और जो वह चांडाल-निषाद-वसोर-रथकार-पुक्कस-कुलोत्पन्नों द्वारा श्वपान-कठरीकी शूकर-पान-कठरीकी, रेंड-काष्ठकी उत्तराराणीको लेकर उत्पन्न आग है, प्रादुर्भूत तेज ( है ), वह अर्चिमान् वर्णवान् प्रभास्वर न होगा ? उस आगसे अग्निका काम नहीं लिया जा सकेगा ?"

"नहीं, भो गौतम ! जो वह क्षत्रिय ० कुलोत्पन्न द्वारा० आग बनाई गई है ० वह भी अर्चि-मान्० आग होगी, उस आगसे भी अग्निका काम लिया जा सकता है; और जो वह चांडाल ० कुलोत्पन्न द्वारा ० आग बनाई गई है ० वह भी अर्चिमान् ० आग होगी। सभी आगसे अग्निका काम लिया जा सकता है।"

" यहाँ आश्वलायन ! ब्राह्मणोंका क्या वल ० ?" ०।

" तो क्या मानते हो, आश्वलायन ! यदि क्षत्रिय-कुमार ब्राह्मण-कन्याके साथ संवास करे। उनके सहवाससे पुत्र उत्पन्न हो। जो वह क्षत्रिय-कुमार द्वारा ब्राह्मण-कन्यामें पुत्र उत्पन्न हुआ है, क्या वह माताके समान और पिताके समान, 'क्षत्रिय ( है )', 'ब्राह्मण ( है )' कहा जाना चाहिये ?" "भो गौतम ! ० कहा जाना चाहिये।"

"० आश्वलायन ! यदि ब्राह्मण-कुमार क्षत्रिय-कन्याके साथ संवास करे ० 'ब्राह्मण ( है )' कहा जाना चाहिये ?" "० 'ब्राह्मण ( है )' कहा जाना चाहिये।"

"० आश्वलायन ! यहाँ घोड़ीको गदहेसे जोड़ा खिलायें, उनके जोड़से किशोर ( = बछड़ा ) उत्पन्न हो। क्या वह माता ० पिताके समान, 'घोड़ा है' 'गदहा है' कहा जाना चाहिये ?"

"...भो गौतम ! वह अश्वतर ( = खच्चर ) होता है। यहाँ...भेद देखता हूँ। उन दूसरोंमें कुछ भेद नहीं देखता।"

"० आश्वलायन ! यहाँ दो माणवक जमुवे भाई हों। एक अध्ययन करनेवाला, और उपनीत ( = उपनयन द्वारा गुरुके पास प्राप्त ) है; दूसरा अनू-अध्यायक और अनू-उपनीत ( है )। श्राद्ध, यज्ञ या पाहुनाई ( = पाहुणे ) में, ब्राह्मण किसको प्रथम भोजन करायेंगे ?"

"भो गौतम ! जो वह माणवक अध्यायक और उपनीत है, उसीको ० प्रथम भोजन करायेंगे। अनू-अध्यायक अनू-उपनीतको देनेसे क्या महाफल होगा ?"

"तो क्या मानते हो, आश्वलायन ! यहाँ दो माणवक जमुवे भाई हों। एक अध्यायक उपनीत, ( किन्तु ) दुःशील ( = दुराचारी ) पाप-धर्मा ( = पापी ) हो; दूसरा अनू-अध्यायक अनू-उपनीत, ( किन्तु ) शीलवान् कल्याण-धर्मा। इनमें किसको ब्राह्मण श्राद्ध या यज्ञ या पाहुनाईमें प्रथम भोजन करायेंगे ?"

"भो गौतम ! जो वह माणवक अनू-अध्यायक, अनू-उपनीत, ( किन्तु ) शील-वान् कल्याण-धर्म है, उसीको ब्राह्मण ० प्रथम भोजन करायेंगे। दुःशील = पाप-धर्मको दान देनेसे क्या महा-फल होगा ?"

"आश्वलायन ! पहिले तू जातिपर पहुँचा, जातिपर जाकर मंत्रों पर पहुँचा, मन्त्रोंपर जाकर अब तू चातुर्वर्णी शुद्धिपर आगया, जिसका कि मैं उपदेश करता हूँ।"

ऐसा कहनेपर आश्वलायन माणवक चुप होगया, मूक हो गया,…अधोमुख चिन्तित, निष्प्रतिभ हो बैठा।

तब भगवान्‌ने आश्वलायन माणवकको चुप मूक ० निष्प्रतिभ बैठे देख…कहा—

"पूर्वकालमें आश्वलायन ! जंगलमें, पर्णकुटियोंमें वास करते हुये सात ब्राह्मण-ऋषियोंको, इस प्रकारकी पाप-दृष्टि ( = बुरी धारणा ) उत्पन्न हुई—ब्राह्मणही श्रेष्ठ वर्ण है ०। आश्वलायन ! तब असित देवल ऋषिने सुना, ० सात ब्राह्मण ऋषियोंको इस प्रकारकी पाप-दृष्टि उत्पन्न हुई है ०। तब आश्वलायन ! असित देवल ऋषि सिर-दाढी मुँडा मंजीठके रंगका ( = लाल ) धुस्सा पहिन, खड़ाऊँपर चढ़, सोने-चाँदीका दंड धारणकर, सातों ब्राह्मण ऋषियोंको कुटीके आँगनमें प्रादुर्भूत हुये। तब आश्वलायन ! असित देवल ऋषि सातों ब्राह्मण ऋषियोंके कुटीके आँगनमें टहलते हुये कहने लगे—"हैं ! आप ब्राह्मण-ऋषि कहाँ चले गये ? हैं ! आप ब्राह्मण-ऋषि कहाँ चले गये ?" तब आश्वलायन ! उन सातों ब्राह्मण ऋषियोंको हुआ—'कौन है यह गँवार लड़केकी तरह सातों ब्राह्मण ऋषियोंके कुटीके आँगनमें टहलते ऐसे कह रहा है—हैं ! आप ० अच्छा तो इसे शाप देवें।' तब आश्वलायन ! सात ब्राह्मण-ऋषियोंने असित देवल ऋषिको शाप दिया—'शूद्र ! ( = वृषल ) भस्म हो जा।' जैसे जैसे आश्वलायन ! सात ब्राह्मण ऋषि असित देवल ऋषिको शाप देते थे, वैसेही वैसे…देवल ऋषि अधिक सुन्दर, अधिक दर्शनीय = अधिक प्रासादिक होते जा रहे थे। तब आश्वलायन ! सातों ब्राह्मण ऋषियोंको हुआ—'हमारा तप व्यर्थ है, ब्रह्मचर्य निष्फल हैं। हम पहिले जिसको शाप देते—'वृषल ! भस्म होजा', भस्मही होता था। इसको हम जैसे जैसे शाप देते हैं, वैसे वैसे यह अभिरूप-तर, दर्शनीय-तर, प्रासादिक-तर, होता जा रहा है।' ( देवलने कहा )—'आप लोगों का तप व्यर्थ नहीं, ब्रह्मचर्य निष्फल नहीं, आप लोगोंका मन जो मेरे प्रति दूषित हो गया है, उसे छोड़ दें।' ( उन्होंने कहा )—'जो मनोपदोस ( = मानसिक दुर्भाव ) है, उसे हम छोड़ते हैं, आप कौन हैं ?" 'आप लोगोंने असित देवल ऋषिको सुना है ?' 'हाँ, भो !' 'वही मै हूँ।'

"तब आश्वलायन ! सातों ब्राह्मण ऋषि, असित देवल ऋषिको अभिवादन करनेके लिये पास गये। असित देवल ऋषिने कहा—'मैने सुना…कि 'अरण्यके भीतर पर्णकुटियोंमें वास

करते, सात ० ऋषियोंको इस प्रकारकी ० उत्पन्न हुई है—ब्राह्मणही श्रेष्ठ वर्ण है ०।' 'हाँ भो !' 'जानते हैं आप, कि जननी = माता ब्राह्मणहीके पास गई, अ-ब्राह्मणके पास नहीं ?' "नहीं।' 'जानते हैं आप, कि जननी = माताकी माता सात पीढ़ी तक मातामहयुगल ( = नानी ) ब्राह्मणहीके पास गई, अ-ब्राह्मणके पास नहीं ?' 'नहीं भो !' 'जानते हैं आप कि जनिता = पिता ० पितामह-युगल ( = दादा ) सातवीं पीढ़ी तक ब्राह्मणीहीके पास गये, अ-ब्राह्मणीके पास नहीं ?' 'नहीं भो !' 'जानते हैं आप, गर्भ कैसे ठहरता है ?' 'हाँ जानते हैं भो ! जब माता-पिता एकत्र होते हैं, माता ऋतुमती होती है, और गंधर्व ( = उत्पन्न होने वाला सत्व ) उपस्थित होता है; इस प्रकार तीनोंके एकत्रित होनेसे गर्भ ठहरता है।' 'जानते हैं आप, कि यह गंधर्व क्षत्रिय होता है, ब्राह्मण, वैश्य या शूद्र होता है ?' 'नहीं भो ! हम नहीं जानते, कि वह गंधर्व ०।' 'जब ऐसा ( है ) तब जानते हो कि तुम कौन हो ?' 'भो ! हम नहीं जानते हम कौन हैं।'

"हे आश्वलायन ! असित देवल ऋषि-द्वारा जातिवादके विषयमें पूछे जानेपर,...वह सातों ब्राह्मण ऋषि भी ( उत्तर ) न दे सके; तो फिर आज तुम...क्या ( उत्तर ) दोगे; ( जब कि ) अपनी सारी पण्डिताई-सहित तुम उनके रसोईदार ( = दर्विग्राहक ) ( के समान ) हो।"

ऐसा कहने पर आश्वलायन माणवकने भगवान्‌से कहा—"आश्चर्य ! भो गौतम !! आश्चर्य ! भो गौतम !! ०[1] आजसे मुझे अंजलि-बद्ध उपासक धारण करें।"

---

[1] देखो पृष्ठ १६।

# ९४—घोटमुख-सुत्तन्त (२।५।४)

चार प्रकारके पुरुष ( आत्मंतप… )

ऐसा मैंने सुना—

एक समय आयुष्मान् उदयन वाराणसीमें खेमिय-अम्बवनमें विहार करते थे।

उस समय घोटमुख ब्राह्मण किसी कामसे बनारस ( वाराणसी ) आया हुआ था। तब घोटमुख-ब्राह्मण जंघा-विहारके लिये घूमते टहलते जहाँ खेमिय-अम्बवन ( = क्षेमिक-आम्रवन ) था, वहाँ गया! उस समय आयुष्मान् उदयन खुली जगहमें टहल रहे थे।

तब घोटमुख ब्राह्मण जहाँ आयुष्मान् उदयन थे, वहाँ गया; जाकर आयुष्मान् उदयनके साथ…संमोदन कर, आयुष्मान् उदयनके पीछे पीछे ० टहलते हुये यह बोला—

"अहो श्रमण! मुझे ऐसा होता है—धार्मिक प्रव्रज्या (=संन्यास) नहीं है। आप जैसोंके अ-दर्शन (= न देखे जाने )से ही यह है; किन्तु जो धर्म यहाँ है (वही) हमारे लिये प्रमाण है।"

ऐसा कहनेपर आयुष्मान् उदयन चंक्रम ( = टहलनेके चबूतरे )से उतर कर, विहार ( = कोठरी )में प्रविष्ट हो बिछे आसनपर बैठे। घोटमुख ब्राह्मण भी विहारमें प्रविष्ट हो एक ओर खड़ा हो गया। एक ओर खड़े हुये घोटमुख ब्राह्मणके आयुष्मान् उदयनने यह कहा—

"ब्राह्मण! आसन मौजूद हैं, यदि इच्छा हो तो बैठो।"

"आप उदयनकी इसी ( आज्ञा )की प्रतीक्षामें हम नहीं बैठते थे। मेरे जैसा ( पुरुष ) बिना निमंत्रणके कैसे ( स्वयं आकर ) आसन पर बैठ जायेगा।"

तब घोटमुख ( = घोड़े जैसा मुँहवाला ) ब्राह्मण एक नीचा आसन ले कर एक ओर बैठ गया। एक ओर बैठे घोटमुख ब्राह्मणने आयुष्मान् उदयनसे यह कहा—

"अहो श्रमण! मुझे ऐसा होता है—० किन्तु जो धर्म यहाँ है, ( वही हमारे लिये प्रमाण है )।"

"ब्राह्मण! यदि मेरी ( कोई बात )को स्वीकरणीय समझना, तो स्वीकार करना, खंडनीय समझना, तो खंडन करना। जिस मेरे कथनका अर्थ न समझना, उसे मुझसे ही पूछना—'भो उदयन! यह कैसे है, इसका क्या अर्थ है?'—इस प्रकार हमारा यहाँ कथा-संलाप हो।"

"आप उदयनकी स्वीकरणीय ( बात )को स्वीकार करूँगा, खंडनीयको खंडन करूँगा। आप उदयनकी जिस बातका अर्थ न समझूँगा, उसे आपसे ही पूछूँगा—'हे उदयन यह कैसे है, इसका क्या अर्थ है'—इस प्रकार हमारा कथा-संलाप हो।"

"ब्राह्मण! लोकमें चार ( प्रकारके ) पुद्गल ( = पुरुष ) विद्यमान हैं। कौनसे चार?—ब्राह्मण! ( १ ) यहाँ कई पुद्गल आत्मंतप अपनेको संताप देनेवाले कामोंमें लगा होता है; ( २ )

० परंतप ०[1] ; ( ३ ) ० आत्मंतप-परंतप ० ; ( ४ ) ० न-आत्मन्तप-न-परंतप ०[1] सुखानुभवी ब्रह्मभूत( = विशुद्ध )-आत्मासे विहरता है। ब्राह्मण ! इन चार पुद्गलोंमें कौन सा तुम्हारे चित्तको पसन्द आता है ?"

"भो उदयन ! ०[1] जो यह अनात्मंतप-अ-परंतप ० पुद्गल है, वह ० मुझे पसंद है।"

"ब्राह्मण ! क्यों यह तीन पुद्गल तुम्हारे चित्तको पसंद नहीं हैं ?"

"भो उदयन ? ०[2] ( जो ) ब्रह्मभूत आत्मासे विहरता है; ० यह पुद्गल मेरे चित्तको पसन्द आता है।"

"ब्राह्मण ! यह दो ( प्रकारकी ) परिषद् होती है। कौन सी दो ?—( १ ) ब्राह्मण ! यहाँ एक परिषद् मणि-कुंडलमें सारत्व ( = धन आदि )में रक्त ( = अनुरक्त ) होती है; पुत्र-भार्या चाहती है, दास-दासी ०, क्षेत्र-वास्तु ( = खेत-मकान ) ०, सोना-चाँदी चाहती है। और ( २ ) ब्राह्मण ! यहाँ एक परिषद् मणि-कुंडलोंके विषयमें, सारत्वमें नहीं रक्त होती, पुत्रभार्या छोड़ ० सोना-चाँदी छोड़ घरसे वे घर हो प्रव्रजित हुई है। ब्राह्मण ! जो यह पुद्गल न आत्मंतप ०, न परंतप ०, न-आत्मंतप-न-परंतप ० है, वह अनात्मंतप-अपरंतप पुद्गल इसी जन्ममें शांत, निर्वाण-प्राप्त, शीतल (-स्वभाव) सुखानुभवी, ब्रह्मभूत आत्मासे विहरता है। ब्राह्मण ! इस पुद्गलको तू किस परिषद् ( = मंडल )में अधिक देखता है ? जो यह सारत्वमें रक्त होती है ०; उसमें; या जो कि ० सारत्वमें नहीं रक्त होती ० उसमें ?"

"भो उदयन ! जो यह पुद्गल ० अनात्मंतप-अपरंतप है०, उसको इस परिषद्में अधिक देखता हूँ, जो कि ० सारत्वमें रक्त नहीं होती, ० बेघर हो प्रव्रजित हुई है।"

"ब्राह्मण ! अभी तूने कहा था, हम ऐसा जानते हैं—अहो श्रमण ! मुझे ऐसा होता है ०[3] ?"

"तो भो उदयन ! मैंने सदोष बात कही; 'है धार्मिक प्रव्रज्या'—ऐसा मुझे होता है, ऐसा मुझे आप उदयन समझें। आप उदयनने जो यह चार पुद्गल, विस्तारसे न विभाजित कर संक्षेपसे कहें; अच्छा हो आप उदयन कृपाकर उन चारों पुद्गलोंको मुझे विस्तारसे कहें।"

"तो ब्राह्मण ! सुनो अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ।"

"अच्छा भो !"—( कह ) घोटमुख ब्राह्मणने आयुष्मान् उदयनको उत्तर दिया।

आयुष्मान् उदयनने यह कहा—"ब्राह्मण ! कौनसा पुद्गल **आत्मंतप**, अपनेको सतानेवाले कामोंमें लग्न है—ब्राह्मण ! यहाँ कोई पुद्गल ! **अचेलक** ०[4] ऐसे अनेक प्रकारसे कायाके आतापन परितापनके व्यापारमें लग्न हो विहरता है। ब्राह्मण ! यह पुद्गल आत्मंतप ० कहा जाता है।

"ब्राह्मण ! कौनसा पुद्गल **परंतप** ० है ?—ब्राह्मण ! यहाँ कोई पुद्गल औरभ्रिक ( = भेड़ मारनेवाला ) ०[5] दूसरे क्रूर व्यवसाय हैं ( उनका करनेवाला होता है ) ०[5]।

"ब्राह्मण ! कौनसा पुद्गल **आत्मंतप-परंतप** ० है ?—यहाँ कोई पुरुष मूर्धाभिषिक्त क्षत्रिय राजा होता है ०[6] इसके दास ०[6] भी ०[6] होते कामोंको करते हैं। ०[6]।

"ब्राह्मण ! कौनसा पुद्गल **अनात्मंतप-अपरंतप** ० है ?—ब्राह्मण ! यहाँ लोकमें तथागत ०[6] **चतुर्थध्यान**को प्राप्त हो विहरता है। सो वह इस प्रकार चित्तके एकाग्र परिशुद्ध ०[7] अव

---

[1] देखो पृष्ठ ४८, २०६-७। [2] देखो पृष्ठ २०६। [3] देखो पृष्ठ ५४-५५।
[4] देखो पृष्ठ २०६-७। [5] देखो पृष्ठ २०७। [6] देखो पृष्ठ १५८।
[7] देखो पृष्ठ १५-१६ ( वाक्यमें उत्तम पुरुषके स्थानमें प्रथम पुरुष करके )।

यहाँ करनेके लिये कुछ शेष नहीं है'—यह जान लेता है । ब्राह्मण! यह कहा जाता है **अनात्मंतप-अपरंतप** ० पुद्गल ० ।"

ऐसा कहनेपर घोटमुख ब्राह्मणने आयुष्मान् उदयनसे यह कहा—

"आश्चर्य ! भो उदयन ! आश्चर्य भो उदयन ! जैसे औंधेको सीधा करदे ०[1] ऐसे ही आप उदयनने अनेक प्रकारसे धर्मको प्रकाशित किया; यह मैं आप उदयनकी शरण जाता हूँ, धर्म और भिक्षु-संघकी भी । आजसे आप उदयन मुझे अंजलिबद्ध शरणागत उपासक स्वीकार करें ।"

"मत तू ब्राह्मण ! मेरी शरण जा, उसी भगवान्‌की तू भी शरण जा, जिसकी शरण मैं गया हूँ ।"

"भो उदयन ! वह भगवान् अर्हत् सम्यक्-संबुद्ध कहाँ विहार कर रहे हैं ?" ०[2] तो निर्वाण प्राप्त भी उन भगवान्‌की हम शरण जाते हैं, धर्म और भिक्षु-संघकी भी । आजसे आप उदयन मुझे अंजलिबद्ध शरणागत उपासक स्वीकार करें ।

"भो उदयन ! मुझे **अंग-राजा** दैनिक नित्य भिक्षा देता है, उनमेंसे मैं आप उदयनको एक नित्य भिक्षा देता हूँ ।"

"ब्राह्मण ! अंग-राजा तुझे क्या दैनिक नित्य-भिक्षा देता है ?"

"भो उदयन ! पाँच सौ **कार्षापण** ( = कहापण, एक सिक्का ) ।"

"ब्राह्मण ! हमारे लिये सोना-चाँदी ग्रहण करना कल्प्य ( = विरतिहित ) नहीं है ।"

"यदि वह आप उदयनको कल्प्य नहीं है, तो आप उदयनके लिये, विहार ( = निवास-स्थान ) बनवाऊँगा ।"

"यदि ब्राह्मण ! तू मेरे लिये विहार बनवाना चाहता है, तो **पाटलिपुत्र** ( = पटना )में संघकी उपस्थान-शाला ( = सभागृह ) बनवा दे ।"

"आप उदयनके इस ( कथन )से मैं और भी सन्तुष्ट, प्रसन्न हुआ, जो कि आप उदयन मुझे संघको दान देनेके लिये कहते हैं । सो मैं भो उदयन ! इस नित्य-भिक्षा और दूसरी नित्य-भिक्षासे पाटलिपुत्रमें संघकेलिये उपस्थान-शाला बनवाऊँगा ।"

तब घोटमुख ब्राह्मणने इस नित्य-भिक्षा और दूसरी नित्य-भिक्षासे पाटलिपुत्रमें संघके लिये उपस्थान-शाला बनवाई; जो आज भी **घोटमुखी** कही जाती है ।

---

[1] देखो पृष्ठ १६ ।

[2] देखो माधुरिय-सुत्तन्त, पृष्ठ ३४३ ।

# ९५—चंकिसुत्तन्त (२।५।५)

बुद्धके गुण। ब्राह्मणोंके वेद और उनके कर्ता। सत्यकी रक्षा और प्राप्तिके उपाय

ऐसा मैंने सुना—

एक समय महा-भिक्षुसंघके साथ भगवान् कोसलमें चारिका करते जहाँ ओपसाद नामक कोसलोंका ब्राह्मण-ग्राम था वहाँ पहुँचे। वहाँ भगवान् ओपसादसे उत्तर देववन ('नामक) शाल-वनमें विहार करते थे।

उस समय चंकि ब्राह्मण, जनाकीर्ण, तृण-काष्ठ-उदक-धान्य-सम्पन्न, राजभोग्य, राजा प्रसेनजित् कोसलद्वारा प्रदत्त, राज-दायज, ब्रह्मदेय, ओपसादका स्वामी हो, वास करता था।

ओपसादवासी ब्राह्मणोंने सुना—शाक्य-कुलसे प्रव्रजित शाक्य-पुत्र श्रमण गौतम कोसलमें चारिका करते, महा-भिक्षु-संघके साथ ओपसादमें पहुँचे हैं, और ओपसादमें, ओपसादसे उत्तर देववन शाल-वनमें विहार करते हैं। उन भगवान् गौतमका ऐसा मंगल कीर्तिशब्द उठा हुआ है ०[1] परिशुद्ध[1] ब्रह्मचर्य प्रकाशित करते हैं, इस प्रकारके अर्हतोंका दर्शन अच्छा होता है।

तब ओपसाद-वासी ब्राह्मण-गृहस्थ ओपसादसे निकलकर, झुण्डके झुण्ड उत्तर मुँहकी ओर जहाँ देववन शालवन था, उधर जाने लगे। उस समय चंकि ब्राह्मण, दिनके शयनके लिये प्रासाद-के ऊपर गया हुआ था। चंकि ब्राह्मणने देखा कि ओपसाद-वासी ब्राह्मण-गृहस्थ उत्तर मुँहकी ओर० उधर जा रहे हैं। देखकर क्षत्ता (= महामात्य)को संबोधित किया—

"क्या है, हे क्षत्ता! (कि) ओपसाद-वासी ब्राह्मण-गृहस्थ ० जहाँ देववन शाल-वन है, उधर जा रहे हैं?"

"हे चंकि! शाक्य कुलसे प्रव्रजित शाक्य-पुत्र, श्रमण गौतम कोसलमें चारिका करते महाभिक्षु-संघके साथ ० देववन शालवनमें विहार कर रहे हैं। उन भगवान् गौतमका ऐसा मंगलकीर्ति-शब्द उठा हुआ है ०। उन्हीं भगवान् गौतमके दर्शनके लिये जा रहे हैं।"

"तो क्षत्ता! जहाँ ओपसादक ब्राह्मण-गृहपति हैं, वहाँ जाओ। जाकर ओपसादक ब्राह्मण गृहपतियोंसे ऐसा कहो—चंकि ब्राह्मण ऐसा कह रहा है—'थोड़ी देर आप सब ठहरें, चंकि ब्राह्मण-भी श्रमण गौतमके दर्शनार्थ जायेगा'।"

चंकि ब्राह्मणसे "अच्छा भो!" कह, वह क्षत्ता जहाँ ओपसादक ब्राह्मण थे वहाँ गया। जाकर ० बोला—

"चंकि ब्राह्मण ऐसा कह रहा है—'थोड़ी देर आप सब ठहरें, चंकि ब्राह्मण भी श्रमण गौतमके दर्शनार्थ जायेगा'।"

---

[1] देखो पृष्ठ १५८।

उस समय नाना देशोंके पाँच सौ ब्राह्मण किसी कामसे ओपसादमें वास करते थे। उन ब्राह्मणोंने सुना कि चंकि ब्राह्मण श्रमण गौतमके दर्शनार्थ जानेवाला है। तब वह ब्राह्मण जहाँ चंकि ब्राह्मण था, वहाँ गये। जाकर चंकि ब्राह्मणसे बोले—

"सचमुच आप चंकि श्रमण गौतमके दर्शनार्थ जानेवाले हैं ?"

"हाँ भो ! मुझे यह हो रहा है, मैं भी श्रमण गौतमके दर्शनार्थ जाऊँ।"

"आप चंकि ! गौतमके दर्शनार्थ मत जायें। आपको श्रमण गौतमके दर्शनार्थ जाना उचित नहीं है। श्रमण गौतमको ही आप चंकिके दर्शनार्थ आना योग्य है। आप चंकि दोनों ओरसे सुजात (=कुलीन) हैं, मातासे भी, पितासे भी; पितामह-युगलकी सात पीढ़ियों तक, जाति-वादसे अक्षिप्त = अन्-उपक्लिष्ट (=अ-निन्दित) हैं। जो आप चंकि दोनों ओरसे सुजात हैं ०; इस कारणसे भी आप चंकि श्रमण गौतमके दर्शनार्थ जानेके योग्य नहीं हैं। श्रमण गौतम ही आप चंकिके दर्शनार्थ आने योग्य है। आप चंकि आढ्य, महाधनी, महाभोगवाले हैं; इस अंगसे भी ०। आप चंकि ० तीनों वेदोंके पारंगत ०। आप चंकि अभिरूप = दर्शनीय = प्रासादिक, परम-वर्ण-सुन्दरतासे युक्त, ब्रह्मवर्ण वाले, ब्रह्मवर्चस्वी, दर्शनके लिये अल्प भी अवकाश न रखनेवाले ०। आप चंकि शीलवान् वृद्धशीली (= बढ़ी हुई शीलवाले) वृद्धशीलसे युक्त हैं ०। आप चंकि कल्याण-वचन बोलने-वाले = कल्याण-वाक्करण = पौर (= नागरिक, सभ्य) वाणीसे युक्त··· ०। आप चंकि बहुतों-के आचार्य-प्राचार्य हैं, तीन सौ माणवकोंको मंत्र पढ़ाते हैं ०। आप चंकि राजा प्रसेनजित् कोसलसे सत्कृत = गुरुकृत = मानित, पूजित = अपचित हैं। आप चंकि पौष्करसाति ब्राह्मण-से ० हैं। आप चंकि ० ओपसादके स्वामी हो बसते हैं। इस अंगसे भी आप चंकि श्रमण गौतम के दर्शनार्थ जाने योग्य नहीं हैं। श्रमण गौतम ही आप चंकिके दर्शनार्थ आने योग्य है।"

"तो भो ! मेरी भी सुनो—(कैसे) हमी श्रमण गौतमके दर्शनार्थ जाने योग्य हैं, वह आप श्रमण गौतम हमारे दर्शनार्थ आने योग्य नहीं हैं। भो ! श्रमण गौतम दोनों ओरसे सुजात हैं ०; इस अंगसे भी हमी श्रमण गौतमके दर्शनार्थ जाने योग्य हैं, आप श्रमण गौतम हमारे दर्शनार्थ आने योग्य नहीं हैं। श्रमण गौतम बहुत सा भूमिस्थ और आकाशस्थ हिरण्य सुवर्ण छोड़-कर, प्रव्रजित हुये हैं ०। श्रमण गौतम बहुत काले केशवाले, भद्रयौवनसे संयुक्त, अतितरुण, प्रथम वयसमें ही घरसे बेघर हो, प्रव्रजित हुये ०। श्रमण गौतम माता-पिताको अनिच्छुक अश्रुमुख रोते हुये, (छोड़), शिर-दाढ़ी मुँड़ाकर, काषाय-वस्त्र पहिन, घरसे बेघर हो प्रव्रजित हुये ०। श्रमण गौतम अभिरूप = दर्शनीय ० ब्रह्मवर्चस्वी, दर्शनके लिये अल्प भी अवकाश न रखनेवाले ०। श्रमण गौतम शीलवान् ०। श्रमण गौतम कल्याण-वचन बोलनेवाले ०। श्रमण गौतम बहुतोंके आचार्य-प्राचार्य हैं ०। ० काम-राग-विहीन ०। प्रपंच-रहित ०। श्रमण गौतम कर्मवादी, क्रिया-वादी, ब्राह्मण-संतानके निष्पाप अग्रणी हैं ०। श्रमण गौतम अदीन-क्षत्रिय-कुल, उच्च-कुलसे प्रव्रजित हुये ०। ० महाधनी, महाभोगवान् आढ्य-कुलसे प्रव्रजित हुये ०। श्रमण गौतमको देश-के बाहरसे, राष्ट्रके बाहरसे भी (लोग) पूछनेको आते हैं ०। श्रमण गौतमकी अनेक सहस्र देवता (अपने) प्राणोंसे शरणागत हुये हैं ०। श्रमण गौतमका ऐसा मंगल कीर्ति-शब्द उठा हुआ है ०। ०। श्रमण गौतम बत्तीस महापुरुष-लक्षणोंसे युक्त हैं ०। श्रमण गौतमकी राजा मागध श्रेणिक बिम्बसार पुत्र-दार-सहित···ब्राह्मण पौष्कर-साति ०। ०। श्रमण गौतम भो ! ओपसादमें प्राप्त हुये हैं, ओपसादमें ० देववन शालवनमें विहार कर रहे हैं। जो कोई श्रमण या ब्राह्मण हमारे गाँव-खेतमें आते हैं, वह अतिथि होते हैं। अतिथि सत्करणीय = गुरुकरणीय = माननीय = पूजनीय है। चूँकि भो ! श्रमण गौतम ओपसादमें प्राप्त हुये ०। (अतः) हमारे अतिथि हैं।

श्रमण गौतम अतिथि हो हमारे सत्करणीय ०। इस अंगसे भी। इतना ही भो! मैं उन आप गौतमका गुण कहता हूँ, लेकिन वह आप गौतम इतनेही गुणवाले नहीं हैं। वह आप गौतम अ-परिमाण-गुणवाले हैं। एक एक अंगसे भी युक्त होनेपर, आप श्रमण गौतम हमारे दर्शन करनेके लिये आने योग्य नहीं हैं, बल्कि हमीं उन आप गौतमके दर्शनार्थ जाने योग्य हैं। इसलिये हम सभी श्रमण गौतमके दर्शनार्थ चलें।"

तब चंकि ब्राह्मण महान् ब्राह्मणोंके गणके साथ जहाँ भगवान् थे, वहाँ गया। जाकर भगवान्के साथ···संमोदन कर···एक ओर बैठ गया।···उस समय भगवान् वृद्ध वृद्ध ब्राह्मणोंके साथ कुछ ( बात करते ) बैठे हुये थे।

उस समय कापथिक नामक तरुण, मुण्डित-शिर, जन्मसे सोलह वर्षका,···तीनों वेदोंका पारंगत माणवक परिषद्में बैठा था। वह बूढ़े बूढ़े ब्राह्मणोंके भगवान्के साथ बातचीत करते समय, बीच बीचमें बोल उठता था। तब भगवान्ने कापथिक माणवकको मना किया।

"आयुष्मान् भारद्वाज! बूढ़े बूढ़े ब्राह्मणोंके बात करनेमें बात मत डालो। आयुष्मान् भारद्वाज! कथा समाप्त होने दो!"

( भगवान्के ) ऐसा कहने पर चंकि ब्राह्मणने भगवान्से कहा—

"आप गौतम कापथिक माणवकको मत रोकें; कापथिक माणवक कुल-पुत्र ( = कुलीन ) है०, बहुश्रुत है ०, सुवक्ता ०, पंडित ०। कापथिक माणवक आप गौतमके साथ इस बातमें वाद कर सकता है।"

तब भगवान्को हुआ—अवश्य कापथिक माणवककी कथा त्रिवेद-प्रवचन ( = वेदाध्ययन ) सम्बन्धी होगी, जिससे कि ब्राह्मण इसे आगे कर रहे हैं। उस समय कापथिक माणवकको ( विचार ) हुआ—'जब श्रमण गौतम मेरी आँखकी ओर आँख लायेगा, तब मैं श्रमण गौतमसे प्रश्न पूछूँगा'। तब भगवान्ने ( अपने ) चित्तसे कापथिक माणवकके चित्त-वितर्कको जानकर, जिधर कापथिक माणवक था, उधर ( अपनी ) आँख फेरी। तब कापथिक माणवकको हुआ—'श्रमण गौतम मुझे देख रहा है, क्यों न मैं श्रमण गौतमसे प्रश्न पूछूँ ?' तब कापथिक माणवकने भगवान्से कहा—

"भो गौतम! जो यह ब्राह्मणोंका पुराना मंत्रपद ( = वेद ) इस परम्परासे, पिटक[1] ( = वचन समूह )-सम्प्रदायसे है। उसमें ब्राह्मण पूर्ण रूपसे निष्ठा ( = श्रद्धा ) रखते हैं—'यही सत्य है, और सब झूठा'। इस विषयमें आप गौतम क्या कहते हैं ?"

"क्या भारद्वाज! ब्राह्मणोंमें एक भी ब्राह्मण है, जो कहे—मैं इसे जानता हूँ, इसे देखता हूँ, यही सच है, और झूठ है ?"

"नहीं, हे गौतम!"

"क्या भारद्वाज! ब्राह्मणोंका एक आचार्य भी ०, एक आचार्य-प्राचार्य भी, परमाचार्यों-की सात पीढ़ी तक भी ०। ब्राह्मणोंके पूर्वज ऋषि, ० अट्टक, वामक ०, उन्होंने भी क्या कहा—'हम इसको जानते हैं, हम इसको देखते हैं, यही सच है और झूठ है ?"

"नहीं, हे गौतम!"

---

१ अ. क. "( अट्टक आदि ऋषियोंने ) दिव्य-चक्षुसे देखकर भगवान् काश्यप सम्यक्-संबुद्धके वचनके साथ मिलाकर, मंत्रोंको पर-हिंसा-शून्य, ग्रंथित किया था। उसमें दूसरे ब्राह्मणोंने प्राणि-हिंसा आदि डालकर तीन वेद बना, बुद्ध-वचनसे विरुद्ध कर दिया।"

"इस प्रकार भारद्वाज ! ब्राह्मणोंमें एक भी ब्राह्मण नहीं है, जो कहे ०।०। जैसे भारद्वाज! अंध-वेणु-परंपरा (= अंधोंकी लकड़ीका ताँता) लगी हो, पहिलेवाला भी नहीं देखता, बीचका भी नहीं देखता, पिछला भी नहीं देखता। ऐसेही भारद्वाज ! ब्राह्मणोंका कथन अंध-वेणु (= अंधेकी लकड़ी)के समान है, पहिलेवाला भी नहीं देखता, बीचका भी नहीं देखता, पिछला भी नहीं देखता। तो क्या मानते हो, भारद्वाज ! क्या ऐसा होनेपर ब्राह्मणों की श्रद्धा अ-मूलक नहीं होजाती ?"

"हे गौतम ! नहीं, ब्राह्मण श्रद्धाहीकी उपासना नहीं करते, अनुश्रव (= श्रुति) की भी उपासना करते हैं।"

"पहिले भारद्वाज ! तू श्रद्धा (= निष्ठ) पर पहुँचा था, अब अनुश्रव कहता है। भारद्वाज ! यह पाँच धर्म इसी जन्ममें दो प्रकारके विपाक (= फल) देनेवाले हैं। कौनसे पाँच ? (१) श्रद्धा, (२) रुचि, (३) अनुश्रव, (४) आकार-परिवितर्क, (५) दृष्टि-निध्यानाक्ष (= दिट्ठिनिज्झानक्ख)। भारद्वाज ! यह पाँच धर्म इसी जन्ममें दो प्रकारके विपाक देनेवाले हैं। भारद्वाज ! सुन्दर-तौरसे श्रद्धा किया भी रिक्त = तुच्छ और मृषा हो सकता है, सुश्रद्धा न किया भी यथार्थ = तथ्य = अन्-अन्यथा हो सकता है। सुरुचि किया भी ०। सु-अनुश्रुत किया भी ०। सु-परिवितर्क किया भी। सु-निध्यान किया भी ० रिक्त = तुच्छ और मृषा हो सकता है। सु-निध्यान न किया भी यथार्थ = तथ्य = अनन्यथा हो सकता है। भारद्वाज ! सत्यानुरक्षक विज्ञ पुरुषको यहाँ एकांशसे (सोलहो आना) निष्ठा करना योग्य नहीं है, कि—'यही सत्य है, और बाकी मिथ्या है।"

"हे गौतम ! सत्यानुरक्षा (= सत्यकी रक्षा) कैसे होती है ? सत्यका अनुरक्षण कैसे किया जाता है, हम आप गौतमसे सत्यानुरक्षण पूछते हैं ?"

"भारद्वाज ! पुरुषको यदि श्रद्धा होती है 'यह मेरी श्रद्धा है', कहते सत्यकी अनुरक्षा करता है। किन्तु यहाँ एकांशसे निष्ठा नहीं करता—'यही सत्य है और (सब) झूठा।' भारद्वाज! यदि पुरुषको रुचि होती है। 'यह मेरी रुचि है' कहते सत्यकी अनुरक्षा करता है। किंतु यहाँ एकांशसे निष्ठा नहीं करता—'यदि सत्य है, और झूठा।'

"भारद्वाज ! यदि पुरुषको अनुश्रव होता है। 'यह मेरा अनुश्रव है' कहते सत्यकी अनुरक्षा करता है। किंतु यहाँ एकांशसे निष्ठा नहीं करता—'यही सत्य है, और झूठा।' भारद्वाज ! यदि पुरुषको आकार-परिवितर्क होता है। 'यह मेरा आकार-वितर्क है' कहते सत्यकी अनुरक्षा करता है; किन्तु यहाँ एकांशसे निष्ठा नहीं करता—'यही सत्य है, और झूठ।' भारद्वाज ! यदि पुरुषको दृष्टि-निध्यायनाक्ष होता है; 'यह मेरा दृष्टि-निध्यायनाक्ष', कहते सत्यकी अनुरक्षा करता है। किन्तु यहाँ एकांशसे निष्ठा नहीं करता 'यही सत्य है और झूठा।' इतने से भारद्वाज सत्य-अनुरक्षण होता है। इतनेसे सत्यकी अनुरक्षा की जाती है। इतनेसे हम सत्यका अनुरक्षण (= रक्षण) प्रज्ञापित करते हैं; किन्तु (इतनेसे) सत्यका अनुबोध (= बोध) नहीं होता।"

"भो गौतम ! इतनेसे सत्यानुरक्षण होता है, इतनेसे सत्यकी अनुरक्षाकी जाती है; इतने से सत्यका रक्षण हम भी देखते हैं। हे गौतम ! सत्यका बोध कितनेसे होता है, कितनेसे (नर) सच बूझता है ? भो गौतम ! हम इसे आपसे पूछते हैं।"

"भारद्वाज ! भिक्षु किसी ग्राम या निगमको आश्रय कर विहरता है। (कोई) गृहपति (= गृहस्थ) या गृहपति-पुत्र जाकर लोभ, द्वेष, मोह (इन) तीन धर्मोंके विषयमें उसकी परीक्षा करता है—'क्या इस आयुष्मान्‌को वैसा लोभनीय धर्म (= बात) है, जिस प्रकारके

लोभ-सम्बन्धी धर्मके कारण न जानते 'जानता हूँ' कहें; न देखते 'देखता हूँ' कहें। या वैसा उपदेश करें, जो दूसरोंके लिये दीर्घकाल तक अहित और दुःखके लिये हो। इन आयुष्मानका काय-समाचार ( = कायिक-आचरण ) ( और ) वचन-समाचार ( = वाचिक-आचरण ) वैसा है, जैसा कि अलोभीका। ( या ) यह आयुष्मान् जिस धर्मका उपदेश करते हैं ( क्या ) वह धर्म गंभीर, दुर्दर्श = दुर्बोध, शांत, प्रणीत ( = उत्तम ), अतर्कावचर ( = तर्कसे अप्राप्य ) निपुण = पंडित वेदनीय है ? वह धर्म लोभी-द्वारा उपदेश करना सुगम ( तो ) नहीं है ?"

"जब खोजते हुये लोभ-सम्बन्धी धर्मोंसे ( उसे ) विशुद्ध पाता है। तब आगे द्वेष-सम्बन्धी धर्मोंके विषयमें उसकी परीक्षा करता है—'क्या इस आयुष्मान्‌को वैसा द्वेष-सम्बन्धी धर्म है ०; वह धर्म, द्वेषी द्वारा उपदेश करना ( तो ) सुगम नहीं ?"

"जब परीक्षा करते हुये, द्वेष-सम्बन्धी धर्मोंसे उसे विशुद्ध पाता है। तब आगे मोह-सम्बन्धी धर्मोंके विषयमें उसको टटोलता है—'क्या इस आयुष्मान्‌को वैसा मोह-सम्बन्धी धर्म तो है ०, वह धर्म ०, मोही ( = मूढ़ ) द्वारा उपदेश करना सुगम ( तो ) नहीं ?

"जब टटोलते हुये उसे लोभनीय, द्वेषनीय, मोहनीय धर्मोंसे विशुद्ध पाता है; तब उसमें श्रद्धा स्थापित करता है। श्रद्धावान् हो पास जाता है, पास जाके परि-उपासन ( = सेवन ) करता है। पर्युपासना करके कान लगाता है, कान लगाके धर्म सुनता है। सुनकर धर्मको धारण करता है। धारण किये हुये धर्मोंके अर्थकी परीक्षा करता है। अर्थकी परीक्षा करके धर्म ध्यान करने लायक होते हैं। धर्मके निध्यान( ध्यान ) योग्य होनेसे स्मृति रुचि ( = छन्द ) उत्पन्न होती है। छन्दवाला ( = रुचिवाला ) उत्साह ( = प्रयत्न ) करता है। उत्साह करते उत्थान ( = तोलन ) करता है। तोलन करते पराक्रम ( = पदहन ) करता है। पराक्रमी हो, इसी कायामें ही परम-सत्यका साक्षात्कार ( = दर्शन ) करता है, प्रज्ञासे उसे वेधकर देखता है। इतनेसे भारद्वाज ! सत्य-बोध होता है, इतनेसे सच बूझता है। इतनेसे हम सत्य-अनुबोध बतलाते हैं, किन्तु ( इतनेहीसे ) सत्य-अनुपत्ति नहीं होती।"

"हे गौतम ! इतनेसे सत्यानुबोध होता है, इतनेसे सच बूझता है, इतनेसे हमभी सत्यानुबोध देखते हैं। परन्तु हे गौतम ! सत्य-अनुपत्ति कितनेसे होती है, कितनेसे सचको पाता है, हम आप गौतमसे सत्यानुपत्ति ( = सत्य-प्राप्ति ) पूछते हैं ?"

"भारद्वाज ! उन्हीं धर्मोंके सेवने, भावना करने, बढ़ानेसे सत्य-प्राप्ति होती है। इतनेसे भारद्वाज सत्य-प्राप्ति होती है, सचको पाता है, इतनेसे हम सत्य-प्राप्ति बतलाते हैं।"

"इतनेसे हे गौतम ! सत्य-प्राप्ति होती है ० हम भी इतनेसे सत्य-प्राप्ति देखते हैं। हे गौतम ! सत्य-प्राप्तिका कौन धर्म अधिक उपकारी ( = बहुकार ) है, सत्य-प्राप्तिके लिये अधिक उपकारी धर्मको हम आप गौतमसे पूछते हैं।"

"भारद्वाज ! सत्य-प्राप्तिका बहुकारी धर्म 'प्रधान' है। यदि प्रधान ( = प्रयत्न ) न करे, तो सत्यको ( भी ) प्राप्त न करे। चूँकि 'प्रधान' करता है, इसीलिये सचको पाता है, इसलिये सत्य-प्राप्तिके लिये बहुकारी धर्म 'प्रधान' है।"

"प्रधानके लिये हे गौतम ! कौन धर्म बहुकारी है। प्रधानके बहुकारी धर्मको हम आप गौतमसे पूछते हैं ?"

"भारद्वाज ! प्रधानका बहुकारी उत्थान है, यदि उत्थान (=उद्योग ) न करे, तो प्रधान नहीं कर सकता। चूँकि उत्थान करता है, इसलिये प्रधान करता है। इसलिये उत्थान प्रधानका बहुकारी है।"

"०।० उत्साह उत्थान( = तुलना ) का बहुकारी।" "०।० छन्द उत्साहका०।" "०।० धम्म-निज्झानक्ख ( = धर्म-निध्यानाक्ष ) छन्दका ०।" "अर्थ-उपपरीक्षा ( = अर्थका परीक्षण ) धर्म-निध्यानाक्षका०।" "०।० धर्म-धारणा ०।" "धर्म-श्रवण ०।" "०।० कान लगाना ( = श्रोत्र-अवधान ) ०।" "पर्युपासन ( = सेवा ) ०।" "०।० पास जाना०।" "०।० श्रद्धा ०।"

"सत्य-अनुरक्षणको हमने आप गौतमसे पूछा। आप गौतमने सत्यानुरक्षण हमें बतलाया, वह हमें रुचता भी है,=खमता भी है। उससे हम सन्तुष्ट हैं। सत्य-अनुबोध ( =सचको बूझना ) को हमने आप गौतमसे पूछा। ०। सत्य-प्राप्ति ०।०। सत्य-प्राप्तिके बहुकारी धर्मको हमने आप गौतमसे पूछा। सत्य-प्राप्तिके बहुकारी धर्मको आप गौतमने बतलाया। वह हमें रुचता भी है= खमता भी है। उससे हम सन्तुष्ट हैं। जिस जिसीको हमने आप गौतमसे पूछा, उस उसीको आप गौतमने ( हमें ) बतलाया। और वह हमको रुचता भी है=खमता भी है। उससे हम सन्तुष्ट हैं।

"हे गौतम! पहिले हम ऐसा जानते थे, कहाँ इभ्य ( = नीच ), काले, ब्रह्माके पैरसे उत्पन्न (=शूद्र ), मुंडक-श्रमण, और कहाँ धर्मका जानना। आप गौतमने मुझमें···श्रमण-प्रेम = श्रमण-प्रसाद०। आजसे आप गौतम मुझे अंजलिबद्ध शरणागत उपासक धारण करें।"

---

# ९६—फासुकारि-सुत्तन्त (२।५।६)

वर्णव्यवस्थाका खण्डन

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

तब फासुकारि ब्राह्मण जहाँ भगवान् थे, वहाँ गया। जाकर भगवान्के साथ…संमोदन कर एक ओर बैठा। एक ओर बैठे फासुकारि (= प्राशुकारी) ब्राह्मणने भगवान्से यह कहा—

"भो गौतम! ब्राह्मण चार (प्रकारकी) परिचर्या (= सेवाधर्म) बतलाते हैं—ब्राह्मणकी परिचर्या बतलाते हैं, क्षत्रियकी परिचर्या ०, वैश्यकी परिचर्या ०, और शूद्रकी परिचर्या। वहाँ भो गौतम! ब्राह्मण ब्राह्मणकी परिचर्या इस प्रकार कहते हैं—ब्राह्मणका परिचरण (= सेवा) करे, क्षत्रिय ब्राह्मणका परिचरण करे, वैश्य ब्राह्मणका परिचरण करे, शूद्र ब्राह्मणका परिचरण करे…। वहाँ, भो गौतम! ब्राह्मण क्षत्रियकी परिचर्या इस प्रकार कहते हैं—क्षत्रिय क्षत्रियको परिचरण करे, वैश्य ०, और शूद्र क्षत्रियको परिचरण करे…। वहाँ, भो गौतम! ब्राह्मण वैश्यकी परिचर्या इस प्रकार बतलाते हैं—वैश्य वैश्यको परिचरण करे, और शूद्र वैश्यको परिचरण करे…।"भो गौतम! ब्राह्मण शूद्रकी परिचर्या इस प्रकार बतलाते हैं—शूद्र ही शूद्रको परिचरण करे—; यह भो गौतम! ब्राह्मण शूद्रकी परिचर्या बतलाते हैं। भो गौतम! ब्राह्मण यह चार (प्रकारकी) परिचर्या बतलाते हैं इस विषयमें आप गौतम क्या कहते हैं?"

"क्या ब्राह्मण! सारी दुनियाँ (= लोक) ब्राह्मणोंको इसके लिये अनुज्ञा देती है; कि इन चारों परिचर्याओंको वह प्रज्ञापन करें?"—"नहीं, भो गौतम!"

"जैसे; ब्राह्मण! कोई अ-स्वक = अन-आढ्य, दरिद्र पुरुष हो; अनिच्छु होते भी उसके लिये एक बाँटी (भाग) लगा दी जाय—हे पुरुष! यह तुम्हारे खानेके लिये मांस है और (इसका) मूल्य देना; इसी प्रकार ब्राह्मण! (अन्य संसारके) श्रमण-ब्राह्मणोंकी अनुज्ञाके विना ही (खामखा) ब्रह्मणोंका इन चार परिचर्याओंको प्रज्ञापन करते हैं। ब्राह्मण! न मैं सभी परिचर्याओंको परिचरणीय (= सेवनीय) कहता हूँ, नहीं मैं सभीको अ-परिचरणीय कहता हूँ। ब्राह्मण! जिसको परिचरण; करते (जिसे) परिचर्याके हेतु अहित (= पापीय) होता है, हित (=श्रेय) (कर्म) नहीं होता, उसेमैं परिचरणीय नहीं कहता। जिसको परिचरण करते, (जिस) परिचर्याके हेतु हित होता है, अहित नहीं; उसे मैं परिचरणीय कहता हूँ। ब्राह्मण! क्षत्रियको भी पूछें—जिसको परिचरण करते (जिस) परिचर्याके हेतु तेरे लिये अहित होता है, हित न हो; और जिसको परिचरण करते (जिस) परिचर्याके हेतु तेरे लिये हित होता है, अहित नहीं; (इन दोनों) में किसे तू परिचरण करेगा?—तो ब्राह्मण! क्षत्रिय भी ठीकसे उत्तर देते यही उत्तर देगा—जिसको परिचरण करते, (जिस) परिचर्याके हेतु हित होता है, अच्छा नहीं, उसे मैं नहीं परिचरण करूँगा; और जिसको परिचरण करते (जिस) परिचर्याके हेतु हित होता है, अहित नहीं; उसे मैं परिचरण

करूँगा। ब्राह्मण ! ब्राह्मणसे भी पूछें—०। ० वैश्यसे भी पूछें—०। ० शूद्रसे भी पूछें—०।

(१) "ब्राह्मण ! मैं उच्च कुलीनताको श्रेय-हित (अच्छी) नहीं बतलाता, न मैं उच्च कुलीनताको पापीया (= अहित-बुरी) बतलाता हूँ। (२) ब्राह्मण ! मैं उदार वर्णता (= ऊँचे वर्णका होना, या अच्छे रंगका होना, को श्रेय नहीं बतलाता, न मैं उदार वर्णताको पापीय बतलाता हूँ। (३) ब्राह्मण ! मै उदार-भोगता (=बहुत धन-धान्य सम्पन्न होना)को श्रेय कहता हूँ, न मैं उदार भोगताको पापीय कहता हूँ।

"ब्राह्मण ऊँचे कुल वाला भी कोई कोई प्राणातिपाती (= हिंसक) होता है, अदत्तादायी (= चोर) ०, काम मिथ्याचारी ०, मृषावादी ०, पिशुनभाषी (= चुगुलखोर) ०, परुष-भाषी ०, संप्रलापी (= बकवादी) ०, अभिध्यालु (= लोभी) ०, व्यापन्न-चित्त (= द्वेषी) ०, मिथ्या दृष्टि (= झूठी धारणा वाला) होता है। इसलिये ब्राह्मण ! मै उच्चकुलीनताको श्रेय नहीं कहता। ऊँचे कुलवाला भी प्राणातिपात-विरत (=अहिंसक) होता है, अदत्तादान-विरत (= अ-चौर) ०, काम मिथ्याचार-विरत ०, मृषावाद-विरत ०, पिशुन भाषण-विरत ०, परुष-भाषण-विरत ०, संप्रलाप-विरत ०, अन्-अभिध्यालु ०, अ-व्यापन्न-चित्त ० (और) सम्यग्-दृष्टि होता है। इसलिये ब्राह्मण ! मैं उच्चकुलीनताको पापीय नहीं कहता।

"ब्राह्मण ! उदार-वर्णवाला भी कोई कोई प्राणातिपाती ०; ० उदार वर्णवाला भी कोई कोई प्राणातिपात-विरत ०। ० उदार भोगवाला भी कोई कोई प्राणातिपाती ०। ० उदारभोग वाला भी कोई कोई प्राणातिपात-विरत ० सम्यग्-दृष्टि होता है, इसलिये ब्राह्मण ! मैं उदारवर्णता को पापीय नहीं कहता।

"ब्राह्मण ! न मैं सबको परिचरणीय कहता हूँ, और न मैं सबको अ-परिचरणीय (= अ-सेवनीय) कहता हूँ। ब्राह्मण ! जिसको परिचरण करते = परिचर्या के हेतु श्रद्धा बढ़ती है, शील (= सदाचार) बढ़ता है, श्रुत (= ज्ञान) बढ़ता है, त्याग बढ़ता है, ज्ञान बढ़ता है; उसे मैं परिचरणीय (= परिचरितब्ब) कहता हूँ।"

ऐसा कहनेपर फासुकारी ब्राह्मण भगवान्‌से यह बोला—

"भो गौतम ! ब्राह्मण चार (प्रकार के) स्व-धन (= अपना धन) बतलाते हैं—(१) भिक्षाचर्या-को ब्राह्मण का स्वधन बतलाते हैं; भिक्षाचर्या स्वधनको अतिक्रमण करनेवाला ब्राह्मण अदत्तको लेनेवाले गोपकी भाँति अकृत्य-कारी होता है। भो गौतम ! ब्राह्मण इसे ब्राह्मणोंका स्व-धन बतलाते हैं। (२) भो गौतम ! ब्राह्मण धनुकलाप (= शस्त्र-शिल्प) को क्षत्रियका स्वधन बतलाते हैं। धनुकलाप (रूपी) स्वधनको अतिक्रमण करनेवाला क्षत्रिय ० अकृत्यकारी होता। ०। (३) ० कृषि, गोरक्ष्य (= गोपालन)को वैश्यका स्वधन बतलाते हैं। ०। (४) ० असितव्याभंगि (लकड़ी काटने ढोने आदि)को शूद्रका धन बतलाते हैं। असितव्यभंगि (रूपी) स्वधनको अतिक्रमण करनेवाला शूद्र अदत्तको लेनेवाले गोपकी भाँति अकृत्यकारी (= पापकारी) होता है। भो गौतम ! ब्राह्मण यह चार (प्रकार के) स्वधन बतलाते हैं। यहाँ आप गौतम क्या कहते हैं ?"

"क्या ब्राह्मण ! सारी दुनिया ब्राह्मणोंको इसके लिये अनुज्ञा देती है ? इन चार स्वधनोंको प्रज्ञापन करें ?"

"नहीं, भो गौतम !"

"जैसे ब्राह्मण ! कोई ०[1] दरिद्र पुरुष हो ०[1] ब्राह्मणोंका इन चार धनोंका प्रज्ञापन करना है।"

---

[1] देखो पृष्ठ ४००।

"ब्राह्मण ! मैं लोकोत्तर आर्यधर्म को पुरुषका स्वधन प्रज्ञापन करता हूँ। ब्राह्मण ! माता-पिताके पुराने कुलवंशको अनुस्मरण करते जहाँ इस ( पुरुष )का जन्म होता है, वही उसकी संज्ञा होती है। क्षत्रिय-कुलमें उत्पन्न होनेपर क्षत्रिय इसकी संज्ञा होती है। ब्राह्मण ०। वैश्य ०। शूद्रकुलमें उत्पन्न होनेपर शूद्र इसकी संज्ञा होती है।

"जैसे ब्राह्मण ! जिस जिस प्रत्यय (= आश्रय )को लेकर आग जलती है, वही वही ( उसकी ) संज्ञा होती है। काष्ठके आश्रयसे जो आग जलती है, काष्ठ-अग्नि उसकी संज्ञा होती है। शकलिका (= चैली ) ०। गोमय (= उपले )के आश्रयसे जो आग जलती है, गोमय-अग्नि उसकी संज्ञा होती है। इस प्रकार हे ब्राह्मण ! मैं लोकोत्तर आर्यधर्मको पुरुषका स्वधन प्रज्ञापन करता (= कहता ) हूँ। ० जहाँ इसका जन्म होता है, वहीं इसकी संज्ञा होती है ० शूद्र इसकी संज्ञा होती है।

"ब्राह्मण ! क्षत्रियकुलसे भी यदि घरसे बेघर हो प्रव्रजित होता है। और वह तथागतके जतलाये धर्म (= धर्म-विनय )को पा, प्राणातिपातसे विरत होता है ०[1] सम्यग्-दृष्टि होता है; तो वह न्याय = कुशल-धर्म (= निर्वाण )का आराधन करनेवाला होता है। ब्राह्मणकुल से ०। वैश्यकुलसे ०। शूद्रकुलसे ० तो वह न्याय कुशल धर्मका आराधन करनेवाला होता है।

"तो क्या मानते हो; ब्राह्मण ! क्या ब्राह्मण ही इस प्रदेशमें वैर-रहित व्यापाद (= द्वेष )-रहित मैत्री चित्तकी भावना कर सकता है, क्षत्रिय नहीं, वैश्य नहीं, शूद्र नहीं ?"

"नहीं, हे गौतम ! क्षत्रिय भी इस प्रदेशमें वैर-रहित, व्यापाद-रहित मैत्रीचित्तकी भावना कर सकता है। ब्राह्मण भी ०; वैश्य भी ०, शूद्र भी ० सारे चारों वर्ण इस प्रदेश में ० मैत्री चित्तकी भावना कर सकते हैं।"

"इसी प्रकार ब्राह्मण ! क्षत्रियकुल से भी यदि घरसे बेघर ०। सम्यग् दृष्टि होता है; तो वह न्याय कुशल धर्म का आराधक होता है। ब्राह्मणकुलसे ०। वैश्यकुलसे ०। शूद्रकुलसे ० तो वह न्याय कुशल धर्मका आराधक होता है।

"तो क्या मानते हो ब्राह्मण !! क्या ब्राह्मण ही (= स्नान-चूर्णपिंड (= सोत्ति-सिनाति ) ले, नदीपर जा मैल धो सकता है; क्षत्रिय नहीं, वैश्य नहीं, शूद्र नहीं ?"

"नहीं, भो गौतम ! क्षत्रिय भी ०; वैश्य भी ०; शूद्र भी स्नान-चूर्ण-पिंड (= आजकलका साबुन जैसा कोई पदार्थ ) ले नदीपर जा मैल धो सकता है। सारे चारों वर्ण ०।"

"ऐसे ही ब्रह्मण ! क्षत्रिय कुलसे यदि घरसे बेघर ०। ० सम्यग्-दृष्टि हो; तो वह न्याय-कुशल-धर्मका आराधक होता है। ब्राह्मण कुलसे ०। वैश्य कुलसे ०। शूद्र कुलसे ० तो वह न्याय-कुशल-धर्मका आराधक होता है।

"तो क्या मानते हो, ब्राह्मण ! ( यदि ) यहाँ मूर्धाभिषिक्त क्षत्रिय राजा नाना जातिके सौ पुरुष इकट्ठा करे ( और उन्हें कहे—) आवें आप सब ०[2] उस आगसे अग्निका काम नहीं लिया जा सकेगा ?"

"नहीं, भो गौतम ! जो वह क्षत्रिय ० कुलोत्पन्न द्वारा ० आग बनाई गई है ०, वह भी अर्चिमान् ० आग होगी, उस आगसे भी आगका काम लिया जा सकता है। और जो वह चांडाल ० कुलोत्पन्न द्वारा ० अग्नि बनाई गई है ० वह भी अर्चिमान ० अग्नि होगी। सभी आगसे आगका काम लिया जा सकता है।"

---

[1] देखो पृष्ठ ४०१। [2] देखो पृष्ठ ३८८।

"ऐसे ही ब्राह्मण ! क्षत्रियकुलसे भी यदि घरसे बेघर ० । ० सम्यग्-दृष्टि हो; तो वह न्याय-कुशल-धर्मका आराधक होता है । ब्राह्मणकुलसे भी ० । वैश्यकुलसे भी ० । शूद्रकुलसे भी ० तो वह न्याय-कुशल-धर्मका आराधक होता है ।"

ऐसा कहनेपर फासुकारि ब्राह्मणने भगवान्‌से यह कहा—"आश्चर्य ! भो गौतम ! आश्चर्य !! भो गौतम ! जैसे औंधेको सीधा कर दे ०[1] आप गौतम आजसे मुझे अंजलिबद्ध शरणागत उपासक स्वीकार करें ।"

---

[1] देखो पृष्ठ १६ ।

# ९७—धानंजानि-सुत्तन्त (२।५।७)

अपना अपना किया अपने अपने साथ

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् राजगृहमें वेणुवन कलंदक-निवापमें विहार करते थे।

उस समय आयुष्मान् सारिपुत्र बड़े भिक्षु-संघके साथ दक्षिणागिरिमें चारिका कर रहे थे। तब कोई भिक्षु राजगृहमें वर्षावास कर, जहाँ दक्षिणागिरि था, जहाँ आयुष्मान् सारिपुत्र थे, वहाँ गया। जाकर आयुष्मान् सारिपुत्रके साथ···संमोदनकर एक ओर बैठ गया। एक ओर बैठे उस भिक्षुसे आयुष्मान् सारिपुत्रने यह कहा—

"आवुस! भगवान् निरोग हैं न, बलवान् हैं न?"

"आवुस! भगवान् निरोग हैं, बलवान् हैं।"

"आवुस! भिक्षु-संघ निरोग है न, बलवान् है न?"

"आवुस! भिक्षु-संघ भी निरोग है, बलवान् है।"

"आवुस! वहाँ तण्डुलपल्लु द्वारमें धानंजानि नामक ब्राह्मण रहता है। आवुस! धानंजानि ब्राह्मण निरोग है न, बलवान् है न?"

"आवुस! धानंजानि ब्राह्मण निरोग है बलवान् (= तगड़ा) है।"

"आवुस! धानंजानि ब्राह्मण अ-प्रमत्त (= प्रमाद-रहित) है न?"

"आवुस! धानंजानि ब्राह्मणको अप्रमाद कहाँसे। आवुस! धानंजानि ब्राह्मण राजाका सहारा ले, ब्राह्मण गृहस्थोंको लूटता है (= विलुम्पति), ब्राह्मण-गृहपतियोंका सहारा ले राजाको लूटता है। जो श्रद्धालुकुलसे लाई उसकी श्रद्धालु भार्या थी, वह भी मर गई। अश्रद्धालुकुलसे दूसरी भार्या (अब) लाया है।"

"आवुस! दुःश्रुत (= न सुनने योग्य) हमने सुना! दुःश्रुत हमने सुना!! जो कि हमने धानंजानि ब्राह्मणको प्रमत्त सुना। क्या कभी किसी समय धानंजानि ब्राह्मणके साथ हमारा समागम होगा! क्या हमारा उसके साथ कुछ कथा-संलाप होगा!!"

तब आयुष्मान् सारिपुत्र दक्षिणागिरिमें इच्छानुसार विहार कर, जहाँ राजगृह था, उधर चारिकाके लिये चल पड़े। क्रमशः चारिका करते, जहाँ राजगृह है, वहाँ पहुँचे। वहाँ राजगृहमें आयुष्मान् सारिपुत्र वेणुवन कलंदक-निवापमें विहार करते थे।

तब आयुष्मान् सारिपुत्र पूर्वाह्न समय पहिनकर, पात्रचीवर ले राजगृहमें भिक्षाके लिये प्रविष्ट हुये। उस समय धानंजानि ब्राह्मण नगरके बाहर गोष्ठ (= बथान)में गायें दुहा रहा था। तब आयुष्मान् सारिपुत्र राजगृहमें पिंडचार कर, भोजनान्तर पिंडपातसे छुट्टी पा जहाँ धानंजानि ब्राह्मण था, वहाँ गये। धानंजानि ब्राह्मणने दूरसे ही आयुष्मान् सारिपुत्रको आते देखा। देखकर जहाँ

आयुष्मान् सारिपुत्र थे, वहाँ गया; जाकर आयुष्मान् सारिपुत्रसे यह बोला—

"भो सारिपुत्र ! यह दूध है इसे पियें, तब तक भोजनका समय होता है।"

"अलम् ( = बस ) ब्राह्मण ! आज मैं भोजन-कृत्य समाप्तकर चुका हूँ। अमुक वृक्षके नीचे मेरा दिनका विहार होगा; वहाँ आना।"

"अच्छा, भो !"—( कह ) धानंजानि ब्राह्मणने अयुष्मान् सारिपुत्रको उत्तर दिया।

तब धानंजानि ब्राह्मण प्रातराश कर, भोजनोपरांत जहाँ आयुष्मान् सारिपुत्र थे, वहाँ गया; जाकर आयुष्मान् सारिपुत्रके साथ···सम्मोदन कर एक ओर बैठ गया। एक ओर बैठे धानंजानि ब्राह्मणसे आयुष्मान् सारिपुत्रने यह कहा—

"धानंजानि ! अ-प्रमत्त ( = दुष्कर्ममें प्रमादी सुकर्ममें रत ) तो हो ?"

"भो सारिपुत्र ! कहाँसे हम जैसोंको अ-प्रमाद होगा, जिन्हें कि माता-पिताको पोषण करना हो, पुत्र-दाराको पोषण करना हो, दास-कर्मकरोंको पोषण करना हो; मित्र-अमात्योंका काम करना हो, जाति-भाइयों ( = ज्ञाति-सलोहित )का काम करना हो, अतिथियोंका ०, पूर्व-प्रेतों ( = पितरों )का ०, देवताओंका ०, राजाका राज-कार्य करना हो, और इस ( अपने ) शरीरको भी तर्पित वर्द्धित करना हो ?"

"तो क्या मानते हो, धानंजानि ! यहाँ कोई ( पुरुष ) माता-पिताके लिये अ-धर्मचारी = विषम-चारी होवे। ( उस ) अधर्मचर्या विषमचर्याके लिये उसे नरकपाल नरकमें ले जायें; क्या वह यह ( कहने ) पा सकता है—'मैं माता-पिताके लिये अधर्मचारी = विषमचारी हुआ, नरक-पालो ! मत मुझे नरकमें ( डालो )' ? या उसके माता-पिता यह ( कहने ) पा सकते हैं—'यह हमारे लिये, अधर्मचारी = विषमचारी हुआ, नरकपालो ! मत इसे नरकमें डालो' ?"

"नहीं, भो सारिपुत्र ! बल्कि उसे चिल्लातेहीको नरकपाल ( = निरय-पाल ) नरकमें डाल देंगे।"

"तो क्या मानते हो, धानंजानि ! यहाँ कोई पुत्र-दाराके लिये अधर्मचारी = विषमचारी होवे। ०। ० दास-कर्मकर पुरुषोंके लिये ०। ० मित्र-अमात्यों ( = यार दोस्तों )के लिये ०। ज्ञाति-सालोहितों ( = भाई-बंदों )के लिये ०। ० अतिथियोंके लिये ०। ० पूर्व-प्रेतोंके लिये ०। ० देव-ताओंके लिये ०। ० राजाके लिये ०। ० कायाके तर्पण वर्द्धनके लिये अधर्मचारी ० होवे। ० क्या वह यह ( कहने ) पा सकता है—'मैं शरीरके तर्पण वर्द्धनके लिए अधर्मचारी = विषमचारी हुआ, नरकपालो ! मत मुझे नरकमें ( डालो )' ? या दूसरे यह ( कहने ) पा सकते हैं—'यह काया के तर्पण वर्द्धनके लिये अधर्मचारी = विषमचारी हुआ, नरकपालो ! मत इसे नरकमें ( डालो )' ?"

"नहीं, भो सारिपुत्र ! बल्कि उस चिल्लातेहीको नरकपाल नरकमें डाल देंगे।"

"तो क्या मानते हो, धानंजानि ! जो कि माता-पिताके हेतु अ-धर्मचारी = विषमचारी होना है, और जो कि माता-पिताके हेतु धर्मचारी = समचारी होना; इन दोनों( कर्मों )में कौन श्रेय ( = अच्छा ) है ?"

"भो सारिपुत्र ! माता-पिताके हेतु अधर्मचारी = विषमचारी होना, यह श्रेय नहीं; किन्तु जोकि माता-पिताके हेतु धर्मचारी-समचारी होना है, यही श्रेय है। अधर्मचर्या = विषम-चर्यासे भो सारिपुत्र ! धर्मचर्या = समचर्या श्रेय है।"

"धानंजानि ! दूसरे भी स-हेतुक ( = फलदायक ) धार्मिक कर्मान्त ( = पेशे ) हैं, जिनसे माता-पिताका पोषण किया जा सकता है, किन्तु पाप-कर्मको न करना और पुण्य-मार्गको ग्रहण करना ( चाहिये )।

"तो क्या मानते हो, धानंजानि ! जोकि पुत्र-दाराके हेतु अधर्मचारी = विषमचारी होना

०। ० दास-कर्मकर-पुरुषोंके हेतु ०। ० मित्र-अमात्योंके हेतु ०। ० ज्ञाति-सालोहितोंके हेतु ०। ० अतिथियोंके हेतु ०। ० पूर्व-प्रेतोंके हेतु ०। ० देवताओंके हेतु ०। ० राजाके हेतु ०। ० कायाके तर्पण वर्द्धनके हेतु ० पुण्यमार्गका ग्रहण करना ( चाहिये )।"

तब धानंजानि ब्राह्मण आयुष्मान् सारिपुत्रके भाषणको अभिनंदित अनुमोदितकर आसनसे उठकर चला गया।

दूसरे समय धानंजानि ब्राह्मण दुःखित = व्याधित बहुत बीमार हुआ। तब धानंजानि ब्राह्मणने किसी पुरुषको बुलाया—'आओ हे पुरुष! तुम जहाँ भगवान् हैं, वहाँ जाओ; जाकर मेरे वचनसे भगवान्‌के चरणोंको, शिरसे वंदना करो—भन्ते! धानंजानि ब्राह्मण ० बहुत बीमार है, वह भगवान्‌के चरणोंको शिरसे वंदना करता है'। ( फिर ) जहाँ आयुष्मान् सारिपुत्र हों, वहाँ जाओ, जाकर मेरे वचनसे आयुष्मान् सारिपुत्रके चरणोंको, शिरसे वंदना करो—भन्ते! धानंजानि ब्राह्मण ० बहुत बीमार है, वह आयुष्मान् सारिपुत्रके चरणोंको, शिरसे वंदना करता है'; और यह भी कहो—'अच्छा हो, भन्ते! यदि आयुष्मान् सारिपुत्र कृपा कर जहाँ धानंजानि ब्राह्मणका घर है, वहाँ चलें'।"

"अच्छा, भन्ते ( = स्वामी )!"—( कह ) वह पुरुष धानंजानि ब्राह्मणको उत्तर दे, जहाँ भगवान् थे, वहाँ...जाकर भगवान्‌को अभिवादन कर एक ओर बैठा। एक ओर बैठे उस पुरुषने भगवान्‌से यह कहा—"भन्ते! धानंजानि ब्राह्मण ० बहुत बीमार है, वह भगवान्‌के चरणोंको, शिरसे वंदना करता है।" ( फिर ) जहाँ आयुष्मान् सारिपुत्र थे, वहाँ गया; जाकर आयुष्मान् सारिपुत्रको अभिवादन कर एक ओर बैठ...आयुष्मान् सारिपुत्रसे बोला—"भन्ते! धानंजानि ब्राह्मण ० बहुत बीमार है, ० अच्छा हो, भन्ते! यदि आयुष्मान् सारिपुत्र कृपाकर जहाँ धानंजानि ब्राह्मणका घर है, वहाँ चलें।"

आयुष्मान् सारिपुत्रने मौनसे स्वीकार किया। तब आयुष्मान् सारिपुत्र पहिनकर पात्र-चीवर ले, जहाँ धानंजानि ब्राह्मणका घर था, वहाँ गये; जाकर बिछे आसनपर बैठे। बैठकर आयुष्मान् सारिपुत्रने धानंजानि ब्राह्मणसे यह कहा—

"धानंजानि! ठीक तो है? ( काल- )यापन तो हो रहा है, दुःखा वेदनायें हट तो रही हैं, लौट तो नहीं रही हैं? ( व्याधिका ) हटना तो मालूम हो रहा है; लौटना तो नहीं मालूम हो रहा है?"

"भो सारिपुत्र! मुझे ठीक नहीं है, नहीं यापन हो रहा है, भारी दुःखमय वेदनायें आ रही हैं, हटती नहीं हैं, ( पीड़ाका ) आना ही जान पड़ता है, जाना नहीं। जैसे, भो सारिपुत्र! ( कोई ) बलवान् पुरुष तीक्ष्ण शिखरसे शिरको मथित करे, ऐसे ही, भो सारिपुत्र! बड़े जोरकी हवा मेरे शिरको ताड़न करती है। भो सारिपुत्र! मुझे ठीक नहीं है ० ( पीड़ाका ) आना ही जान पड़ता है, जाना नहीं। जैसे, भो सारिपुत्र! ( कोई ) बलवान् पुरुष मजबूत रस्सीसे शिरको... ( जोरसे ) बाँध दे; ऐसे ही भो सारिपुत्र! मुझे बड़े जोरकी सीसवेदना है। नहीं ०। जैसे, भो सारिपुत्र! चतुर गोघातक या गोघातकका अन्तेवासी तेज गो-विकर्तन ( = गाय काटनेके छुरे )से पेटको काटे ऐसे ही, भो सारिपुत्र! जोरसे वायु मेरे पेटको काट रहे हैं। नहीं ०। जैसे, भो सारिपुत्र! दो बलवान् पुरुष ( किसी ) अति दुर्बल पुरुषको अनेक बाहोंसे पकड़कर सौर ( की आग )पर तपायें, संतपायें; ऐसे ही, भो सारिपुत्र! मेरे शरीरमें अत्यधिक दाह हो रहा है। मुझे ठीक नहीं, ०।"

"तो क्या मानते हो, धानंजानि! नरक अच्छा ( = श्रेय ) है, या तिर्यग् ( = पशु )-योनि?"

"नरकसे, भो सारिपुत्र ! तिर्यग्-योनि अच्छी है।"

"तो क्या मानते हो; धानंजानि ! तिर्यग्योनि अच्छी है, या प्रेतलोक ?"

"० प्रेतलोक ०।"

"० प्रेतलोक अच्छा है, या मनुष्य ?"—"० मनुष्य ०।"

"० मनुष्य अच्छे हैं, या चातुर्महाराजिक देव ?"—"० चातुर्महाराजिक देव ०।"

"० चातुर्महाराजिक देव ०, या त्रायस्त्रिंश देव ?"—"० त्रायस्त्रिंश देव ०।"

"० त्रायस्त्रिंश देव ०, या याम देव ?"—"० याम देव ०।"

"० याम देव ०, या तुषित देव ?"—"० तुषित देव ०।"

"० तुषित देव ०, या निर्माणरति देव ?"—"० निर्माणरति देव ०।"

"० निर्माणरति देव ०, या परनिर्मितवशवर्ती देव ?"—"० परनिर्मितवशवर्ती देव ० !"

"तो क्या मानते हो, धानंजानि ! परनिर्मितवशवर्ती देव अच्छे हैं, या ब्रह्मलोक ?"

"ब्रह्मलोक आप सारिपुत्र कह रहे हैं ! ब्रह्मलोक आप सारिपुत्र कह रहे हैं !!"

तब आयुष्मान् सारिपुत्रको यह हुआ—"यह ब्राह्मण ब्रह्मलोकके श्रद्धालु हैं; क्यों न मैं धानंजानि ब्राह्मणको ब्रह्मोंकी सहव्यता ( = सारूप्य ) का मार्ग उपदेशूँ।"—

"धानंजानि ! ब्रह्मोंकी सहव्यताका मार्ग तुझे उपदेशता हूँ, उसे सुन, अच्छी तरह मनमें करो कहता हूँ।"

"अच्छा, भो !"—( कह ) धानंजानि ब्राह्मणने आयुष्मान् सारिपुत्रको उत्तर दिया। आयुष्मान् सारिपुत्रने यह कहा—

"क्या है, धानंजानि ! ब्रह्मोंकी सहव्यताका मार्ग ?—( १ ) यहाँ धानंजानि ! भिक्षु मैत्रीपूर्ण चित्तसे ०[1] सारे लोकको पूर्ण कर विहार करता है यह भी धानंजानि ब्रह्मोंकी सहव्यताका मार्ग है। और फिर धानंजानि ! ( २ ) करुणापूर्ण चित्तसे ०[1]। ( ३ ) और फिर धानंजानि ! मुदितापूर्ण चित्तसे ०[1]। ० ( ४ ) उपेक्षापूर्ण चित्तसे ०[1] सारे लोकको पूर्ण कर विहरता है। यह भी धानंजानि ! ब्रह्मोंकी सहव्यताका मार्ग है।"

"तो, भो सारिपुत्र ! मेरे वचनसे भगवान्के चरणोंमें शिरसे वंदना करें—'भन्ते ! धानंजानि ब्राह्मण ० बहुत बीमार है, वह भगवान्के चरणोंको, शिरसे वंदना करता है।"

तब आयुष्मान् सारिपुत्रने धानंजानि ब्राह्मणको स-करणीय ( = जहाँ पहुँचकर आगे भी कर्तव्य करनेको बाकी रहता है ), हित, ब्रह्मलोकमें प्रतिष्ठित कर आसनसे उठ चल दिये। तब आयुष्मान् सारिपुत्रके चले जानेके थोड़े ही समय बाद धानंजानि ब्राह्मण मर गया; और ( जाकर ) ब्रह्मलोकमें उत्पन्न हुआ।

तब भगवान्ने भिक्षुओंको आमंत्रित किया—

"भिक्षुओ ! यह सारिपुत्र धानंजानि ब्राह्मणको स-करणीय, हित ( रूप ) ब्रह्मलोकमें प्रतिष्ठित कर आसनसे उठकर चल दिया !"

तब आयुष्मान् सारिपुत्र जहाँ भगवान् थे, वहाँ गये; जाकर भगवान्को अभिवादन कर एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठे आयुष्मान् सारिपुत्रने भगवान्से यह कहा—

"भन्ते ! धानंजानि ब्राह्मण ० बहुत बीमार है, वह भगवान्के चरणोंको, शिरसे वंदना करता है।"

---

[1] देखो पृष्ठ २५।

"क्यों सारिपुत्र ! तूने धानंजानि ब्राह्मणको स-करणीय, हित, ब्रह्मलोकमें प्रतिष्ठित कर आसनसे उठकर चला आया ?"

"भन्ते ! मुझे ऐसा हुआ—ब्राह्मण ब्रह्मलोकके प्रति श्रद्धालु होते हैं; क्यों न मैं धानंजानि ब्राह्मणको, ब्रह्मोंकी सहव्यताका मार्ग उपदेशूँ ।"

"सारिपुत्र ! धानंजानि ब्राह्मण मर गया, और ( जाकर ) ब्रह्मलोकमें उत्पन्न हुआ है ।"

---

# ९८—वासेट्ठ-सुत्तन्त[1] (२।५।८)

वर्णव्यवस्था-खंडन

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् इच्छानंगलमें इच्छानंगलके वनषण्डमें विहार करते थे।

उस समय बहुतसे अभिज्ञात अभिज्ञात ( = प्रतिष्ठित ) ब्राह्मण महाशाल ( = महाधनी ) जैसे कि—चंकि ब्राह्मण, तारुक्ख ( = तारुक्ष ) ब्राह्मण, जानुस्सोणि ब्राह्मण, तोदेय्य ब्राह्मण, तथा दूसरे अभिज्ञात अभिज्ञात ब्राह्मण महाशाल, इच्छानंगलमें वास करते थे।

तब वासिष्ठ और भारद्वाज दो माणवों ( = छात्रों )की, जंघाविहारके लिये टहलते घूमते वक्त यह बात बीचमें चल पड़ी—'ब्राह्मण कैसे होता है भो ?'।

भारद्वाज माणवने कहा—"जब ( पुरुष ) दोनों ओरसे मातासे भी पितासे भी सुजात होता है, ( माता-पिता ) दोनों ओरके पितामहोंकी सात पीढ़ी तक विशुद्ध वंशवाले, जातिवादसे अ-क्षिप्त = अ-निंदित हों—इतनेसे, भो ! ब्राह्मण होता है।"

वाशिष्ट माणवने यह कहा—"जब ( आदमी ) शीलवान् और व्रत-संपन्न होता है, इतनेसे, भो ! ब्राह्मण होता है।"

भारद्वाज माणव वाशिष्ट मावणको नहीं समझा सका, वाशिष्ट माणव भारद्वाज माणवको नहीं समझा सका।

तब वाशिष्ट माणवने भारद्वाज माणवको संबोधित किया—

"यह शाक्यकुलसे प्रव्रजित शाक्यपुत्र श्रमण गौतम इच्छानंगलके वनखंडमें विहार करते हैं। उन आप गौतमका ऐसा कल्याण कीर्तिशब्द उठा हुआ है—'वह भगवान् ०[2] बुद्ध भगवान् हैं'। चलो, भो भारद्वाज ! जहाँ श्रमण गौतम हैं, वहाँ चलें। चलकर श्रमण गौतमसे इस बातको पूछें; जैसा श्रमण गौतम बतलायेंगे, वैसा धारण करेंगे।"

"अच्छा, भो !"—( कह ) भारद्वाज माणवने वाशिष्ट माणवको उत्तर दिया—

तब वाशिष्ट और भारद्वाज माणव जहाँ भगवान् थे, वहाँ गये; जाकर भगवान्‌के साथ··· सम्मोदन कर एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठे वाशिष्ट माणवने भगवान्‌से गाथाओंमें कहा—

"भो ! हम अनुज्ञात-प्रतिज्ञात[3] त्रैविद्य[4] हैं।

मैं पौष्करसातिका और यह तारुक्षके माणवक[5] हैं। ( १ )॥

---

[1] यह सूत्र सुत्तनिपात ( सुत्तपिटक )में भी आया है। [2] देखो पृष्ठ १५८।

[3] प्रसिद्ध। [4] तीनों वेदोंके ज्ञाता। [5] विद्यार्थी।

त्रैविद्योंका जो आख्यान[1] है, उसमें हम केवली[2] हैं।
पद, व्याकरण ( और ) जल्प[3]में हम ( अपने ) आचार्यके समान हैं ॥ ( २ ) ॥
गौतम ! ऐसे हम ( दोनों )का जाति-वादके विषयमें विवाद है।
भारद्वाज कहता है—'जाति[4]से ब्राह्मण होता है' ॥ ( ३ ) ॥
चक्षुमन् ! मैं कर्मसे कहता हूँ, ऐसा ( आप ) जानें।
हम दोनों एक दूसरेको समझा नहीं सकते।
( तब ) संबुद्ध करके विश्रुत भगवान्‌के पास आये हैं ॥ ( ४ ) ॥
अक्षय चंद्रमाको जैसे लोग जाकर हाथ जोड़,
वन्दना करके नमस्कार करते हैं, ऐसे ही लोकमें गौतमको ( भी ) ॥ ( ५ ) ॥
लोकके-चक्षु-( जैसे )-उत्पन्न ( आप ) गौतमसे हम पूछते हैं—
'जन्मसे ब्राह्मण होता है, या कर्मसे' ?
हम अजानोंको बतावें, जिसमें हम ब्राह्मणको जानें" ॥ ( ६ ) ॥

( भगवान्—"वाशिष्ट ! )—
सो तुम्हें मैं क्रमशः यथार्थतः कहता हूँ।
प्राणियोंकी जातियोंमें एक दूसरेसे जातिका भेद है ॥ ( ७ ) ॥
तृण और वृक्षमें भी; जानते हो ( इसके लिये ) वह प्रतिज्ञा नहीं करते,
जातिका लिंग है; उनमें जातियाँ एक दूसरेसे ( भिन्न ) हैं ॥ ( ८ ) ॥
फिर कीट, पतंगसे चींटी तक,
जातिका लिंग है; उनमें ० ॥ ( ९ ) ॥
छोटे बड़े चौपायोंमें भी तुम जानते हो,
जातिका लिंग है; उनमें ० ॥ ( १० ) ॥
लम्बी पीठवाले पादोदर[5] साँपको भी जानते हो,
जातिका लिंग ० ॥ ( ११ ) ॥
फिर जलचर पानीकी मछलियोंको भी जानते हो,
जातिका लिंग है ० ॥ ( १२ ) ॥
फिर आकाशचारी पत्रयान[6] पक्षियोंको भी जानते हो,
जातिका लिंग है ० ॥ ( १३ ) ॥
जैसा इन जातियोंमें जातिका अलग अलग लिंग है।
इस प्रकारका जाति-लिंग मनुष्योंमें अलग अलग नहीं है ॥ ( १४ ) ॥
न केशोंमें, न शिरमें, न कानमें, न आँखमें।
न मुखमें, न नासिकामें, न ओठ और भौंमें।
न ग्रीवामें, न कंधेमें, न पीठमें, न पेटमें ॥ ( १५ ) ॥
न श्रोणीमें, न उरमें, न गोप्यस्थानमें, न मैथुनमें।
न हाथमें, न पैरमें, न अंगुली और नखमें ॥ ( १६ ) ॥

---

[1] व्याख्यान, पाठ्य विषय। [2] अद्वितीय। [3] वाद। [4] जन्म।
[5] उदर है पादका काम देता, जिसका। [6] पंख ही जिनका यान ( = सवारी ) है

न जंघामें, न उरूमें, न वर्ण या स्वरमें।
जैसा कि अन्य जातियोंमें है, ( वैसा ) जातिका कोई ( पृथक् ) लिंग नहीं ॥ ( १७ ) ॥
मनुष्योंके शरीर शरीरमें यह ( भेदक लिंग ) नहीं मिलता।
मनुष्योंमें भेद ( सिर्फ ) संज्ञामें है ॥ ( १८ ) ॥
मनुष्योंमें जो गोरक्षासे जीविका करता है।
वाशिष्ट! ऐसेको कृषक जानो, ब्राह्मण नहीं ॥ ( १९ ) ॥
मनुष्योंमें जो किसी शिल्पसे जीविका करता है।
वाशिष्ट! ऐसेको शिल्पी जानो, ब्राह्मण नहीं ॥ ( २० ) ॥
मनुष्योंमें जो व्यापारसे जीविका करता है।
वाशिष्ट! ऐसेको बनिया जानो, ब्राह्मण नहीं ॥ ( २१ ) ॥
मनुष्योंमें जो पर-प्रेषण[1]से जीविका करता है।
वाशिष्ट! ऐसेको प्रेष्यक[2] जानो, ब्राह्मण नहीं ॥ ( २२ ) ॥
मनुष्योंमें जो अदत्तादानसे जीता है।
वाशिष्ट! ऐसेको चोर जानो, ब्राह्मण नहीं ॥ ( २३ ) ॥
मनुष्योंमें जो इषु-अस्त्रसे जीता है।
वाशिष्ट! ऐसेको योधाजीवी[3] जानो, ब्राह्मण नहीं ॥ ( २४ ) ॥
मनुष्योंमें जो पुरोहितीसे जीता है।
वाशिष्ट! ऐसेको याजक जानो, ब्राह्मण नहीं ॥ ( २५ ) ॥
मनुष्योंमें जो ग्राम राष्ट्रका उपभोग करता है।
वाशिष्ट! ऐसेको राजा जानो, ब्राह्मण नहीं ॥ ( २६ ) ॥
[4]माता और योनिसे उत्पन्न होनेके कारण मैं ब्राह्मण नहीं कहता।
वह 'भो-वादी' [5]है, वह ( तो ) संग्रही है!
मैं ब्राह्मण उसे कहता हूँ, जो अपरिग्रही = न लेनेवाला है ॥ ( २७ ) ॥
जो सारे संयोजनों ( = बंधनों )को काटकर, भय नहीं खाता।
जो संग और आसक्तिसे विरत है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( २८ ) ॥

नन्दी ( = क्रोध ), वरत्रा ( = तृष्णा रूपी रस्सी ) सन्दान ( = ६२ प्रकारके मतवाद-रूपी पगहे ), और हनुक्रम ( = मुँहपर बाँधनेके जाबे )को काट एवं परिघ ( = जूए )को फेंक जो बुद्ध ( = ज्ञानी ) हुआ, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( २९ ) ॥

जो विना दूषित ( चित्त ) किये गाली, बध और बन्धनको सहन करता है, क्षमा बलही जिसके बल ( = सेना )का सेनापति है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( ३० ) ॥

जो अक्रोधी, व्रती, शीलवान्, बहुश्रुत, संयमी ( = दान्त ) और अन्तिम शरीरवाला है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( ३१ ) ॥

कमलके पत्तेपर जल, और आरेके नोकपर सरसो, की भाँति जो भोगोंमें लिप्त नहीं होता, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( ३२ ) ॥

---

[1] पठवनियाका काम। [2] पठवनिया ( = मालिकके भेजे अनुसार काम करनेवाला )। [3] सिपाही।
[4] यहाँसे "जो पूर्व जन्मको जानता है ०" तक धम्मपद ३९६-४२३ ( २६:१४-४१ ) में आया है।
[5] उस समय ब्राह्मण ब्राह्मणको ही "भो" कहकर संबोधित करते थे।

जो यहीं ( = इसी जन्ममें ) अपने दुःखोंके विनाशको जान लेता है, जिसने अपने बोझको उतार फेंका और जो आसक्तिरहित है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( ३३ ) ॥

जो गम्भीर प्रज्ञावाला, मेधावी, मार्ग-अमार्गका ज्ञाता, उत्तम पदार्थ ( = सत्य )को पाये है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( ३४ ) ॥

घरवाले ( = गृहस्थ ) और बेघरवाले दोनोंहीमें जो लिप्त नहीं होता, जो बिना ठिकानेके घूमता तथा बेचाह है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( ३५ ) ॥

चर-अचर ( सभी ) प्राणियोंमें प्रहारित हो, जो न मारता है, न मारनेकी प्रेरणा करता है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( ३६ ) ॥

जो विरोधियोंके बीच विरोध-रहित रहता है, जो दंडधारियोंके बीच ( दण्ड- )रहित है, संग्राहियोंमें जो संग्रहरहित है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( ३७ ) ॥

आरेके ऊपर सरसोंकी भाँति, जिसके ( चित्तसे ) राग, द्वेष, मान, डाह, फेंक दिये गये हैं, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( ३८ ) ॥

( जो इस प्रकारकी ) अकर्कश, आदरयुक्त ( तथा ) सच्ची वाणीको बोले; कि, जिससे कुछ भी पीड़ा न होवे, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( ३९ ) ॥

( चीज ) चाहे दीर्घ हो या ह्रस्व, मोटी हो या पतली, शुभ हो या अशुभ, जो संसारमें ( किसी भी ) बिना दी चीजको नहीं लेता, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( ४० ) ॥

इस लोक और परलोकके विषयमें जिसकी आशायें ( = चाह ) नहीं रह गई हैं, जो आशारहित और आसक्तिरहित है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( ४१ ) ॥

जिसको आलय ( = तृष्णा ) नहीं है, जो भली प्रकार जानकर अकथ( -पद )का कहनेवाला है, जिसने गाढ़े अमृतको पालिया; उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( ४२ ) ॥

जिसने यहाँ पुण्य और पाप दोनोंकी आसक्तिको छोड़ दिया, जो शोकरहित, निर्मल, ( और ) शुद्ध है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( ४३ ) ॥

जो चन्द्रमाकी भाँति विमल, शुद्ध, स्वच्छ = अनाविल है, ( तथा जिसकी ) सभी जन्मोंकी तृष्णा नष्ट हो गई है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( ४४ ) ॥

जिसने इस दुर्गम संसार, ( = जन्म-मरण )के चक्करमें डालनेवाले मोह( रूपी ) उलटे मार्गको त्याग दिया, जो ( संसारसे ) पारंगत, ध्यानी तथा तीर्ण ( = तर गया ) है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( ४५ ) ॥

जो यहाँ भोगोंको छोड़, बेघर हो प्रव्रजित ( = संन्यासी ) हो गया है, जिसके भोग और जन्म नष्ट हो गये, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( ४६ ) ॥

जो यहाँ तृष्णाको छोड़, बेघर बन प्रव्रजित है, जिसकी तृष्णा और ( पुनर्-)जन्म नष्ट हो गये, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( ४७ ) ॥

मानुष ( -भोगोंके ) लाभोंको छोड़, दिव्य ( भोगोंके ) लाभको भी ( जिसने ) त्याग दिया, सारे ही लाभोंमें जो आसक्त नहीं है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( ४८ ) ॥

रति और अरति ( = घृणा )को छोड़, जो शीतल-स्वभाव ( तथा ) क्लेशरहित है, ( जो ऐसा ) सर्वलोकविजयी, वीर है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( ४९ ) ॥

जो प्राणियोंकी च्युति ( = मृत्यु ) और उत्पत्तिको भली प्रकार जानता है, ( जो ) आसक्ति-रहित सुगत ( = सुंदर गतिको प्राप्त ) और बुद्ध ( = ज्ञानी ) है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( ५० ) ॥

जिसकी गति (= पहुँच )को देवता, गंधर्व, और मनुष्य नहीं जानते, क्षीणास्रव ( = रागादि-रहित ) और अर्हत् है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( ५१ ) ॥

जिसके पूर्व और पश्चात् और मध्यमें कुछ नहीं है, जो परिग्रह-रहित = आदान-रहित है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( ५२ ) ॥

( जो ) ऋषभ ( = श्रेष्ठ ), प्रवर, वीर, महर्षि, विजेता, अकम्प्य, स्नातक और बुद्ध है, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( ५३ ) ॥

जो पूर्व जन्मको जानता है, स्वर्ग और कुगतिको देखता है।
और जिसका ( पुनर्- )जन्म क्षीण होगया; जो अभिज्ञा-परायण[1] मुनि है।
सारे कृत्य जिसके समाप्त होगये हैं, उसे मैं ब्राह्मण कहता हूँ ॥ ( ५४ ) ॥
लोकमें यह संज्ञायें हैं, ( यह ) कल्पित नाम-गोत्र हैं।
वहाँ वहाँ कल्पित ( करके ) लोक-व्यवहारसे चला आया है ॥ ( ५५ ) ॥
अज्ञोंकी धारणामें चिर कालसे ( यह ) घुसा हुआ है।
जाननेवाले नहीं कहते—'ब्राह्मण जन्मसे होता है' ॥ ( ५६ ) ॥
जन्मसे न ब्राह्मण होता है, न जन्मसे अ-ब्राह्मण।
कर्मसे ब्राह्मण होता है, ( और ) कर्मसे अ-ब्राह्मण ॥ ( ५७ ) ॥
कर्मसे कृषक होता है ( और ) कर्मसे शिल्पी।
कर्मसे वनिया होता है, ( और ) कर्मसे प्रेष्यक ॥ ( ५८ ) ॥
कर्मसे चोर होता है, ( और ) योधा जीव भी कर्मसे।
कर्मसे याजक होता है, ( और ) राजा भी कर्मसे ॥ ( ५९ ) ॥
[2]प्रतीत्य समुत्पाद-दर्शी ( और ) कर्म-विपाक-कोविद,
पंडित ( जन ) इस प्रकार कर्मको यथार्थसे जानते हैं ॥ ( ६० ) ॥
लोक कर्मसे चल रहा है, प्रजा कर्मसे चल रही है।
चलते हुये रथके ( चक्केकी ) आणीकी भाँति प्राणी कर्ममें बँधे हैं ॥ ( ६१ ) ॥
तप, ब्रह्मचर्य, संयम और दम,
इनसे ब्राह्मण होता है, यही उत्तम ब्राह्मण है ॥ ( ६२ ) ॥
तीन [3]विद्याओंसे युक्त, शान्त ( और ) पुनर्जन्म-रहित,
वाशिष्ट ! ऐसोंको ( तुम ) विज्ञोंके ब्रह्मा ( और ) शक्र जानो ॥ ( ६३ ) ॥"

ऐसा कहनेपर वाशिष्ट और भारद्वाज माणवकोंने भगवान्‌से यह कहा—

"आश्चर्य ! भो गौतम ! आश्चर्य !! भो गौतम ! जैसे औंधेको सीधा कर दे ०[4] यह हम भगवान् गौतमकी शरण जाते हैं, धर्म और भिक्षु-संघकी भी। आप गौतम आजसे हमें अंजलिबद्ध शरणागत उपासक स्वीकार करें।"

---

[1] अभिज्ञा ( = दिव्य शक्तियाँ ) छः हैं। देखो पृष्ठ २५३।

[2] कार्य कारण नियमसे सभी चीजें उत्पन्न हैं, यह सिद्धान्त प्रतीत्य-समुत्पाद कहा जाता है।

[3] देखो पृष्ठ १५। [4] देखो पृष्ठ १६।

# ९९—सुभ-सुत्तन्त (२।५।९)

गृहस्थ और संन्यासकी तुलना, ब्रह्मलोकका मार्ग

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथ-पिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे

उस समय तौदेय्य-पुत्र शुभ माणवक किसी कामसे श्रावस्तीमें (आकर) एक गृहपतिके घरमें रहता था। तब तौदेय्य-पुत्र शुभ माणवकने, जिस गृहपतिके घरमें रहता था, उससे पूछा—

"गृहपति! मैंने यह सुना है कि श्रावस्ती अर्हतोंसे रहित नहीं है। आज किस श्रमण या ब्राह्मणकी पर्युपासना (= सत्संग) करूँ?"

"भन्ते! यह भगवान् श्रावस्तीमें अनाथ-पिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते हैं। भन्ते! उन भगवान्‌की पर्युपासना करो।"

तब . शुभ माणवक उस गृहपतिकी (बात) सुनकर, जहाँ भगवान् थे, वहाँ गया, जाकर भगवान्‌के साथ···सम्मोदन कर एक ओर बैठ गया। एक ओर बैठे . शुभ माणवकने भगवान्‌से यह कहा—

"भो गौतम! ब्राह्मण ऐसा कहते हैं—गृहस्थ ही न्याय-कुशल-धर्म (= निर्वाण)का आराधक होता है, प्रव्रजित (= संन्यासी) नहीं···। यहाँ आप गौतम क्या कहते हैं?"

"माणव! मैं यहाँ विभज्यवादी[1] (= विभज्जवाद) हूँ। एकांशवादी नहीं। गृहीके लिये भी और प्रव्रजितके लिये भी मैं मिथ्या-प्रतिपत्ति (= झूठे विश्वास)की प्रशंसा नहीं करता। चाहे गृही हो, चाहे प्रव्रजित, मिथ्या प्रतिज्ञावाला होनेपर मिथ्या प्रतिपत्तिके कारण वह न्याय-कुशल-धर्मका आराधक नहीं होगा। माणव! गृहीके लिये भी और प्रव्रजितके लिये भी, मैं सम्यग्-प्रतिपत्ति (= ठीक विश्वास)की प्रशंसा करता हूँ। चाहे गृही हो, चाहे प्रव्रजित, सम्यक्-प्रतिपत्तिवाला होनेपर सम्यक् प्रतिपत्तिके कारण न्याय-कुशल-धर्मका आराधक होगा।"

"भो गौतम! ब्राह्मण ऐसा कहते हैं—(यह) गृह-वास (= गृहस्थी)का कर्मस्थान (= कर्म, पेशा) महा-अर्थ, महा-कृत्य, महा-अधिकरण, महा-समारम्भवाला है, (इसलिये) यह महाफल (दायी) है। यह प्रव्रज्या-कर्म-स्थान अल्पार्थ, अल्प-कृत्य, अल्प-अधिकरण, अल्प-समारम्भवाला है, (इसलिये) यह अल्पफल (दायी) है। यहाँ आप गौतम क्या कहते हैं?"

"माणव! यहाँ भी मैं विभज्यवादी हूँ, एकांशवादी नहीं। (१) हे माणव! ऐसा महार्थ, महाकृत्य, महाधिकरण, महासमारम्भवाला कर्म-स्थान, (जो) पूरा न उतरनेपर अल्प-फल

---

[1] विभाग करके अच्छेको अच्छा, बुरेको बुरा कहनेवाला; न कि सबको एक ही लाठीसे हाँकनेवाला (= एकांशवादी)।

( -दायी ) होता है। ( २ ) हे माणव ऐसा ( भी ) महार्थ ० कर्मस्थान, ( जो ) पूरा उतरनेपर अल्प-फल( -दायी ) होता है । ( ३ ) हे माणव ! ऐसा अल्पार्थ, अल्प-कृत्य, अल्पाधिकरण, अल्पारम्भवाला कर्मस्थान ( जो ) न पूरा उतरनेपर अल्प-फल होता है। ( ४ ) हे माणव ! ऐसा ( भी ) अल्पार्थ ० कर्मस्थान, ( जो ) पूरा उतरनेपर महाफल होता है।

"क्या है, माणव ! ( वह ) कर्मस्थान ( १ ) जो महार्थ, महाकृत्य, महाधिकरण, महा-समारम्भवाला है, ( किन्तु ) और न पूरा उतरनेपर अल्प-फल होता है ?—माणव ! कृषि ( ऐसा ) कर्मस्थान है, जो कि महार्थ ० महासमारम्भवाला है, किन्तु न पूरा उतरनेपर अल्प-फल ( = कम-फल, अ-फल ) होता है। ( २ ) क्या है ० महासमारम्भवाला ०, ( और ) पूरा उतरनेपर महा-फल होता है ?—माणव ! कृषि ही ०। ( ३ ) क्या है ० ० अल्पारम्भवाला ०, ( और ) न पूरा उतरनेपर अल्प-फल होता है ?—माणव ! वाणिज्य ०। ( ४ ) क्या है ० अल्पारम्भवाला ०, ( किन्तु ) पूरा उतरनेपर महाफल होता है ?—माणव ! वाणिज्य ही ०। जैसे माणव ! कृषि कर्मस्थान ० महासमारम्भवाला है, ( किन्तु ) न पूरा उतरनेपर अल्प-फल होता है; ऐसे ही माणव ! गृह-वास ( = गृहस्थ )-कर्मस्थान ० महासमारम्भवाला है, ( किन्तु ) न पूरा उतरनेपर अल्प-फल होता है। जैसे, माणव कृषि कर्मस्थान ही ० महासमारम्भवाला है; ( और ) पूरा उतरनेपर महाफल होता है; ऐसे ही ० गृहवास कर्मस्थान ०। जैसे ० वाणिज्य कर्मस्थान ० अल्प-समारम्भवाला है; और न पूरा उतरनेपर अल्पफल होता है; वैसे ही माणव ! प्रव्रज्या-कर्म-स्थान ०। जैसे ० वाणिज्य कर्मस्थान ० अल्पसमारम्भवाला है; ( किन्तु ) पूरा उतरनेपर महाफल होता है; वैसे ही माणव ! प्रव्रज्या कर्मस्थान ०।"

"भो गौतम ! ब्राह्मण पुण्यके करने, तथा कुशल ( = पुण्य ) के आराधनके लिये पाँच धर्म प्रज्ञापन करते हैं ० ?"

"माणव ! ब्राह्मण पुण्यके करने ० के लिये, जिन पाँच धर्मोंको प्रज्ञापन करते हैं, यदि तुझे भारी न हो, तो उन्हें इस परिषद्में कहो।"

"नहीं है मुझे भारी, भो गौतम ! जहाँ कि आप या आप जैसे बैठे हों।"

"तो माणव ! कहो।"

"भो गौतम ! ( १ ) पुण्यके करने, तथा कुशलके आराधनके लिये सत्य, यह प्रथम धर्म ब्राह्मण प्रज्ञापन करते हैं। ( २ ) ० तप, यह द्वितीय धर्म ०। ( ३ ) ० ब्रह्मचर्य ०, यह तृतीय धर्म ०। ( ४ ) ० अध्ययन यह चतुर्थ धर्म ०। ( ५ ) ० त्याग यह पंचम धर्म ०। भो गौतम ! ब्राह्मण पुण्य करनेके लिये, तथा कुशलके आराधनके लिये इन पाँच धर्मोंको प्रज्ञापन करते हैं।"

"माणव ! क्या ब्राह्मणोंमें कोई भी ब्राह्मण है, जो यह कहे—'मैं इन पाँच धर्मोंको स्वयं जानकर, साक्षात्कारकर, ( इनके ) विपाकको जतलाता हूँ' ?"

"नहीं, भो गौतम !"

"माणव ! क्या ब्राह्मणोंका एक आचार्य भी, एक आचार्य-प्राचार्य भी सात पीढ़ीतक महाचार्य-युगल भी ऐसा है; जो यह कहे—'मैं ० जतलाता हूँ' ?"

"नहीं, भो गौतम !"

"माणव ! जो वह मंत्रों ( = वेदों )के कर्ता, मंत्रोंके प्रवक्ता ( = अध्यापक ) ब्राह्मणोंके पूर्वज ऋषि थे, जिनके गीत ( = गाये ) संगीत, प्रोक्त पुराने मंत्र-पद ( = वेदवचन ) को, आज भी ब्राह्मण उनके अनुसार जाते हैं, उनके अनुसार भाषण करते हैं, ( पूर्वज ऋषियोंके ) भाषणके

अनुसार भाषण करते हैं; वाचनके अनुसार वाचन करते हैं; ( वह पूर्वज ऋषि ) जैसे कि—अट्टक ( = अष्टक ), वामक, वामदेव, विश्वामित्र, यमदग्नि, अंगिरा, भारद्वाज, वशिष्ट, कश्यप, भृगु; ( क्या ) उन्होंने भी ऐसा कहा है—

'हम इन पाँच धर्मोंको स्वयं जान कर साक्षात्कार कर ( इनके ) विपाकको जतलाते हैं' ?

"नहीं, भो गौतम !"

"इस प्रकार माणव ! ब्राह्मणोंमें कोई एक ब्राह्मण भी नहीं है, जो यह कहे—'मैं ० जतलाता हूँ' । ब्राह्मणोंका ० सात पीढी तक महाचार्य युगल भी नहीं है ० । ब्राह्मणोंके ० पूर्वज ऋषियोंने ० भी नहीं कहा था—'हम ० जतलाते हैं' ।"

"नहीं, भो गौतम !"

"जैसे माणव ! अंध-वेणि-परंपरा ( = लगातार अंधोंकी पाँती ) जुड़ी हो, अगला भी नहीं देखता, बिचला भी नहीं देखता, पिछला भी नहीं देखता; ऐसा ही माणव ! अन्ध-वेणि-परंपरा-सदृश ब्राह्मणोंका कहना जान पड़ता है,—पहिला भी नहीं देखता, बिचला भी नहीं देखता, पिछला भी नहीं देखता ।"

ऐसा कहनेपर ० शुभ माणव भगवान्‌के अंध-वेणि-परंपरा कहनेसे कुपित, असन्तुष्ट हो भगवान्‌को ही खुंसाते, भगवान्‌को ही नाराज होते, भगवान्‌को—'श्रमण गौतम खराब है'—कहते जैसे, भगवान्‌से यह बोला—

"भो गौतम ! सुभग-वनिक औपमन्यव सुभग-वनिक ( = सुभगवन[1]-निवासी ) औपमन्यव पौष्करसाति ब्राह्मण ऐसा कहता है—यह कोई कोई श्रमण-ब्राह्मण उत्तर-मनुष्य-धर्म ( = अलौकिक शक्ति ) = अलमार्य ज्ञान-दर्शन-विशेषका ऐसेही ( फ़ज़ूल ) दावा करते हैं । उनका यह कथन छोटा, नामक···, रिक्त = तुच्छही होता है । कैसे मनुष्य होकर कोई उत्तर-मनुष्य-धर्म अलमार्य-ज्ञान-दर्शन-विशेषको जानेगा, साक्षात्कार करेगा ? यह संभव नहीं ।"

"तो क्या माणव ! ० पौष्करसाति ब्राह्मण सभी श्रमण ब्राह्मणोंके चित्तकी बातको जानता है ?"

"भो गौतम ! अपनी पूर्णिका दासीके चित्तकी बातको भी सुभग-वनिक औपमन्यव पौष्करसाति ब्राह्मण नहीं जानता; कहाँसे सारे श्रमण-ब्राह्मणोंके चित्तकी बात जानेगा ?"

"जैसे माणव ! जन्मांध पुरुष कृष्ण-शुक्ल रूपोंको न देखे, नीले रूपोंको न देखे, पीले रूपोंको न देखे, लाल रूपोंको न देखे, मजीठी रूपोंको न देखे, सम-विषम ( भूमि )को न देखे, तारोंके रूपको न देखे, चन्द्र-सूर्यको न देखे । वह यह बोले—नहीं हैं कृष्ण-शुक्ल रूपोंके देखने वाले, ०, नहीं हैं चन्द्र-सूर्यके देखनेवाले । मैं इसे नहीं जानता, मैं इसे नहीं देखता; इसलिये नहीं हैं । माणव ! वह वैसा कहते वह न कहेगा ?"

"नहीं, भो गौतम ! है कृष्ण-शुक्ल रूप, ०, हैं चंद्र-सूर्य के देखनेवाले । 'मैं इसे नहीं जानता, मैं इसे नहीं देखता, इसलिये नहीं हैं'—ऐसा कहते, वह ठीक नहीं कहेगा ।"

"ऐसे ही माणव ! ० पौष्करसाति ब्राह्मण अंधा, नेत्रहीन है, वह उत्तर-मनुष्य-धर्म अलमार्य-ज्ञान दर्शन-विशेषको जानेगा-देखेगा, यह संभव नहीं ।

"तो क्या मानते हो, माणव ! जो वह कोसल ( वासी ) ब्राह्मण महाशाल हैं, जैसे कि—चंकि ब्राह्मण, तारुक्ष ब्राह्मण, पौष्करसाति ब्राह्मण, जानुश्रोणि ब्राह्मण, या तुम्हारा पिता

---

[1] उक्कट्ठामें सुभगवनका यह स्वामी था ।

तोदेय्य। कौनसा उनका वचन अच्छा है, जो वह संवृति (=लोक सम्मति)-अनुसार बोलें, या जो वह संवृति-विरुद्ध बोलें ?"

"संवृति-अनुसार, भो गौतम !"

"कौनसा उनका वचन अच्छा है, जो वह मंत्र-अनुसार बोलें, या जो वह मंत्र-विरुद्ध बोलें ?"

"मंत्रानुसार, हो गौतम !"

"० जो वह प्रतिसंख्यान (=सोच-समझ) कर बोलें, या जो न-प्रतिसंख्यान कर बोलें ?"

"प्रतिसंख्यान कर, भो गौतम !"

"० जो वह सार्थक बोलें, या जो वह निरर्थक बोलें ?"

"सार्थक, भो गौतम !"

"तो क्या मानते हो, माणव ! ऐसा होने पर ० पौष्करसाति ब्राह्मणने संवृति-अनुसार बात कही, या संवृति-विरुद्ध ?"

"संवृति-विरुद्ध, भो गौतम !"

"० मंत्रानुसार या मंत्र-विरुद्ध ?"—"मंत्र-विरुद्ध ०।"

"० प्रतिसंख्यान करके, या न प्रतिसंख्यान करके ?"—"न प्रतिसंख्यान करके ०।"

"० सार्थक या निरर्थक ?"—"निरर्थक ०।"

"माणव ! यह पाँच नीवरण[1] (=आवरण) हैं। कौनसे पाँच ?—(१) कामच्छन्द (=विषयोंका राग)-नीवरण, (२) व्यापाद (=द्वेष)-नीवरण, (३) स्त्यान-मृद्ध (=शरीर-मनका आलस्य)-नीवरण, (४) औद्धत्य-कौकृत्य (=उद्धतपन-हिचकिचाहट)-नीवरण, (५) विचिकित्सा (=संशय)-नीवरण। माणव ! यह पाँच नीवरण हैं। ० पौष्करसाति[2] ब्राह्मण पाँच नीवरणोंसे आवृत=निवृत (=ढँका)=अववृत, पर्यवनद्ध (=चारों ओरसे बँधा) है; वह अहो ! उत्तर मनुष्यधर्म, अलमार्यज्ञानदर्शन-विशेषको जानेगा, देखेगा, यह सम्भव नहीं।

"माणव यह पाँच काम-गुण (=विषयभोग) हैं। कौनसे पाँच ?—(१) इष्ट=कान्त, मनाप-प्रिय, कमनीय, रंजनीय, चक्षु-विज्ञेय (=आँखसे ज्ञेय) रूप; (२) ०[1] श्रोत्र-विज्ञेय शब्द; (३) ०[1] घ्राण-विज्ञेय गंध; (४) ०[1] जिह्वा-विज्ञेय रस; (५) ० काय-विज्ञेय स्प्रष्टव्य। माणव ! यह पाँच काम-गुण हैं। ० पौष्करसाति ब्राह्मण इन पाँच गुणोंको, ग्रथित (=गँथा), मूर्छित (=बेहोश), अध्यापन्न, अदोष-दर्शी, निकलनेकी-बुद्धि-न-रखनेवाला हो भोगता है; वह अहो ! ०।

"तो क्या मानते हो माणव ! जो आग तृण, काष्ठके उपादानको लेकर जलाई जाती है, और जो तृण-काष्ठके उपादानको बिना लिये जले; (दोनोंमें) कौन आग (अधिक) अर्चिमान, वर्णवान्, और प्रभास्वर होगी ?"

"यदि, भो गौतम ! तृण-काष्ठ-उपादानके बिना आग जलाई जा सके, तो वह आग (अधिक) अर्चिमान्, वर्णवान् और प्रभास्वर होगी।"

"माणव ! इसका स्थान नहीं, इसका अवकाश नहीं, कि ऋद्धिको छोड़, तृण-काष्ठ-उपादान

---

[1] देखो पृष्ठ ९३।　　[2] पौष्करसादि भी पाठ होता है।

के बिना आग जले[1] । जैसे माणव ! तृण-काष्ठ-उपादानसे आग जलती है, उसीके समान माणव ! मैं इस प्रीति (= आनन्द)को कहता हूँ, जो प्रीति कि पाँच काम-गुणों (= विषयों)को लेकर (होती है)। जैसे माणव ! तृण-काष्ठ-उपादानके बिना आग जले, उसीके समान माणव ! मैं इस प्रीतिको कहता हूँ, जो प्रीति कि कामोंके बिना, अकुशल-धर्मों (= पापों)के बिना (उत्पन्न होती है)।

"माणव ! कौनसी प्रीति कामोंके बिना, अकुशल धर्मोंके बिना (उत्पन्न होती है) ?—यहाँ, माणव ! भिक्षु कामोंसे विरहित ०[2] प्रथम ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। माणव ! यह भी प्रीति कामोंके बिना, अकुशल धर्मोंके बिना (उत्पन्न होती है)। और फिर माणव ! भिक्षु वितर्क और विचारके शांत होनेपर ०[2] द्वितीय ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। माणव ! यह भी ०।

"माणव ! पुण्यके करने, तथा कुशलके आराधनके लिये जिन पाँच धर्मोंको ब्राह्मण प्रज्ञापन करते हैं; उनमेंसे किसको वह पुण्यके करने, तथा कुशलके आराधनके लिये सबसे अधिक फलदायी कहते हैं ?"

"भो गौतम ! ० जिन पाँच धर्मोंको ब्राह्मण प्रज्ञापन करते हैं, उनमें त्याग धर्मको वह ० सबसे अधिक फलदायी कहते हैं।"

"तो क्या मानते हो, माणव ! यहाँ किसी ब्राह्मणके यहाँ महायज्ञ उपस्थित हो। तब दो ब्राह्मण आवें—अमुक ब्राह्मणके यज्ञको अनुभव (= उपभोग) करें। उनमेंसे एक ब्राह्मणको यह हो—भोजनके समय प्रथम-आसन, प्रथम-जल; तथा प्रथम पिंड मैं ही पाऊँ, दूसरा ब्राह्मण न पावे—भोजनके समय प्रथम-आसन, प्रथम-जल, प्रथम-पिंड। हो सकता है, माणव ! कि दूसरा ही ब्राह्मण ० प्रथम-पिंड पावे, और वह ब्राह्मण न पावे ०। तब—'मुझे ० प्रथम-पिंड नहीं मिला'—(यह सोच) वह कुपित, असन्तुष्ट होवे। माणव ! ब्राह्मण इसका क्या विपाक बतलाते हैं ?"

"भो गौतम ! ब्राह्मण इसलिये ऐसा दान नहीं देते, कि उससे दूसरा कुपित, असन्तुष्ट होवे; बल्कि ब्राह्मण अनुकम्पाके ख्यालसे (= अनुकंपा-जातिक) ही दान देते हैं।"

"ऐसा होनेपर माणव ! ब्राह्मणोंके लिये यह अनुकम्पा-जातिक, छठीं पुण्य-क्रिया-वस्तु हुई।"

"ऐसा होने पर, भो गौतम ! ० अनुकम्पा-जातिक छठीं पुण्य क्रिया-वस्तु हुई।"

"माणव ! पुण्यके करने (= पुण्य क्रिया) ० के लिये जिन पाँच धर्मोंको ब्राह्मण प्रज्ञापन करते (= बतलाते) हैं, उन पाँच धर्मोंको तुम किनमें अधिक पाते हो, गृहस्थोंमें या प्रव्रजितोंमें ?

"० जिन पाँच धर्मोंको ब्राह्मण प्रज्ञापन करते हैं, उन पाँच धर्मोंको प्रव्रजितोंमें अधिक पाता हूँ, गृहस्थोंमें कम।...गृहस्थ महार्थ = महाकृत्य, महाधिकरण, महासमारंभ हैं, (वह) सदा, निरंतर सत्यवादी नहीं हो सकता।...प्रव्रजित अल्पार्थ = अल्पकृत्य, अल्पाधिकरण, अल्पारम्भ होता है, (वह) सदा, निरन्तर सत्यवादी हो सकता है।...गृहस्थ ० महासमारम्भ है, (वह) सदा, निरन्तर तपस्वी नहीं हो सकता ०। ० ब्रह्मचारी नहीं हो सकता ०। ० स्वाध्याय-बहुल नहीं हो सकता।...प्रव्रजित ० अल्पारम्भ होता है, (वह) सदा, निरन्तर स्वाध्याय-बहुल हो सकता है। पुण्य क्रिया ० के लिये जिन पाँच धर्मोंको ब्राह्मण प्रज्ञापन करते हैं, उन पाँच धर्मोंको मैं प्रव्रजितोंमें अधिक पाता हूँ, गृहस्थोंमें कम।"

"माणव ! पुण्य-क्रिया ० के लिये ब्राह्मण जिन पाँच धर्मोंको प्रज्ञापन करते हैं, मैं उन्हें

---

[1] यह वाक्य पूर्व-पर-प्रसंगके अनुकूल नहीं है। [2] देखो पृष्ठ १५।

वैर-रहित = व्यापाद-रहित चित्तकी भावनाके लिये परिष्कार ( = सहायक सामग्री ) कहता हूँ ।

"यहाँ, माणव ! भिक्षु सत्यवादी होता है; वह 'मैं सत्यवादी हूँ'—( यह सोच ) अर्थ-वेदको पाता है, धर्म-वेद ( = धर्मज्ञान )को पाता है, और धर्म सम्बन्धी प्रमोदको पाता है। कुशल-उपसंहित ( = पुण्यमय ) प्रमोदको मैं वैर-रहित = व्यापाद रहित-चित्तकी भावनाके लिये परिष्कार कहता हूँ ।..."

ऐसा कहने पर ० शुभ माणवने भगवान्से यह कहा—

"मैंने यह सुना है, भो गौतम ! कि श्रमण गौतम ब्रह्मोंकी सहव्यता ( = सरूपता )का मार्ग उपदेशता है।"

"तो क्या मानते हो, माणव ! नलकार-गाम ( = नलकार-ग्राम ) यहाँसे समीप है, नलकार-ग्राम यहाँसे दूर नहीं है ?"

"हाँ, भो गौतम ! नलकार-ग्राम यहाँसे समीप है, ० यहाँसे दूर नहीं।"

"तो क्या मानते हो, माणव ! यहाँ कोई पुरुष, नलकार-ग्राममें जन्मे-बढ़े ( वहीं ) रहते पुरुषसे नलकार-ग्रामका मार्ग पूछें; तो माणव ! क्या नलकार-ग्राममें जन्मे-बढ़े पुरुषको नलकार-ग्राम का मार्ग पूछने पर दुविधा या जड़ता होगी ?"

"नहीं, भो गौतम !"

"सो क्यों ?"

"भो गौतम ! वह पुरुष नलकार-ग्राममें जन्मा-बढ़ा है, उसको नलकार-ग्रामके सभी मार्ग सुविदित हैं।"

"माणव ! नलकार-ग्राममें जन्मे-बढ़े उस पुरुषको नलकार-ग्रामका मार्ग पूछनेपर दुविधा, जड़ता हो सकती है, किन्तु तथागतको ब्रह्मलोक या ब्रह्मलोक-गामी मार्ग पूछनेपर दुविधा, जड़ता नहीं हो सकती। माणव ! मैं ब्रह्मोंको जानता हूँ; ब्रह्मलोकको, और ब्रह्मलोक-गामी मार्ग ( = प्रतिपद् )को, और जैसे प्रतिपन्न ( = मार्गारूढ ) होनेपर ब्रह्मलोकमें उत्पन्न (होगा) उसे भी जानता हूँ ।"

"सुना है मैंने, भो गौतम ! श्रमण गौतम ब्रह्मोंकी सहव्यताका मार्ग देखता है; अच्छा हो, आप गौतम मुझे ब्रह्मोंकी सहव्यताका ही मार्ग उपदेशें।"

"तो, माणव ! सुनो, अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ ।"

"अच्छा, भो !"—( कह ) ० शुभ माणवने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—"क्या है माणव ! ब्रह्मोंकी सहव्यताका मार्ग ?—यहाँ माणव ! भिक्षु मैत्रीपूर्ण चित्तसे ०[1] सारे लोकको पूर्णकर विहरता है। माणव ! इस प्रकार मैत्री—चेतो-विमुक्ति ( = मैत्रीभावना )के भावित करनेपर जितने प्रमाणमें काम किया जाता है, वह वहीं तक नहीं रह जाता, वहीं तक अवस्थित नहीं रहता है। जैसे माणव ! बलवान् शंख-बजानेवाला थोड़े प्रयाससे चारों दिशाओंको गुँजा दे; ऐसे ही माणव ! मैत्री, चेतोविमुक्तिके साथ जितने प्रमाणमें ० अवस्थित नहीं रहता। यह भी माणव ! ब्रह्मोंकी सहव्यताका मार्ग है।

"और फिर माणव ! भिक्षु करुणा-पूर्ण चित्त से ० सारे लोकको पूर्ण कर विहरता है ०। ० मुदिता-पूर्ण चित्त से ०। ० उपेक्षा पूर्ण चित्तसे सारे लोकको पूर्ण कर विहरता है। माणव ! इस प्रकार उपेक्षा-चेतोविमुक्तिके भावित करनेपर ० वहीं तक अवस्थित नहीं रहता। यह भी

[1] देखो पृष्ठ २५।

माणव ! ब्रह्मोंकी सहव्यताका मार्ग है।"

ऐसा कहनेपर तैदेय्य-पुत्र शुभ माणवने भगवान्‌से यह कहा—

"आश्चर्य ! भो गौतम ! आश्चर्य !! भो गौतम ! जैसे औंधेको सीधा कर दे ०[1] यह मैं भगवान् गौतमकी शरण जाता हूँ, धर्म और भिक्षु-संघकी भी। आप गौतम आजसे मुझे अंजलिबद्ध शरणागत उपासक स्वीकार करें।"

तब ० शुभ माणव भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित कर, अनुमोदित कर, आसनसे उठ भगवान्‌को अभिवादन कर प्रदक्षिणा कर चला गया।

उस समय जानुश्रोणि ब्राह्मण दिन-दिनको ( दोपहरको ) सारे श्वेत वर्णके घोड़ीके रथपर सवार हो श्रावस्तीसे बाहर जा रहा था। तब जानुश्रोणि ब्राह्मणने ० शुभ माणवको दूरसे ही आते देखा। देख कर ० शुभ माणवसे यह बोला—

"हन्त ! कहाँसे आप भारद्वाज दिन-दिनको आ रहे हैं ?"

"यहाँसे, भो ! मैं श्रमण गौतकके पाससे आ रहा हूँ।"

"आप भारद्वाज श्रमण गौतमकी प्रज्ञा = व्यक्तताके बारेमें क्या समझते हैं, पंडित जान पड़ता है ?"

"भो ! कहाँ मैं और कहाँ श्रमण गौतमकी प्रज्ञा = व्यक्तताको जानूँगा। जो वैसा ही हो, वही श्रमण गौतमकी प्रज्ञा = व्यक्तताको जाने।"

"आप भारद्वाज ! बड़ी उदार प्रशंसासे श्रमण गौतमको प्रशंसते हैं।"

"भो ! क्या मैं, और क्या श्रमण गौतमको प्रशंसूँगा। वह आप गौतम प्रशंसित हैं, देव-मनुष्योंमें श्रेष्ठ हैं। ब्राह्मण पुण्य-क्रिया = कुशलाराधनके लिये जिन पाँच धर्मोंको बतलाते हैं; उन्हें श्रमण गौतम वैर-रहित = व्यापाद-रहित चित्तकी भावना करनेके लिये चित्तका परिष्कार ( = सहायक सामग्री ) बतलाते हैं।"

ऐसा कहनेपर जानुश्रोणि ब्राह्मण सर्वश्वेत बड़वा-रथसे उतर कर उत्तरासंग ( = उपरने ) को ( जनेऊकी भाँति ) एक ( दाहिने ) कंधेपर कर, जिधर भगवान् थे, उधर अंजलि जोड़ उदान ( = चित्तोल्लाससे निकला शब्द ) कहा—

"लाभ है, राजा प्रसेनजित् कोसलको; सुंदर लाभ मिले हैं राजा प्रसेनजित् कोसलको; जिसके राज्य ( = विजित )में तथागत अर्हत् सम्यक्-संबुद्ध विहर रहे हैं।"

---

[1] देखो पृष्ठ १६।

# १००—संगारव-सुत्तन्त (२।५।१०)

बुद्ध-जीवनी ( तपश्चर्या )

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् महान् भिक्षुसंघके साथ कोसल ( देश )में चारिका करते थे।

उस समय मंडलकप्प ( = मंडल कल्प )में धानंजानी नामक ब्राह्मणी रहती थी, (जो) बुद्ध, धर्म, संघमें अभिप्रसन्ना ( = श्रद्धालु ) थी। तब ( एक समय ) धानंजानी ब्राह्मणी ने ( आँचलेका कोना ) पकड़ कर ( = पक्खलेत्त्वा ) उदान उदाना—

"उन भगवान् अर्हत् सम्यक्-संबुद्धको नमस्कार।
उन भगवान् अर्हत् सम्यक्-संबुद्धको नमस्कार।
उन भगवान् अर्हत् सम्यक्-संबुद्धको नमस्कार।"

उस समय मंडलकप्पमें संगारव नामक माणव (=तरुण ब्राह्मण पंडित) रहता था, ( जो कि ) पाँचवे इतिहास और ( चौथे ) निघंटु-केटुभ-अक्षर-प्रभेद-सहित तीनों वेदोंका पारंगत, पदज्ञ, वैयाकरण, लोकायत ( -शास्त्र ) तथा महापुरुष-लक्षण ( -शास्त्र )में परिपूर्ण था। संगारव माणवने धानंजानी ब्राह्मणीको ( उक्त ) वाणी उच्चारण करते सुना। सुनकर, धानंजानी ब्राह्मणीसे यह बोला—

"अ-मंगला है यह धानंजानी ब्राह्मणी, नष्टा है यह धानंजानी ब्राह्मणी; जो ब्राह्मणोंके विद्यमान होते, उस मुंडक श्रमणककी प्रशंसा करती है।"

"तात! भद्रमुख! तुम उन भगवान्‌के शील प्रज्ञाको नहीं जानते। यदि, तात! भद्रमुख! तुम उन भगवान्‌के शील; प्रज्ञानको जानते होते; तो, तात! भद्रमुख! तुम उन भगवान्‌का निंदन = परिभाषण न करना चाहते।"

"तो भवति! जब श्रमण गौतम मंडलकप्प में आवें, तो मुझे कहियो।"

"अच्छा, भद्रमुख!"—( कह ) धानंजानी ब्राह्मणीने संगारव माणवको उत्तर दिया।

तब भगवान् कोसलमें क्रमशः चारिका करते, जहाँ मंडल-कप्प था, वहाँ पहुँचे। वहाँ मंडलकप्पमें भगवान् तौदेय्य ब्राह्मणोंके आमके बागमें विहार करते थे।

धानंजानी ब्राह्मणीने सुना, कि भगवान् मंडलकप्पमें पहुँच गये, और ० तौदेय्य (=तोदेय्य) ब्राह्मणोंके आम्र-वनमें विहार करते हैं। तब धानंजानी ब्राह्मणी जहाँ संगारव माणव था, वहाँ गई; जाकर संगारव माणवसे यह बोली—

"तात! भद्रमुख! वह भगवान् मंडलकप्पमें पहुँच गये हैं, और ० तौदेय्य ब्राह्मणोंके आम्र-वनमें विहार करते हैं। अब तात! भद्रमुख! जिसका काल समझो ( वह करो )।"

"अच्छा, भवति!"—( कह ) संगारव माणवने धानंजानी ब्राह्मणीको उत्तर दे, जहाँ भग-

वान् थे, वहाँ गया। जाकर भगवान्‌के साथ···संमोदन कर एक ओर बैठ गया। एक ओर बैठे संगारव माणवने भगवान्‌से यह कहा—

"भो गौतम! कोई कोई श्रमण-ब्राह्मण दृष्ट-धर्म-अभिज्ञा-व्यवसान-पारमी-प्राप्त (= इसी शरीरमें जान कर, निर्वाणको-प्राप्त) हो आदि ब्रह्मचर्य (= शुद्ध-ब्रह्मचर्य) (प्रचार करने)का दावा करते हैं। वहाँ, भो गौतम! जो श्रमण-ब्राह्मण दृष्ट-धर्म-व्यवसान-पारमी-प्राप्त हो आदि-ब्रह्मचर्यका दावा करते हैं, उनमें आप कौन हैं?"

"दृष्टधर्म-अभिज्ञा-व्यवसान-पारमी-प्राप्त हो आदि ब्रह्मचर्यके दावा करनेवालोंमें भी, भारद्वाज! मैं भेद कहता हूँ। (१) भारद्वाज! कोई कोई श्रमण-ब्राह्मण आनुश्रविक (= अनुश्रवको माननेवाले) हैं; वह अनुश्रव (= श्रुति)से दृष्टधर्म-अभिज्ञा-व्यवसान-पारमी-प्राप्त हो आदि ब्रह्मचर्यका दावा करते हैं; जैसे कि त्रैविद्य (= तीनों वेदोंके अनुयायी) ब्राह्मण। (२) हैं, भारद्वाज! कोई कोई श्रमण-ब्राह्मण केवल श्रद्धा मात्रसे दृष्टधर्म-अभिज्ञा-व्यवसान-पारमी-प्राप्त हो आदि ब्रह्मचर्यका दावा करनेवाले, जैसे कि तार्किक = विमर्शी। (३) हैं, भारद्वाज! कोई कोई श्रमण-ब्राह्मण पहले न सुने गये धर्मोंमेंसे स्वयं धर्मको जानकर दृष्टधर्म-अभिज्ञा-व्यवसान-पारमी-प्राप्त हो आदि ब्रह्मचर्यका दावा करनेवाले होते हैं। वहाँ, भारद्वाज! जो श्रमण-ब्राह्मण पहिले न सुने गये ० आदि-ब्रह्मचर्यका दावा करनेवाले हैं, मैं उनमेंसे हूँ। सो इस पर्याय (= कथन)से, भारद्वाज! तुम्हें जानना चाहिये, कि जो श्रमण-ब्राह्मण पहिले न सुने गये। ० आदि ब्रह्मचर्यका दावा करनेवाले हैं, मैं उनमेंसे हूँ।

"यहाँ भारद्वाज! बोधिसे पहिले = बुद्ध न हो बोधिसत्त्व होते समय, मुझे ऐसा हुआ—'गृह-वास जंजाल है, मैलका मार्ग है। प्रव्रज्या मैदान (सा खुला स्थान) है। इस नितान्त सर्वथा-परिपूर्ण, सर्वथा परिशुद्ध, खरादे शंख जैसे (उज्ज्वल) ब्रह्मचर्यका पालन घरमें रहते सुकर नहीं है। क्यों न मैं शिर-दाढी मुँडा, काषाय-वस्त्र पहन, घरसे बेघर (= अनागारिक) हो प्रव्रजित हो जाऊँ'। सो मैं भारद्वाज! दूसरे समय दहर (तरुण) ही, बहुत काले काले केशोंवाला, सुंदर यौवनके साथ ही, प्रथम वयसमें, अश्रुमुख माता-पिताके रोते, घरसे बेघर हो प्रव्रजित हुआ।

"इस प्रकार प्रव्रजित हो, 'क्या कुशल (= अच्छा)' का खोजी (बन), अनुपम शांति-पदको ढूँढते, जहाँ आलार कालाम था, वहाँ गया। जाकर आलार कालामसे बोला—'आवुस कालाम! मैं इस धर्म-विनय (= धर्म)में ब्रह्मचर्य-वास करना चाहता हूँ?' ०[१] भारद्वाज! रातके तीसरे पहर यह तीसरी विद्या मुझे प्राप्त हुई; अविद्या गई, विद्या आई; तम नष्ट हुआ, आलोक उत्पन्न हुआ।"

यह कहनेपर संगारव माणवने भगवान्‌से यह कहा—

"अहो! आप गौतमका प्रधान (= ध्यान-तत्परता) अट्ठित (= उत्तम)-प्रधान था। अहो! आप गौतमका प्रधान सत्पुरुष-प्रधान था; जैसा कि वह आप अर्हत् सम्यक् संबुद्धका (प्रधान था)। भो गौतम! क्या देव हैं?"

"भारद्वाज! मुझे स्थान (= कारण)से विदित है, कि देव हैं।"

"क्या है, भो गौतम! जो—'क्या देव हैं'—पूछनेपर—भारद्वाज! मुझे स्थानसे विदित है—'कि देव हैं'—कहते हो। ऐसा होने पर, भो गौतम! (तुम्हारा कथन) क्या तुच्छ = मृषा नहीं होता?"

---

१ देखो बोधिराजकुमारसुत्त (३४५-५२), (राजकुमारकी जगह भारद्वाजको संबोधन)।

"भारद्वाज ! 'क्या देव हैं'—पूछने पर, जो 'देव हैं' कहे; स्थानसे विदित होने पर—'मुझे विदित हैं'—कहे; तभी यहाँ विज्ञ पुरुषको पूर्णरूपेण विश्वास करना चाहिये—'देव हैं'।"

"क्यों नहीं, भो गौतम ! आरम्भमें ही मुझे ( आपने ) यह कह दिया ?"

"भारद्वाज ! लोकमें ऊँचे ( शब्द )से यह प्रकट है—'देव हैं'।"

ऐसा कहने पर संगारव माणवने भगवान्‌से यह कहा—

"आश्चर्य ! भो गौतम ! आश्चर्य !! भो गौतम ! जैसे औंधेको सीधा करदे ०[१] यह मैं भगवान् गौतमकी शरण जाता हूँ, धर्म और भिक्षु-संघकी भी। आप गौतम आजसे मुझे अंजलिबद्ध शरणागत उपासक धारण करें।"

१० ( इति ब्राह्मण-वग्ग २।५ )

---

[१] देखो पृष्ठ १६।

# १०१—देवदह-सुत्तन्त (३।१।१)

कायिक तपस्याकी निस्सारता। मानस तप ही लाभप्रद। भिक्षु-आश्रमका सुख

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् शाक्य( देश )में, शाक्योंके निगम देवदह[1]में विहार करते थे।

वहाँ भगवान्‌ने भिक्षुओंको आमंत्रित किया—

"भिक्षुओ!"—"भदन्त!"।...

भगवान्‌ने कहा—"भिक्षुओ! कोई कोई श्रमण ब्राह्मण इस वाद[2]= इस दृष्टिवाले हैं—'जो कुछ भी यह पुरुष=पुद्गल सुख, दुःख, या अदुःख, असुख अनुभव करता है, वह सब पहिले किये के कारण। इस प्रकार पुराने कर्मोंका तपस्याद्वारा अन्त करनेसे, नये कर्मोंके न करनेसे, भविष्य में विपाक-रहित (= अन्-अवस्रव) (होताहै)। विपाक-रहित होनेसे कर्म-क्षय, कर्म-क्षयसे दुःख-क्षय, दुःख-क्षयसे, वेदनाक्षय, वेदना-क्षयसे, सभी दुःख जीर्ण हो जाते हैं।

"भिक्षुओ! वह निगंठ मेरे ऐसा पूछनेपर 'हाँ' कहते हैं। उनको मैं यह कहता हूँ—'आवुसो निगंठो! क्या तुम जानते हो—हम पहिले थे ही, हम नहीं न थे?'—'नहीं आवुस!' 'क्या तुम आवुसो निगंठो! जानते हो—हमने पूर्वमें पाप-कर्म किया ही है, नहीं नहीं किया है?'—'नहीं आवुस!' 'क्या तुम आवुसो निगंठो! जानते हो—ऐसा ऐसा पाप-कर्म किया है?'—'नहीं आवुस!' 'क्या० जानते हो—इतना दुःख नाश हो गया, इतना दुःख नाश करना है, इतना दुःख नाश हो जानेपर, सब दुःख नाश हो जायेगा?'—'नहीं आवुस!' 'क्या ० जानते हो—इसी जन्ममें अकुशल (=बुरे) धर्मोंका प्रहाण (= विनाश) और कुशल-धर्मोंका लाभ (होना है)?'—'नहीं आवुस!' 'इस प्रकार आवुसो निगंठो! तुम नहीं जानते—हम पहिले थे, या नहीं ० इसी जन्ममें अकुशल-धर्मोंका प्रहाण होना है, और कुशल-धर्मोंका लाभ। ऐसा होनेपर आयुष्मान् निगंठोंका यह कथन युक्त नहीं—'जो कुछ भी यह पुरुष=पुद्गल० अनुभव करता है ०। यदि आवुसो निगंठो! तुम जानते होते—'हम पहिले थे ही ०।' ऐसा होनेपर आयुष्मान् निगंठोंका यह कथन युक्त होता—'जो कुछ भी यह पुरुष ०। आवुसो निगंठो! जैसे (कोई) पुरुष विषसे उपलिप्त गाढ़े शल्य (= शरके-फन)से विद्ध हो। वह शल्यके कारण दुःखद, कटु, तीव्र वेदना अनुभव करता हो। उसके मित्र=अमात्य, जाति-बिरादरी उसे शल्य-चिकित्सकके पास ले जायँ।

---

[1] अ. क.····"देव कहते हैं, राजाओं को। वहाँ शाक्य राजाओंकी सुन्दर मंगल-पुष्करिणी थी, जिस पर पहरा रहता था। वह देवोंका दह (= पुष्करिणी) होनेके कारण देवदह कही जाती थी। उसीको लेकर वह निगम (= कस्बा) भी देवदह कहा जाता था। भगवान् उस निगमके सहारे लुम्बिनीवनमें वास करते थे।" [2] निगंठ नात-पुत्तका सिद्धान्त।

वह शल्य-चिकित्सक शस्त्रसे उसके व्रण ( = घाव )के मुखको काटे। वह शस्त्रसे व्रण-मुखके काटनेसे भी दुःखद, कटु, तीव्र वेदनाको अनुभव करे। शल्य-चिकित्सक खोजनेकी शलाकासे शल्यको खोजे। वह ०-शलाकाद्वारा शल्यके खोजनेके कारण भी दुःखद ० वेदना अनुभव करे। वह शल्य-चिकित्सक उसके शल्यको निकाले; वह शल्यके निकालनेके कारण भी ० वेदना अनुभव करे। शल्य-चिकित्सक उसके व्रण-मुखपर दवाई रखे, ०। वह दूसरे समय घावके पुर जानेसे निरोग, सुखी···स्वयंवशी, इच्छानुसार फिरनेवाला, हो जाये। उसको यह हो—'मैं पहिले ० शल्यसे विद्ध था ० दवाई रखनेके कारण भी दुःखद ० वेदना अनुभव करता था। सो मैं अब ० निरोग, सुखी ० हूँ।' ऐसे ही आवुसो निगंठो! यदि तुम जानते हो—'हम पहिले थे ही, नहीं नहीं थे' ०। ऐसा होनेपर आयुष्मान् निगंठोंका यह कथन युक्त होता—'जो कुछ भी ०'। चूँकि आवुसो निगंठो! तुम नहीं जानते—'हम पहिले थे ०'; इसलिये आयुष्मान् निगंठोंका यह कथन युक्त नहीं—'जो कुछ भी०'।

"ऐसा कहनेपर भिक्षुओ! उन निगंठोंने मुझे कहा—'आवुस! निगंठ नातपुत्त सर्वज्ञ=सर्वदर्शी, अखिल ज्ञान = दर्शनको जानते हैं। चलते, खड़े, सोते, जागते, सदा निरंतर (उन्हें) ज्ञान=दर्शन उपस्थित रहता है; वह ऐसा कहते हैं—'आवुसो निगंठो! जो तुम्हारा पहिलेका किया हुआ कर्म है, उसे इस कड़वी दुष्कर कारिका ( = तपस्या )से नाश करो, और जो इस वक्त यहाँ तुम काय-वचन-मनसे रक्षित ( = संवृत ) हो, यह भविष्यके लिये पापका न करना हुआ। इस प्रकार पुराने कर्मोंका तपस्यासे अन्त होनेसे, और नये कर्मोंके न करनेसे, भविष्यमें (तुम) अन्-अवस्रव (होगे)। भविष्यमें अवस्रव न होनेसे, कर्मका क्षय; कर्मके क्षयसे दुःख-क्षय; दुःख-क्षयसे वेदना-क्षय; वेदना-क्षयसे सभी दुःख नष्ट=निर्जीर्ण हो जायेंगे'। यह हमको रुचता है = खमता है। इससे हम संतुष्ट हैं।"

"ऐसा कहनेपर भिक्षुओ! मैंने उन निगंठोंसे यह कहा—आवुसो निगंठो! यह पाँच धर्म इसी जन्ममें दो प्रकारके विपाकवाले हैं। कौनसे पाँच? (१) श्रद्धा, (२) रुचि, (३) अनुश्रव, (४) आकार-परिवितर्क, (५) दृष्टि-निध्यान-क्षान्ति। आवुसो निगंठो! यह पाँच धर्म इसी जन्ममें दो प्रकारके विपाकवाले हैं। यहाँ आयुष्मान् निगंठोंके अतीत-अंश-वादी शास्ता ( = निगंठ नातपुत्त )में आपकी क्या श्रद्धा, क्या रुचि, क्या अनुश्रव, क्या आकार-परिवितर्क, क्या दृष्टि-निध्यान-क्षान्ति है?' भिक्षुओ! निगंठोंके पास ऐसा कहकर भी मैं धर्मसे कोई भी वाद-परिहार( = उत्तर ) नहीं देखता।"

"और फिर भिक्षुओ! मैं उन निगंठोंसे यह कहता हूँ—'तो क्या मानते हो, आवुसो निगंठो! जिस समय तुम्हारा उपक्रम ( = साधना ) तीव्र होता है, = प्रधान तीव्र (होता है)। उस समय (उस) उपक्रम-सम्बन्धी दुःखद, तीव्र, कटुक, वेदना अनुभव करते हो, जिस समय तुम्हारा उपक्रम तीव्र नहीं होता = प्रधान तीव्र नहीं (होता), उस समय ० वेदना अनुभव नहीं करते?"—'जिस समय आवुस! हमारा उपक्रम तीव्र होता है ०, उस समय ० तीव्र ० वेदना अनुभव करते हैं। जिस समय ० उपक्रम तीव्र नहीं होता ०, ० तीव्र ० वेदना अनुभव नहीं करते।'

"इस प्रकार आवुसो निगंठो! जिस समय तुम्हारा उपक्रम = प्रधान तीव्र होता है, उस समय, तीव्र वेदना अनुभव करते हो; जिस समय तुम्हारा उपक्रम० तीव्र नहीं होता, ० तीव्र वेदना अनुभव नहीं करते। ऐसा होनेपर आयुष्मान् निगंठोंका यह कथन युक्त नहीं—'जो कुछ भी यह पुरुष = पुद्गल ०। यदि आवुसो निगंठो! जिस समय तुम्हारा उपक्रम तीव्र ० होता है, उस समय दुःखद ० वेदना रहती ही है; जिस समय तुम्हारा तीव्र ० नहीं होता, उस समय दुःखद ० वेदना नहीं रहती; ऐसा होनेपर ० यह कथन युक्त नहीं—जो कुछ भी ०।

"चूँकि आवुसो ! जिस समय तुम्हारा उपक्रम तीव्र ० होता है, उस समय दुःखद ० वेदना अनुभव करते हो; जिस समय ० उपक्रम ० तीव्र नहीं होता, ० तीव्र वेदना अनुभव नहीं करते; सो तुम स्वयंही उपक्रम-संबन्धी दुःखद ० वेदना अनुभव करते; अविद्यासे, अज्ञानसे, मोहसे उलटा समझ रहे हो—'जो कुछ भी ०'। भिक्षुओ ! निगंठोंके पास ऐसा कहकर भी मैंने धर्मसे कोई भी वाद-परिहार ( उनकी ओरसे ) नहीं देखा।

"और फिर भिक्षुओ ! मै उन निगंठोंसे ऐसा कहता हूँ—'तो क्या मानते हो आवुसो निगंठो ! जो यह इसी जन्ममें वेदनीय ( = भोगा जानेवाला ) कर्म है, वह उपक्रमसे = या प्रधानसे संपराय ( = दूसरे जन्ममें ) वेदनीय किया जा सकता है ?'—'नहीं, आवुस !' 'और जो यह जन्मान्तर ( = संपराय )-वेदनीय कर्म है, वह—उपक्रमसे० इस जन्ममें वेदनीय—किया जा सकता है ?'—'नहीं आवुस !' 'तो क्या मानते हो आवुसो ! निगंठो ! जो यह सुख-वेदनीय ( = सुख भोग करानेवाला ) कर्म है, क्या वह उपक्रमसे = या प्रधानसे दुःख-वेदनीय किया जा सकता है ?'—'नहीं आवुस' ! '० जो यह दुःख-वेदनीय कर्म है, क्या वह उपक्रमसे ० सुख-वेदनीय किया जा सकता है ?'—'नहीं आवुस !' 'तो क्या मानते हो आवुसो निगंठो ! जो यह परिपक्व ( -अवस्था = बुढ़ापा )में वेदनीय कर्म है, क्या वह उपक्रमसे ० अपरिपक्व-वेदनीय किया जा सकता है ?'—'नहीं आवुस !' '० जो यह अ-परिपक्व ( = शैशव, जवानी )-वेदनीय कर्म है, क्या वह ० परिपक्व-वेदनीय किया जा सकता है ?'—'नहीं आवुस !' 'तो क्या मानते हो, आवुसो निगंठो ! जो यह बहु-वेदनीय कर्म है, क्या वह ० अल्प-वेदनीय किया जा सकता है ?' 'नहीं आवुस !' '० जो यह अल्प-वेदनीय कर्म है ० ?'—'नहीं आवुस !' 'तो क्या मानते हो आवुसो निगंठो ! जो यह वेदनीय ( = भोगानेवाला ) कर्म है, क्या वह ० उपक्रमसे ० अ-वेदनीय किया जा सकता है ?'—'नही आवुस !' '० अवेदनीय कर्म ० वेदनीय किया जा सकता है ?'—'नहीं ०'। 'इस प्रकार आवुसो निगंठो ! जो यह इसी जन्ममें वेदनीय कर्म है ०। ० अवेदनीय कर्म है, वह भी वेदनीय नहीं किया जा सकता। ऐसा होनेपर आयुष्मान् निगंठोंका उपक्रम निष्फल हो जाता है, प्रधान निष्फल हो जाता है।

"भिक्षुओ ! निगंठ लोग इस वाद ( के मानने )वाले हैं। ऐसे वादवाले निगंठोंके वाद = अनुवाद धर्मानुसार दस स्थानोंमें निंदनीय ( = अयुक्त ) होते हैं। यदि भिक्षुओ ! प्राणी पहिले किये ( कर्मों )के कारण सुख-दुःख भोगते हैं, तो भिक्षुओ ! निगंठ लोग अवश्य पहिले बुरे काम करनेवाले थे, जो इस वक्त इस प्रकार दुःखद, तीव्र, कटु वेदनायें भोग रहे हैं। यदि भिक्षुओ ! प्राणी ईश्वरके बनानेके कारण ( = ईश्वर-निर्माण-हेतु ) सुख दुःख भोगते हैं, तो अवश्य भिक्षुओ ! निगंठ लोग पापी ( = बुरे ) ईश्वर द्वारा बनाये गये हैं, जोकि इस वक्त ०, दुःखद ० वेदनायें भोग रहे हैं। यदि भिक्षुओ ! प्राणी संगति ( = भावी )के कारण सुख-दुःख भोगते हैं, तो अवश्य भिक्षुओ ! निगंठ लोग पाप ( = बुरी ) संगति ( = भावी ) वाले थे, जो इस वक्त ०। यदि भिक्षुओ ! प्राणी अभिजातिके कारण ०। यदि ० इसी जन्मके उपक्रमके कारण सुख दुःख भोगते हैं, तो अवश्य भिक्षुओ ! निगंठोंका इस जन्मका उपक्रम बुरा ( = पाप ) है, जोकि इस वक्त ० दुःखद ० वेदनायें भोग रहे हैं।

"यदि भिक्षुओ ! प्राणी पूर्व किये ( कर्मों )के कारण सुख दुःख भोग रहे हैं, तो निगंठ गर्हणीय हैं। यदि ० ईश्वरके निर्माणके कारण ०। भवितव्यता ( = संगति )के कारण ०। ०अभिजातिके कारण ०। ० इसी जन्मके उपक्रमके कारण सुख दुःख भोगते हैं, तो निगंठ गर्हणीय हैं। भिक्षुओ ! निगंठ ऐसा मत ( = वाद ) रखते हैं। ऐसे वादवाले निगंठोंके वाद = अनुवाद धर्मा-

नुसार दस स्थानोंमें निन्दनीय होते हैं। इस प्रकार भिक्षुओ ! ( उनका ) उपक्रम निष्फल होता है, प्रधान निष्फल होता है।

"भिक्षुओ ! पाँच उपक्रम सफल हैं, प्रधान सफल है।—भिक्षुओ ! ( १ ) भिक्षु दुःखसे अन्-अभिभूत ( = अ-पीड़ित ) शरीरको दुःखसे अभिभूत नहीं करता। ( २ ) धार्मिक सुखका परित्याग नहीं करता। ( ३ ) उस सुखमें अधिक डूबा ( = मूर्छित ) नहीं हो जाता। ( ४ ) वह ऐसा जानता है—इस दुःख-कारणके संस्कारके अभ्यास करने वालेको, संस्कारके अभ्यास से, विराग होता है, ( ५ ) इस दुःख-निदानकी उपेक्षा करनेवालेको उपेक्षाकी भावना करनेसे, विराग होता है। जिस दुःख-निदानसे संस्कारके अभ्यास करनेसे संस्कारके अभ्याससे विराग होता है, वह उस संस्कारको अभ्यास करता है। जिस दुःख-निदानकी उपेक्षा करनेसे, उपेक्षाकी भावना करनेसे, विराग होता है; उस उपेक्षाकी भावना करता है। उस उस दुःख-निदानके···संस्कारके अभ्याससे विराग होता है; इस प्रकार भी इसका वह दुःख जीर्ण होता है। उस उस दुःख-निदान की उपेक्षाकी भावना करने वालेको विराग होता है; इस प्रकार भी इसका वह दुःख जीर्ण होता है।

"भिक्षुओ ! जैसे पुरुष ( किसी ) स्त्रीमें अनुरक्त हो, प्रतिबद्धचित्त, तीव्र-रागी = तीव्र-अपेक्षी हो। वह उस स्त्रीको दूसरे पुरुषके साथ खड़ी, बात करती, जग्घन करती = हँसती देखे। तो क्या मानते हो, भिक्षुओ ! उस स्त्रीको दूसरे पुरुषके साथ ० हँसती देख, क्या उस पुरुषको शोक = परिदेव, दुःख = दौर्मनस्य = उपायास उत्पन्न नहीं होंगे ?"

"हाँ, भन्ते ?"

"सो किसलिये ?"

"वह पुरुष भन्ते ! उस स्त्रीमें अनुरक्त ० है। इसलिये उस स्त्रीको दूसरे पुरुषके साथ ० हँसती देख, उस पुरुषको शोक ० उत्पन्न होंगे।"

"तब भिक्षुओ ! उस पुरुषको ऐसा हो—मैं इस स्त्रीमें अनुरक्त ० हूँ। सो इस स्त्रीको दूसरे पुरुषके साथ ० हँसते देख शोक ० उत्पन्न होते हैं। क्यों न मैं जो मेरा इस स्त्रीमें छन्द = राग है, उसको छोड़ दूँ। वह ( फिर ) जो उस स्त्रीमें उसका छन्द = राग है, उसे छोड़ दे। फिर दूसरे समय वह उस स्त्रीको दूसरे पुरुषके साथ ० हँसते देखे; तो क्या मानते हो भिक्षुओ ! क्या उस स्त्रीको दूसरे पुरुषके साथ ० हँसते देख, उस पुरुषको शोक ० उत्पन्न होंगे ?"

"नहीं भन्ते !"

"सो किसलिये ?"

"वह पुरुष भन्ते ! उस स्त्रीसे वीत-राग है, इसलिये उस स्त्रीको ० हँसते देख, उस पुरुषको शोक ० उत्पन्न नहीं होते।"

"ऐसे ही भिक्षुओ ! भिक्षु दुःखसे अन्-अभिभूत शरीरको, दुखसे अभिभूत नहीं करता ० इस प्रकार भी इसका वह दुःख जीर्ण होता है। इस प्रकार भिक्षुओ ! उपक्रम सफल होता है, प्रधान सफल होता है।

"और फिर भिक्षुओ ! भिक्षु ऐसा सोचता है—सुख-पूर्वक विहार करते भी मेरे अ-कुशल धर्म बढ़ते हैं, कुशल-धर्म क्षीण होते हैं, ( लेकिन ) अपनेको दुःखमें लगाते अकुशल-धर्म क्षीण होते हैं, कुशल धर्म बढ़ते हैं; क्यों न मैं दुःखमें अपनेको लगाऊँ। इस प्रकार वह अपनेको दुःखमें लगाता है। दुःखमें अपनेको लगाते हुये उसके अकुशल-धर्म क्षीण होते हैं, कुशल-धर्म बढ़ते हैं। वह उसके बाद दुःखमें अपनेको नहीं लगाता। सो किसलिये ?—भिक्षुओ ! वह भिक्षु जिसके लिये दुःखमें अपनेको

लगाता था, वह उसका मतलब पूरा हो गया; इसलिये दूसरे समय दुःखमें अपनेको नहीं लगाता। जैसे भिक्षुओ ! इषुकार ( = वाण बनानेवाला लोहार ) दो अंगारों ( = अलात ) पर तेजन ( = वाण-फल )को तपाता···है, सीधा करता है···। जब भिक्षुओ ! इषुकारका तेजन दो अङ्गारोंपर आतापित = परितापित ( हो चुका ) होता है, सीधा ( हो गया )···होता है। तो फिर दूसरी वार वह इषुकार तेजनको दो अङ्गारोंपर आतापित परितापित नहीं करता, ( नहीं ) सीधा करता······। सो किसलिये ?—भिक्षुओ! जिस मतलबसे इषुकार···आतापित परितापित कर रहा था···। वह उसका मतलब पूरा हो गया। इसलिये दूसरी बार ०। ऐसे ही भिक्षुओ ! भिक्षु ऐसा सोचता है—सुख-पूर्वक विहार करते मेरे अकुशल-धर्म बढ़ते हैं, कुशल-धर्म क्षीण होते हैं ० इसलिये दूसरे समय दुःखमें अपनेको नहीं लगाता। इस प्रकार भी भिक्षुओ ! उपक्रम सफल होता है, प्रधान सफल होता है।

"और फिर भिक्षुओ ! यहाँ लोकमें तथागत अर्हत्, सम्यक्-संबुद्ध विद्या-आचरण-युक्त सुगत ०[1] उत्पन्न होते हैं। ० धर्म-उपदेश करते हैं। ०। घर छोड़ बेघर हो प्रव्रजित होता है। ०। वह इस आर्य-शील-स्कंधसे संयुक्त हो, अपनेमें निर्दोष सुख अनुभव करता है। ० वह इस आर्य-इन्द्रिय-संवरसे युक्त होता है। ०। वह इस आर्य-शील-स्कंधसे युक्त हो, इस आर्य इन्द्रिय-संवरसे ०, इस आर्य स्मृति-संप्रजन्यसे युक्त हो, एकान्त-वास-स्थान, वृक्षके नीचे, पर्वत, कंदरा, गिरिगुहा, श्मशान, वन-प्रस्थ, मैदान, पयालका ढेर, सेवन करता है। वह भोजनके बाद···आसन मार शरीर को सीधा रख, स्मृतिको संमुख उपस्थित कर, बैठता है। वह लोकमें लोभ ( = अभिध्या )को छोड़, अभिध्या-रहित चित्तसे विहरता है, अभिध्यासे चित्तसे परिशुद्ध करता है। व्यापाद = प्रद्वेष( = द्वेष ) को छोड़, अ-व्यापन्न चित्त हो, सब प्राणियोंका हित = अनुकम्पक हो विहरता है ०। स्त्यान-मृद्ध छोड़ ०, औद्धत्य-कौकृत्य छोड़ ०, विचिकित्सा छोड़ ०। वह इन पाँच चित्तके नीवरणोंको छोड़ ०[2] प्रथम ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। उसका भिक्षुओ ! उपक्रम सफल होता है ०।

"और फिर भिक्षुओ ! ० द्वितीय ध्यानको प्राप्त हो ०। ० उपक्रम सफल होता है ०।

"और फिर ०। ० तृतीय ध्यानको प्राप्त हो ०। इस प्रकार भी ०।

"और फिर ०। ० चतुर्थ-ध्यानको प्राप्त हो ०। इस प्रकार भी ०।

"वह इस प्रकार समाहित-चित्त ०[3] अनेक प्रकारके पूर्व-निवासोंको अनुस्मरण करता है। इस प्रकार भी ०।

"वह इस प्रकार समाहित-चित्त ० दिव्य-चक्षुसे प्राणियोंको च्युत होते, उत्पन्न होते ० जानता है। इस प्रकार भी ०।

"वह इस प्रकार समाहित-चित्त ० 'जन्म खतम हो गया ०', जानता है। इस प्रकार भी ०।

"भिक्षुओ ! तथागत ऐसे वाद( के मानने )वाले हैं। ऐसे वादवाले तथागतकी धर्मानुसार ( = न्यायानुसार ) प्रशंसाके दस स्थान होते हैं—( १ ) यदि भिक्षुओ ! प्राणी पूर्व किये कर्मोंके कारण सुख-दुःख भोगते हैं, तो अवश्य भिक्षुओ ! तथागत पहिलेके पुण्य करनेवाले रहे हैं, जो कि इस समय आस्रव ( = मल )-विहीन सुख-वेदनाको अनुभव करते हैं। ( २ ) यदि भिक्षुओ ० ईश्वर-निर्माणके कारण ०; तो अवश्य भिक्षुओ ! तथागत अच्छे ईश्वरसे निर्मित हैं, जो कि इस समय ०। ( ३ ) ० भवितव्यताके कारण ०; तथागत उत्तम भवितव्यतावाले हैं ०। ( ४ )

---

[1] पृष्ठ ११३। [2] देखो पृष्ठ १५। [3] पृष्ठ ११५।

० अभिजातिके कारण ० ; तथागत उत्तम अभिजातिवाले ०। ( ५ ) ० इसी जन्मके उपक्रमके कारण ० ; ० तथागत इस जन्मके सुन्दर उपक्रमवाले ०। ( ६ ) यदि भिक्षुओ ! प्राणी पूर्वकृत ( कर्मों )के कारण सुख-दुःख अनुभव करते हैं, तो तथागत प्रशंसनीय हैं ; यदि पूर्वकृत ( कर्मों )के कारण सुख-दुःख नहीं अनुभव करते, तो ( भी ) तथागत प्रशंसनीय हैं। ( ७ ) यदि भिक्षुओ ! प्राणी ईश्वर-निर्माणके कारण ०, ० ईश्वर निर्माणके कारण नहीं ०। ( ८ ) भवितव्यताके कारण ० ; भवितव्यताके कारण नहीं ०। ( ९ ) ० अभिजातिके कारण नहीं ० ; ०। ( १० ) ० इस जन्मके उपक्रमके कारण ० ; इस जन्मके उपक्रमके कारण नहीं ०। भिक्षुओ ! तथागत इस वाद ( के मानने ) वाले हैं। ०।"

भगवान्‌ने यह कहा ; संतुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषणका अभिनन्दन किया।

---

# १०२–पंचत्तय-सुत्तन्त (३।१।२)

आत्मवाद आदि नाना मत-वाद

ऐसा मैने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

वहाँ भगवान्‌ने भिक्षुओंको संबोधित किया—"भिक्षुओ!"

"भदन्त!"—(कह) उन भिक्षुओंने भगवान्‌को उत्तर दिया।

अपरान्त-दृष्टि

भगवान्‌ने यह कहा—"भिक्षुओ! कोई कोई श्रमण-ब्राह्मण अपरान्त-कल्पिक (= मरनेके बादकी अवस्थामें) मत (रखनेवाले) = अपरान्तानुदृष्टि होते हैं। वह अपरान्त (= मरनेके बाद) को लेकर अनेक प्रकारके मत प्रतिपादन (= अधियुक्ति)के पद कहते हैं—(१)[1] 'मरनेके वाद आत्मा संज्ञी (=बाहोश), निरोग (=नित्य) होता है'—यह कोई कोई कहते हैं। (२) 'मरने के वाद आत्मा अ-संज्ञी (= अ-चेतन), निरोग (= नित्य) होता है'—यह कोई कोई कहते हैं। (३) '० न-संज्ञी-न-असंज्ञी, निरोग होता है'—०। (४) या विद्यमान ही सत्त्वके उच्छेद = विनाश = विभव को मानते हैं। (५) या इसी शरीर (=दृष्ट-धर्म)में निर्वाणको कोई कोई वतलाते हैं। इस प्रकार होते हुये आत्माको मरनेके बाद निरोग बतलाते हैं। यह पाँच होकर तीन होते हैं, तीन होकर पाँच होते हैं। पंच-त्तय (= पंच-त्रय = पाँच तीन)का नाम कथन (= उद्देश) है।

(१) "यहाँ भिक्षुओ! जो श्रमण-ब्राह्मण मरनेके बाद संज्ञी, अरोग आत्माको वतलाते हैं, वह आप श्रमण ब्राह्मण,[2] यातो (१) मरणानंतर (उस) संज्ञी, अरोग आत्माको रूपी (= साकार) वतलाते हैं। या (२) ० आत्माको अ-रूपी बतलाते हैं। या (३) ० आत्माको रूपी-अरूपी वतलाते हैं। या (४) ० आत्माको न-रूपी-नारूपी वतलाते हैं। या (५) ० आत्माको एकत्व-संज्ञी[3] बतलाते हैं। या (६) ० आत्माको नानात्त्व-संज्ञी[4] ०। या (७) ० परीत्त-संज्ञी[5] ०। या (८) ० अप्रमाण-संज्ञी ०[6]। या इससे विरत कोई कोईके लिये विज्ञान-

---

[1] (१) आत्मा मरनेके वाद मरता नहीं; वह होशके साथ नित्य वना रहता है। (२) नित्य वना तो रहता है, किन्तु उसमें होश (= ज्ञान) नहीं होता, जैसे नैयायिकोंके अपवर्गमें। इन्हीं दोनों वादोंको मिलाने और निषेध करनेसे तीसरे चौथे मत वनते हैं। [2] नित्य चेतन आत्माको मानने वाले अनेक मत हैं, जिन्हें यहाँ दिया है। [3] आत्माओंके अनेक होने पर मरनेके वाद उनका नाम या होश चेतना (= संज्ञा) एक होनेसे उन्हें एकत्व-संज्ञी कहते हैं। [4] जिनको अपने नानापनका ज्ञान रहता है। [5] जिनकी संज्ञा (= ज्ञान) अल्प (= परिमित) होती है। [6] जिनकी संज्ञा अतिमहान् होती है।

कृत्स्न[1] ( = विञ्ञाण-कसिण )को अप्रमाण ( = अतिविशाल ), आनिंज्य ( = निश्चल ) कहते हैं। भिक्षुओ ! इन्हें तथागत अच्छी तरह जानते हैं।

"भिक्षुओ ! जो आप श्रमण-ब्राह्मण ( १ ) ० आत्माको रूपी ( = साकार ) बतलाते हैं। ०। ( २ ) ० अप्रमाण-संज्ञी बतलाते हैं। किन्तु रूप-संज्ञा, या अरूप-संज्ञा, या एकत्व-संज्ञा या नानात्व-संज्ञा—इन संज्ञाओंमें जो (संज्ञा), परिशुद्ध, परम = अग्र = अनुपम कही जाती है; ( वह ) 'कुछ-नहीं' ( = नत्थि किंचि )—इस आकिंचन्य-( = नहीं-कुछ-पन )-आयतन (=लोक) है, ( ऐसा इस प्राणिलोकको ) कोई कोई अप्रमाण, आनिंज्य बतलाते हैं। 'सो यह संस्कृत ( = कृत, बनावटी ) है, स्थूल है; और संस्कारों ( = कृतों, बने हुओंका ) निरोध = ( विनाश ) होता है'—भिक्षुओ ! यह जानकर उससे निस्सरण-दर्शी ( = निकासका रास्ता जानने वाले ) तथागत, उससे विरत हैं।

( २ ) "वहाँ, भिक्षुओ ! जो श्रमण ब्राह्मण मरनेके बाद आत्माको नित्य और अचेतन मानते हैं। वह आप श्रमण ब्राह्मण, या तो ( १ ) मरनेके बाद (उस) नित्य और अ-चेतन आत्माको रूपी ( = साकार ) मानते हैं। या ( २ ) ० अ-रूपी ०। या ( ३ ) ० रूपी-अरूपी ०। या ( ४ ) ० नरूपी-नारूपी ०। वहाँ, भिक्षुओ ! जो श्रमण-ब्राह्मण आत्माको संज्ञी ( = चेतन ) माननेवाले हैं, उन्हें यह ( = असंज्ञीवादी ) निन्दते हैं, सो किस हेतु ?—संज्ञा ( = होश ) रोग ( समान ) है, संज्ञा गंड ( = फोड़ा ) है, संज्ञा शल्य( -समान ) है। अ-संज्ञा ही शान्त है, प्रणीत ( = उत्तम ) है। भिक्षुओ ! तथागत इन ( वादों )को जानते हैं।

"भिक्षुओ ! जो आप श्रमण-ब्राह्मण मरनेके बाद आत्माको नित्य और अचेतन बतलाते हैं। ० रूपी ०, ० अरूपी ०, ० रूपी-अरूपी ०, नरूपी-नारूपी बतलाते हैं। भिक्षुओ ! जो कोई श्रमण या ब्राह्मण ऐसा कहे—'मैं रूपसे भिन्न; वेदना ०, संज्ञा ०, संस्कारोंसे भिन्नमें विज्ञानके आवागमन, जन्म-मरण, वृद्धि = विरूढ़ि = वैपुल्यको मानूँगा'—इसके लिये स्थान ( = कारण ) नहीं है। 'सो यह संस्कृत है ० संस्कारोंका निरोध होता है'—भिक्षुओ ! यह जानकर उससे निस्सरण-दर्शी तथागत उससे विरत हैं।

( ३ ) "वहाँ, भिक्षुओ ! जो आप श्रमण-ब्राह्मण मरनेके बाद आत्माका नित्य और नचेतन-नाचेतन ( = नसंज्ञी-नासंज्ञी ) मानते हैं, वह आप श्रमण-ब्राह्मण, या तो ( १ ) मरनेके बाद ( उस ) नित्य न-चेतन-ना-चेतन आत्माको रूपी मानते हैं। या ( २ ) ० अ-रूपी ०। या ( ३ ) ० रूपी-अरूपी ०। या ( ४ ) ० नरूपी-नारूपी ०। वहाँ भिक्षुओ ! जो श्रमण-ब्राह्मण आत्माको संज्ञी ( = चेतन ) मानते हैं, उन्हें यह निन्दते हैं; और जो ० असंज्ञी मानते हैं, उन्हें भी यह निन्दते हैं। सो किस हेतु ?—संज्ञा रोग है, ० गंड है, ० शल्य है; और अ-संज्ञा संमोह ( = मूढ़ता ) है; यह जो नैवसंज्ञा-नासंज्ञा ( = न-चेतन-नाचेतन ) है, यही शान्त है, यही प्रणीत है। भिक्षुओ ! तथागत इन ( वादों )को जानते हैं।

"भिक्षुओ ! जो आप श्रमण-ब्राह्मण ( १ ) मरनेके बाद आत्माको नित्य और नचेतन-नाचेतन मानते हैं ० ( ४ ) नरूपी-नारूपी मानते हैं। भिक्षुओ ! जो कोई श्रमण-ब्राह्मण दृष्ट, श्रुत, स्मृत, विज्ञेय इस आयतन ( = नचेतन-नाचेतन = नैव-संज्ञा-नासंज्ञावाले लोक )के संस्कार ( = क्रिया ) मात्रसे प्राप्ति मानते हैं; तो भिक्षुओ ! इस आयतनकी प्राप्तिका यह व्यसन ( = क्षय ) कहा जाता है। भिक्षुओ ! यह आयतन संस्कार-समापत्ति ( = की जानेवाली समाधि )से प्राप्य कहा जाता

---

[1] जो जीवलोक विज्ञानमय है।

है। भिक्षुओ! यह आयतन संस्कार-अवशेष ( = संस्कारसे बची )-समापत्तिसे प्राप्य कहा जाता है। 'सो यह संस्कृत है ० तथागत उससे विरत हैं।

(४) "वहाँ भिक्षुओ! जो आप श्रमण-ब्राह्मण विद्यमान् ही सत्त्वका उच्छेद = विनाश = विभवको मानते हैं। वह, आत्माको नित्य और चेतन माननेवाले श्रमण-ब्राह्मणोंको निन्दते हैं; आत्माको नित्य और अचेतन माननेवाले श्रमण ब्राह्मणोंको निन्दते हैं; आत्माको नित्य और नचेतन-नाचेतन माननेवाले श्रमण ब्राह्मणोंको निन्दते हैं। सो किस हेतु?—यह सारे आप श्रमण-ब्राह्मण ऊर्ध्वंसर ( = आगे की लोक-यात्राको अनुसरण करनेवाले ) हैं, लोभ ( = आसक्ति )की ही बात करते हैं—'मरकर ऐसा होऊँगा, मरकर ऐसा होऊँगा।' जैसा कि बनियेको बनीजीको जाते समय ऐसा हो—'इससे मुझे इतना लाभ होगा, इससे यह लूँगा'—इसी प्रकार यह आप श्रमण-ब्राह्मण बनिया जैसे जान पड़ते हैं।...भिक्षुओ! तथागत इस ( वाद )को जानते हैं।

"भिक्षुओ! जो आप श्रमण ब्राह्मण विद्यमानही सत्त्व ( = चेतन-संतति ) का उच्छेद ० मानते हैं; वह सत्काय ( = नित्य आत्म मानने )के भयसे सत्कायके प्रति घृणासे ( ऐसा मानते हुये भी ) सत्कायके ही पीछे लगे हुये हैं, सत्कायके पीछे ही चक्कर काट रहे हैं। जैसे कि खंभे या खूँटेमें डंडेसे बँधा कुत्ता उसी खंभे या खूँटेका चक्कर काटता है; वैसे ही वह सत्कायके भयसे ० सत्कायके पीछे ही चक्कर काट रहे हैं। 'सो यह संस्कृत है ० तथागत उससे विरत हैं।

"भिक्षुओ! जो कोई श्रमण या ब्राह्मण अपरान्त-कल्पिक = अपरान्तानुदृष्टि ( = मरनेके बादकी कल्पना करने वाले ) अनेक प्रकारके स्वमत प्रतिपादक वचनको कहते हैं, वह सब इन्हीं पाँच ( = पंच ) आयतनों ( = स्थानों ) [1]के बारेमें कहते हैं, या इनमेंसे किसी एकके बारेमें।

## पूर्वान्त-दृष्टि

"भिक्षुओ! कोई कोई श्रमण ब्राह्मण पूर्वान्त-कल्पिक = पूर्वान्तानुदृष्टि ( = संसारके आदिके विषयमें कल्पना करनेवाले ) अनेक प्रकारके जो स्वमत प्रतिपादक वचन कहते हैं[2]। ( १ ) 'लोक और आत्मा शाश्वत ( = अनादि ) हैं' यही सच है, और सब झूठ है—ऐसा कोई कोई कहते हैं। ( २ ) 'लोक और आत्मा अ-शाश्वत ( = सादि ) हैं, यही सच है, और सब झूठ है—ऐसा कोई कोई श्रमण ब्राह्मण कहते हैं। ( ३ ) 'लोक और आत्मा शाश्वत भी अशाश्वत भी हैं ०।' ( ४ ) ० न-शाश्वत-न-अशाश्वत ०। ( ५ ) ० अन्तवान् ०। ( ६ ) ० अनन्त ०। ( ७ ) ० अन्तवान्-अनन्त ०। ( ८ ) ० न-अन्तवान्-न-अनन्त ०। ( ९ ) ० एकत्त्व-संज्ञी ०। ( १० ) ० नानात्त्व-संज्ञी ०। ( ११ ) ० परीत्त-संज्ञी ०। ( १२ ) ० अप्रमाण-संज्ञी ०। ( १३ ) ० एकान्तसुखी ०। ( १४ ) ० एकान्त-दुःखी ०। ( १५ ) ० सुखी-दुःखी ०। ( १६ ) लोक और आत्मा असुखी-अदुःखी हैं, यही सच है, और सब झूठ—ऐसा कोई कोई श्रमण-ब्राह्मण कहते हैं।

"वहाँ, भिक्षुओ! जो श्रमण-ब्राह्मण इस वाद = दृष्टि वाले हैं—( १ ) 'लोक और आत्मा शाश्वत हैं', यही सच है, और सब झूठ; उनको श्रद्धा, रुचि, अनुश्रव ( = श्रुति ) पोथी-पत्रा, आकार-परिवितर्क और दृष्टि-निध्यान-क्षान्ति परे, स्वयं अपने भीतर ही परिशुद्ध = पर्यवदात

---

[1] ऊपर चार ही आयतनोंपर विशेष कहा है, पाँचवे दृष्टधर्म-निर्वाण पर ज्यादा नहीं कहा है।
[2] इन प्रथम चार शाश्वतवाद, दूसरे चार एकत्र शाश्वतवाद, तीसरे चार अन्तानन्तिक वाद, चौथे चार अमरा विक्षेपिकवाद हैं।

ज्ञान होगा, यह सम्भव नहीं। भिक्षुओ! स्वयं अपने भीतर परिशुद्ध = पर्यवदात ज्ञान न होने पर, जो कुछ ज्ञान मात्र वह श्रमण-ब्राह्मण बतलाते हैं, वह भी उन ० का उपादान ( = आग्रह, दुराग्रह ) ही कहा जाता है। 'सो यह संस्कृत है ० तथागत उससे विरत हैं। ( २—१६ ) ० वहाँ भिक्षुओ! जो श्रमण ब्राह्मण इस वाद = दृष्टिवाले हैं—( २ ) 'लोक और आत्मा अशाश्वत हैं' ०। ० ( १६ ) 'लोक और आत्मा असुखी-अदुःखी हैं' यही सच है, और सब झूठ; उनको श्रद्धा ० दृष्टि-निध्यान्त-शान्तिसे परे, स्वयं अपने भीतर ही परिशुद्ध ० ज्ञान होगा, यह सम्भव नहीं। ०। 'सो यह संस्कृत है ० तथागत उससे विरत हैं।

## पूर्वान्तापरान्त-भिन्न दृष्टियाँ

( १७ ) "यहाँ, भिक्षुओ! कोई कोई श्रमण-ब्राह्मण पूर्वान्त वाली दृष्टिको भी छोड़, अपरान्त वाली दृष्टिको भी छोड़, काम-संयोजनों ( = विषय-बंधनों )को न रख, प्रविवेका ( = एकान्त चिन्तनकी ), प्रीति ( = सुख )को प्राप्त कर विहरता है—'यही शांत है, यही प्रणीत है, जो कि इस प्रविवेका प्रीतिको प्राप्त कर विहर रहा हूँ।' इसे तथागत जानते हैं—यह श्रमण ० प्रीतिको प्राप्त कर विहरता है। ( जब ) उसकी वह प्रविवेका प्रीति निरुद्ध होती है, तो दौर्मनस्य (=चित्त-खेद ) उत्पन्न होता है। दौर्मनस्यके निरुद्ध होने पर प्रविवेका प्रीति उत्पन्न होती है। जैसे, भिक्षुओ! जिसे छाया छोड़ती है, इसे आतप ( = धूप ) पकड़ता है; जिसे धूप छोड़ती है, उसे छाया पकड़ती है। ऐसेही भिक्षुओ! प्रविवेका प्रीतिके निरुद्ध होने पर दौर्मनस्य उत्पन्न होता है, दौर्मनस्यके निरुद्ध होने पर प्रविवेका प्रीति उत्पन्न होती है। सो इसे तथागत जानते हैं—यह आप श्रमण या ब्राह्मण पूर्वान्तवाली दृष्टिको भी छोड़, ० दौर्मनस्यके निरुद्ध होने पर प्रविवेका प्रीति उत्पन्न होती है। 'सो यह संस्कृत है ० तथागत उससे विरत हैं।

( १८ ) "और यहाँ भिक्षुओ! कोई कोई श्रमण या ब्राह्मण पूर्वान्तवाली दृष्टिको भी छोड़, अपरान्तवाली दृष्टिको भी छोड़, काम-संयोजनों ( = विषय-बन्धनों )को बिलकुल अधिष्ठान न कर प्रविवेका प्रीतिको ( भी ) अतिक्रमण कर **निरामिष** ( = निर्विषय ) सुखको प्राप्त कर विहरता है—'यह शान्त है, यह प्रणीत ( = उत्तम ) है, जो कि यह निरामिष सुखको प्राप्त कर विहर रहा हूँ, सो इसे तथागत जानते हैं ०। ( जब ) उसका वह निरामिष सुख निरुद्ध होता है, तो निरामिष सुखके निरुद्ध होने पर प्रविवेका प्रीति उत्पन्न होती है, और प्रविवेका प्रीतिके निरुद्ध होने पर निरामिष सुख उत्पन्न होता है। जैसे भिक्षुओ! जिसे छाया छोड़ती है, उसे आतप, उसे धूप पकड़ती है, ( = फरति, पंजाबी फड़ना ) ०। और प्रविवेका प्रीतिके निरुद्ध होने पर निरामिष सुख उत्पन्न होता है। 'सो यह संस्कृत है ० तथागत उससे विरत हैं।

"यहाँ भिक्षुओ! कोई कोई श्रमण या ब्राह्मण पूर्वान्तवाली दृष्टिको छोड़, अपरान्त-दृष्टि छोड़, ०, निरामिष सुखको भी अतिक्रमण कर अदुःख-असुखा ( = सुख दुख दोनोंसे रहित ) वेदनाको प्राप्त कर विहरता है। 'यह शान्त है, यह प्रणीत है, जो कि यह अदुःख-असुखा वेदना-को प्राप्त कर विहर रहा हूँ'। सो इसे तथागत जानते हैं ०। ( जब ) उसकी अदुःख-असुखा वेदना निरुद्ध होती है, तो अदुःख-असुखा वेदनाके निरुद्ध होने पर निरामिष सुख उत्पन्न होता है। और निरामिष सुखके निरुद्ध होने पर, अदुःख-असुखा वेदना उत्पन्न होती है। जैसे भिक्षुओ! जिसे छाया छोड़ती है, उसे धूप पकड़ती है ०। और निरामिष सुखके निरुद्ध होनेपर अदुःख-असुखा वेदना उत्पन्न होती है। 'सो यह संस्कृत है ० तथागत उससे विरत हैं।

"यहाँ भिक्षुओ! ० अदुःख-असुखा वेदनाको भी अतिक्रमणकर,—'मैं शान्त हूँ, मैं निर्वृत ( = निर्वाण प्राप्त ) हूँ, मैं अनुपादान ( = आग्रह-रहित ) हूँ'—देखता है। सो इसे तथागत

जानते हैं—यह आप श्रमण या ब्राह्मण '० अनुपादान हूँ'—देखते हैं। जरूर यह आयुष्मान् निर्वाणके अनुकूल ( = सप्पाय ) प्रतिपद् ( = मार्ग )को ही मानते हैं; किन्तु यह आप श्रमण या ब्राह्मण पूर्वान्त-दृष्टिका भी उपादान करते हैं, अपरान्त-दृष्टि ०, काम संयोजन ०, प्रविवेका प्रीति ०, निरामिष सुख ०, अदुःख-असुखा वेदना ०, और जो यह आयुष्मान्—'मैं शान्त हूँ ० मैं अनुपादान हूँ' देखते हैं, यह भी आप श्रमण-ब्राह्मणका उपादान ( = किसी मतमें आग्रह )ही कहा जाता है। 'सो यह संस्कृत है ० तथागत उससे विरत हैं।'

"भिक्षुओ! यह तथागतने अनुपम श्रेष्ठ शान्तिपदका साक्षात्कार किया ( = अभिसंबुद्ध ) है, जो कि इन छओं स्पर्श-आयतनों ( = चक्षु, श्रोत्र, घ्राण, जिह्वा, काय और मनके विषयों ) के समुदय ( = उत्पत्ति ), अस्तगमन ( = नाश ), आस्वाद, आदिनव ( = दुष्परिणाम ) और निस्सरण ( = निकासके रास्ते )को यथार्थसे जान कर, उपादान ( = आग्रह, या ग्रहण ) न कर विमोक्ष ( = मोक्ष, मुक्ति ) है। सो यह भिक्षुओ! तथागतने अनुपम ० शान्ति-पदका साक्षात्कार किया, ० उपादान न कर विमोक्ष है।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित किया।

---

# १०३—किन्ति-सुत्तन्त (३।१।३)

मेलजोलका ढंग

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् कुसिनारामें बलिहरण वन-षण्डमें विहार करते थे।

वहाँ भगवान्ने भिक्षुओंको संबोधित किया—"भिक्षुओ !"

"भदन्त !"—(कह) उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—"भिक्षुओ ! तुम्हें मेरे विषयमें क्या होता है—क्या (= किन्ति) श्रमण गौतम चीवर (= वस्त्र)के लिये धर्म उपदेशते हैं, ० पिंड पात (= भोजन)के लिये ०, ० शयन-आसनके लिये ०, ० अच्छे-अच्छे-जन्मके लिये ० ?"

"नहीं, भन्ते ! हमें ऐसा (नहीं) होता—श्रमण गौतम चीवरके लिये धर्म उपदेशते हैं ०, ०।"

"भिक्षुओ ! यदि तुम्हें यह नहीं होता—श्रमण गौतम चीवरके लिये ०, ०। तो फिर तुम्हें मेरे विषयमें क्या होता है ?"

"भन्ते ! भगवान्के विषयमें हमें ऐसा होता है—'भगवान् हितैषी अनुकम्पक हैं; अनुकम्पा करके धर्म उपदेशते हैं'।"

"भिक्षुओ ! तुम्हें मेरे विषयमें यह होता है—'भगवान् हितैषी ०।' तो भिक्षुओ ! मेरे उपदेशित धर्मोंका, जैसे कि—(१-४) चार स्मृति-प्रस्थान[1], (५-८) चार सम्यक्-प्रधान, (९-१२) चार ऋद्धिपाद, (१३-१७) पाँच इन्द्रिय, (१८-२२) पाँच बाल (१३-२९) सात बोध्यंग[2], (३०-३७) आर्य अष्टांगिक-मार्गका प्रसन्न, एकतायुक्त, विवाद-रहित अभ्यास करो।

"भिक्षुओ ! इस प्रकार ० विवादरहित हो अभ्यास करते जो दो भिक्षु धर्मके विषय (= अभिधर्म)में भिन्नमत रखनेवाले हों, तो यदि तुम्हें ऐसा हो—'इन आयुष्मानोंका (कथन) अर्थमें भी भिन्न है, शब्द (= व्यंजन)में भी भिन्न है'; तो वहाँ पहले पक्षमें जिस भिक्षुको सु-वच-तर (= अधिक मधुरभाषी, अधिक सुवक्ता) समझो, उसे जा कर कहना—'आयुष्मानोंका कथन अर्थमें भिन्न है, व्यंजनमें भी भिन्न है, इससे जानिये कि आयुष्मानोंका अर्थमें भी भिन्न है ०। मत आयुष्मानो ! विवाद करो'। तब दूसरे पक्षवालोंमें जिस भिक्षुको सु-वच-तर समझो, उसे जा कर कहना—'आयुष्मानोंका ० अर्थमें भी भिन्न है ०। मत आयुष्मानो ! विवाद करो'। इस प्रकार उल्टा-समझे हुये (= दुर्गृहीत)को उल्टा-समझा जानो। और ० उल्टा-समझा जान कर, जो

---

[1] यही सैंतीस बोधिपाक्षिक धर्म हैं, जो कि बुद्धकी शिक्षाके निचोड़ हैं। देखो महासकुलुदायि-सुत्तन्त ३०८-१०। [2] देखो सतिपट्ठान सुत्तन्त पृष्ठ ३५-३९।

धर्म[1], और जो विनय[2] है, उसे भाषो।

"वहाँ यदि तुम्हें ऐसा हो—'इन आयुष्मानोंका ( कथन ) अर्थमें ही भिन्न है, व्यंजनमें समान है'; तो वहाँ पहिले पक्षमें जिस भिक्षुको सुवचतर समझो, ० मत आयुष्मानो ! विवाद करो'। इस प्रकार दुर्गृहीतको दुर्गृहीत जानो, सुगृहीत ( = ठीक समझे हुये )को सुगृहीत जानो। और ० सुगृहीतको सुगृहीत जानकर, जो धर्म है, और जो विनय है, उसे भाषो।

"वहाँ यदि तुम्हें ऐसा हो—'इन आयुष्मानोंका ( कथन ) अर्थमें समान है, व्यंजनहीमें नाना है'; तो वहाँ ० जिस भिक्षुको सुवचतर समझो, ० मत आयुष्मानो ! विवाद करो'। इस प्रकार दुर्गृहीतको दुर्गृहीत जानो, सुगृहीतको सुगृहीत जानो। ०, ० जो धर्म है, और जो विनय है, उसे भाषो।

"वहाँ यदि तुम्हें ऐसा हो—'इन आयुष्मानोंका ( कथन ) अर्थमें भी समान है, व्यंजनमें भी समान है'; ०, ० मत आयुष्मानो विवाद करो'। ०, ० जो धर्म है, और जो विनय है, उसे भाषो।

"भिक्षुओ ! इस प्रकार ० विवादरहित हो अभ्यास करते ( = सीखते ) यदि किसी भिक्षुसे कोई कसूर ( = **आपत्ति** ) हो जाये, व्यतिक्रम हो जाये, तो भिक्षुओ ! वहाँ अभियोग ( = **चोदना** ) लानेकी जल्दी नहीं करनी चाहिये; ( पहिले ) आदमी ( = पुद्गल )की परीक्षा करनी चाहिये—'ऐसा ( अभियोग ) करनेपर मुझे तकलीफ तो न होगी, उस आदमी को हानि ( = उपघात ) तो न होगा ? वह ( = अपराधी ) आदमी अक्रोधी, कीना-न-रखनेवाला ( = अन्-उपनाही ) अ-मन्द-दृष्टि ( = समझदार ) सुप्रति-निस्सर्गी ( = आसानीसे त्यागनेवाला ) तो है ? क्या मैं उस आदमीको बुराईसे हटाकर, भलाईमें प्रतिष्ठित कर सकता हूँ ?' यदि भिक्षुओ ! ऐसा हो, ( तो दोष ) कहना ठीक हो।

"यदि, भिक्षुओ ! ऐसा हो—'( ऐसा करनेपर ) मुझे तो तकलीफ न होगी, किन्तु, उस आदमीका उपघात होगा। वह आदमी क्रोधी, उपनाही, मन्द-दृष्टि, सुप्रतिनिस्सर्गी है। ( किन्तु ) मैं उस आदमीको बुराईसे हटाकर, भलाईमें प्रतिष्ठित कर सकता हूँ। यह छोटी बात है, यदि उस आदमीको थोड़ा उपघात ( = कष्ट ) हो; यही बड़ी बात है, जो मैं उस आदमीको बुराईसे हटाकर, भलाईमें प्रतिष्ठित कर सकूँगा।' यदि भिक्षुओ ! ऐसा हो, तो कहना चाहिये।

"यदि भिक्षुओ ! ऐसा हो—'मुझे तकलीफ होगी, किन्तु उस आदमीका उपघात न होगा। वह आदमी अक्रोधी, अनुपनाही, अमन्द-दृष्टि, ( किन्तु ) दुष्प्रतिनिस्सर्गी ( = मुश्किलसे छोड़ने वाला ) है। ( तोभी ) मैं उस आदमीको बुराईसे हटाकर, भलाईमें प्रतिष्ठित कर सकता हूँ। यह छोटी बात है, यदि मुझे थोड़ीसी तकलीफ हो; यही बड़ी बात है, जो मै उस आदमीको ० भलाई में प्रतिष्ठित कर सकूँगा।' यदि, भिक्षुओ ! ऐसा हो, तो कहना चाहिये।

"यदि भिक्षुओ ! ऐसा हो—'मुझे भी तकलीफ होगी, उस आदमीको भी तकलीफ होगी। वह आदमी क्रोधी, उपनाही, मन्ददृष्टि ( = मन्दबुद्धि ) दुष्प्रतिनिस्सर्गी है। मैं उस आदमीको

---

[1] बुद्ध द्वारा समय समयपर दिये नाना विषयके उपदेश, जो पीछे सूत्रपिटकमें संगृहीत हुये, और जो 'ऐसा मैंने सुना'से शुरू होते हैं। [2] भिक्षु भिक्षुणियोंके आचार-नियम या प्रातिमोक्ष जो पीछे विनय-पिटकमें संगृहीत हुये। सूत्रपिटक और विनयपिटकमें अभिधम्म ( = अभिधर्म ) शब्द धर्म-विषयक ( = सूत्र-विषयक ) अर्थ में आता है। अभिधर्मपिटक सूत्रोंमें ही आये गंभीर संक्षिप्त दार्शनिक वाक्यावलियों ( = मात्रिकाओं ) को लेकर ईसा पूर्व तीसरी शताब्दीके बाद बना है।

बुराईसे हटाकर, भलाईमें प्रतिष्ठित नहीं कर सकता। भिक्षुओ! इस प्रकारके पुद्गलके लिये उपेक्षा करनी चाहिये।

"भिक्षुओ! इस प्रकार ० विवाद-रहित हो, अभ्यास करते यदि परस्पर वचनका अन्तर पड़ जाये, समझमें फर्क पड़ जाये, या चित्तमें आघात (= बुरा भाव), अ-विश्वास, असंतोष (उत्पन्न हो जाये); तो यहाँ पहिले पक्षवालेमें जिस भिक्षुको सु-वच-तर समझे, उसे जाकर कहे—'आवुस! ० विवाद-रहित हो, अभ्यास करते जो हम लोगोंका परस्पर वचनका अन्तर पड़ गया, ० उसको जाननेवाला निन्दा करेगा न ?' ठीकसे उत्तर देते हुये उस (सु-वच-तर) भिक्षुको कहना चाहिये—'आवुस! ०, ० जो हमलोगोंका परस्पर वचनका अन्तर पड़ गया ०, उसको जाननेवाला निन्दा करेगा। 'आवुस! इस धर्म (= बात, दोष)को छोड़े बिना निर्वाणका साक्षात्कार किया जा सकता है ?' ठीकसे उत्तर देते हुये उस भिक्षुको कहना चाहिये—'आवुस! इस धर्मको छोड़े बिना निर्वाणका साक्षात्कार नहीं किया जा सकता।' फिर दूसरे पक्षवालोंमें जिस भिक्षुको सु-वच-तर समझे, उसे जाकर कहे—०[1] इस धर्मको छोड़े बिना निर्वाणका साक्षात्कार नहीं किया सकता।

"भिक्षु! उस (मेलजोल करानेवाले) भिक्षुको यदि दूसरा यह पूछे—'आयुष्मान्ने इन भिक्षुओंको बुराईसे हटाकर भलाईमें प्रतिष्ठित किया' ? तो यथार्थ उत्तर देते हुये वह भिक्षु यह कहे—'आवुस! मैं जहाँ भगवान् थे, वहाँ गया। भगवान्ने मुझे धर्म उपदेशा। उस धर्मको सुनकर, मैंने उन भिक्षुओंसे कहा। उस धर्मको सुनकर वह भिक्षु बुराई छोड़, भलाईमें प्रतिष्ठित हुये। भिक्षुओ! इस प्रकार उत्तर देते हुये वह भिक्षु न अपनेको श्लाघेगा, न दूसरेको निन्देगा, धर्मके अनुसार ही उत्तर देगा, और न किसी धर्मानुसारी वादानुवादमें वह निन्दाका पात्र होगा।"

भगवान्ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्के भाषणको अभिनंदित किया।

---

[1] पहिले पक्षवालोंके लिये कहे जैसा ही।

# १०४—सामगाम-सुत्तन्त (३।१।४)

बुद्धके मूल उपदेश। संघमें विवाद होनेका कारण। सात प्रकारके फैसले। मेल-जोलका ढङ्ग

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् शाक्य (देश)में, सामगाममें विहार करते थे।

उस समय निगंठ नात-पुत्त (= जैन तीर्थङ्कर महावीर) अभी अभी पावामें मरे [1] थे। उनके मरनेपर निगंठ (= जैन साधु) लोग दो भाग हो, भंडन = कलह = विवाद करते, एक दूसरेको मुखरूपी शक्तिसे छेदते विहर रहे थे—'तू इस धर्म-विनय (= धर्म)को नहीं जानता, मैं इस धर्म-विनयको जानता हूँ'। 'तू क्या इस धर्म-विनयको जानेगा, तू मिथ्यारूढ़ है, मैं सत्यारूढ़ हूँ'। 'मेरा (कथन अर्थ-)सहित है, तेरा अ-सहित है'। 'तूने पूर्व बोलने (की बात) को पीछे बोला; पीछे बोलने (की बात)को पहिले बोला'। 'तेरा (वाद) बिना-विचारका उलटा है'। 'तूने वाद रोपा, तू निग्रह-स्थानमें आ गया'। 'जा वादसे छूटनेके लिये फिरता फिर'। 'यदि सकता है तो समेट'। नातपुत्तीय निगंठोंमें मानों युद्ध (= वध) ही हो रहा था।

निगंठके श्रावक (= शिष्य) जो गृही श्वेत वस्त्रधारी, (थे) वह भी नात-पुत्रीय निगंठोंमें (वैसे ही) निर्विण्ण = विरक्त = प्रतिवाण-रूप थे, जैसे कि (नात-पुत्तके) दुर्-आख्यात (= ठीकसे न कहे गये), दुष्प्रवेदित (= ठीकसे न साक्षात्कार किये गये), अनैर्वाणिक (= पार न लगानेवाले), अन्-उपशम-संवर्तनिक (= न-शांति-गामी), अ-सम्यक्-संबुद्ध-प्रवेदित (= किसी बुद्धसे न जाने गये), प्रतिष्ठा (= नींव)-रहित = भिन्न-स्तूप, आश्रय-रहित धर्म-विनयमें (थे)।

तब [2] चुन्द समणुद्देस पावामें वर्षावास कर, जहाँ सामगाम था, जहाँ आयुष्मान् आनन्द थे, वहाँ गया। जाकर आयुष्मान् आनन्दको अभिवादन कर एक ओर बैठ गया। एक ओर बैठे चुन्द श्रमणोद्देशने आयुष्मान् आनन्दसे कहा—

"भन्ते! निगंठ नातपुत्त अभी अभी पावामें मरे हैं। उसके मरनेपर ० नात-पुत्तीय निगंठोंमें मानों युद्ध ही हो रहा है। ० आश्रय-रहित धर्म-विनयमें (थे)।"

ऐसा कहनेपर आयुष्मान् आनन्दने चुन्द श्रमणोद्देशसे कहा—

"आवुस चुन्द! भगवान्के दर्शनके लिये यह बात भेंट-रूप है। आओ आवुस चुन्द!

---

[1] अ. क. "यह नात-पुत्त तो नालन्दा-वासी था, वह कैसे क्यों पावामें मरा? सत्य-लाभी उपालि गृहपतिके दश गाथाओंसे भाषित बुद्ध गुणोंको सुनकर, उसने गर्म खून फेंक दिया। तब अस्वस्थ ही उसे पावा ले गये। वह वहाँ मरा।"

[2] अ. क. "यह स्थविर धर्मसेनापति (= सारिपुत्र)के छोटे भाई थे। उपसम्पन्न न होनेके समय भिक्षु लोग उनको चुन्द समणुद्देस कहा करते थे, स्थविर हो जानेपर भी वही कहते रहे।"

जहाँ भगवान् हैं, वहाँ चलें। चलकर यह बात भगवान्‌को कहें।"—"अच्छा भन्ते!"······

तब आयुष्मान् आनन्द और चुन्द श्रमणोद्देश जहाँ भगवान् थे, वहाँ गये, जाकर भगवान्‌को अभिवादन कर एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठे हुये आयुष्मान् आनन्दने भगवान्‌को कहा—

"भन्ते! यह चुन्द समणुद्देस ऐसा कह रहे हैं—'भन्ते! निगंठ नातपुत्त अभी अभी पावामें मरे हैं ०।' तब भन्ते! मुझे ऐसा होता है, भगवान्‌के बाद भी (कहीं) संघमें ऐसा ही विवाद मत उत्पन्न हो। वह विवाद बहुत जनोंके अहितके लिये, बहुत जनोंके असुखके लिये, बहुत जनोंके अनर्थके लिये, देव मनुष्योंके अहित और दुःखके लिये (होगा)।"

"तो क्या मानते हो आनन्द! मैंने साक्षात्कार कर जिन धर्मोंका उपदेश किया, जैसे कि—(१) चार स्मृति प्रस्थान, (२) चार सम्यक् प्रधान, (३) चार ऋद्धिपाद, (४) पाँच इन्द्रियाँ, (५) पाँच बल, (६) सात बोध्यंग, (७) आर्य आष्टांगिक मार्ग। आनन्द! क्या इन धर्मोंमें दो भिक्षुओंका भी अनेक मत (दीखता) है?"

"भन्ते! भगवान्‌ने जो यह धर्म साक्षात्कार कर उपदेश किये हैं, जैसे कि—(१) चार स्मृति-प्रस्थान ०। इन धर्मोंमें भन्ते! मैं दो भिक्षुओंका भी अनेक मत नहीं देखता। लेकिन भन्ते! जो पुद्गल भगवान्‌के आश्रयसे विहरते हैं, वह भगवान्‌के न रहनेके बाद, संघमें आजीव (= जीविका)के विषयमें, प्रातिमोक्ष (= भिक्षु नियम)के विषयमें विवाद पैदा कर सकते हैं, वह विवाद बहुत जनोंके अहितके लिये, बहुत जनोंके अ-सुखके लिये, बहुत जनोंके अनर्थ = अहितके लिये, देव-मनुष्योंके ० दुःखके लिये होगा।"

"आनन्द! जो यह आजीवके विषयमें या प्रातिमोक्षके विषयमें विवाद है, वह अल्प-मात्रक (= छोटा) है। मार्ग या प्रतिपद्‌के विषयमें यदि संघमें विवाद···उत्पन्न हो, वह विवाद ० अहितके लिये ०। आनन्द! यह छः विवादके मूल हैं। कौनसे छः? आनन्द! यहाँ भिक्षु (१) क्रोधी, पाखंडी (= उपनाही) होता है। जो भिक्षु आनन्द! क्रोधी उपनाही होता है, वह शास्ता (= गुरु)में गौरव-रहित, आश्रय-रहित हो विहरता है, धर्ममें भी ०, संघमें भी ०, शिक्षा (= भिक्षु-नियम)में त्रुटि करनेवाला होता है। जो भिक्षु आनन्द! शास्तामें ० गौरव-रहित ०, शिक्षामें त्रुटि करनेवाला होता है, वही संघमें विवाद पैदा करता है। वह विवाद बहुत जनोंके अहितके लिये ० होता है। इसलिये आनन्द! इस प्रकारके विवाद-मूलको यदि तुम अपनेमें या दूसरेमें देखना, तो आनन्द! तुम उस पापी विवाद-मूलके विनाशके लिये प्रयत्न करना। ० यदि ० यदि ० देखना, तो आनन्द! तुम उस पापी विवाद-मूलको, भविष्यमें न होने देनेके लिये उपाय करना, इस प्रकार इस पापी विवाद-मूलकी भविष्यमें अनुत्पत्ति होगी। (२) और फिर आनन्द! भिक्षु, भर्षी, पलासी होता है, जो भिक्षु आनन्द! भर्षी ०। (३) ईर्ष्यालु, मत्सरी ०। (४) शठ, मायावी ०। (५) ० पापेच्छु (= बद्-नीयत), मिथ्या-दृष्टि ०। (६) दृष्टि-परामर्षी, आधान-ग्राही ०। आनन्द! यदि अपनेमें या दूसरेमें इस प्रकारके विवाद-मूलको देखना, वहाँ आनन्द! तुम इस पापी विवाद-मूलके विनाशके लिये प्रयत्न करना, ० इस पापी विवाद-मूलकी भविष्यमें अनुत्पत्तिके लिये उपाय करना, इस प्रकार इस पापी (= दुष्ट) विवाद-मूलका प्रहाण (= विनाश) होता है; इस प्रकार ० इस पापी विवाद-मूलकी भविष्यमें अनुत्पत्ति होती है। आनन्द! यह छः विवाद-मूल हैं।

"आनन्द! यह चार अधिकरण हैं। कौनसे चार?[1] (१) विवाद-अधिकरण, (२)

---

[1] तुलना करो चुल्लवग्ग ४ (समथ-खंधक) देखो बुद्धचर्या, पृष्ठ ४८२-८४ टि०।

अनुवाद-अधिकरण, ( ३ ) आपत्ति-अधिकरण, ( ४ ) कृत्य-अधिकरण।

"आनन्द! यह सात अधिकरण-शमथ हैं, जिन्हें तव तव ( = समय समयपर ) उत्पन्न हुये अधिकरणों ० ( झगड़ों )के शमथ = उपशम ( शांति )के लिये देना चाहिये—( १ ) संमुख-विनय देना चाहिये, ( २ ) स्मृति-विनय ०, ( ३ ) अ-मूढ़-विनय ०। ( ४ ) प्रतिज्ञात-करण, ( ५ ) यद्भूयसिक, ( ६ ) तत्पापीयसिक, ( ७ ) तिणवत्थारक।"

( १ ) "आनन्द! संमुख विनय कैसे होता है?…आनन्द! भिक्षु विवाद करते हैं, धर्म है या अधर्म, विनय है या अविनय। आनन्द! उन सभी भिक्षुओंको एक जगह एकत्रित होना चाहिये। एकत्रित हो धर्म ( रूपी ) रस्सीका ( ज्ञानसे ) परीक्षण करना चाहिये, जैसे वह शांत हो, वैसे उस अधिकरण ( = झगड़े )को शांत करना चाहिये। इस प्रकार आनन्द! संमुख-विनय होता है, इस प्रकार संमुख-विनयसे भी किन्हीं किन्हीं अधिकरणोंका शमन होता है।

( २ ) "कैसे आनन्द! स्मृति-विनय होता है? यहाँ आनन्द! भिक्षु भिक्षुपर पाराजिक या पाराजिक-समान ( =सामन्तक ) आपत्ति ( = दोष )का आरोप करते हैं—'स्मरण करो आवुस! तुम पाराजिक या पाराजिक-समान, ऐसी बड़ी ( = गुरुक ) आपत्तिसे आपन्न हुये, वह ऐसा उत्तर देता है—आवुस! मुझे याद ( = स्मृति ) नहीं कि मैं ० ऐसी गुरुक-आपत्तिसे आपन्न हूँ। उस भिक्षुको आनन्द! स्मृति-विनय देना चाहिये। इस प्रकार आनन्द! स्मृति-विनय होता है। इस स्मृति विनयसे भी किन्हीं किन्हीं झगड़ोंका निवटारा होता है।

( ३ ) "आनन्द! अमूढ़-विनय कैसे होता है? यहाँ आनन्द! भिक्षु भिक्षुपर गुरुक-आपत्तिका आरोप करता है! वह ऐसा उत्तर देता है—'आवुस! मुझे स्मरण नहीं, कि मै ० आपत्तिसे आपन्न हूँ। तव वह छोड़ते हुयेको लपेटता है—'तो आयुष्मान्! अच्छी तरह बूझो, क्या तुम स्मरण करते हो, कि तुम ० ऐसी ऐसी गुरुक आपत्तिसे आपन्न हुये?' वह ऐसा उत्तर देवे—'मैं आवुस! पागल हो गया था, मति-भ्रम ( हो गया था, ), उन्मत्त हो मैने वहुतसा श्रमण-विरुद्ध आचरण किया, भाषण किया, मुझे वह स्मरण नहीं होता। मूढ़ ( = बेहोश ) हो, मैंने वह किया। उस भिक्षुको आनन्द! अमूढ़-विनय देना चाहिये। इस अमूढ़-विनयसे भी किन्हीं किन्हीं झगड़ों का निवटारा होता है।

( ४ ) "आनन्द! प्रतिज्ञात-करण कैसे होता है?…आनन्द! भिक्षु आरोप करनेपर या आरोप न करनेपर भी आपत्ति ( = दोष )को स्मरण करता है, खोलता है, स्पष्ट करता है। उस भिक्षुको ( अपनेसे ) वृद्धतर भिक्षुके पास जाकर, चीवरको एक ( वायें ) कंधेपर करके, पाद-वंदनाकर, उकडूँ बैठ हाथ जोड़, ऐसा कहना चाहिये—'भन्ते! मैं इस नामकी आपत्तिसे आपन्न हुआ हूँ, उसकी मैं प्रतिदेशना ( = निवेदन ) करता हूँ'। वह ( दूसरा भिक्षु ) ऐसा कहे—'देखते हो ( उस दोषको ) ? 'देखता हूँ'। 'आगेसे ( इन्द्रिय- ) रक्षा करना'।—'रक्षा करूँगा'। इस प्रकार आनन्द! प्रतिज्ञात-करण ( = स्वीकार=Confession ) होता है। ०।

( ५ ) "आनन्द! यद्भूयसिक कैसे होता है?—आनन्द! यदि वह भिक्षु उन अधिकरणको उस आवास ( = मठ )में शांत न कर सकें। तो आनन्द! उन सभी भिक्षुओंको जिस आवास में अधिक भिक्षु हैं, उसमें जाना चाहिये। वहाँ सवको एक जगह एकत्रित होना चाहिये। एकत्रित हो धर्म-नेत्री ( = धर्म-रूपी रस्सी )का समनुमार्जन ( = परीक्षण ) करना चाहिये। धर्म-नेत्रीका समनुमार्जन कर ०।

( ६ ) " आनन्द! तत्पापीयसिका ( =तस्स पापीयसिका ) कैसे होती है? यहाँ आनन्द! भिक्षु भिक्षुको ० ऐसी गुरुक-आपत्ति आरोप करते हैं—'आयुष्मान् स्मरण करो ० तुम ऐसी

गुरुक-आपत्ति आपन्न हुये ?' वह ऐसा उत्तर देता है—'आवुस ! मुझे स्मरण नहीं, कि मैं ० ऐसी गुरुक-आपत्ति आपन्न हुआ।' उसको छोड़ते हुयेको वह लपेटता है—'आयुष्मान् अच्छी तरह बूझो—क्या तुम्हें स्मरण है, कि तुम ० ऐसी गुरुक आपत्तिसे आपन्न हुये ?' वह ऐसा उत्तर देवे—'आवुस ! मैं स्मरण नहीं करता कि मैं, ० ऐसी गुरुक आपत्ति आपन्न हुआ। स्मरण करता हूँ आवुस ! कि मैं इस प्रकारकी छोटी ( = अल्पमात्रक ) आपत्तिसे आपन्न हुआ।' खोलते हुये उसको वह फिर लपेटता है—'आयुष्मान् अच्छी तरह बूझो० ?' वह ऐसा उत्तर दे—'आवुस! मैं इस प्रकार की ( = अमुख ) छोटी आपत्तिमें आपन्न हुआ, बिना पूछे ही स्वीकार करता हूँ; तो क्या मैं ० ऐसी गुरुक आपत्ति आपन्न हो पूछनेपर न स्वीकार करूँगा ?' वह ऐसा कहता है—'आवुस ! तुम इस छोटी आपत्तिको भी बिना पूछे नहीं स्वीकार करते, तो क्या तुम ० ऐसी गुरुक-आपत्ति आपन्न हो पूछनेपर स्वीकार करोगे ? तो आयुष्मान् ! अच्छी तरह बूझो ०'। वह यदि बोले—'आवुस ! स्मरण करता हूँ; मैं ० ऐसी गुरुक-आपत्ति आपन्न हुआ हूँ। दव ( = सहसा )से, रव ( = प्रमाद ) से मैंने यह कहा—'मैं स्मरण नहीं करता, कि मैं ० ऐसी'। इस प्रकार आनन्द ! 'तस्सपापीयसिका' ( = उसकी और भी कड़ी आपत्ति ) होती है। ऐसे भी यहाँ किन्हीं किन्हीं अधिकरणोंका निवटारा होता है।

( ७ ) "आनन्द ! 'तिण-वत्थारक' कैसे होता है। आनन्द ! यहाँ भंडन = कलह = विवाद से युक्त हो विहरते ( समय ), भिक्षु बहुतसे-विरुद्ध आचरण, भाषण, किये होते हैं। उन सभी भिक्षुओंको एकराय हो एकत्रित होना चाहिये। एकत्र हो एक पक्षवालोंमेंसे चतुर भिक्षुको आसन से उठकर चीवरको एक कँधेपर कर हाथ जोड़ संघको ज्ञापित करना चाहिये—

'भन्ते ! संघ सुने, भंडन=कलह = विवादसे युक्त हो विहरते ( समय ) हमने बहुतसे श्रमण-विरुद्ध आचारण··· किये हैं, यदि संघ उचित समझे, तो जो इन आयुष्मानोंका दोष है, और जो मेरा दोष है, इन आयुष्मानोंके लिये भी और अपने लिये भी, मैं तिणवत्थारक ( = घाससे ढाँकना जैसा )से बयान करूँ, ( लेकिन ) स्थूल-वद्य ( = बड़ा दोष ), गृही-प्रतिसंयुक्त ( = गृहस्थ-संबंधी ) छोड़ कर। तब ( दूसरे ) पक्षवालोंमेंसे चतुर भिक्षुको आसनसे उठकर ०। ०। इस प्रकार आनन्द ! तिणवत्थारक ( = तृणसे ढाँकने जैसा ) होता है।

"आनन्द ! यह छः धर्म साराणीय प्रिय-करण, गुरु-करण हैं; संग्रह, अ-विवाद, सामग्री ( = एकता ) = एकीभावके लिये हैं। कौनसे छः ? ( १ ) आनन्द ! भिक्षुका सब्रह्म-चारियोंमें, गुप्त भी प्रकट भी, मैत्रीभाव-युक्त कायिक कर्म हो; यह भी धर्म साराणीय ०। ( २ ) और फिर आनन्द ! ० मैत्रीभाव-युक्त वाचिक कर्म ०। ( ३ ) ० मैत्रीभावयुक्त मानसकर्म ०। ( ४ ) और फिर आनन्द ! जो कुछ भिक्षुको धार्मिक लाभ, धर्मसे लब्ध होते हैं, अन्तमें पात्र चुपड़ने मात्र भी ; वैसे लाभोंको बिना बाँटे उपभोग न करनेवाला हो, शीलवान् स-ब्रह्मचारियोंके साथ सह-भोगी हो; यह भी धर्म ०। ( ५ ) और फिर आनन्द ! जो वह शील ( = आचार ) कि अखंड=अ-छिद्र, अ-शबल = अ-कल्मष, सेवनीय, पंडितोंसे प्रशंसित, अ-निंदित, समाधि-सहायक हैं, वैसे शीलोंमें शील-श्रमण-भावयुक्त हो, गुप्त भी और प्रकट भी सब्रह्मचारियोंके साथ विहार करता हो; यह भी धर्म ०। ( ६ ) और फिर आनन्द ! जो यह दृष्टि ( = सिद्धान्त ), आर्य है, नैर्याणिक = उसके ( अनुसार ) करनेवालेको दुःख-क्षयको ले जाती है, वैसी दृष्टिसे श्रमण-भाव ( = विचारोंके श्रमण-पन )से युक्त हो; गुप्त भी, और प्रकट भी सब्रह्मचारियोंके साथ विहार करता हो; यह भी धर्म ०। आनन्द ! यह छः धर्म साराणीय० हैं।

भगवान्ने यह कहा ; संतुष्ट हो आयुष्मान् आनन्दने भगवान्के भाषणका अभिनन्दन किया।

# १०५–सुनक्खत्त-सुत्तन्त (३।१।५)

ध्यान । चित्त-संयम

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् वैशालीमें महावनकी कूटागारशालामें विहार करते थे ।

उस समय बहुतसे भिक्षुओंने भगवान्के पास (अपनी) आज्ञा (= निर्वाण-प्राप्ति) बखानी थी—'जन्म (= आवागमन) खतम हो गया, ब्रह्मचर्य-वास पूरा होगया, करना था सो कर लिया, और कुछ करनेको यहाँ (बाकी) नहीं है—यह मैं जानता हूँ ।'

सुनक्खत्त (= सुनक्षत्र) लिच्छवि-पुत्रने सुना, कि बहुतसे भिक्षुओंने भगवान्के पास आज्ञा बखानी है—० । तब सुनक्खत्त लिच्छवि-पुत्र, जहाँ भगवान् थे, वहाँ गया, जाकर भगवान्को अभिवादन कर एक ओर बैठ गया । एक ओर बैठे सुनक्खत्त ० ने भगवान्से यह कहा—

"भन्ते ! मैंने सुना, कि बहुतसे भिक्षुओंने भगवान्के पास आज्ञा बखानी है—० । भन्ते ! जिन भिक्षुओंने भगवान्के पास आज्ञा बखानी है—०; क्या भन्ते ! उन्होंने···ठीक ही आज्ञा बखानी है, या यहाँ कोई कोई भिक्षु (ऐसे भी) हैं; जिन्होंने अभिमानके लिये आज्ञा बखानी है ?"

"सुनक्खत्त ! जिन भिक्षुओंने मेरे पास आज्ञा बखानी है—०; (उनमें) हैं ऐसे भिक्षु जिन्होंने ठीक ही आज्ञा बखानी है; हैं (उनमें) ऐसे भिक्षु भी जिन्होंने अभिमान (= अतिमान) के लिये आज्ञा बखानी है । उनमें, सुनक्खत्त ! जिन भिक्षुओंने ठीक ही आज्ञा बखानी है, उनका वह (कथन) वैसा ही है; किन्तु, जिन भिक्षुओंने अभिमानके लिये आज्ञा बखानी है; उनके विषयमें तथागतको ऐसा होता है—'इन्हें धर्म उपदेशूँगा' ।···और फिर यहाँ, कोई कोई मोघ-पुरुष प्रश्न बनाकर, तथागतके पास आकर पूछते हैं । तब सुनक्खत्त ! जो कि तथागतको यह होता रहा—'इन्हें धर्म उपदेशूँगा', उसमें भी फर्क पड़ जाता है ।"

"भगवान् ! इसीका काल है, सुगत ! इसीका काल है, कि भगवान् धर्म उपदेशें । भगवान्से सुनकर भिक्षु धारण करेंगे ।"

"तो, सुनक्खत्त ! सुनो, अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ ।"

"अच्छा भन्ते !"—(कह) सुनक्खत्त लिच्छविपुत्रने भगवान्को उत्तर दिया ।

भगवान्ने यह कहा—"सुनक्खत्त ! यह पाँच कामगुण हैं । कौनसे पाँच ?—(१) इष्ट ०[1] चक्षुर्विज्ञेय रूप, शब्द, ० गंध, ० रस, ० स्प्रष्टव्य । सुनक्खत्त ! यह पाँच काम-गुण हैं । हो सकता है, सुनक्खत्त ! यहाँ कोई पुरुष सांसारिक लाभका इच्छुक (= लोक-आमिष-अधिमुक्त) हो । सुन-

---

[1] विस्तारके लिये देखो पृष्ठ १३ ।

क्खत्त ! सांसारिक लाभके इच्छुक पुरुष=पुद्गलकी बात उसके अनुरूप ही होती है, उसके अनुरूप ही वह सोचता-विचारता है, वैसे ही पुरुषका सेवन करता है, वैसेहीके साथ संसर्ग रखता है। आनिंज्य ( = सुख-दुःखसे परेकी समाधि ) संबंधिनी कथा कही जानेपर नहीं सुनना चाहता, नहीं कान देता, न चित्तको उपस्थित करता है, न उस ( वैसा कहनेवाले ) पुरुषको भजता है, न उसके साथ संसर्ग रखता है। जैसे, सुनक्खत्त ! कोई पुरुष अपने गाँवसे या निगमसे चिरकालसे प्रवासी हुआ हो; वह उस ग्राम या निगमसे थोड़ेही दिन पूर्व आये पुरुषको देखे। वह उस पुरुषसे उस ग्राम-निगमका कुशल-मंगल, सुभिक्षता, अरोगता पूछे। उसको वह पुरुष उस ग्राम-निगमकी ० आरोगता बतलावे। तो क्या मानते हो, सुनक्खत्त ! क्या वह ( चिरप्रवासी ) पुरुष, उस ( अचिरप्रवासी ) पुरुष ( की बात )को सुनना चाहेगा, कान देगा, चित्तको अन्यत्रसे उपस्थित करेगा, उस पुरुषको भजेगा, उस पुरुषके साथ संसर्ग करेगा ?"

"हाँ, भन्ते !"

"ऐसे ही सुनक्खत्त ! सांसारिक लाभके इच्छुक पुरुष = पुद्गलकी बात उसके अनुरूपही होती है ० न उसके साथ संसर्ग करता है।···

"हो सकता है, सुनक्खत्त ! यहाँ कोई पुरुष आनिंज्यका अनुरागी ( = अधिमुक्त )। सुनक्खत्त ! आनिंज्य-अनुरागी पुरुषकी कथा उसके अनुरूप होती है ० वैसेहीके साथ संसर्ग रखता है। सांसारिक-लाभ-संबंधिनी कथा कही जानेपर नहीं सुनना चाहता ० न उसके साथ संसर्ग रखता है। जैसे, सुनक्खत्त ! ढेंपीसे टूटा पीला पत्ता फिर होनेके अयोग्य है; ऐसे ही सुनक्खत्त ! ···आनिंज्य-अनुरागी पुरुष ० के जो सांसारिक-लाभके फंदे थे, वह टूट गये। उसे ऐसा कहना चाहिये—आनिंज्यानुरागी पुरुष ० सांसारिक-लाभके बंधनोंसे बेजुड़ा है।

"हो सकता है, सुनक्खत्त ! यहाँ कोई पुरुष आकिंचन्य-आयतन-अनुरागी हो। सुनक्खत्त ! आकिंचन्यायतनानुरागी पुरुषकी कथा उसके अनुरूप होती है ०, आनिंज्य-संबंधिनी कथा कही जानेपर नहीं सुनना चाहता ० न उस (कहनेवाले)के साथ संसर्ग रखता है। जैसे, सुनक्खत्त ! कोई दो टुकड़े हुई शिला न-जुड़नेवाली होती है; ऐसेही सुनक्खत्त ! आकिंचन्यायतनानुरागी पुरुष ० के जो आनिंज्य सम्बंधी फंदे थे, वह टूट गये। उसे ऐसा समझना चाहिये—'आकिंचन्यायतनानुरागी पुरुष ० आनिंज्य-बंधनोंसे बेजुड़ा है।

"हो सकता है, सुनक्खत्त ! ० नेवसंज्ञा-नासंज्ञा-आयतन-अनुरागी हो। ०[१]। जैसे, सुनक्खत्त ! भोजन कर चुका पुरुष मनोज्ञ भोजनको वमन करदे। तो क्या सुनक्खत्त ! उस पुरुषकी उस उवान्तके खानेकी फिर इच्छा होगी ?"

"नहीं, भन्ते !"

"सो क्यों ?"

"भन्ते ! वह उवान्त घृणाकी चीज है।"

"ऐसेही, सुनक्खत्त ! नैव संज्ञा-नासंज्ञायतनानुरागी पुरुष ० आकिंचन्यायतनके बंधनोंसे बे-जुड़ा है।

"हो सकता है, सुनक्खत्त ! ० सम्यक्-निर्वाण-अनुरागी हो। ०[२] जैसे, सुनक्खत्त ! शिर कटा ताड़ फिर बढ़ने लायक नहीं होता। ऐसेही, सुनक्खत्त ! सम्यक्-निर्वाणानुरागी पुरुष ० के जो

---

[१] पूर्व जैसे ही, सिर्फ आनिंज्यके स्थानपर आकिंचन्यायतन आवेगा।

[२] पूर्व जैसा ही, नैव-संज्ञा ० के योगसे।

नैव-संज्ञा-नासंज्ञायतन-सम्बन्धी फंदे थे, वह छिन्न हो गये, उन्मूलित हो गये, शिर-कटे ताड़ जैसे हो गये, अभावको प्राप्त हो गये, भविष्यमें न उगने-लायक हो गये। उसे ऐसा समझना चाहिये—सम्यक्-निर्वाणानुरागी पुरुष ० नैवसंज्ञा-नासंज्ञा-यतनके बंधनोंसे बे-जुड़ा है।

"हो सकता है, सुनक्खत्त! कि किसी भिक्षुको ऐसा हो—'श्रमण (= बुद्ध)ने तृष्णाको शल्य (= वाणका कर) कहा है, अविद्याको विष-दोष, जो कि छन्द-राग (= लोभ) और व्याप (= द्रोह, द्वेष)से रोपी जाती है। सो उस तृष्णा (रूपी) शल्यको मैंने फेंक दिया अविद्या (रूपी) विष दोषको हटा दिया। वैसा न होते ही मै सम्यक्-निर्वाण-अनुरागी हूँ—ऐसा माननेवाला (= एवं मानी) हो। और वह, जो धर्म (बातें) कि सम्यक्-निर्वाणानुरागी पुरुषके लिये अ-हित (= अ-सप्पाय) हैं, उनमें लग्न हो; आँखसे अ-हित रूपको देखकर, (उसमें) अनुयुक्त हो' कानसे अहित शब्दको सुनकर, (उसमें) अनुयुक्त हो; ०; कायासे अहित स्प्रष्टव्यको स्पर्श कर उसमें अनुयुक्त हो; मनसे अहित धर्मको जानकर उसमें अनुयुक्त हो। तब आँखसे अ-हित रूपमें अनुयुक्त होते ०, मनसे अहित धर्ममें अनुयुक्त होते, उसके चित्त राग ध्वस्त करे। वह रागके द्वारा ध्वस्त चित्तसे मरणको प्राप्त हो, या मरण-तुल्य दुःखको।

"जैसे, सुनक्खत्त! कोई पुरुष गाढ़े विषके बुझे शल्यसे बिंधा हो। उसके यार-दोस्त भाई-बंद शल्यकर्ता भिषक्को ला उपस्थित करें। वह शल्यकर्ता भिषक् शस्त्रके घावके मुखसे चारों ओर से काटदे, फिर ऐषणी (औज़ार)से···खोजकर शल्यको निकालदे, फिर निःशेष जान किन्तु स-शेष विष-दोषको दूर करे। (फिर) वह (रोगीको) ऐसा कहे—'हे पुरुष! तेरा शल्य निकल गया, विष-दोष निःशेषकरके हटा दिया गया; अब तुझे खतरा नहीं। (किन्तु) (१) तू पथ्य (= सप्पाय) भोजनहीको खाना; अ-पथ्य भोजनके खानेसे, कहीं तेरा घाव बहने न लगे। (२) समय समयपर घावको धोना (३) समय समयपर व्रणके मुखपर लेप करना; समय समयपर व्रण-मुखके न धोनेसे, समय समयपर व्रणमुखके न लेप करनेसे, कहीं पीव-लोहू तेरे व्रण-मुखमें न भर जाये। (४) हवा-धूपमें चलना-फिरना मत; हवा-धूपमें चलने-फिरनेसे कहीं मैल-ढूँड तेरे व्रण-मुख (= घाव)में न चले जायें। हे पुरुष! (५) घावकी हिफाजत करना,···।' (तब) उस (रोगी)को ऐसा हो—'शल्य निकल गया, विष-दोष निःशेष हट गया। अब मुझे खतरा नहीं।' (और) वह अ-पथ्य भोजन खाये। अपथ्य भोजन करनेसे उसका घाव बहने लगे। वह समय समयपर न घावको धोवे, न ० लेप करे। ० न धोवे, ० न लेपनेसे उसकी घावमें पीव-लोहू भर जाये। वह हवा-धूपमें चले-फिरे; ० चलने-फिरनेसे उसकी घावमें मैल-ढूँड़ (= रज-शूक) चले जायें। वह न घावकी हिफाजत करे, उसकी इस अ-पथ्य क्रिया, और उस सशेष-विष-दोषापनयन—इन दोनोंसे घाव भारी हो जाये। वह घावके भारी होनेसे मरणको प्राप्त होवे, या मरण-तुल्य दुःखको। ऐसे ही सुनक्खत्त! होसकता है किसी भिक्षुको ऐसा हो—श्रमणने तृष्णाको शल्य कहा है ०[1] वह रागद्वारा ध्वस्त चित्तसे मरणको प्राप्त हो, या मरण-तुल्य दुःखको।

"हो सकता है, सुनक्खत्त! कि किसी भिक्षुको ऐसा हो—'श्रमणने तृष्णाको शल्य कहा है ०[1] वैसा होते—'मै' सम्यक्-निर्वाण-अनुरागी हूँ—ऐसा समझनेवाला। और वह, जो धर्म कि सम्यग्-निर्वाणानुरागी पुरुषके लिये अहित हैं, उनमें लग्न न हो; आँखसे अहित रूपको देखकर उसमें अनुयुक्त (= लग्न) न हो, ०, मनसे अहित धर्मको जानकर उसमें अनुयुक्त न हो, ० अनुयुक्त न होते उसके चित्तको राग न ध्वस्त करे। वह रागद्वारा न ध्वस्त हुये चित्तसे न मरणको प्राप्त हो,

---

[1] देखो ऊपर।

न मरण-तुल्य दुःखको।

"जैसे, सुनक्खत्त! कोई पुरुष गाढे विषमें बुझे शल्यसे बिंधा हो ०[1] निःशेष जान निःशेष विषदोषको दूर करे; (फिर) वह ऐसा कहे—'हे पुरुष! ०[1] घावकी हिफाजत करना,…'। वह पथ्य भोजन खाये, पथ्य भोजन खानेसे उसका न वहने लगे; ० पीव-लोहू न मरे; ० घावमें मैल-धूँड़ न जाये। वह घावकी हिफ़ाज़त करे। उसकी इस पथ्य-क्रिया और उस निःशेष विषदोषापनयन—इन दोनोंसे घाव न बढे। वह छवि (= ऊपरी चमड़ा)-सहित भरे घावके कारण न मरणको प्राप्त हो, न मरण-तुल्य दुःखको। ऐसेही सुनक्खत्त! हो सकता है, किसी भिक्षुको ऐसा हो—श्रमणने तृष्णाको शल्य कहा है ०[1] वह रागद्वारा न ध्वस्त हुये चित्तसे न मरणको प्राप्त हो, न मरण-तुल्य दुःखको।

"सुनक्खत्त! अर्थ (= बात)को समझानेके लिये मैंने यह उपमा दी है। यहाँ यह अर्थ है—व्रण (= घाव) यह छः आध्यात्मिक (= शरीर संबंधी) आयतनोंका नाम है। विष-दोष… यह अविद्याका नाम है। शल्य यह…तृष्णाका नाम है। एषणा यह…स्मृति (= होश रखने)का नाम है। शस्त्र यह…आर्य-प्रज्ञाका नाम है। शल्यकर्ता भिषक् यह…तथागत-अर्हत् सम्यक्-संबुद्धका नाम है।

"सुनक्खत्त! जो भिक्षु छः स्पर्शायतनों (= चक्षु, श्रोत्र, घ्राण, जिह्वा, काय, मनके (विषयों)में संयमी है, 'उपाधि (= विषय-संग्रह) दुःखका मूल है'—इसे जान उपधि-रहित हो, उपधिके क्षयसे मुक्त हो गया है, वह उपधिमें कायाको लगायेगा, या चित्तको देगा, यह संभव नहीं। जैसे, सुनक्खत्त! आवखोरा (= आपानीय-कांस) वर्णवान् (= सुन्दर वर्ण), गंधवान् हो, (किन्तु) विषसे लिप्त हो। तब कोई जीवनका इच्छुक, मरणका अनिच्छुक नहीं, सुखाकांक्षी, दुःख-विरोधी पुरुष आवे। तो क्या मानते हो, सुनक्खत्त! क्या वह पुरुष उस आवखोरेसे पियेगा। यदि जानता है, कि इससे पीनेसे मैं मरणको प्राप्त होऊँगा, या मरण-तुल्य दुःखको?"

"नहीं, भन्ते!"

"ऐसे ही, सुनक्खत्त! जो भिक्षु छः स्पर्शायतनोंमें संयमी है ०[2] वह उपधिमें कायाको लगायेगा, या चित्तको देगा, यह संभव नहीं।

"जैसे, सुनक्खत्त! ज़हरीला साँप (= आशीविष) हो। तब कोई जीवनका इच्छुक ० पुरुष आवे। तो क्या मानते हो, सुनक्खत्त! क्या वह पुरुष उस ज़हरीले (= घोर विष) साँपको अपना हाथ या अँगुली देगा; यदि जानता है, कि इसके डँसनेसे मैं मरणको प्राप्त होऊँगा या मरण-तुल्य दुःखको?"

"नहीं, भन्ते!"

"ऐसे ही, सुनक्खत्त! जो भिक्षु छः स्पर्शायतनोंमें संयमी है ०[2] वह उपधिमें कायाको लगायेगा, या चित्तको देगा, यह संभव नहीं।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो, सुनक्खत्त लिच्छविपुत्रने भगवान्‌के भाषणको अभिनन्दित किया।

---

[1] देखो पृष्ठ ४४७। [2] देखो ऊपर।

# १०६—आनंज-सप्पाय-सुत्तन्त (३।१।६)

भोग निस्सार हैं

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् कुरु (देश)में, कुरुओंके कम्मासदम्म (= कल्माष-दम्य) नामक निगम (= कस्बे)में विहार करते थे।

वहाँ भगवान्ने भिक्षुओंको संबोधित किया—"भिक्षुओ!"

"भदन्त!" कह उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—"भिक्षुओ! काम (= विषय भोग) अनित्य, तुच्छ-मृषा (झूठा), नाशमान है। भिक्षुओ! यह मायासे बने, बच्चोंके बहलाव हैं। भिक्षुओ! जो कि यह ऐहिक (= दृष्ट-धर्मी, इस शरीरके) काम हैं, और जो पारलौकिक (सांपरायिक) काम हैं; जो कि ऐहिक काम-संज्ञा (= विषयों का ख्याल) और जो पारलौकिक काम संज्ञा है, यह दोनों मार का फंदा है, मार का विषय है, मार का (फँसानेके लिये फेंका) चारा (= निवाप) है, मार का एक गोचर (= लक्ष्य) है। यहाँ यह पापक = अ-कुशल (= बुरे) मनके (भाव) उत्पन्न होते हैं—अभिध्या (= लोभ) भी, व्यापाद (= द्वेष) सारम्भ (= पीड़ा) भी; और वह इसे अभ्यास करनेवाले आर्य श्रावकके अन्तराय (= विघ्न) होते हैं।

(१) "वहाँ भिक्षुओ! आर्य-श्रावक यह सोचता है—'जो यह ऐहिक काम हैं ० आर्यश्रावक के अन्तराय होते हैं। क्यों न मैं विपुल = महद्गत (= विशाल) चित्तसे लोकको अभिभूत (= वश में) कर, मनसे अधिष्ठित कर विहरूँ (इस प्रकार) जो अभिध्या, व्यापाद, सारम्भ—मानसिक बुराइयाँ न होंगी। उनके नाश (= प्रहाण)से मेरा चित्त अ-परीत्त = अ-प्रमाण (= विशाल), सु-भावित (= सुसंयत) होगा।' उसके इस प्रकार संलग्न (= प्रतिपन्न) होने पर, बहुतायतसे इस प्रकार विहरने पर आयतन (= स्थान)में चित्त प्रसन्न होता है। सं-प्रसाद (= पूरी प्रसन्नता, चित्त शुद्धि) होने पर उसी समय वह आनेंजको प्राप्त होता है, या प्रज्ञाद्वारा मुक्त होता है; और काया छोड़ मरने के बाद, यह जगह (= संभव) है, कि उस प्रकार लग्न विज्ञान (= जीवन) आनेंजको प्राप्त होवे। भिक्षुओ! आनंज-सत्प्राय (= आनंज-सप्पाय = आनेंज-उपयोगी)की यह प्रथम प्रतिपदा (= मार्ग) कही जाती है।

(२) और फिर भिक्षुओ! आर्यश्रावक यह सोचता है—'जो यह ऐहिक काम हैं ० और जो पारलौकिक काम संज्ञा है। जो कुछ रूप—चार महाभूत हैं, और चारो महाभूतोंको लेकर जो रूप हैं; वह मार का फंदा है ०[1] आर्यश्रावकके विघ्न होते हैं। क्यों न मैं विपुल ० चित्तसे ० विहरूँ ०।

[1] ऊपर आये जैसा।

० मेरा चित्त ० सुभाषित होगा'। उसके इस प्रकार संलग्न होने पर ०। संप्रसाद होने पर उसी समय वह आनेंजको प्राप्त होता है ०। और यह संभव है, कि काया छोड़ मरनेके बाद, इस प्रकार लग्न विज्ञान ( = जीवन ) आनेंजको प्राप्त होवे। भिक्षुओ! आनंज-सप्पायकी ( यह ) दूसरी प्रतिपदा कही जाती है।

( ३ ) और "फिर ० जो पारलौकिक काम-संज्ञा है। जो ऐहिक रूप हैं, जो पारलौकिक रूप है; जो ऐहिक रूप-संज्ञा है, जो पारलौकिक रूप-संज्ञा है। वह दोनों अनित्य हैं। जो अनित्य ( = नाशमान ) है, उसको अभिनंदित करना, अभिवंदित करना, उचित नहीं।" उसके इस प्रकार संलग्न होने पर ०, ०। भिक्षुओ! ० तीसरी प्रतिपदा कही जाती है।

( १ ) "और फिर ० जो पारलौकिक काम-संज्ञा ०[1] जो पारलौकिक रूप संज्ञा है, और जो आनंज-संज्ञा ( = आनंजपदका ख्याल ) यह सारी संज्ञायें ( = ख्याल ) जहाँ बिलकुल ही निरुद्ध होती हैं, वह आकिंचन्यायतन शान्त, प्रणीत ( = उत्तम ) है। उसके इस प्रकार संलग्न होने पर, बहुतायतसे इस प्रकार विहरने पर आयतनमें चित्त प्रसन्न होता है। संप्रसाद होने पर उसी समय वह आकिंचन्यायतनको प्राप्त होता है, या प्रज्ञाद्वारा मुक्त होता है; और ( अन्यथा ) काया छोड़ मरने बाद, यह जगह है, कि उस प्रकार लग्न विज्ञान ( = जीवन ) आकिंचन्यायतनको प्राप्त होवे। भिक्षुओ! आकिंचन्यायतन-सत्प्रायकी प्रथम प्रतिपदा कही जाती है।

( २ ) "और फिर भिक्षुओ! आर्यश्रावक, अरण्य, वृक्षके नीचे या शून्य गृहमें रहते हुये यह सोचता है—'यह ( सब संसार ) आत्मा या आत्मीयसे शून्य है'—उसके इस प्रकार संलग्न होने पर ०[1] उस प्रकार लग्न विज्ञान आकिंचन्यायतन को प्राप्त होवे। ० दूसरी प्रतिपदा कही जाती है।

( ३ ) "०—'न मैं कहीं किसीका कुछ हूँ, न मेरा कहीं किसीमें कुछ है'। उसके इस प्रकार संलग्न होने पर ०[1], ०। ० तीसरी प्रतिपदा कही जाती है।

"और फिर भिक्षुओ! आर्य श्रावक यह सोचता है—जो कुछ ऐहिक काम है, जो कुछ पारलौकिक काम—है; ० काम-संज्ञा ०; ० रूप ०; ० जो कुछ ऐहिक रूप-संज्ञा है, और जो कुछ पारलौकिक रूपसंज्ञा है, और जो आकिंचन्यायतन-संज्ञा है—यह सारी संज्ञायें जहाँ बिल्कुल निरुद्ध होती हैं, वह नैवसंज्ञा-नासंज्ञायतन शान्त, प्रणीत है। उसके इस प्रकार संलग्न होने पर ०। संप्रसाद होने पर, उसी समय वह नैवसंज्ञा-नासंज्ञायतनको प्राप्त होता है, या प्रज्ञाद्वारा मुक्त होता है, ( अन्यथा ) काया छोड़ मरनेके बाद, संभव है, कि उस प्रकार लग्न विज्ञान नैवसंज्ञा-नासंज्ञायतनको प्राप्त होवे। भिक्षुओ! यह नैवसंज्ञा-नासंज्ञायतन की प्रतिपदा कही जाती है।"

ऐसा कहने पर आयुष्मान् आनंदने भगवान्से यह कहा—

"भन्ते! यहाँ ( कोई ) भिक्षु इस प्रकार प्रतिपन्न ( = समझनेवाला ) है—'न होता, न मेरा होता, न होगा; न मेरा होगा; जो है, जो विद्यमान है, उसे मैं त्यागता हूँ'—इस प्रकार ( वह ) उपेक्षाको प्राप्त करता है। क्या भन्ते! ऐसा भिक्षु परिनिर्वायी ( = निर्वाण प्राप्त करने वाला है ?"

"आनन्द! कोई ऐसा भिक्षु निर्वाण प्राप्त कर सकता है। कोई ऐसा भिक्षु नहीं भी··· प्राप्त कर सकता है।"

"भन्ते! क्या हेतु है, क्या प्रत्यय है, जो कि कोई ऐसा भिक्षु निर्वाण प्राप्तकर सकता है, कोई ऐसा भिक्षु नहीं भी... प्राप्तकर सकता है ?"

---

[1] ऊपर आये जैसा।

"आनन्द ! यहाँ ( जो ) भिक्षु इस प्रकार प्रतिपन्न है—'न होता, ०, उसे मै त्यागता हूँ'—इस प्रकार उपेक्षा को प्राप्त करता है। ( तब ) जो उस उपेक्षाको अभिनंदित = अभिवंदित करता है, उसमें आसक्त हो रहता है;···( तो ) विज्ञान ( = चित्त-प्रवाह ) उसमें निश्रित ( = लिप्त ) होता है, उसको उपादान ( = ग्रहणकी इच्छा, आसक्ति ) करनेवाला होता है। आनन्द ! उसको उपादान करनेवाला भिक्षु निर्वाणको नहीं प्राप्त होता।"

"भन्ते ! कहाँ वह भिक्षु उपादान ( = ग्रहण ) करते, उपादान करता है ?"

"आनन्द ! नैवसंज्ञा-नासंज्ञायतनको।"

"भन्ते ! वह उपादान करते भी श्रेष्ठ उपादानको उपादान कर रहा है।"

"आनन्द ! वह भिक्षु उपादान करते हुये, श्रेष्ठ उपादानको उपादान कर रहा है। आनन्द ! यही श्रेष्ठ उपादान है, जो कि ( यह ) नैवसंज्ञा-नासंज्ञायतन है। आनन्द ! यहाँ इस प्रकार समझनेवाला होता है—'न होता, ० उसे मैं त्यागता हूँ'—इस प्रकार वह उपेक्षाको प्राप्त करता है। ( किन्तु ) वह इस उपेक्षाको अभिनंदित = अभिवंदित नहीं करता, उसमें आसक्त नहीं होता; ···तो विज्ञान उसमें निश्रित ( = लिप्त ) नहीं होता, उसको उपादान करनेवाला नहीं होता। आनन्द ! उसको उपादान करनेवाला भिक्षु निर्वाणको प्राप्त होता है।"

"आश्चर्य भन्ते ! अद्भुत ! कारण-कारणसे ( = निस्साय ) भन्ते ! भगवान्ने हमें ओघ-निस्तरण ( = संसार-प्रवाहको पार होना ) बतलाया। भन्ते ! क्या है आर्य-विमोक्ष ?"

"यहाँ, आनन्द ! आर्यश्रावक यह सोचता है—जो कुछ ऐहिक काम ०, जो आनेंज-संज्ञा आकिंचन्यायतन-संज्ञा है, जो नैवसंज्ञा-नासंज्ञायतन-संज्ञा है, यह सत्काय है; यहाँ तक सत्काय है। उत्पन्न न हो, चित्तका जो विमोक्ष ( मोक्ष, छूटना ) है, यह अमृत है।

"आनन्द ! इस प्रकार मैंने आनंज-सप्पाय प्रतिपदा उपदेशी, नैवसंज्ञा-नासंज्ञायतन प्रतिपदा उपदेशी, कारण ( कह कह कर ) ओघ-निस्तरणको उपदेशा, आर्य-विमोक्षको उपदेशा। आनन्द ! जो कुछ अनुकम्पा करके, अनुकम्पक, हितैषी शास्ता ( = गुरु )को करना चाहिये, वह मैंने तुम्हारे लिये कह दिया। आनन्द ! यह वृक्ष-मूल ( = वृक्षोंकी ) छाया हैं, यह शून्य-गृह हैं, आनन्द ! ( इनमें बैठकर ) ध्यान करो, मत प्रमाद ( = ग़फ़लत ) करो; मत पीछे अफसोस करना। तुम्हारे लिये यह हमारी सीख ( अनुशासन ) है।"

भगवान्ने यह कहा, सन्तुष्ट हो आयुष्मान् आनंदने भगवान्के भाषणको अभिनंदित किया।

---

# १०७—गणक-मोग्गलान-सुत्तन्त ( ३।१।७ )

क्रमशः धर्ममें प्रगति

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें मृगारमाताके प्रासाद पूर्वाराममें विहार करते थे।

तब गणक-मोग्गलान ( = मौद्‌गल्यायन ) ब्राह्मण, जहाँ भगवान् थे, वहाँ गया; जाकर भगवान्‌के साथ···संमोदन कर एक ओर बैठा। एक ओर बैठे गणक-मोग्गलान ब्राह्मणने भगवान्‌से यह कहा—

"जैसे, भो गौतम! इस मृगार-माताके प्रासादमें अंतिम सोपानके कलेवरतक क्रमिक ( = दर्जे-बदर्जे ) शिक्षा, क्रमिक क्रिया, क्रमिक प्रतिपदा ( = रास्ता ) देखी जाती है। इन ब्राह्मणोंके अध्ययनमें भी, भो गौतम! क्रमिक शिक्षा ० देखी जाती है। इन धनुर्धरोंके इषु-अस्त्रमें भी क्रमिक शिक्षा ० देखी जाती है। हम गणकों = गणनासे जीविका करनेवालोंके संख्यान ( = गणन, Account ) में भी क्रमिक शिक्षा ० देखी जाती है। हम अन्तेवासी ( विद्यार्थी ) पाकर पहिले यह गिनवाते हैं—एक्का एक, दुक्के दो, तिक्के तीन, चउक्के चार, पँचयें पाँच, छक्के छः, सत्ते सात, अट्ठे आठ, नवाइँ नौ, दहाइँ दस। भो गौतम! हम सौ ( तक ) भी ( इसी तरह ) गिनवाते हैं। क्या, भो गौतम! इस ( आपके ) धर्म-विनय ( = धर्म )में भी इसी प्रकार क्रमिक शिक्षा··· बतलाई जा सकती है?"

"बतलाई जा सकती है, ब्राह्मण! इस धर्म-विनयमें भी क्रमिक शिक्षा ०। जैसे, ब्राह्मण! चतुर चाबुकसवार, उत्तम खेतके ( = आजानीय ) भद्र अश्वको पाकर पहिले मुँहमें ( लगाम ) पकड़ानेकी क्रिया ( = कारण ) सिखलाता है, फिर आगेकी क्रिया बतलाता है; ऐसे ही ब्राह्मण! तथागत दम्य ( = संयत ) बनाने लायक पुरुष को पाकर पहिले इस प्रकार सिखाते ( = विनय देते ) हैं—'आ, भिक्षु! तू शीलवान् बन, प्रातिमोक्ष ( = भिक्षु-नियम ) संवर ( संयम ) से संयत हो, आचार-गोचर ( = सदाचार ) से सम्पन्न ( = युक्त ) हो, अणुमात्र वद्य ( = दोष ) में भय खाते विहर, शिक्षा-पदों ( = भिक्षु-नियमों ) को ग्रहणकर ( उनका ) अभ्यास कर ०।

"ब्राह्मण! जब भिक्षु शीलवान् होता है, ० शिक्षापदोंको स्वीकार कर ( उनका ) अभ्यास कर लेता है; तब उसे तथागत आगेका विनय देते ( = ले चलते ) हैं—'आ, भिक्षु! तू इन्द्रियोंमें गुप्तद्वार ( = संयत-इन्द्रिय ) हो—चक्षुसे रूपको देख निमित्तग्राही, अनुव्यंजन-ग्राही मत हो ०[1] चक्षु-इन्द्रियका संवर ( = संयम ) कर। श्रोत्रसे शब्दको सुन ०, घ्राणसे गंधको सूँघ ०, जिह्वासे रसको चख ०, कायासे स्प्रष्टव्यको छू ०, मनसे धर्मको जान ० मन-इन्द्रियका संवर कर'।

---

[1] देखो पृष्ठ १५८।

"ब्राह्मण ! जब भिक्षु इन्द्रियोंमें गुप्तद्वार हो लेता है; तब उसे तथागत आगेका विनय देते हैं—'आ, भिक्षु ! तू भोजनमें मात्रा ( = परिमाण )का ख्याल रखनेवाला बन, ०[1] सुखपूर्वक विहार होवेगा।'

"ब्राह्मण ! जब भिक्षु भोजनमें मात्राज्ञ हो लेता है; तब उसे तथागत आगेका विनय देते हैं—'आ, भिक्षु ! तू जागरणमें तत्पर हो ०[1] अन्तिम याममें उठकर टहलने बैठने या ( अन्य ) आचरणीय धर्मोंसे चित्तको शुद्ध कर'।

"ब्राह्मण ! जब भिक्षु जागरणमें तत्पर हो लेता है; तब उसे तथागत आगेका विनय देते हैं—'आ, भिक्षु ! तू स्मृति[1] संप्रजन्य[1]से संयुक्त हो; आने-जानेमें ०[1] बोलने, चुप रहनेमें संप्रजानकारी हो'।

"०—'आ, भिक्षु ! तू एकान्तमें—०[2] वासकर ०। विचिकित्सासे चित्तको शुद्ध करता है। वह इन पाँच नीवरणोंको चित्तसे हटा ०[3] चतुर्थ-ध्यानको प्राप्त हो विहरता है।

"ब्राह्मण ! जो भिक्षु शैक्ष्य ( = जिन्हें अभी सीखना बाकी है, जो अभी निर्वाणको नहीं प्राप्त हुये ), मनकी ( शुद्ध-अवस्था )को न-प्राप्त हैं, जो अनुपम योग-क्षेम ( = निर्वाण )की इच्छासे विहर रहे हैं, उनके लिये मेरी सीख इस प्रकार होती है; और जो भिक्षु अर्हत् क्षीणाश्रव ( = चित्त-मल-विमुक्त ), ( ब्रह्मचर्य- ) वास-पूरा कर चुके, कृत-कृत्य, भार-मुक्त, सद्-अर्थ( = निर्वाण )-प्राप्त, भव-बंधन-विहीन, ठीकसे-जानकर-मुक्त हैं; उनके लिये यह बातें ( धर्म ) इसी शरीरमें सुख पूर्वक विहारके लिये, तथा स्मृति-संप्रजन्य ( = होश-चेत )के लिये हैं।"

ऐसा कहनेपर गणक मोग्गलान ब्राह्मणने भगवान्‌से यह कहा—

"क्या आप गौतमके श्रावक ( = शिष्य ) आप गौतमके इस प्रकार अववाद = अनुशासन ( = उपदेश ) करनेपर सभी अत्यन्त-निष्ठावाले निर्वाणको आराधन करते हैं, या कोई कोई नहीं आराधन करते ?"

"ब्राह्मण ! मेरे कोई कोई श्रावक, ० अनुशासन करने पर अत्यन्त निष्ठावाले निर्वाणको आराधन करते हैं, कोई कोई नहीं भी आराधन करते।"

"भो गौतम ! क्या हेतु है, क्या प्रत्यय है, जो निर्वाणके रहते, निर्वाण-गामी प्रतिपदा ( = मार्ग )के रहते, आप गौतम ( जैसे ) ( मार्ग- ) देष्टा रहते भी, कोई कोई आप गौतमके श्रावक ० अनुशासन करने पर भी, ० निर्वाणको आराधन करते हैं, और कोई कोई नहीं आराधन करते ?"

"तो, ब्राह्मण ! तुझे ही पूछता हूँ; जैसा तुम्हें ठीक मालूम हो, वैसे इसका उत्तर दो। तो क्या मानते हो, ब्राह्मण ! राजगृहको जानेवाले मार्गसे तुम सुपरिचित हो न ?"

"हाँ, भो ! मैं राजगृह-गामी मार्गसे सुपरिचित हूँ।"

"तो क्या मानते हो, ब्राह्मण ! यहाँ कोई राजगृह जाने वाला पुरुष आवे; और तुम्हारे पास आकर यह कहे—'भन्ते ! मैं राजगृह जाना चाहता हूँ, सो मुझे राजगृहका मार्ग बतलाइये।' तब उसे तुम यह बतलाओ—'हे पुरुष ! यह मार्ग राजगृहको जाता है, इससे थोड़ा जाओ। इससे थोड़ा जाकर अमुक नामवाला गाँव देखोगे। वहाँसे थोड़ा ( आगे ) जाओ;···थोड़ा जाकर, अमुक नामवाला गाँव देखोगे। वहाँसे थोड़ा ( आगे ) जाओ;···थोड़ा जाकर, राजगृहके आराम-सौन्दर्य, वन-सौन्दर्य, भूमि-सौन्दर्य, पुष्करिणी-सौन्दर्यको देखोगे'। वह तुम्हारे ऐसा कहने, ऐसा उपदेशने पर

---

[1] देखो पृष्ठ १५८।　　[2] देखो पृष्ठ ९३।　　[3] देखो पृष्ठ १५।

कुरास्ता पकड़ पीछेकी ओर चला जाये। फिर दूसरा राजगृह जानेवाला पुरुष आवे; और तुम्हारे पास आकर यह कहे—'भन्ते ! ०' । ०—'हे पुरुष ! ० पुष्करिणी सौंदर्यको देखोगे' । वह तुम्हारे ऐसा कहने ० पर स्वस्ति पूर्वक राजगृह चला जाये। ब्राह्मण ! क्या हेतु है, क्या प्रत्यय है, जो राजगृहके रहते, राजगृह-गामी मार्गके रहते, तुम ( जैसे ) ( मार्ग- ) देष्टाके रहते, तुम्हारे द्वारा इस प्रकार उपदेशित = अनुशासित होनेपर भी एक पुरुष कुरास्ता पकड़ पीछेकी ओर चला जाता है; और दूसरा स्वस्ति पूर्वक राजगृह पहुँच जाता है ?"

"भो गौतम ! यहाँ मैं क्या करूँ ? भो गौतम ! मैं तो मार्ग बतलानेवाला ( = मार्गाख्यायी ) हूँ ।"

"ऐसे ही, ब्राह्मण ! निर्वाणके रहते, निर्वाणगामिनी प्रतिपदाके मेरे ( जैसे ) ( मार्ग- ) देष्टाके रहते भी, कोई कोई मेरे श्रावक ० अनुशासन करने पर भी, ० निर्वाणको आराधन करते हैं, और कोई कोई नहीं आराधन करते। ब्राह्मण ! यहाँ मैं क्या करूँ ? ब्राह्मण ! तथागत तो मार्ग बतलानेवाले हैं ।"

ऐसा कहनेपर गणक मोग्गलान ब्राह्मणने भगवान्‌से यह कहा—

"भो गौतम ! जो पुद्‌गल ( = पुरुष ) कि हैं—अश्रद्धालु, शंशयात्मा ( = विचिकित्स ), श्रद्धापूर्वक-घरसे-बेघर हो-न-प्रव्रजित, शठ = मायावी, कैटुभी ( = ढोंगी ), उद्धत = उन्नल, चपल, मुखर, असंयत-भाषी, असंयत-इन्द्रिय, भोजनमें अ-मात्रा-ज्ञ, जागरणमें न-तत्पर, श्रामण्य ( = भिक्षुके कर्त्तव्य )के-अनिच्छुक, शिक्षा ( = भिक्षु-नियम )में-गौरव-रहित, बाहुलिक (=बटोरू) =साथलिक, भागनेमें पहिले होनेवाले, प्रविवेक ( = एकान्त चिन्तन )में जूआ-फेंक-देनेवाले, कुसीदी ( = आलसी ), हीनवीर्य ( = अनुद्योगी ), मुषित-स्मृति ( = बे-होश ), अ-संप्रजान (=अचेत), अ-समाहित = भ्रान्त-चित्त, दुष्प्रज्ञ, एड़-मूक ( = भेड और गूँगे जैसे ); उनके साथ आप गौतम निवास नहीं करते। और जो कुल-पुत्र कि हैं—श्रद्धापूर्वक घरसे-बेघर हो-प्रव्रजित, अ-शठ=अ-मायावी, अ-कैटुभी, अन्-उद्धत=अन्-उन्नल, अ-चपल, अ-मुखर, संयत-भाषी,संयत-इन्द्रिय, भोजनमें-मात्रा-ज्ञ, जागरणमें-तत्पर, श्रामण्यके-इच्छुक, शिक्षामें-तीव्र-गौरव-युक्त, न-बाहुलिक = न-साथलिक, भागनेमें—जूआ फेंकदेनेवाले, प्रविवेकमें-पहिले-होनेवाले, आरब्ध-वीर्य ( = उद्योगी ), प्रहितात्मा ( समाहित ), उपस्थित-स्मृति ( = होशवाले ), सम्प्रजान ( = स-चेत ), समाहित=एकाग्रचित्त, प्रज्ञावान्, अन्-एड़-मूक; उनके साथ आप गौतम निवास करते हैं ।

"जैसे, भो गौतम ! जितने मूल-गंध ( = जडोंमें होने वाले सुगंधित द्रव्य ) हैं, कालानुसारिक ( = खस ) उनमें सर्वश्रेष्ठ है; जितने सार-गंध ( = सारमें होनेवाले सुगंधित द्रव्य ) हैं, लोहित-चन्दन (=लाल चंदन ) उनमें सर्वश्रेष्ठ है; जितने पुष्प-गंध हैं, वर्षिका ( = जूही ) उनमें सर्वश्रेष्ठ है; ऐसे ही आप गौतमका वाद ( = मत ) आजकलके दूसरे वादोंमें सर्वश्रेष्ठ है ।

"आश्चर्य ! भो गौतम ! आश्चर्य ! भो गौतम ! जैसे औंधेको सीधा करदे ०[1] आप गौतम आजसे मुझे अंजलिबद्ध शरणागत, उपासक स्वीकार करें ।"

---

[1] देखो पृष्ठ १६ ।

# १०८—गोपक-मोग्गलान-सुत्तन्त (३।१।८)

बुद्धके बाद भिक्षुओंका मार्ग देष्टा

ऐसा मैने सुना—

एक समय—भगवान्‌के परिनिर्वाणके थोड़ेही समय बाद, आयुष्मान् आनन्द राजगृहमें **वेणुवन** कलन्दक-निवापमें विहार करते थे।

उस समय मगधराज **अजातशत्रु** वैदेहिपुत्र, राजा **प्रद्योत**के भयसे नगरको सुरक्षित कर रहा था। तब आयुष्मान् आनन्द पूर्वाह्ण समय पहिन कर पात्र-चीवरले राजगृहमें भिक्षाके लिये प्रविष्ट हुये। तब आयुष्मान् आनन्दको यह हुआ—राजगृहमें भिक्षाचारके लिये अभी बहुत सवेरा है; क्यों न मैं, जहाँ **गोपक मोग्गलान** ( = मौद्गल्यायन ) ब्राह्मणकी खेती ( = कर्मान्त ) है, जहाँ गोपक मोग्गलान ब्राह्मण है, वहाँ चलूँ। तब आयुष्मान् आनन्द, जहाँ गोपक मोग्गलान ब्राह्मण ० था, वहाँ गये। गोपक मोग्गलान ब्राह्मणने दूरसे ही आयुष्मान् आनन्दको आते देखा। देख कर आयुष्मान् आनन्दसे यह बोला—

"आइये, आप आनन्द; स्वागत है, आप आनन्दका। चिरकालके बाद आप आनन्दका यहाँ आना हुआ। आप आनन्द बैठिये, यह आसन बिछा है।"

आयुष्मान् आनन्द बिछे आसनपर बैठ गये। गोपक मोग्गलान ब्राह्मण भी एक नीचे आसनको लेकर एक ओर बैठ गया। एक ओर बैठे गोपक मोग्गलान ब्राह्मणने आयुष्मान् आनन्द से यह कहा—

"भो आनन्द ! क्या आप सबमें एक भिक्षु भी ( कोई ) ऐसा है, जो कि सारेके सारे, सब तरहसे सारे उन धर्मों ( = गुणों )से युक्त हो, जिनसे संयुक्त कि आप गौतम अर्हत् सम्यक्-संबुद्ध थे ?"

"नहीं, ब्राह्मण ! हममें एक भिक्षु भी ऐसा ( नहीं ) है, जो कि सारेके सारे ० जिनसे संयुक्त कि वह भगवान् अर्हत् सम्यक्-सम्बुद्ध थे। ब्राह्मण वह भगवान् अनुत्पन्न मार्गके उत्पादक, न-जाने मार्गके जाननहार, अन्-आख्यात ( = न कहे ) मार्गके आख्याता, मार्गज्ञ, मार्ग-विद्, मार्ग-कोविद थे। पीछेसे आये आजकलके श्रावक ( = बुद्ध-शिष्य ) मार्ग-अनुगामी हो विहर रहे हैं।"

आयुष्मान् आनंद और गोपक मोग्गलान ब्राह्मणके बीच यह कथा चल रही थी, कि उसी समय मगध-महामात्य **वस्सकार** ( = वर्षकार ) ब्राह्मण राजगृहमें होते ( सैनिक तैयारीके ) कामों की देख भाल करते जो गोपक मोग्गलान ब्राह्मणका कर्मान्त ( = स्वकार-वार ) था, जहाँ आयुष्मान् आनंद थे, वहाँ गया; जाकर आयुष्मान् आनंदके साथ···संमोदन कर एक ओर बैठ गया। एक ओर बैठे ० वर्षकार ब्राह्मणने आयुष्मान् आनन्दसे यह कहा—

"भो आनन्द ! किस बातको करते आप लोग बैठे थे, आप दोनोंमें क्या बात चल रही थी ?"

"ब्राह्मण ! अभी मुझसे गोपक मोग्गलान ब्राह्मण पूछ रहा था—'भो आनन्द ! क्या एक भिक्षु भी ० संबुद्ध थे ?' ऐसा पूछने पर, ब्राह्मण ! मैंने गोपक मोग्गलान ब्राह्मणसे यह कहा— "नहीं, ब्राह्मण ! ० आजकलके श्रावक मार्ग-अनुगामी हो विहर रहे हैं' । ब्राह्मण ! गोपक मोग्गलान ब्राह्मणके साथ हमारी यह कथा चल रही थी, कि तुम पहुँचे ।"

"भो आनन्द ! क्या आप सबमें एक भिक्षुको भी उन आप गौतमने ( यह कह ) स्थापित किया है—'मेरे बाद यह तुम्हारा प्रतिशरण ( = आश्रयदाता ) होगा' जिसका कि इस समय आप लोग अनुसरण करते हैं ?"

"नहीं, ब्राह्मण ! उन जाननेवाले, देखनेवाले, भगवान् अर्हत् सम्यक्-संबुद्धने एक भिक्षुको भी नहीं स्थापित किया—'मेरे बाद यह तुम्हारा प्रतिशरण होगा, जिसका कि इस समय हम अनुसरण कर रहे हों ।"

"भो आनन्द ! क्या आपमें एक भिक्षु भी ऐसा है, जो संघसे सम्मत हो, बहुतसे स्थविर भिक्षुओं द्वारा ( यह कह कर ) स्थापित किया गया हो—'भगवान्के बाद यह हमारा प्रतिशरण होगा'; जिसका कि इस समय आप लोग अनुसरण करते हों ?"

"नहीं, ब्राह्मण ! एक भिक्षु भी ऐसा ( नहीं ) है, जो संघसे ० जिसका कि इस समय हम अनुसरण कर रहे हों ।"

"भो आनन्द ! इस प्रकार प्रतिशरण-रहित होने पर एकता ( = सामग्री )का क्या हेतु है ?"

"ब्राह्मण ! हम प्रतिशरण-रहित नहीं हैं; ब्राह्मण ! हम धर्म-प्रतिशरण ( = धर्म है शरण जिनका ) हैं ।"

"भो आनन्द !—'आप सबमें एक भिक्षुको भी उन आप गौतमने स्थापित किया है ०?' —पूछनेपर—'नहीं, ब्राह्मण ! ०' ।—कहते हो । 'भो आनन्द !—'० एक भिक्षु भी ० संघसे सम्मत ० ?'—पूछने पर—'नहीं, ब्राह्मण ! ०' ।—कहते हो । 'भो आनन्द ! ० प्रतिशरण-रहित ०?'—पूछने पर—'० हम धर्म-प्रतिशरण हैं'—कहते हो । भो आनन्द ! आपके इस कथनका अर्थ कैसे समझना चाहिये ?"

"ब्राह्मण ! उन जाननेवाले ० भगवान् ० ने भिक्षुओंके शिक्षापद ( = नियम )को प्रज्ञापन किया है, प्रातिमोक्ष कथित किया है । सो प्रत्येक उपोसथ ( = अमावास्या, पूर्णिमा )को, हम जितने ( भिक्षु ) एक गाँव-खेतके पास विहरते हैं, वह सब एक जगह एकत्रित होते हैं, एकत्रित हो···उस ( प्रातिमोक्ष )को अध्ययन ( = पाठ ) करते हैं । उसके पाठ करते समय यदि किसी भिक्षुसे कोई आपत्ति ( = पाप )-व्यतिक्रम ( = कसूर ) हुआ रहता है, तो उसका ( प्रतीकार ) धर्मके अनुसार, शास्ति ( = उपदेश )के अनुसार कराते हैं । हम नहीं कराते, धर्म ( प्रतीकार ) कराता है ।"

"भो आनन्द ! क्या इस समय एक भिक्षु भी आप सबने ऐसा है, जिसका आप सब सत्कार = गुरुकार, मानन = पूजन करते हों । सत्कार = गुरुकार करके उसके समीप विहार करते हों ?"

"है, ब्राह्मण ! ऐसा एक भिक्षु, जिसका हम सत्कार ० करके उसके समीप विहार करते हों"

"भो, आनन्द !—'आप सबमें एक भिक्षुको भी ०[1] हम धर्म-प्रतिशरण हैं'—कहते हो। —'भो आनन्द ! क्या ० एक भिक्षु भी ० ऐसा है, जिसका आप सब सत्कार ० करके, उसके समीप विहार करते हैं ?—पूछने पर—है ० ऐसा एक भिक्षु ०,—कहते हैं। भो आनन्द ! आपके इस कथनका अर्थ कैसे समझना चाहिये ?"

"ब्राह्मण उन ० भगवान् अर्हत् सम्यक्-सम्बुद्धने दश प्रसादनीय ( = श्रद्धा उत्पादन करनेवाले ) धर्म कहे हैं; जिसमें वह धर्म होते हैं, उसका हम सत्कार = गुरुकार, मानन = पूजन करते हैं। सत्कार = गुरुकार करके, उसके समीप विहार करते हैं। कौनसे दस ?—

( १ ) "यहाँ, ब्राह्मण ! भिक्षु शीलवान, प्रातिमोक्ष-संवर ( = भिक्षु-नियमरूपी संयम )से संवृत ( = संयत ) होता है, आचार-गोचर ( = सदाचार )से सम्पन्न हो ०[2] शिक्षापदोंको ग्रहण कर अभ्यास करता है।

( २ ) "( जो भिक्षु ) बहुश्रुत, श्रुतधर (= पढ़ेको धारण करने वाला), श्रुत-संचयी होता है। जो वह धर्म आदिकल्याण, मध्य-कल्याण, पर्यवसान ( = अन्त्य )-कल्याण हैं, सार्थक = स-व्यंजन हैं, ( और जो ) केवल, परिपूर्ण, परिशुद्ध ब्रह्मचर्यकी प्रशंसा करते हैं; वैसे धर्म (=उपदेश) उसने बहुत सुने होते हैं; धारण किये ( होते हैं ), वचनसे परिचित, मनसे सम्प्रीक्षित, और दृष्टि ( = दर्शन, = दिलकी आँख )से सुप्रतिविद्ध ( = सुविदित ) होते हैं।

( ३ ) "( जो भिक्षु ), वस्त्र, भोजन, शयन-आसन और रोगीके पथ्य-औषधमें ( थोड़ेसे ) सन्तुष्ट रहनेवाला होता है।

( ४ ) "आभिचेतसिक ( = चित्त सम्बन्धी ) इसी शरीरमें सुख-पूर्वक विहार करनेके उपयोगी चारों ध्यानोंका पूर्णतया लाभी, अ-कृच्छ्र-लाभी = बिना कठिनाईके-प्राप्त करनेवाला होता है।

( ५ ) "अनेक प्रकारकी ऋद्धियोंको अनुभव करता है—एक होकर ० अनेक हो जाता है, आविर्भाव ०[2] ( इसी ) कायासे ब्रह्मलोक-पर्यन्त ( सब )को अपने वशमें करनेवाला होता है।

( ६ ) "अमानुष विशुद्ध दिव्य श्रोत्र इन्द्रिय ( = धातु )से उभय प्रकारके शब्दोंको सुनता है—दिव्य ( शब्दों )को भी, और मानुष ( शब्दों )को भी, दूरवालेको भी और समीपवाले ( शब्द )को भी।

( ७ ) "दूसरे सत्त्वों, दूसरे पुद्गलों ( = व्यक्तियों )के चित्तोंको अपने चित्तसे देखकर जान लेता है—०[3] अ-विमुक्त चित्तके होने पर 'अ-विमुक्त चित्त है'—जानता है।

( ८ ) "अनेक प्रकारके पूर्व-निवासों ( = पूर्व जन्मों )को जानता है, जैसे कि एक जन्मको भी ०[3]।

( ९ ) "अ-मानुष विशुद्ध दिव्य चक्षुसे अच्छे बुरे, सुवर्ण दुर्वर्ण ०[4] प्राणियोंको पहिचानता है।

(१०) "( जो भिक्षु ) आश्रवोंके क्षयसे जो आस्रव रहित चित्तकी विमुक्ति है, प्रज्ञा द्वारा विमुक्ति (=मुक्ति) है, उसे इसी जन्ममें स्वयं जानकर, साक्षात्कार कर, प्राप्त कर, विहार करता है।

"ब्राह्मण ! उन ०[5] भगवान् ० यह दश प्रसादनीय धर्म कहे हैं ०[5] उसके समीप हम विहार करते हैं।"

ऐसा कहने पर ० वर्षकार ब्राह्मणने उपनन्द सेनापतिको सम्बोधित किया—

---

[1] पृष्ठ ४५६ के सारे पैरेकी आवृत्ति। [2] देखो पृष्ठ २३। [3] देखो पृष्ठ १५।
[4] देखो पृष्ठ १५। [5] देखो ऊपर।

"तो क्या मानते हो, सेनापति ! ऐसा होनेपर यह आप लोग सत्करणीयहीका सत्कार कर रहे हैं, गुरुकरणीयहीका गुरुकार कर रहे हैं, माननीय ०, पूजनीयहीकी पूजा कर रहे हैं न ?"

"ज़रूर, यह आप लोग ० पूजनीयहीकी पूजा कर रहे हैं; ऐसे ( पुरुष )का यदि यह आप लोग सत्कार न करें ० पूजा न करें; तो कैसेका सत्कार ० पूजा करेंगे, ( किसका ) सत्कार ० पूजा करके उसके समीप ( = सहारे ) विहार करेंगे ?"

तब मगध-महामात्य ( = मगधका महामन्त्री )ने आयुष्मान् आनन्दसे यह कहा—

"कहाँ आप आनन्द इस समय विहार करते ( = रहते ) हैं ?"

"वेणुवनमें, ब्राह्मण ! इस समय मैं रहता हूँ ।"

"भो आनन्द ! वेणुवन रमणीय, अल्प-शब्द = अल्प-निर्घोष, विजन-वात ( = आदमियोंकी भीड़से रहित ), मनुष्योंसे एकान्त, ध्यानके लायक तो है न ?"

"हाँ, ब्राह्मण ! वेणुवन ० ध्यानके लायक है, क्योंकि तुम्हारे जैसे रक्षक = गोपक जो हैं ।"

"अच्छा तो भो आनन्द ! वेणुवन ० ध्यानके लायक है, जहाँ कि आप लोगों जैसे ध्यायी = ध्यान-शीली ( रहते हैं ) । आप लोग ध्यायी = ध्यानशीली हैं । एक समय, भो आनन्द ! वह आप गौतम वैशालीमें महावनकी कूटागार-शालामें विहार करते थे । तब, भो आनन्द ! मैं जहाँ महावनमें कूटागार-शाला थी, जहाँ आप गौतम थे, वहाँ गया । वहाँ आप गौतम अनेक प्रकारसे ध्यानकी बात कर रहे थे । वह आप गौतम ध्यायी थे, ध्यान-शीली थे । वह आप गौतम इस सबको वर्णित ( = प्रशंसित ) कर रहे थे ।"

"ब्राह्मण ! वह भगवान् सभी ध्यानकी प्रशंसा न करते थे ।"

"किस प्रकारके ध्यानकी वह आप गौतम प्रशंसा न करते थे ?"

"ब्राह्मण ! यहाँ कोई ( पुरुष ) काम-राग ( = विषय-कामना )से पर्युत्थित ( = व्याप्त ) = काम-राग-परेत चित्तसे विहरता है, ( वह ) उत्पन्न काम-रागके निस्सरण ( = निकास )को नहीं जानता । वह काम-राग ( = विषय-कामना )को ही बीचमें करके ध्यान = प्र-ध्यान = नि-ध्यान = अप-ध्यान करता है । व्यापाद ( = द्वेष )से पर्युत्थित ० । स्त्यान-मृद्ध ( = शारीरिक मानसिक आलस्य )से पर्युत्थित ० । औद्धत्य-कौकृत्य ( = उद्धतपना, हिचकिचाहट )से पर्युत्थित ० । विचिकित्सा ( = संशय )से पर्युत्थित ० । ब्राह्मण ! वह भगवान् इस प्रकारके ध्यानकी प्रशंसा न करते थे ।

"ब्राह्मण ! किस प्रकारके ध्यानकी वह भगवान् प्रशंसा करते थे ?—ब्राह्मण ! यहाँ भिक्षु कामोंसे विरहित ०[1] प्रथम ध्यानको प्राप्त हो विहरता है । वितर्क और विचारके शान्त होने पर ०[1] द्वितीय ध्यानको प्राप्त हो विहरता है । प्रीतिसे विरक्त हो ०[1] तृतीय ध्यानको प्राप्त हो विहरता है । सुख और दुःखके परित्यागसे [1] चतुर्थ ध्यानको प्राप्त हो विहरता है । ब्राह्मण ! वह भगवान् इस प्रकारके ध्यानकी प्रशंसा करते थे ।"

"भो आनन्द ! वह आप गौतम निन्दनीय ध्यानकी निन्दा करते थे, प्रशंसनीयकी प्रशंसा करते थे । हन्त, अब, भो आनन्द ! हम जायेंगे; हम बहु-कृत्य = बहुकरणीय हैं ।"

"ब्राह्मण ! जिसका इस समय तुम काल समझते हो ( वैसा करो ) ।"

तब मगध-महामात्य वर्षकार ब्राह्मण आयुष्मान् आनंदके भाषणको अभिनंदित = अनुमोदितकर, आसनसे उठकर चला गया ।

---

[1] देखो पृष्ठ १५ ।

तब मगध-महामात्य ० के चले जानेके थोड़ीही देर बाद गोपक मोग्गलान ब्राह्मणने आयुष्मान् आनंदसे यह कहा—

"जो हमने आप आनंदसे पूछा था, वह हमें आप आनंदने नहीं बतलाया ?"

"ब्राह्मण ! हमने कहा न—'नहीं, ब्राह्मण ! हममें एक भिक्षु भी ऐसा नहीं है ० [1] आज-कलके श्रावक मार्ग-अनुगामी हो विहर रहे हैं ।"

---

[1] देखो पृष्ठ ४५९ ।

# १०९—महा-पुण्णम-सुत्तन्त (३।१।९)

स्कंध। आत्मवाद-खंडन

ऐसा मैने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें, मृगारमाताके प्रासाद पूर्वाराममें विहार करते थे।

उस समय भगवान् उस दिनके उपोसथकी पंचदशी = पूर्णिमाकी रातको भिक्षुसंघसे घिरे खुली जगहमें बैठे थे। तब एक भिक्षु आसनसे उठ उत्तरासंगको एक कंधेपर रख, भगवान्की ओर हाथ जोड़े भगवान्से यह बोला—

"भन्ते! भगवान्से कुछ बात पूछूँ, यदि भगवान् प्रश्नके उत्तर देनेकी आज्ञा करते हैं?"

"तो, भिक्षु! अपने आसनपर बैठकर, जो चाहता है, पूछ।"

तब वह भिक्षु अपने आसनपर बैठकर भगवान्से यह बोला—

"भन्ते! यह हैं न पाँच उपादान-स्कंध; जैसे कि—(१) रूप-उपादान-स्कंध, (२) वेदना ०, (३) संज्ञा ०, (४) संस्कार ०, (५) विज्ञान ०?"

"(हाँ,) भिक्षु! यह पाँच उपादान-स्कंध हैं; जैसे कि—(१) रूप ०, (५) विज्ञान ०।"

"साधु, भन्ते!" (कह) उस भिक्षुने भगवान्के भाषणको अभिनंदित = अनुमोदित कर, भगवान्से आगेका प्रश्न पूछा—

"भन्ते! यह पाँच उपादान-स्कंध किंमूलक (= क्या जड़वाले) हैं?"

"भिक्षु! यह पाँच उपादान-स्कंध छन्द (= राग) मूलक हैं।"

"भन्ते! उपादान और पाँच उपादान-स्कंध एक ही हैं, या पाँच उपादान-स्कंधोंसे अलग उपादान है?"

"भिक्षु! उपादान और उपादान-स्कंध एक नहीं हैं; और न पाँच उपादान-स्कंधोंसे अलग उपादान है। भिक्षु! पाँच उपादान-स्कंधोंमें जो छन्द = राग है, वही वहाँ उपादान है।"

"क्या, भन्ते! पाँच उपादान-स्कंधोंमें छन्द = रागका वैमत्य (= वेमत्तता = भिन्नमत होना) हो सकती है?"

भगवान्ने कहा—"हो सकती है, भिक्षु! यहाँ...किसी (पुरुष)को ऐसा होता है—भविष्यकालमें मैं इस रूपवाला होऊँ। ० इस वेदनावाला ०। ० इस संज्ञावाला ०। ० इस संस्कारवाला ०। ० इस विज्ञानवाला होऊँ। भिक्षु! इस प्रकार पाँच उपादान-स्कंधोंमें छन्द = रागकी वेमत्तता हो सकती है।"

"भन्ते! कितने तकका...स्कंध नाम है?"

"भिक्षु! जो कोई भूत-भविष्य-वर्तमानका, शरीरके भीतर (= आध्यात्मिक) या बाहरका,

स्थूल या सूक्ष्म, हीन या प्रणीत ( = उत्तम ) दूरस्थ या समीपस्थ रूप ( = पृथिवी+जल+तेज+वायु ) है, यह रूप-स्कंध है। जो कोई ० वेदना ०। ० संज्ञा ०। ० संस्कार ०। जो कोई भूत-भविष्य-वर्तमानका, ( शरीरके ) भीतर या बाहरका, स्थूल या सूक्ष्म, हीन या प्रणीत, दूरस्थ या समीपस्थ विज्ञान है, था विज्ञान-स्कंध है। भिक्षु ! इतनेका नाम स्कंध है।"

"भन्ते ! रूप-स्कंधके प्रज्ञापन ( = जतलाने )में क्या हेतु = प्रत्यय है ? = वेदना-स्कंध ० ? ० संज्ञा-स्कंध ० ? संस्कार स्कंध ०। विज्ञान स्कंधके प्रज्ञापनमें क्या-हेतु = प्रत्यय है ?"

"भिक्षु ! चार महाभूत ( = पृथिवी, जल, तेज, वायु ) हेतु हैं, रूपके प्रज्ञानमें, चार महाभूतोंके कारण ( = प्रत्यय ) रूप-स्कंधका प्रज्ञापन होता है। स्पर्श ( = इन्द्रिय-विषयका संयोग ) हेतु = प्रत्यय है, वेदना-स्कंधके प्रज्ञापनके लिये। स्पर्श हेतु ० है, संज्ञा स्कंध ०। ० संस्कारके प्रज्ञापनके लिये। भिक्षु ! नाम-रूप हेतु = प्रत्यय हैं, विज्ञान-स्कंधके प्रज्ञापनके लिये।"

"भन्ते ! सत्काय-दृष्टि ( = नित्य आत्माकी धारणा ) होती है ?"

"भिक्षु ! आर्योंके दर्शनसे वंचित ०[1] अज्ञ, अनाड़ी ( जन ) रूपको आत्माके तौरपर, या आत्माको रूपवान्, अथवा रूपमें आत्माको, या आत्मामें रूपको समझता है। वेदनाको ०। संज्ञाको ०। संस्कारको ०। विज्ञानको आत्माके तौरपर, या आत्माको विज्ञानवान्, अथवा विज्ञानमें आत्माको, या आत्मामें विज्ञानको समझता है। भिक्षु ! इस प्रकार सत्काय-दृष्टि होती है।"

"भन्ते ! किस प्रकार सत्काय-दृष्टि नहीं होती ?"

"भिक्षु ! आर्योंके दर्शनको प्राप्त ०[2] बहुश्रुत आर्य श्रावक न रूपको आत्माके तौरपर, न आत्माको रूपवान्, न रूपमें आत्माको, न आत्मामें रूपको समझता है। ० वेदना ०। ० संज्ञा ०। ० संस्कार ०। ० विज्ञान ०। भिक्षु ! इस प्रकार सत्काय-दृष्टि नहीं होती।"

"भन्ते ! रूपका क्या आस्वाद ( = स्वाद ) है, क्या आदिनव ( = दुष्परिणाम ) है, क्या निस्सरण ( = निकासका रास्ता ) है ? वेदना ० ? संज्ञा ० ? संस्कार ० ? विज्ञान ० ?"

"भिक्षु ! जो रूपको लेकर सुख = सौमनस्य उत्पन्न होता है, वह रूपका आस्वाद है। जो कि रूप अ-नित्य, दुःख, विपरिणाम-धर्मा ( = विकारी, परिवर्तन शील ) है, यह रूपका दुष्परिणाम है। जो रूपमें छन्द = रागका हटाना, छन्द = रागका प्रहाण है, यह रूपका निस्सरण है। भिक्षु ! जो वेदनाको ले कर ०। ० संज्ञाको लेकर ०। ० संस्कारको ले कर ०। ० विज्ञान-को ले कर ०।"

"भन्ते ! कैसे जानते-समझते इस स-विज्ञानक ( = चेतना-युक्त ) कायामें, या बाहरी ( दुनियामें ) सभी निमित्तों ( = लिंग आकार आदि )में अहंकार-ममकारको अभिमान और अनुशय ( = संस्कार ) नहीं होते ?"

"भिक्षु ! जो कोई भूत-भविष्य-वर्तमानका, शरीरके भीतर या बाहरका, स्थूल या सूक्ष्म, हीन या प्रणीत, दूरस्थ या समीपस्थ रूप है; ( वह ) सब रूप—'न यह मेरा है', 'न यह मैं हूँ', और 'न यह मेरा आत्मा है'—इस प्रकार इसे ठीकसे यथार्थ-प्रज्ञासे देखता है। जो कोई ० वेदना ०। ० संज्ञा ०। ० संस्कार ०। ० विज्ञान ०। भिक्षु ! इस प्रकार जानते-समझते ० अहंकार-ममकारके अभिमान और अनुशय नहीं होते।"

तब एक भिक्षुके मनमें ऐसा वितर्क उत्पन्न हुआ—'इस प्रकार, भो ! रूप अनात्मा

---

[1] देखो पृष्ठ ३।　　[2] देखो पृष्ठ ७।

( = आत्मा नहीं ) है, वेदना अनात्मा, संज्ञा अनात्मा, संस्कार अनात्मा, विज्ञान अनात्मा ( = अनत्ता ) है। अनात्माके किये कर्म किस आत्मामें संयुक्त होंगे ?"

तब भगवान्‌ने उस भिक्षुके चित्तके वितर्कको अपने मनसे जानकर भिक्षुओंको संबोधित किया—

"भिक्षुओ ! इसकी संभावना ( = स्थान ) है, कि कोई अविद्याग्रस्त, अविद्वान् मोघ-पुरुष ( फ़जूल का आदमी ) तृष्णापरवश-चित्तसे शास्ता ( = गुरु )के शासन ( = उपदेश )को अतिक्रमण करना चाहे—'इस प्रकार भो, रूप अनात्मा है ० अनात्माके किये कर्म किस आत्मामें संयुक्त होंगे ?' भिक्षुओ ! कारणके साथ मैंने तहाँ तहाँ उन उन धर्मोंमें तुम्हें प्राप्त कराया है। तो क्या मानते हो, भिक्षुओ ! रूप नित्य है या अ-नित्य ?"

"अनित्य है, भन्ते !"

"जो अनित्य है, वह दुःख ( -रूप ) है, या सुख ( -रूप ) ?"

"दुःख है भन्ते !"

"जो अनित्य, दुःख, विपरिणाम-धर्मा ( = परिवर्तनशील ) है; क्या उसको ऐसा समझना ठीक है—'यह ( अनित्य वस्तु ) मेरा है', 'यह मैं हूँ', 'यह मेरा आत्मा है' ?"

"नहीं, भन्ते !"

"तो क्या मानते हो, भिक्षुओ ! वेदना नित्य है या अनित्य ?

"० संज्ञा। ० संस्कार ०।"

तो क्या मानते हो, भिक्षुओ ! विज्ञान नित्य है, या अनित्य ?"

"अनित्य है, भन्ते !"

"जो अनित्य है, वह दुःख है, या सुख ?"

"दुःख है, भन्ते !"

"जो, अनित्य, दुःख, विपरिणाम-धर्मा है; क्या उसको ऐसा समझना ठीक है—'यह मेरा है', 'यह मैं हूँ', 'यह मेरा आत्मा है' ?"

"नहीं, भन्ते !"

"इसलिये भिक्षुओ ! जो कोई भूत-भविष्य-वर्तमानका ० रूप है; ( वह ) सब रूप—'न यह मेरा है' ०[1] सब विज्ञान—'न यह मेरा है' ०। इस प्रकार इसे ठीकसे, यथार्थ प्रज्ञा द्वारा समझना चाहिये।

"भिक्षुओ ! इस प्रकार समझते बहुश्रुत आर्यश्रावक रूपसे निर्वेद ( = उदासी )को प्राप्त होता है, वेदनासे ०, संज्ञा से ०। संस्कारसे ०। विज्ञानसे ०। निर्वेदको प्राप्त हो विरक्त होता है, विरागके कारण विमुक्त होता है। विमुक्त होनेपर 'मैं विमुक्त हूँ'—यह ज्ञान होता है, ( जन्म ) ( = आवागमन ) क्षीण होगया, ब्रह्मचर्यवास ( पूरा ) हो चुका, करना था सो किया जा चुका, और कुछ यहाँ करनेको ( शेष ) नहीं है—जानता है।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित किया।

उस उपदेशके कहे जाते समय साठ भिक्षुओंका चित्त आस्रवों ( = चित्तमलों )से उपादान रहित हो छूट ( = विमुक्त हो ) गया।

---

[1] देखो पृष्ठ ४६१।

# ११०—चूल-पुण्णम-सुत्तन्त (३।११०)

सत्पुरुष और अ-सत्पुरुष

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें मृगारमाताके प्रासाद पूर्वाराममें विहार करते थे।

उस समय भगवान् उस दिनके उपोसथकी[1] पंचदशी = पूर्णिमाकी रातको भिक्षुसंघसे घिरे, खुली जगहमें बैठे थे। तब भगवान्ने चुपचाप (बैठे) भिक्षु-संघको देखकर, भिक्षुओंको संबोधित किया—

"भिक्षुओ! क्या अ-सत्पुरुष अ-सत्पुरुषको जान सकता है—'यह आप अ-सत्पुरुष हैं—?"

"नहीं, भन्ते!"

"साधु, भिक्षुओ! इसकी गुंजाइश (= अवकाश) नहीं, कि अ-सत्पुरुष अ-सत्पुरुषको जान सके—'यह ०'। भिक्षुओ! क्या अ-सत्पुरुष सत्पुरुषको जान सकता है—'यह आप सत्पुरुष हैं' ?"

"नहीं, भन्ते!"

"साधु, भिक्षुओ! इसकी गुंजाइश नहीं ०। भिक्षुओ! अ-सत्पुरुष अ-सद्धर्मसे युक्त है। अ-सत्पुरुषों का भक्त, अ-सत्पुरुष-चिन्ती, अ-सत्पुरुष-मन्त्री, अ-सत्पुरुष-भाषी, अ-सत्पुरुष-कर्मान्त (= ० कामवाला), अ-सत्पुरुष-दृष्टि होता है, अ-सत्पुरुषोंको दान देनेवाला होता है। कैसे ० अ-सद्धर्मसे युक्त होता है?—भिक्षुओ! यहाँ अ-सत्पुरुष अ-श्रद्धालु, निर्लज्ज, संकोच रहित, अल्प-श्रुत (= अज्ञ), कुसीदी (= आलसी), मुषित-स्मृति (= बेहोश), दुष्प्रज्ञ···होता है। भिक्षुओ! इस प्रकार अ-सत्पुरुष अ-सद्धर्मसे युक्त होता है।

"कैसे, भिक्षुओ! असत्पुरुष अ-सत्पुरुषोंका भक्त होता है?—भिक्षुओ! अ-सत्पुरुषके मित्र = सहाय होते हैं, वह श्रमण-ब्राह्मण, जो कि अश्रद्धालु ० दुष्प्रज्ञ होते हैं।

"कैसे भिक्षुओ! ० अ-सत्पुरुष-चिन्ती होता है?—भिक्षुओ! अ-सत्पुरुष आत्म-पीड़ाका भी चिन्तन करता है, पर-पीड़ा ०, उभय-पीड़ाका भी चिंतन करता है। इस प्रकार ०।

"० अ-सत्पुरुष-मन्त्री होता है?—भिक्षुओ! अ-सत्पुरुष आत्म-पीड़ाकी भी मंत्रणा करता है, ० पर-पीड़ा ०, उभय-पीड़ा ०।

"कैसे ० अ-सत्पुरुष-वाची होता है?—भिक्षुओ! अ-सत्पुरुष मृषावादी (= झूठा) होता, चुगुलखोर, कटुभाषी, प्रलापी होता है। इस प्रकार ०।

"कैसे ० अ-सत्पुरुष-कर्मान्त होता है?—भिक्षुओ! अ-सत्पुरुष हिंसक होता है, चोर, व्यभिचारी होता है। इस प्रकार ०।

---

[1] भिक्षुसंघके अधिवेशनके दिन।

"कैसे ० अ-सत्पुरुष-दृष्टि होता है ?—भिक्षुओ ! अ-सत्पुरुष इस प्रकारकी दृष्टि ( =धारणा) वाला होता है—'दान नहीं, यज्ञ नहीं ०[1] । इस प्रकार ० ।

"कैसे ० अ-सत्पुरुष-दान देता है ?—भिक्षुओ ! अ-सत्पुरुष अ-सत्कार-पूर्वक दान देता है, अपने हाथसे दान नहीं देता, बेख्याल किये दान देता है, निकृष्ट ( द्रव्यका ) दान देता है, ( प्रति-फलके ) न-लौटकर आनेकी दृष्टिसे दान देता है । इस प्रकार ० ।

"भिक्षुओ । वह असत्पुरुष इस प्रकार अ-सद्धर्मसे युक्त हो ० । असत्पुरुषोंको दान दे, काया छोड़ मरनेके बाद जो अ-सत्पुरुषोंकी गति होती है, उसमें उत्पन्न होता है । भिक्षुओ ! क्या है, अ-सत्पुरुषोंकी गति ? नरक और तिर्यक्-( = पशु- ) योनि ।

"भिक्षुओ ! क्या सत्पुरुष सत्पुरुषको जानेगा—'यह आप सत्पुरुष हैं' ?"

"हाँ, भन्ते !"

"साधु, भिक्षुओ ! इसकी गुंजाइश है, कि सत्पुरुष सत्पुरुषको जाने—० । भिक्षुओ ! क्या सत्पुरुष अ-सत्पुरुषको जानेगा—'यह आप अ-सत्पुरुष हैं' ?"

"हाँ, भन्ते !"

"साधु, भिक्षुओ !" इसकी गुंजाइश है ० ।

"भिक्षुओ ! सत्पुरुष सद्धर्मसे युक्त होता है, सत्पुरुष-भक्त, सत्पुरुष-चिन्ती, सत्पुरुष-मंत्री, सत्पुरुष-वाची, सत्पुरुष-कर्मान्त, सत्पुरुष-दृष्टि होता है, सत्पुरुषोंको दान देनेवाला होता है ।

"भिक्षुओ ! कैसे सत्पुरुष सद्धर्मसे युक्त होता है ?—भिक्षुओ ! सत्पुरुष श्रद्धालु, लज्जाशील, संकोची, बहुश्रुत आरब्धवीर्य ( = उद्योगी ), उपस्थित-स्मृति ( = वाहोश ), प्रज्ञावान् होता है । इस प्रकार भिक्षुओ ! सत्पुरुष सद्धर्मसे युक्त होता है ।

"कैसे ० सत्पुरुष-भक्त ० ?—सत्पुरुषके मित्र = सहाय होते हैं, वह श्रमण-ब्राह्मण, जो कि श्रद्धालु ० प्रज्ञावान् होते हैं । इस प्रकार ० ।

"कैसे ० सत्पुरुष-चिन्ती ० ?—० न आत्म-पीड़ाका चिंतन करता है, न पर-पीड़ाका ०, न उभय पीड़ाका ० ।

"कैसे ० सत्पुरुष-मंत्री ० ?—० न आत्म-पीड़ाके लिये मंत्रणा करता है, न पर-पीड़ा ०, न उभय-पीड़ा ० ।

"कैसे ० सत्पुरुष-वाची ० ?—० झूठसे विरत होता है, चुगलीसे ०, कठोर वचनसे ०, बकवादसे विरत होता है । इस प्रकार ० ।

"कैसे ० सत्पुरुष-कर्मान्त ० ?—० हिंसासे विरत होता है, चोरीसे ०, व्यभिचारसे विरत होता है । इस प्रकार ० ।

"कैसे ० सत्पुरुष-दृष्टि ० ?—० दान है, यज्ञ है ०[2] । इस प्रकार ० ।

"कैसे ० सत्पुरुष-दान देता है ?—० सत्कार-पूर्वक दान देता है, अपने हाथसे देता है, ख्याल करके देता है, परिशुद्ध ( वस्तुका ) दान देता है । ( फलके ) लौट कर आनेकी दृष्टिसे दान देता है । इस प्रकार ० ।

"भिक्षुओ ! सत्पुरुष इस प्रकार सद्धर्मसे युक्त हो । ० । सत्पुरुषोंको दान दे, काया छोड़

---

[1] देखो पृष्ठ १०० ।

[2] देखो पृष्ठ २१९ ।

मरनेके बाद, जो सत्पुरुषोंकी गति होती है, उसमें उत्पन्न होता है। भिक्षुओ! क्या है, सत्पुरुषों की गति? देवताओंका महत्त्व और मनुष्योंका महा महत्त्व।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषण को अभिनंदित किया।

( ११—इति देवदत्त-वग्ग ३।१ )

---

# १११–अनुपद-सुत्तन्त (३।२।१)

सारिपुत्रके गुण, प्रज्ञा, समाधि आदि

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथ-पिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

वहाँ भगवान्ने भिक्षुओंको संबोधित किया—"भिक्षुओ!"

"भदन्त!"—(कह) उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—"भिक्षुओ! सारिपुत्त पंडित है, ० महाप्रज्ञ, ० नाना-प्रज्ञ, ०भास्वर-प्रज्ञ, ० जवन (= ० क्षिप्रगति)-प्रज्ञ, ० तिक्ख (= शुद्ध)-प्रज्ञ, ० निर्वेधिक (= तह तक पहुँचने की)-प्रज्ञ है। भिक्षुओ! सारिपुत्त आध मास तक अनुपद-धम्म-विसेस (= अनुपद-धर्म-विशेष) की विपश्यनाको विपश्यन (= दिलकी आँखसे देखना) करता है।

"भिक्षुओ! सारिपुत्तकी यह अनुपद-धर्म-विशेषकी विपश्यना है—भिक्षुओ! सारिपुत्त कामोंसे विरहित ०[1] प्रथम ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। प्रथम ध्यानमें जो धर्म हैं (जैसे)—वितर्क[2] विचार[2] प्रीति (= हर्षका सारे शरीर और चित्तपर प्रभाव) सुख, चित्तकी-एकाग्रता, स्पर्श (= इन्द्रिय-विषयका संपर्क), वेदना (= स्पर्शके बाद विषयके संबंधका जो सुख, दुःख आदि रूपमें अनुभव), संज्ञा (= संजानना, समझना), चेतना (= चिंतन), चित्त (= मन), छन्द (= राग), अधिमोक्ष (= झुकाव), वीर्य (= उद्योग), स्मृति, उपेक्षा, मनसिकार (= मनमे करना)—वह धर्म इसके व्यवस्थित होते हैं; वह धर्म इसको विदित हो उत्पन्न होते हैं; विदित हो स्थित होते हैं, विदित ही अस्त होते हैं। वह ऐसा जानता है—इस प्रकार पहिले न हुये धर्म उत्पन्न होते हैं, होकर प्रवेदित (= अनुभवगम्य होते हैं)। वह उन धर्मोंमें अनू-उपाय = अनू-अपाय, अनू-आसक्त, = अ-प्रतिबद्ध = विप्रमुक्त = विसंयुक्त अ-बद्ध चित्तसे विहरता है। वह जानता है—(इससे) आगे भी निस्सरण (= निकलनेका मार्ग) है; उसके (अभ्यास) बढ़ानेसे 'है'—यह उसको (निश्चय) होता है।

"और फिर भिक्षुओ! सारिपुत्त, वितर्क और विचारके शांत होनेपर ०[1] द्वितीय ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। द्वितीय ध्यानमें जो धर्म है; (जैसे) आध्यात्मिक संप्रसाद (= विषयमें चित्तका अलेप होना), प्रीति, सुख ०[3] मनसिकार; वह धर्म उसके व्यवस्थित होते हैं। ०[3]।

"० प्रीतिसे विरक्त हो ०[1] तृतीय-ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। तृतीय ध्यानमें जो

---

[1] देखो पृष्ठ १५। [2] चित्तकी स्थूलावस्था वितर्क है, सूक्ष्मावस्था विचार।

[3] प्रथम ध्यान जैसा यहाँ भी।

धर्म हैं, ( जैसे )—उपेक्षा, सुख, स्मृति, संप्रजन्य, चित्त-एकाग्रता ० मनसिकार : वह धर्म उसके व्यवस्थित होते हैं ० ।

"० सुख और दुःखके परित्यागसे ०[1] चतुर्थ ध्यानको प्राप्त हो विहरता है । चतुर्थ-ध्यान में जो धर्म हैं, ( जैसे ) उपेक्षा, अदुःख-असुखा वेदना, पश्यी वेदना = संज्ञा, चेतना, चित्त, छन्द, अधिमोक्ष, वीर्य, स्मृति, उपेक्षा, मनसिकार—यह धर्म उसके व्यवस्थित होते हैं ०[2] ।

"० रूप ( = Matter )-संज्ञाको सर्वथा छोड़ने से, प्रतिहिंसाकी संज्ञा ( = ख्यालों )के सर्वथा अस्त हो जाने से, नानापनकी संज्ञाको मनमें न करनेसे—'आकाश अनन्त है'—इस आकाश-आनन्त्य-आयतनको प्राप्त हो विहरता है । आकाशानन्त्यायतनमें जो धर्म हैं, ( जैसे ) आकाशानन्त्यायतनकी संज्ञा, चित्तैकाग्रता, स्पर्श, वेदना, संज्ञा, चेतना, चित्त, छन्द, अधिमोक्ष, वीर्य, स्मृति, उपेक्षा, मनसिकार—यह धर्म उसके व्यवस्थित होते हैं ०[2] ।

"० आकाशानन्त्यायतनको सर्वथा अतिक्रमण कर 'विज्ञान अनन्त है'—इस विज्ञान-आनन्त्य-आयतनको प्राप्त हो विहरता है । विज्ञानानन्त्यायतनमें जो धर्म हैं, ( जैसे ) विज्ञानानन्त्यायतन-संज्ञा, चित्तैकाग्रता, स्पर्श ० मनसिकार—यह धर्म उसके व्यवस्थित होते हैं ०[2] ।

"० विज्ञानानन्त्यायतनको सर्वथा अतिक्रमण कर—कुछ नहीं ( = 'नहीं किंचित्' )—इस आकिंचन्य ( = न-कुछ-भी-पना )-आयतनको प्राप्त हो विहरता है । आकिंचन्यायतनमें जो धर्म हैं, ( जैसे ) आकिंचन्यायतन-संज्ञा, चित्तैकाग्रता, स्पर्श ० मनसिकार—यह धर्म उसके व्यवस्थित होते हैं ०[2] ।

"० आकिंचन्यायतनको सर्वथा अतिक्रमण कर नैवसंज्ञा-नासंज्ञा-आयतनको प्राप्त हो विहरता है । वह उस समापत्ति ( = समाधि )से स्मृति ( = होश )के साथ उठता है, ० उठकर जो धर्म व्यतीत = निरुद्ध = विपरिणत हो गये हैं, उन धर्मोंको देखता है । इस प्रकारसे मुझे यह धर्म ( = चित्त-प्रवाहका एक रूप ) पहले न हुये धर्म उत्पन्न होते हैं, होकर प्रतिवेदित होते हैं ०[2] ।

"और फिर भिक्षुओ ! सारिपुत्त नैवसंज्ञानासंज्ञायतनको सर्वथा अतिक्रमण कर, संज्ञा-वेदित-निरोध ( = जिस समाधिमें संज्ञा और वेदनाका अभाव होता है ) । ० प्रज्ञासे देखकर उसके आस्रव ( = चित्तमल ) क्षीण होते हैं । वह उस समापत्तिसे स्मृतिके साथ उठता है, ० उठ कर जो धर्म व्यतीत = निरुद्ध = विपरिणत होगये हैं, उन धर्मोंको देखता है—'इस प्रकार मुझे यह धर्म पहिले न हुये उत्पन्न होते हैं, होकर प्रतिवेदित ( = अनुभव-गम्य ) होते हैं ०[2] वह जानता है—( इससे ) आगे निस्सरण नहीं है; और उसके ( अभ्यासको ) बढ़ानेसे 'नहीं है'—यह उसको ( निश्चय ) होता है ।

"भिक्षुओ ! जिसको ठीकसे कहते हुये कहना होता है—'आर्य-शीलमें वशित्व-प्राप्त ( = अधिकार-प्राप्त ) है, पारमि-प्राप्त ( = पारंगत ) है । आर्य-समाधिमें ०, आर्य-प्रज्ञामें, आर्य-विमुक्तिमें वशित्व प्राप्त, पारमि प्राप्त हैं; तो ठीक कहते हुये, उसे सारिपुत्तके लिये ही कहना होगा—आर्य-शीलमें वशित्व-प्राप्त ० ।

"भिक्षुओ ! जिसको ठीकसे कहते हुये कहना होता है—( यह ) मुखसे उत्पन्न, धर्मसे उत्पन्न, धर्म-निर्मित, धर्म-दायाद ( = धर्मका वारिस ), न-आमिष-दायाद ( = धनका दायाद

---

[1] देखो पृष्ठ १५ ।　　[2] शेष प्रथम ध्यान जैसा यहाँ भी ।

नहीं ) भगवान्‌का औरस ( = हृदय या मनसे उत्पन्न ) पुत्र है; तो ठीकसे कहते हुये सारिपुत्तके लिये ही कहना होगा—मुखसे उत्पन्न ०।

"भिक्षुओ ! तथागतके चलाये ( = प्रवर्तित ) अनुत्तर ( = अद्वितीय = अनुपम ) धर्म-चक्र ( धर्मके चक्का = धर्म )को सारिपुत्त ठीकसे अनु-प्रवर्तित कर रहा है।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित किया।

---

# ११२—छब्बिसोधन-सुत्तन्त (३।२।२)

अर्हत्की पहिचान

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथ-पिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

वहाँ भगवान्‌ने भिक्षुओंको संबोधित किया—"भिक्षुओ!"

"भदन्त!"—(कह) उन भिक्षुओंने भगवान्‌को उत्तर दिया।

भगवान्‌ने यह कहा—"(यदि कोई) भिक्षु आज्ञा (= अर्हत्-पद-प्राप्ति)की घोषणा करे—'जन्म क्षीण हो गया, ब्रह्मचर्य-वास पूरा हो गया, करना था सो कर लिया, और कुछ (करनेके लिये) यहाँ नहीं है'—जानता हूँ। तो भिक्षुओ! उस भिक्षुके भाषणको न अभिनंदित करना चाहिये, न खंडित (= निंदित) करना चाहिये। अभिनंदन, प्रतिक्रोशन (= निंदन) न कर प्रश्न पूछना चाहिये—'आवुस! उन जाननेवाले, देखनेवाले, भगवान् अर्हत्, सम्यक् संबुद्धने चार व्यवहार अच्छी तरह बतलाये हैं। कौनसे चार?—(१) दृष्ट (= देखे हुये)में दृष्ट-वादिता (= देखा हुआ कहना); (२) श्रुत (= सुने)में श्रुत-वादिता; (३) स्मृत (= याद किये)में स्मृतवादिता; (४) विज्ञात (= जाने)में विज्ञातवादिता। आवुस! उन ० भगवान् ० ने यह चार व्यवहार अच्छी तरह बतलाये हैं। इन चार व्यवहारोंमें कैसे जानते कैसे देखते (आप) आयुष्मान् का चित्त आस्रवों (= चित्तमलों)से विमुक्त हो गया?' भिक्षुओ! (जो) भिक्षु क्षीण-आस्रव, (ब्रह्मचर्य-)वास-समाप्त, कृतकृत्य, मुक्त-भार, सच्चे अर्थ (= निर्वाण)को प्राप्त, भव-बंधन-मुक्त, सम्यग् जानकर विमुक्त (होता है), (उस)के उत्तर देते वक्त यह अनुधर्म (= नियम, प्रकृति) होते हैं—'आवुस! दृष्टमें अन्-उपाय = अन्-अपाय[१] = अ-नि:श्रित = अ-बद्ध, ० विप्रमुक्त = विसंयुक्त अ-मर्यादित चित्तसे विहरता हूँ। आवुस! श्रुतमें। ० स्मृतमें ०। ० विज्ञातमें ०। आवुस! इस प्रकार जानते देखते मेरा चित्त इन चार व्यवहारोंमें आस्रवोंसे विमुक्त हो गया।

"(तब) भिक्षुओ! उस भिक्षुके कथनको 'साधु (= ठीक)' कह अभिनंदित=अनुमोदित करना चाहिये। ० अभिनंदित अनुमोदित कर आगेका प्रश्न पूछना चाहिये—'आवुस! उन ० भगवान् अर्हत् सम्यक्-संबुद्धने यह पाँच उपादान-स्कंध अच्छी तरह बतलाये हैं। कौनसे पाँच? जैसे कि—रूप-उपादान-स्कंध, वेदना ०, संज्ञा ०, संस्कार ०, विज्ञान··· इन पाँच उपादान-स्कंधोंके विषयमें कैसे जानते देखते आयुष्मान्‌का चित्त आस्रवोंसे विमुक्त हो गया?' ० उसके उत्तर देते वक्त यह अनुधर्म होते हैं—'आवुसो! मै रूपको अ-बल, विराग (= रागके अयोग्य), न-आश्वासन-प्रद, जानकर रूपके संबंधमें जो उपाय=उपादान=चित्तके अधिष्ठान, अभिनिवेश (= ममता) =

[१] विशेषके लिये देखो पृष्ठ ४६६।

अनुशय थे, उनके क्षय, विराग, निरोध, त्याग = प्रतिनिस्सर्गसे मेरा चित्त मुक्त हुआ—यह जानता हूँ । ० वेदना ० । संज्ञा ० । संस्कार ० । ० विज्ञान ० । आवुसो ! इस प्रकार पाँच उपादान स्कंधोंके संबंधमें जानते देखते मेरा चित्त आस्रवोंसे विमुक्त हो गया ० ।

"तब भिक्षुओ ! ० 'साधु' कह ० अभिनंदित = अनुमोदित कर आगेका प्रश्न पूछना चाहिये—'आवुस ! ० यह छः धातुयें ० बतलाई हैं । कौन सी छः ?—(१) पृथिवी-धातु, (२) आप (= जल) ०, (३) तेज ०, (४) वायु०, (५) आकाश०, और (६) विज्ञान-धातु ।···इन छः धातुओंके विषयमें कैसे जानते देखते ० ?' ० यह अनुधर्म होते हैं—'आवुसो ! न मैंने पृथिवी धातु को आत्माके तौर पर ग्रहण किया, न पृथिवीमें आत्माको आश्रित ग्रहण किया । पृथिवी धातुके निःश्रित (= आश्रित) जो उपाय ० अनुशय, उनके विराग ० प्रतिनिस्सर्गसे मेरा चित्त विमुक्त हुआ—यह जानता हूँ । ० तेज धातु ० । ० वायु धातु ० । ० आकाश धातु ० । ० विज्ञान ० । आवुसो ! इस प्रकार इन छः धातुओंके विषयमें जानते देखते ० ।

"०—आगेका प्रश्न०—'आवुस ! ० यह छः आध्यात्मिक (= शरीर संबंधी) और बाह्य आयतन ० बतलाये हैं । कौनसे छः ?—(१) चक्षु और रूप, (२) श्रोत्र और शब्द, (३) घ्राण और गंध, (४) जिह्वा और रस, (५) काया और स्प्रष्टव्य, (६) मन और धर्म ।···इन छः आयतनों के विषयमें कैसे जानते देखते ० ?' ० यह अनुधर्म होते हैं—'आवुसो ! चक्षुमें, रूपमें, चक्षुर्विज्ञान (= चक्षु द्वारा मिलनेवाले ज्ञान)में, और चक्षु-विज्ञान द्वारा विज्ञेय धर्मों (= पदार्थों)में जो छन्द=राग, नन्दी=तृष्णा, और जो उपाय ० अनुशय थे, उनके क्षयसे ० मेरा चित्त विमुक्त हुआ—यह जानता हूँ । श्रोत्र, शब्द, श्रोत्र-विज्ञान ० । घ्राण, गंध, घ्राण-विज्ञान ० । जिह्वा, रस, जिह्वा-विज्ञान ० । काया, स्प्रष्टव्य, काय-विज्ञान ० । मन, धर्म, मनोविज्ञान ०, आवुसो ! इस प्रकार इन छः आध्यात्मिक बाह्य आयतनों के विषयमें जानते ० ।

" ० आगेका प्रश्न ०—'आवुस ! ० इस स-विज्ञानक (= जीवित) कायामें, और बाहर के सारे निमित्तों (= आकृति आदि)में कैसे जानते देखते अहङ्कार, ममकार, मान, अनुशय[1] अच्छी प्रकार नष्ट हुये ? ० यह अनुधर्म होते हैं—'आवुसो ! पहिले गृहस्थ होते समय मैं अजान था । तब मुझे तथागत या तथागत श्रावकने धर्म उपदेशा । उस धर्मको सुनकर मुझे तथागतके विषयमें श्रद्धा हुई । उस श्रद्धासे युक्त हो मैं सोचने लगा—गृहवास जंजाल है ०[2] चतुर्थ ध्यानको प्राप्त हो विहरने लगा । सो इस प्रकार चित्तके एकाग्र, परिशुद्ध = पर्यवदात, अंगणा-रहित = उपक्लेश (= मल)-रहित, मृदुभूत = कार्योपयोगी, स्थिर = अचलता-प्राप्त (और) समाधि-युक्त हो जाने पर आस्रवोंके क्षयके ज्ञानके लिये मैंने चित्तको झुकाया । फिर मैंने—'यह दुःख है' इसे यथार्थसे जान लिया ०[3] 'अब यहाँ (करने)के लिये कुछ (शेष) नहीं है'—इसे जान लिया । आवुसो ! इस प्रकार इस सविज्ञानक कायामें ० अच्छी प्रकार नष्ट हुये ।"

"तब, भिक्षुओ ! उस भिक्षुके कथनको 'साधु'—(कह) अभिनंदित अनुमोदित कर उसे ऐसा कहना—'लाभ है हमें आवुस ! सुलाभ मिला हमें आवुस ! जो कि हम आप जैसे सब्रह्म-चारीको देखते हैं' ।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित किया ।

---

[1] राग, प्रतिघ, मान, अविद्या, दृष्टि, और विचिकित्सा, सत्काय-दृष्टि, मिथ्यादृष्टि, अन्तग्राह-दृष्टि, दृष्टि-परामर्श शीलव्रत-परामर्श (१०) ।

[2] देखो पृष्ठ १५८ । [3] देखो पृष्ठ १६ ।

# ११३—सप्पुरिस-धम्म (३।२।३)

सत्पुरुष और अ-सत्पुरुष

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथ-पिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

वहाँ भगवान्ने भिक्षुओंको संबोधित किया—"भिक्षुओ!"

"भदन्त!"—(कह) उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—"भिक्षुओ! तुम्हें सत्पुरुष (-ों का) धर्म और अ-सत्पुरुष-धर्म उपदेशता हूँ। उसको सुनो, अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ।"

"अच्छा, भन्ते!"—(कह) उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया। भगवान्ने यह कहा—"भिक्षुओ! क्या है, अ-सत्पुरुष-धर्म?—(१)—(क) भिक्षुओ! (यदि) अ-सत्पुरुष ऊँचे कुलसे प्रव्रजित (= संन्यासी) हुआ रहता है। वह ख्याल करता है—'मैं ऊँचे कुलसे प्रव्रजित हुआ हूँ, और यह दूसरे भिक्षु ऊँचे कुल से नहीं प्रव्रजित हुये हैं। सो वह उस उच्च-कुलीनता के कारण अपने लिये अभिमान करता है, दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। भिक्षुओ! यह है, अ-सत्पुरुष-धर्म।

(१)—(ख) "भिक्षुओ! सत्पुरुष यह ख्याल करता है—'उच्च-कुलीनताके कारण लोभ-धर्म (= लोभ) नहीं नष्ट हुआ करते, द्वेष-धर्म ०, मोह-धर्म नष्ट नहीं हुआ करते। चाहे ऊँचे-कुल से न प्रव्रजित हुआ हो; किन्तु यदि वह है धर्म-मार्ग पर आरूढ़, ठीक मार्ग पर आरूढ़, धर्मानुसार आचरण करनेवाला; तो वह पूज्य है, वह प्रशंसनीय है।' वह प्रतिपत्ति (= प्राप्ति) का ही ख्याल कर, उच्च-कुलीनताके कारण न अपने लिये अभिमान करता है, न दूसरों को नीची निगाहसे देखता है, भिक्षुओ! यह है सत्पुरुष-धर्म।

(२)—(क) "और फिर भिक्षुओ! अ-सत्पुरुष महाकुलसे प्रव्रजित हुआ रहता है। ० दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। भिक्षुओ! यह है अ-सत्पुरुष-धर्म।

(२)—(ख) " ० सत्पुरुष महाकुलसे प्रव्रजित हुआ रहता है। ० न दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

(३)—(क) " ० अ-सत्पुरुष महाभोग (= महाधनी) कुलसे ०। ०।

(३)—(ख) " ० सत्पुरुष महाभोग कुलसे ०। ०।

(४)—(क) " ० उदार-भोग (= महाधनी) कुलसे ०। ०।

(४)—(ख) " ० सत्पुरुष उदारभोगकुल से ०। ०।

(५)—(क) " ० और फिर भिक्षुओ! (कोई) अ-सत्पुरुष ज्ञात (= प्रसिद्ध) यशस्वी होता है। वह ख्याल करता है—'मै ज्ञात, यशस्वी हूँ, यह दूसरे भिक्षु अल्पज्ञात अल्पशक्ति हैं।'

वह उस अपनी विज्ञानताके कारण अपने लिये अभिमान करता है, दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। भिक्षुओ! यह है, अ-सत्पुरुष-धर्म।

( ५ )—( ख ) "० सत्पुरुष ज्ञात, यशस्वी होता है। ० न दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। भिक्षुओ! यह है, सत्पुरुष-धर्म।

( ६ )—( क ) "० अ-सत्पुरुष वस्त्र, भोजन, शयन-आसन, पथ्य-औषधका पानेवाला होता है। वह ख्याल करता है—०। ० दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( ६ )—( ख ) "० सत्पुरुष वस्त्र, ० पानेवाला होता है। ० न दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( ७ )—( क ) "० अ-सत्पुरुष बहु-श्रुत होता है। ० दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( ७ )—( ख ) "० सत्पुरुष बहु-श्रुत होता है। ० न दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( ८ )—( क ) "० अ-सत्पुरुष विनयधर[1] होता है। ० दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( ८ )—( ख ) "० सत्पुरुष विनयधर होता है। ० न दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( ९ )—( क ) "० अ-सत्पुरुष धर्म-कथिक ( = व्याख्याता ) होता है। ० दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( ९ )—( ख ) "० सत्पुरुष धर्मकथिक होता है। ० न दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( १० )—( क ) "० अ-सत्पुरुष आरण्यक ( = वनवासी ) होता है। ० दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( १० )—( ख ) "० सत्पुरुष आरण्यक होता है। ० न दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( ११ )—( क ) "० अ-सत्पुरुष पांसु-कूलिक (=चीथड़ेधारी) होता है। ० दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( ११ )—( ख ) "० सत्पुरुष पांसुकूलिक होता है। ० न दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( १२ )—( क ) "० अ-सत्पुरुष पिंडपातिक ( = मधूकडीवाला ) होता है ० दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( १२ )—( ख ) "० सत्पुरुष पिंडपातिक होता है। ० न दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( १३ )—( क ) "० अ-सत्पुरुष वृक्षमूलिक ( = घरके भीतर न रहकर, सदा वृक्षके नीचे रहनेवाला ) होता है। ० दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( १३ )—( ख ) "० सत्पुरुष वृक्षमूलिक होता है। ० न दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

---

[1] भिक्षुओंके नियमोंका जानकार।

( १४ )—( क ) “ ० अ-सत्पुरुष श्मशानिक ( = श्मशानमें रहनेवाला ) होता है। ० दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( १४ )—( ख ) “ ० सत्पुरुष श्मशानिक होता है। ० न दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( १५ )—( क ) “ ० अ-सत्पुरुष कामोंसे विरहित ०[1] प्रथम-ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। ० दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( १५ )—( ख ) “ ० सत्पुरुष ० प्रथम-ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। वह ऐसा ख्याल करता है—‘प्रथम-ध्यानकी प्राप्तिके बाद भी भगवान्‌ने अ-तन्मयता होने ( की बात ) कही है। जो जो ख्याल करते हैं, उससे वह अन्यथा ही होता है।’ वह उस अ-तन्मयताको ख्याल कर, उस प्रथम-ध्यानकी प्राप्तिसे न अपने लिये अभिमान करता है; न दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। भिक्षुओ ! यह है सत्पुरुष-धर्म।

( १६ )—( क )—“ ० अ-सत्पुरुष ०[1] द्वितीय-ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। ०। दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( १६ )—( ख ) “ ० सत्पुरुष ०[1] द्वितीय-ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। ० उस अ-तन्मयताको ख्यालकर ०। ० न दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( १७ )—( क ) “ ० अ-सत्पुरुष ०[1] तृतीय-ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। ० दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( १७ )—( ख ) “ ० सत्पुरुष ० तृतीय-ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। ० उस अ-तन्मयताको ख्यालकर ०। ० न दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( १८ )—( क ) “ ० अ-सत्पुरुष ०[1] चतुर्थ-ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। ० दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( १८ )—( ख ) “ ० सत्पुरुष ० चतुर्थ-ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। ० उस अ-तन्मयताको ख्यालकर ०। ० न दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( १९ )—( क ) “ ० अ-सत्पुरुष रूपसंज्ञाको सर्वथा छोड़नेसे ०[2] आकाशानन्त्यायतनको प्राप्त हो विहरता है। ०। दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( १९ )—( ख ) “ ० सत्पुरुष ०[2] आकाशानन्त्यायतनको प्राप्त हो विहरता है। ० उस अ-तन्मयताको ख्यालकर ०। ० न दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( २० )—( क ) “ ० अ-सत्पुरुष ०[2] विज्ञान-आनंत्य-आयतनको प्राप्त हो विहरता है। ० दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( २० )—( ख ) “ ० सत्पुरुष ०[2] विज्ञानानन्त्यायतनको प्राप्त हो विहरता है। ० उस अ-तन्मयताका ख्यालकर ०। ० न दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है।

( २१ )—( क ) “ ० अ-सत्पुरुष ०[2] आकिंचन्यायतनको प्राप्त हो विहरता है। ० दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( २१ )—( ख ) “ ० सत्पुरुष ० [2]आकिंचन्यायतनको प्राप्त हो विहरता है। ० उस अ-तन्मयताका ख्यालकर ०। ० न दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

---

[1] देखो पृष्ठ १५। [2] देखो पृष्ठ २७–२८।

( २२ )—( क ) " ० अ-सत्पुरुष ०[1] नैवसंज्ञा-नासंज्ञायतनको प्राप्त हो विहरता है। ० दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। ०।

( २२ )—( ख ) " ० सत्पुरुष ०[1] नैवसंज्ञा-नासंज्ञायतनको प्राप्त हो विहरता है। ० उस अ-तन्मयताका ख्याल कर ०। ० न दूसरोंको नीची निगाहसे देखता है। भिक्षुओ! यह है सत्पुरुष-धर्म।

( २३ )—और फिर भिक्षुओ! सत्पुरुष नैवसंज्ञा-नासंज्ञायतनको भी सर्वथा अतिक्रमणकर, संज्ञा-वेदित-निरोध को प्राप्त हो विहरता है। प्रज्ञासे उसे देख कितने ही ( उसके ) आस्रव ( = चित्तमल ) नष्ट होजाते हैं। भिक्षुओ! यह भिक्षु न कुछ मान करता है, न कहीं मान करता है, और न किसी के साथ मान करता है।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो, उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित किया।

---

[1] देखो पृष्ठ २७-२८।

# ११४—सेवितब्ब-नसेवितब्ब-सुत्तन्त (३।२।४)

सेवनीय, अ-सेवनीय

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथ-पिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

वहाँ भगवान्ने भिक्षुओंको संबोधित किया—"भिक्षुओ !"

"भदन्त !"—(कह) उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—"भिक्षुओ ! तुम्हें सेवितब्ब-असेवितब्ब (=सेवन-योग्य, न-सेवन योग्य) धर्म-पर्याय (=धर्मोपदेश) उपदेशता हूँ; उसे सुनो, अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ।"

"अच्छा, भन्ते !"—(कह) उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—"(१) भिक्षुओ ! मैं काय-समाचार (=कायिक कर्म)को दो प्रकारका कहता हूँ, सेवनीय, अ-सेवनीय; वह काय-समाचार अन्योन्य हैं। (२) ० वाक्-समाचार (=वाचिक कर्म) ०। (३) भिक्षुओ ! मैं मनः समाचार (=मानसिक कर्म)को दो प्रकारका कहता हूँ—सेवनीय, असेवनीय। वह मन-समाचार अन्योन्य हैं। (४) भिक्षुओ ! मैं चित्त-उत्पाद (=चित्त या विचारोंकी उत्पत्ति)को दो प्रकारका कहता हूँ—सेवनीय, अ-सेवनीय। वह चित्त-उत्पाद अन्योन्य हैं। (५) ० संज्ञा-लाभको ०। (६) दृष्टि-लाभको ०। (७) ० आत्मभाव (=शरीर)-लाभको ०।"

ऐसा कहने पर आयुष्मान् सारिपुत्रने भगवान्से यह कहा—"भन्ते ! भगवान्के इस संक्षिप्त, विस्तारसे अ-विभाजित भाषणका मैं इस प्रकार विस्तारसे अर्थ जानता हूँ ०।"—(१) 'भिक्षुओ ! मै काय समाचारको दो प्रकारका कहता हूँ ०।' यह जो भगवान्ने कहा, किस हेतुसे कहा ?—भन्ते ! जिस प्रकारके कायिक कर्मके सेवन करनेसे बुराइयाँ (=अकुशल धर्म) बढ़ती हैं, भलाइयाँ (=कुशल धर्म) क्षीण होती हैं; इस प्रकारका कायिक कर्म अ-सेवनीय है। और भन्ते ! जिस प्रकारके कायिक कर्मके सेवन करनेसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं, भलाइयाँ बढ़ती हैं; इस प्रकारका कायिक कर्म सेवनीय है। भन्ते ! किस प्रकारके कायिक कर्मके सेवन करनेसे बुराइयाँ बढ़ती हैं ० ?—यहाँ, भन्ते ! (१) कोई (पुरुष) हिंसक, क्रूर, लोहितपाणि (=खूनसे रँगे हाथोंवाला), मारकाटमें रत, सारे प्राणियोंके प्रति निर्दयी होता है। (२) अदिन्नादायी (=चोर) ०[१]। (३) कामोंमें व्यभिचारी ०[१] अन्तमें माला मात्र भी जिनपर डाल दी गई है। भन्ते ! इस प्रकारके कायिक कर्मके सेवन करने से बुराइयाँ बढ़ती हैं, भलाइयाँ क्षीण होती हैं। भन्ते ! किस प्रकारके कायिक कर्मके सेवन करनेसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं ० ?—यहाँ भन्ते ! (१)

---

[१] देखो पृष्ठ १६८-६९।

कोई ( पुरुष ) प्राणातिपात ( = हिंसा ) छोड़ प्राणातिपातसे विरत होता है ०[1] । ( २ ) ० अदिन्नादान ( = चोरी )से विरत होता है ०[1] । ( ३ ) ० काम-मिथ्याचारसे विरत होता है ०[1] । भन्ते ! इस प्रकारके कायिक कर्मके सेवन करनेसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं ० । 'भिक्षुओ ! मैं काय-समाचार दो प्रकारका कहता हूँ ०'—यह जो भगवान्‌ने कहा; इसी हेतुसे कहा ।

( २ ) " 'भिक्षुओ ! मैं वाक्-समाचार दो प्रकारका कहता हूँ'—यह जो भगवान्‌ने कहा, किस हेतुसे कहा ?—भन्ते ! जिस प्रकारके वाचिक कर्मके सेवन करनेसे बुराइयाँ बढ़ती हैं ० इस प्रकारका वाचिक कर्म अ-सेवनीय है । ० सेवन करनेसे भलाइयाँ बढ़ती हैं, इस प्रकारका वाचिक कर्म सेवनीय है । ० किस प्रकारके वाचिक कर्मके सेवन करनेसे बुराइयाँ बढ़ती हैं ?—० ( १ ) कोई ( पुरुष ) मिथ्यावादी होता है, सभामें ०[1] । ( २ ) ० चुगुलखोर ०[1] । ० ( ३ ) ० कटुभाषी ०[1] । ( ४ ) ० प्रलापी ०[1] निस्सार वाणीका बोलनेवाला होता है । भन्ते ! इस प्रकार ० भलाइयाँ क्षीण होती हैं । ० किस प्रकारके वाचिक कर्मसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं ० ?—० कोई ( पुरुष ) ( १ ) ०[1] मृषावादसे विरत होता है । सभामें ०[1] । ( २ ) ० पिशुन-वचन (=चुगली) से विरत ०[1] । ( ३ ) ० परुषवचनसे विरत ०[1] । ( ४ ) प्रलापसे विरत ०[1] सारवाली वाणीका बोलनेवाला होता है । इस प्रकारके वाचिक कर्मके सेवनसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं । ० भगवान्‌ने कहा, इसी हेतुसे कहा ।

( ३ ) " 'भिक्षुओ ! मैं मनःसमाचार दो प्रकारका कहता हूँ ०'—यह जो भगवान्‌ने कहा, किस हेतुसे कहा ?—० जिस प्रकारके मानसिक कर्मके सेवन करनेसे बुराइयाँ बढ़ती हैं, ० अ-सेवनीय हैं । ० सेवन करनेसे भलाइयाँ बढ़ती हैं, ० सेवनीय ० । ० किस प्रकारके मानसिक कर्मके सेवन करनेसे बुराइयाँ बढ़ती हैं ?—० कोई ( पुरुष ) ( १ ) ० अभिध्यालु ( = लोभी ) होता है ०[1] । ० ( २ ) ० व्यापन्न-चित्त ( = द्वेषी ) ०[1] । ( ३ ) मिथ्यादृष्टि ०[1] ऐसे श्रमण-ब्राह्मण नहीं, ० जो ० स्वयं जान कर ० जतलायेंगे । भन्ते ! इस प्रकार ० भलाइयाँ क्षीण होती हैं । ० किस प्रकारके मानसिक कर्मके सेवन करनेसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं ० ?—कोई ( पुरुष ) ( १ ) अभिध्या-रहित ( = निर्लोभी ) होता है ०[1] । ( २ ) ० अ-व्यापन्न-चित्त ०[1] । ( ३ ) ० सम्यग्-दृष्टि ०[1] । ० इस प्रकारके मानसिक कर्मके सेवन करनेसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं । ० भगवान्‌ने कहा, इसी हेतुसे कहा ।

( ४ ) " 'भिक्षुओ ! मैं चित्त-उत्पादको दो प्रकारका कहता हूँ ०'—यह जो भगवान्‌ने कहा, किस हेतुसे कहा ?—० जिस प्रकारके चित्त-उत्पादके सेवनसे बुराइयाँ बढ़ती हैं, ० अ-सेवनीय हैं । ० सेवनसे भलाइयाँ बढ़ती हैं, ० सेवनीय ० । ० किस प्रकारके ० सेवनसे बुराइयाँ बढ़ती हैं ० ?—यहाँ भन्ते ! ( १ ) कोई ( पुरुष ) अभिध्यालु ( = लोभी ) होता है, ( वह ) अभिध्या( = लोभ )युक्त चित्तसे विहरता है । ( २ ) व्यापाद-युक्त चित्त ० । ० ( ३ ) ० विहिंसा-युक्त चित्तसे विहरता है । इस प्रकारके चित्त-उत्पादके सेवनसे बुराइयाँ बढ़ती हैं ० । ० किस प्रकारके चित्त-उत्पादके सेवनसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं ० ?—० कोई ( पुरुष ) ( १ ) अन्-अभिध्यालु होता है ० । ( वह ) अभिध्या-रहित चित्तसे विहरता है । ( २ ) व्यापाद-रहित चित्त-से ० । ( ३ ) ० विहिंसा-रहित चित्तसे ० । ० इस प्रकारके चित्त-उत्पादके सेवनसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं ० । ० भगवान्‌ने कहा, इसी हेतुसे कहा ।

( ५ ) " 'भिक्षुओ ! मैं संज्ञा-लाभको दो प्रकारका कहता हूँ ०'—यह जो भगवान्‌ने

---

[1] देखो पृष्ठ १६८-६९ ।

कहा, किस हेतुसे कहा ?—० । ० । ० किस प्रकारके संज्ञा-लाभसे बुराइयाँ बढ़ती हैं ० ?— ( १ ) ० कोई ( पुरुष ) अभिध्यालु होता है, ( वह ) अभिध्या( = लोभ )युक्त संज्ञासे विहरता है। ( २ ) ० व्यापाद-युक्त संज्ञासे ० । ( ३ ) ० विहिंसा-युक्त संज्ञासे ० । इस प्रकार ० बुराइयाँ बढ़ती हैं ० । ० किस प्रकारके संज्ञा-लाभसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं ० ?—( १ ) ० अभिध्या-रहित संज्ञासे विहरता है। ( २ ) ० व्यापाद-रहित संज्ञासे ० । ( ३ ) विहिंसा-रहित संज्ञासे ० । ० इस प्रकारके संज्ञा-लाभके सेवनसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं ० । ० भगवान्‌ने कहा, इसी हेतुसे कहा।

( ६ ) "'भिक्षुओ ! मैं दृष्टि( = धारणा )-लाभको दो प्रकारका कहता हूँ ०'—यह जो भगवान्‌ने कहा, किस हेतुसे कहा ?—० । ० । ० किस प्रकारके दृष्टि-लाभसे बुराइयाँ बढ़ती हैं ० ?—० यहाँ कोई ( पुरुष ) इस दृष्टिवाला होता है—'दान कुछ नहीं ०[1] स्वयं जान कर ० जतलायेंगे। इस प्रकारके दृष्टि लाभसे बुराइयाँ बढ़ती हैं ० । ० किस प्रकारके दृष्टि लाभसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं ० ?—यहाँ कोई ( पुरुष ) इस दृष्टिवाला होता है—'यज्ञ है ०[1] ऐसे श्रमण ब्राह्मण हैं, ० जतलायेंगे। इस प्रकारके दृष्टि-लाभसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं ० । ० भगवान्‌ने कहा, इसी हेतुसे कहा।

( ७ ) "'भिक्षुओ ! मैं आत्म-भाव ( = शरीर )-लाभको दो प्रकारका कहता हूँ ०'—यह जो भगवान्‌ने कहा, किस हेतुसे कहा ?—० । ० । ० किस प्रकारके आत्मभाव-लाभसे बुराइयाँ बढ़ती हैं ० ?—व्यापाद ( = द्वेष )-युक्त आत्मभाव-लाभके निर्माण करनेसे, पूर्णता प्राप्त करनेके लिये बुराइयाँ बढ़ती हैं, भलाइयाँ क्षीण होती हैं। व्यापादरहित आत्मभाव-लाभके निर्माण करनेसे, पूर्णता प्राप्त करनेके लिये, बुराइयाँ क्षीण होती हैं, भलाइयाँ बढ़ती हैं। ० भगवान्‌ने कहा, इसी हेतुसे कहा।

"भन्ते ! भगवान्‌के इस संक्षिप्त ०[2] भाषणका मैं इस प्रकार विस्तारसे अर्थ जानता हूँ।"

"साधु, साधु, सारिपुत्र ! तुम, सारिपुत्र ! मेरे इस संक्षिप्त भाषणका ठीक ही इस प्रकार विस्तारसे अर्थ जानते हो।···

"सारिपुत्र ! ( १ ) मैं चक्षुर्विज्ञेय ( = चक्षुद्वारा ज्ञेय ) रूपोंको दो प्रकारका कहता हूँ—सेवनीय, अ-सेवनीय···। ( २ ) श्रोत्रविज्ञेय शब्दको ० । ( ३ ) घ्राण-विज्ञेय गंधको ० । ( ४ ) जिह्वाविज्ञेय रसको ० । ( ५ ) काय-विज्ञेय स्प्रष्टव्यको ० । ( ६ ) मनो-विज्ञेय धर्मको ० ।"

ऐसा कहनेपर आयुष्मान् सारिपुत्रने भगवान्‌से यह कहा—"भन्ते ! भगवान्‌के इस संक्षिप्त ०[1] भाषणका मैं इस प्रकार विस्तारसे अर्थ जानता हूँ—

( १ ) "सारिपुत्र ! मैं चक्षुर्विज्ञेय रूपोंको दो प्रकारका कहता हूँ—'सेवनीय, अ-सेवनीय'—यह जो भगवान्‌ने कहा, किस हेतुसे कहा ?—भन्ते ! जिस प्रकारके चक्षुर्विज्ञेय रूपोंके सेवन करनेसे बुराइयाँ बढ़ती हैं, भलाइयाँ क्षीण होती हैं, इस प्रकारके चक्षुर्विज्ञेय रूप अ-सेवनीय हैं। और, भन्ते ! जिस प्रकारके चक्षुर्विज्ञेय रूपोंके सेवन करनेसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं, भलाइयाँ बढ़ती हैं, इस प्रकारके चक्षुर्विज्ञेय रूप सेवनीय हैं ० । ० श्रोत्र-विज्ञेय शब्द ० । ० घ्राण-विज्ञेय गंध ० । ० जिह्वाविज्ञेय रस ० । ० काय-विज्ञेय स्प्रष्टव्य ० । ० मनोविज्ञेय धर्म ० इस प्रकारके मनोविज्ञेय धर्म सेवनीय हैं। ० । भन्ते ! भगवान्‌के इस संक्षिप्त भाषणका मैं इस प्रकार विस्तारसे अर्थ जानता हूँ।"

---

[1] देखो पृष्ठ ३०० ।            [2] देखो पृष्ठ ४७५ ।

"साधु, साधु, सारिपुत्र ! तुम ० ठीक ही इस प्रकार विस्तारसे अर्थ जानते हो।···

"सारिपुत्र ! मैं चीवरको दो प्रकारका कहता हूँ—सेवितव्य, अ-सेवितव्य। ० पिंडपात (= भिक्षा) ०। ० शयन-आसन ०। ० ग्राम ०। ० निगम ०। ० नगर ०। ० जनपद (= देश) ०। ० पुद्गल (= व्यक्ति) ०।"

ऐसा कहनेपर आयुष्मान् सारिपुत्रने भगवान्से यह कहा—"० मैं, इस प्रकार विस्तारसे अर्थ जानता हूँ—'सारिपुत्र ! मैं चीवरको दो प्रकारका कहता हूँ—०'—यह जो भगवान्ने कहा, किस हेतुसे कहा ?—भन्ते ! जिस प्रकारके चीवरके सेवन करनेसे बुराइयाँ बढ़ती हैं, भलाइयाँ क्षीण होती हैं; उस प्रकारका चीवर अ-सेवनीय है। जिस प्रकारके चीवरके सेवन करनेसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं, भलाइयाँ बढ़ती हैं, उस प्रकारका चीवर सेवनीय है। ० पिंडपात ०। ० शयन-आसन ०। ० ग्राम ०। ० निगम ०। ० नगर ० इस प्रकारका नगर सेवनीय है। ०। भन्ते ! ० मैं इस प्रकार विस्तारसे अर्थ जानता हूँ।"

"साधु, साधु, सारिपुत्र ! तुम ० ठीक ही इस प्रकार विस्तारसे अर्थ जानते हो।···

"सारिपुत्र ! इस मेरे संक्षिप्त भाषणका इस प्रकार विस्तारसे अर्थ यदि सारे क्षत्रिय जानें, तो यह सारे क्षत्रियोंको दीर्घ काल तक हित-सुखके लिये हो। ० सारे ब्राह्मण ०। ० सारे वैश्य ०। ० सारे शूद्र ०। ० इस मेरे संक्षिप्त भाषणका इस प्रकार विस्तारसे अर्थ यदि देव-मार (= प्रजापति)-ब्रह्मा-सहित सारा लोक, देव-मानुष-श्रमण-ब्राह्मणसहित प्रजा (= जनता) जाने, तो यह···(उसके) लिये दीर्घकाल तक हित-सुखके लिये हो।"

भगवान्ने यह कहा, सन्तुष्ट हो आयुष्मान् सारिपुत्रने भगवान्के भाषणको अभिनंदित किया।

---

# ११५—बहु-धातुक-सुत्तन्त (३।२।५)

धातुयें । दृष्टिप्राप्त पुरुष । स्थान-अस्थानका जानकार

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथ-पिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे ।

तब भगवान्‌ने भिक्षुओंको संबोधित किया—"भिक्षुओ !"

"भदन्त !" ( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्‌को उत्तर दिया ।

भगवान्‌ने यह कहा—"भिक्षुओ ! जो कोई भय उत्पन्न होता है, वह सभी बाल( =मूर्ख ) से ही उत्पन्न होता है, पंडितसे नहीं । जो कोई उपद्रव उत्पन्न होते हैं, वह सभी बालसे ही उत्पन्न होते हैं, पंडितसे नहीं । जो कोई उपसर्ग ( = दिक़्क़तें ) ० । जैसे, भिक्षुओ ! तृणके घर या नरकट ( = नल ) के घरसे निकली आग सुंदर लिपे, वायुरहित, कुंडे लगे, खिड़की-किवाड़-बंद कूटागारों ( = महलों )को जला देती है; इसी प्रकार भिक्षुओ ! जो कोई भय ० पंडितसे नहीं । इस प्रकार, भिक्षुओ ! बाल स-भय है, पंडित अ-भय; बाल स-उपद्रव है, पंडित अन्-उपद्रव; बाल स-उपसर्ग है, पंडित अन्-उपसर्ग । भिक्षुओ ! पंडितसे भय नहीं, पंडितसे उपद्रव नहीं, ० उपसर्ग नहीं । इसलिये भिक्षुओ !—'हम पंडित=विमर्शक ( = मीमांसक ) होंगे'—यह तुम्हें सीख लेनी चाहिये ।"

ऐसा कहनेपर आयुष्मान् आनंद्‌ने भगवान्‌से यह कहा—"भन्ते ! कितनेसे भिक्षुको पंडित=विमर्शक कहा जा सकता है ?"

"आनन्द ! जब भिक्षु धातु-कुशल ( = धातुका सुंदर जानकार ) होता है, आयतन-कुशल ०, प्रतीत्य-समुत्पाद्-कुशल ०, स्थान-अस्थान-कुशल होता है । इतनेसे, आनन्द ! भिक्षुको पंडित कहा जा सकता है । आनन्द ! यह अठारह धातुयें हैं—( १ ) चक्षु धातु, ( २ ) रूप ०, ( ३ ) चक्षुर्विज्ञान धातु, ( ४ ) श्रोत्र ०, ( ५ ) शब्द ०, ( ६ ) श्रोत्र-विज्ञान ०, ( ७ ) घ्राण ०, ( ८ ) गंध ०, ( ९ ) घ्राण-विज्ञान ०, ( १० ) जिह्वा ०, ( ११ ) रस ०, ( १२ ) जिह्वा-विज्ञान ०, ( १३ ) काय ०, ( १४ ) स्प्रष्टव्य ०, ( १५ ) काय-विज्ञान ०, ( १६ ) मनोधातु, ( १७ ) धर्म-धातु, ( १८ ) मनोविज्ञान-धातु । आनन्द ! इन अठारह धातुओंको जानता-देखता है, तब भिक्षुको धातु-कुशल कहा जा सकता है ।

"क्या, भन्ते ! और भी पर्याय ( = विकल्प ) है, जिससे कि भिक्षु धातु-कुशल कहा जा सके ?"

"है, आनन्द ! यह छः धातुयें हैं—( १ ) पृथिवीधातु, ( २ ) आप ( = जल )-धातु, ( ३ ) तेज ०, ( ४ ) वायु ०, ( ५ ) आकाश ०, ( ६ ) विज्ञान-धातु । आनंद ! जब भिक्षु इन छः धातुओंको जानता देखता है; इतनेसे भी···धातु-कुशल कहा जा सकता है ।"

"क्या, भन्ते ! और भी पर्याय है ० ?"

"है, आनंद ! यह छः धातुयें हैं—( १ ) सुख-धातु, ( २ ) दुःख ०, ( ३ ) सौमनस्य ०, ( ४ ) दौर्मनस्य ०, ( ५ ) उपेक्षा ०, ( ६ ) अविद्या-धातु । आनंद ! जब भिक्षु ० ।"

"क्या, भन्ते ! और भी पर्याय है ० ?"

"है, आनंद ! यह छः धातुयें ( -चित्त ) हैं—( १ ) कामधातु, ( २ ) निष्काम ०, ( ३ ) व्यापाद ०, ( ४ ) अ-व्यापाद ०, ( ५ ) विहिंसा ०, ( ६ ) अ-विहिंसा-धातु । आनंद ! जब भिक्षु ० ।"

"क्या, भन्ते ! और भी पर्याय है ० ?"

"है, आनंद ! यह तीन धातुयें ( = लोक ) हैं—( १ ) काम-धातु, ( २ ) रूप-धातु, ( ३ ) अ-रूप-धातु । आनंद ! जब भिक्षु ० ।"

"क्या, भन्ते ! और भी पर्याय है ० ?"

"है, आनंद ! यह दो धातुयें ( = लोक ) हैं—( १ ) संस्कृत ( = कृत ) धातु, और ( २ ) अ-संस्कृत-धातु । आनंद ! जब भिक्षु ० ।"

"कितनेसे, भन्ते ! भिक्षुको **आयतन**-कुशल कहा जा सकता है ?"

"आनंद ! यह आध्यात्मिक ( = शरीरके भीतरके ) वाह्य आयतन हैं—( १ ) चक्षु और रूप, ( २ ) श्रोत्र और शब्द, ( ३ ) घ्राण और गंध, ( ४ ) जिह्वा और रस, ( ५ ) काय और स्प्रष्टव्य, ( ६ ) मन और धर्म । आनंद ! जब भिक्षु ० ।"

"कितनेसे, भन्ते ! भिक्षुको प्रतीत्य-समुत्पाद कुशल कहा जा सकता है ?"

"आनंद ! यहाँ भिक्षु यह जानता है—'इसके होनेपर यह होता है'; 'इसके उत्पन्न होनेपर यह उत्पन्न होता है' । 'इसके न होनेपर यह नहीं होता'; 'इसके निरोध ( = नाश ) होनेपर इसका निरोध होता है ।' जो कि यह अविद्याके कारण **संस्कार**, संस्कारके कारण विज्ञान, विज्ञानके कारण **नाम-रूप**, नाम-रूपके कारण षड्-**आयतन**, षड्-आयतनके कारण स्पर्श, स्पर्शके कारण वेदना, वेदनाके कारण तृष्णा, तृष्णाके कारण उपादान, उपादानके कारण भव, भवके कारण जाति, जातिके कारण जरा-मरण, शोक—रोना काँदना, दुःख-दौर्मनस्य, हैरानी-परेशानी उत्पन्न होती है । इस प्रकार इस केवल दुःख-पुंजकी उत्पत्ति होती है । अविद्याके अशेष विराग, और निरोधसे संस्कारका निरोध होता है, संस्कार-निरोधसे विज्ञान-निरोध, विज्ञान-निरोधसे नाम-रूपका निरोध, नाम-रूप के निरोधसे षड्-आयतनका निरोध, षड्-आयतन-निरोधसे स्पर्श-निरोध, स्पर्श-निरोधसे वेदना-निरोध, वेदना-निरोधसे तृष्णाका निरोध, तृष्णा-निरोधसे उपादान-निरोध, उपादान-निरोधसे भव-निरोध, भव-निरोधसे जातिका निरोध, जाति-निरोधसे जरा-मरण, शोक परिदेव, दुःख-दौर्मनस्य, उपायास का निरोध होता है । इस प्रकार इस केवल दुःख-पुंज ( आवागमन )का निरोध होता है । इतनेसे, आनंद ! भिक्षुको प्रतीत्य-समुत्पाद-कुशल कहा जा सकता है ।

"आनन्द ! 'इसका स्थान नहीं, इसके लिये अवकाश नहीं, कि दृष्टि-प्राप्त ( = सच्चे दर्शन को जाननेवाला ) पुद्गल ( = पुरुष ) किसी **संस्कार** ( = क्रिया, कृति )को नित्यके तौर पर ग्रहण करे'—इस स्थानको जानता है । इसके लिये **स्थान** है, कि पृथग्जन ( = अज्ञ ) किसी संस्कारको नित्यके तौर पर ग्रहण करे—इसे जानता है । 'अ-स्थान है, अवकाश नहीं, कि दृष्टि-प्राप्त पुद्गल किसी **संस्कारको** सुखके तौर पर ग्रहण करे'—इसका स्थान नहीं ( = अ-स्थान ) इसे जानता है । 'स्थान है, अवकाश है, जो पृथग्जन किसी संस्कारको सुखके तौरपर ग्रहण करे—यह स्थान ( = संभव ) है—इसे जानता है । 'अस्थान है = अनवकाश है, कि दृष्टि-प्राप्त पुद्गल किसी धर्मको

आत्माके तौर पर ग्रहण करे—यह स्थान नहीं है'—इसे जानता है। 'स्थान है ० जो पृथग्जन किसी धर्मको आत्माके तौरपर ग्रहण करे—यह स्थान है'—इसे जानता है। 'अस्थान ( = अ-संभव ) है, अनवकाश है, जो दृष्टि-प्राप्त माताकी हत्या करे—यह स्थान नहीं है'—इसे जानता है। 'स्थान है, अवकाश है, जो पृथग्जन माताको हत्या करे—यह स्थान है'—इसे जानता है। 'अ-स्थान है ०, जो दृष्टि-प्राप्त पिताकी हत्या करे—०' इसे जानता है। 'स्थान है ० जो पृथग्जन पिताकी हत्या करे—०—इसे जानता है। 'अस्थान है ० जो दृष्टि-प्राप्त दुष्ट चित्तसे तथागतके ( शरीरसे ) लोहू निकाले—० इसे जानता है। 'स्थान है ० जो पृथग्जन ० लोहू निकाले—० इसे जानता है। 'अस्थान है ० जो दृष्टि-प्राप्त संघ-भेद ( = संघमें फूट ) करे—० यह जानता है। 'स्थान है ० जो पृथग्जन संघ-भेद करे—० यह जानता है। 'अस्थान है ०, जो दृष्टि-प्राप्त ० ( बुद्धको छोड़ ) दूसरेको अपना शास्ता ( = गुरु ) बनावे—०—यह जानता है। 'स्थान है, जो पृथग्जन ० दूसरेको शास्ता बनावे—०—यह जानता है। 'अ-स्थान है ० जो एक लोक-धातु ( = लोक )में पूर्व-पश्चात् न हो ( एक कालमें ) दो अर्हत्-सम्यक्-संबुद्ध उत्पन्न हों—यह स्थान नहीं'—इसे जानता है। 'स्थान है ०, जो एक लोक धातुमें एक अर्हत् सम्यक् संबुद्ध उत्पन्न हों—यह स्थान है'—इसे जानता है। 'अस्थान है ०, जो एकलोक धातुमें एक कालमें ( = पूर्व-पीछे नहीं ) दो राजा चक्रवर्ती उत्पन्न हों—०—यह जानता है। 'स्थान है ०, जो एक लोक धातुमें एक-कालमें एक राजा चक्रवर्ती उत्पन्न हो—०—इसे जानता है। 'अ-स्थान है ०, जो स्त्री अर्हत् सम्यक्-संबुद्ध हो—०—०। 'स्थान है ०, जो पुरुष अर्हत् सम्यक्-संबुद्ध हो—०—०। 'अस्थान है ०, जो स्त्री राजा चक्रवती है—०—०।'स्थान है ०, जो पुरुष राजा चक्रवर्ती हो—०—०। 'अस्थान है ०, जो, स्त्री शक्र-पद, मार ( = प्रजापति )-पद या ब्रह्माके पदपर आरूढ़ हो—०—०। 'स्थान है ०, जो पुरुष शक्रपद ०—०—०। 'अस्थान है ०, जो कायिक दुराचारका इष्ट = कान्त = मनाप ( = प्रिय ) विपाक हो—०—०। 'स्थान है ०, जो ० अन्-इष्ट = अ-कान्त = अ-मनाप विपाक हो ०—०। अस्थान है ०, जो वाग्-दुश्चरितका इष्ट ०—०—०। स्थान है ०, जो वाग्-दुश्चरित (=वाचिक दुराचार)का अनिष्ट ०—०—०। अस्थान है ०, जो मनो दुश्चरितका इष्ट ०—०—०। स्थान है ०, जो मनो दुश्चरितका अनिष्ट ०—०—०। अस्थान है ० जो काय-सुचरितका अनिष्ट ०—०—०। स्थान है ०, जो काय-सुचरितका इष्ट ०—०—०। अस्थान है ०, जो वाक्-सुचरितका अनिष्ट ०—०—०। स्थान है ०, जो वाक्-सुचरितका इष्ट ०—०—०। अस्थान है ०, जो मनः सुचरितका अनिष्ट ० विपाक हो—०—०। स्थान है ०, जो मनःसुचरितका इष्ट ० विपाक हो—०—०। अस्थान है ०, जो काय-दुश्चरितसे युक्त होते काया छोड़ मरनेके बाद सुगति = स्वर्गलोकमें उत्पन्न हो, यह स्थान नहीं—यह जानता है। स्थान है ०, जो ० अपाय = दुर्गति = विनिपात, नरकमें उत्पन्न हो—यह स्थान है—यह जानता है। अस्थान है ०, जो वाग्-दुश्चरित ० स्वर्गमें —०—०। स्थान है ०, जो वाग्-दुश्चरित ० नरकमें ०—०—०। अस्थान है ०, जो मनो-दुश्चरित ० स्वर्गमें —०—०। स्थान है ०, जो मनोदुश्चरित ०—नरकमें —०—०। अस्थान है ०, जो काय-सुचरित से युक्त होते''', काया छोड़ मरनेके बाद अपाय = दुर्गति = विनिपात = नरकमें उत्पन्न हो—यह स्थान नहीं—जानता है। स्थान है ०, जो काय-सुचरित ०, सुगति, स्वर्गलोकमें उत्पन्न हो—यह स्थान है—यह जानता है। अस्थान है ०, जो वाक्-सुचरित ०, नरकमें —०—०। स्थान है ०, जो ० स्वर्गमें—०—०। अस्थान है ०, जो मनःसुचरित ०, नरकमें—०—०। स्थान है ०, जो मनःसुचरित ०—स्वर्गमें—०—०।

"आनन्द ! इतनेसे भिक्षु स्थान-अस्थानमें कुशल कहा जा सकता है।"

ऐसा कहनेपर आयुष्मान् आनंदने भगवान्‌को यह कहा—

"आश्चर्य ! भन्ते ! अद्भुत !! भन्ते ! किस नामका भन्ते ! यह धर्म-पर्याय ( = धर्म-उपदेश ) है ?"

"तो आनन्द ! तू इस धर्मपर्यायको बहुधातुक यह भी धारण कर सकता है। चतुःपरि-वर्त यह भी ०। धर्मादर्श यह भी ०। अमृतदुन्दुभि यह भी ०। अनुत्तर-संग्राम-विजय यह भी ०।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो आयुष्मान् आनंदने भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित किया।

---

# ११६—इसिगिलि-सुत्तन्त (३।२।६)

ऋषि-गिरिके प्रत्येकबुद्ध

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् राजगृहमें ऋषिगिरि ( = इसिगिलि ) पर्वतपर विहार करते थे।

तब भगवान्‌ने भिक्षुओंको सम्बोधित किया—"भिक्षुओ !"

"भदन्त !"—( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्‌को उत्तर दिया।

भगवान्‌ने यह कहा—"देखते हो, भिक्षुओ ! तुम इस वैभार पर्वतको ?"

"हाँ, भन्ते !"

"भिक्षुओ ! इस वैभार पर्वतकी ( पहिले ) दूसरीही संज्ञा थी, दूसरीही प्रज्ञप्ति ( = नाम ) थी।"

"देखते हो, भिक्षुओ ! तुम इस पांडव-पर्वतको ?"

"हाँ, भन्ते !"

"भिक्षुओ ! इस पांडव पर्वतकी ( पहिले ) दूसरी ही संज्ञा थी ०।"

"देखते हो, भिक्षुओ ! तुम इस वैपुल्य-पर्वतको ?"

"हाँ, भन्ते !"

"भिक्षुओ ! इस वैपुल्य पर्वतकी ( पहिले ) दूसरी ही संज्ञा थी ०।"

"देखते हो, भिक्षुओ ! तुम इस गृध्रकूट पर्वतको ?"

"हाँ, भन्ते !"

"भिक्षुओ ! इस गृध्रकूट पर्वतकी ( पहिले ) दूसरी ही संज्ञा थी ०।"

"देखते हो, भिक्षुओ ! तुम इस ऋषिगिलि पर्वतको ?"

"हाँ, भन्ते !"

"भिक्षुओ ! इस ऋषि-गिलि-पर्वतकी ( पहिले ) दूसरी ही संज्ञा थी ०। भिक्षुओ ! पूर्व-कालमें इस ऋषिगिलि पर्वतमें पाँच सौ प्रत्येकबुद्ध[1] चिर-निवासी थे। वह इस पर्वतमें प्रवेश करते दिखाई देते थे, प्रविष्ट हो जानेपर नहीं दिखाई पड़ते थे। यह देख मनुष्य कहते यह पर्वत इन ऋषियोंको गिलता ( = निगलता ) है; ( इस प्रकार ) 'ऋषि-गिलि' ( = ऋषियोंको निगलने-वाला ) 'ऋषि-गिलि' यही संज्ञा हो गई। भिक्षुओ ! ( उन ) प्रत्येकबुद्धोंके नाम तुम्हें बतलाता हूँ। भिक्षुओ ! प्रत्येकबुद्धोंके नाम तुम्हें कीर्तित करता हूँ। भिक्षुओ ! प्रत्येकबुद्धोंके नाम तुम्हें देशता ( = बतलाता ) हूँ; उसे सुनो, अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ।"

---

[1] तीन प्रकारके मुक्त पुरुषोंमें एक।

"अच्छा भन्ते !"—( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—

"भिक्षुओ ! अरिष्ट ( = अरिट्ठ ) नामक प्रत्येकबुद्ध इस ऋषिगिलि पर्वतके चिर-निवासी थे। ०। उप-अरिष्ट ( = उपरिट्ठ ) ०। ० तगर-सिखी ( = नगर-शिखी ) ०। ० यसस्सी ( = यशस्वी ) ०। ० सुदर्शन ( =सुदस्सन ) ०। ० प्रियदर्शी ( = पियदस्सी ) ०। ० गंधार ०। ० पिंडोल ०। ० उप-ऋषभ ( = उपासभ ) ०। ० नीथ ०। ० तत ०।० श्रुतवान् ( = सुतवा ) ०। ० भावितात्मा ( = भावितत्त ) ०।

"जो प्राणियोंके सार, दुःख-रहित, आशा-रहित; प्रत्येक-बोधि[1] को प्राप्त हुये।

उन ध्यानी नरोत्तमोंका नाम कहता हूँ, सुनो।

अरिष्ट, उपारिष्ट, तगर-शिखी।

यशस्वी, सुदर्शन, प्रियदर्शी, ( यह ) सु-सं-बुद्ध।

गंधार, पिंडोल, और उपर्षभ।

नीथ, तत, श्रुतवान्, भावितात्मा।

शुम्भ, शुभ, मतुल, और अष्टम।

अष्ट सुमेध, अनिघ, सुदाठ।

( यह ) प्रत्येकबुद्ध भव-बंधन-मुक्त ( हुये )

महानुभाव भिंगु, भिग, दो जाली, मुनिके अष्टक

तब कौसल्य, फिर सुबाह बुद्ध

उपनेमिष, नेमिष उपशान्तचित्त।

तब श्रद्ध और पंडित विरज,

काल, उपकाल, विजित, और जित्

अंग, वंग, और गुप्तिजित्।

पश्योने दुःखकी जड़ उपधि ( = लोभ ) को छोड़ दिया।

अपराजितने मार-सेनाको जीता।

शास्ता, प्रवक्ता, और सभंग, लोमहर्ष,

उच्चांगमाय, असित, अनास्रव।

मनोमय, मानच्छित्, और बन्धुमान्।

तब विमुक्त, विमल और केतुमान्।

केतुम्पराग, और आर्य मातंग।

तब अच्युत- अच्युतांग, व्यामांग।

सुमंगल, दर्विल, सुप्रतिष्ठित।

असेय्य, क्षेम्याभिरत, और सोरत।

दुरन्वय, संघ, और उज्जय भी।

दूसरे मुनि सेय्य, अनोमनिक्रम।

आनन्द, नन्द, उपनन्द ( यह ) बारह।

अंतिम शरीरधारी भारद्वाज।

---

[1] प्रत्येकबुद्धोंका परमज्ञान।

बोधि, महानाम, और उत्तर भी ।
कोसी, शिखी, सुन्दर, भारद्वाज ।
तिष्य, उपतिष्य भव-बन्धन-च्छेदक ।
उपशिखी, और तृष्णाछेदक शिखरी ।
वीतराग मंगल बुद्ध हुये,
दुःखमूल जालिनी( =तृष्णा )को छेद ऋषभने ।
उपनीत शांत-पदको प्राप्त हुये ।
उपोसथ सुन्दर और सत्य नामवाले ।
जेत, जयन्त, पद्म, और उत्पल ।
पद्मोत्तर, रक्षित और पर्वत ।
मानसाध्य, वीतराग शोभित ।
और सु-वि-मुक्त-चित्त कृष्ण बुद्ध ।
यह और दूसरे महानुभाव ।
भवबंधन-मुक्त प्रत्येकबुद्ध ।
उन सभी सर्व संसर्गत्यागी ।
असंख्य, निर्वाण-प्राप्त महर्षियोंको वन्दो ।"

---

# ११७–महा-चत्तारीसक-सुत्तन्त (३।२।७)

ठीक समाधि आदि

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

तब भगवान्ने भिक्षुओंको सम्बोधित किया—"भिक्षुओ!"

"भदन्त!"—(कह) उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया।

"भगवान्ने यह कहा—"भिक्षुओ! उपनिषद् (= रहस्य) और परिष्कार (= सहायक सामग्री)-सहित तुम्हें आर्य सम्यक्समाधिको उपदेशता हूँ, उसे सुनो, अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ।"

"अच्छा, भन्ते!"—(कह) उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—"भिक्षुओ! क्या है उपनिषद्-परिष्कार-सहित आर्य सम्यक्-समाधि?—जैसे कि सम्यक्-दृष्टि (= ठीक धारणा), सम्यक्-संकल्प, सम्यक्वाक्, सम्यक्-कर्मान्त, सम्यग्-आजीव, सम्यग्-व्यायाम, सम्यक्-स्मृति। भिक्षुओ! इन सात अंगों (= बातों)से चित्तकी एकाग्रता परिष्कृत होती है। भिक्षुओ! यह उपनिषद्-सहित अथवा परिष्कार-सहित आर्य सम्यक् समाधि कही जाती है। यहाँ, भिक्षुओ! सम्यग्-दृष्टि पूर्वगामी होती है। किस प्रकार भिक्षुओ! सम्यग्-दृष्टि पूर्वगामी होती है, मिथ्या दृष्टिको—'मिथ्या दृष्टि है'—जानता है? सम्यग्-दृष्टिको—'सम्यग्-दृष्टि है'—जानता है। यह उसकी सम्यग्-दृष्टि है। क्या है, भिक्षुओ! मिथ्यादृष्टि (= झूठी धारणा)?—'दान कुछ नहीं ०[1] स्वयं जानकर ० जतलायेंगे'—यह भिक्षुओ! मिथ्या दृष्टि है। क्या है भिक्षुओ! सम्यग्-दृष्टि?—भिक्षुओ! मैं सम्यग् दृष्टि दो प्रकारकी कहता हूँ। भिक्षुओ! (एक) सम्यग् दृष्टि सास्रव (= समल), उपाधि नामक विपाकको देनेवाली पुण्य-भागीय है। भिक्षुओ! (एक) सम्यग्-दृष्टि आर्य, अनास्रव (= मल रहित) लोकोत्तर (= अलौकिक) मार्गका अंग है। भिक्षुओ! क्या है ० अनास्रव सम्यग्-दृष्टि?—'दान है ०[1] स्वयं जानकर ० जतलायेंगे'···। क्या है, भिक्षुओ! ० अनास्रव आर्य सम्यग्-दृष्टि!—भिक्षुओ! जो वह आर्य-मार्ग सम्बद्ध आर्य-चित्त = अनास्रव-चित्तके आर्यमार्गकी भावना (= अभ्यास) करते प्रज्ञा, प्रज्ञा-इन्द्रिय, प्रज्ञाबल, धर्मविचय संबोधि-अंग, सम्यग्-दृष्टि मार्गका अंग है···। जो वह मिथ्या दृष्टिके छोड़नेके लिये प्रयत्न करता है, और सम्यग्-दृष्टिकी प्राप्तिके लिये; यह सम्यग्-व्यायाम (= ठीक उद्योग) है। जो वह स्मृतिपूर्वक मिथ्यादृष्टिको छोड़ता है, स्मृतिपूर्वक सम्यग्-दृष्टिको ग्रहण कर विहरता है; सो यह सम्यग्-स्मृति है। इस प्रकार यह तीन धर्म (= बातें) जैसे

---

[1] देखो पृष्ठ ३००।

कि—सम्यग्-दृष्टि, सम्यग्-व्यायाम, सम्यक्-स्मृति, सम्यग्-दृष्टिका अनुगमन करते = अनु-परिवर्तन-करते हैं; उनमें, भिक्षुओ ! सम्यग्-दृष्टि पूर्वगामी होती है ।

"कैसे भिक्षुओ ! सम्यग्-दृष्टि पूर्वगामी होती है ?—मिथ्या-संकल्पको 'मिथ्या-संकल्प है'—जानता है । सम्यक्-संकल्पको 'सम्यक्-संकल्प है'—जानता है; यह उसकी सम्यग्-दृष्टि होती है । क्या है, भिक्षुओ ! मिथ्या-संकल्प ? काम (= विषयका)-संकल्प, व्यापाद(= द्वेष)-संकल्प, विहिंसा(= हिंसा)-संकल्प—यह, भिक्षुओ ! मिथ्या-संकल्प है । क्या है, भिक्षुओ ! सम्यक्-संकल्प ?—भिक्षुओ मै सम्यक्-संकल्पको दो प्रकारका बतलाता हूँ—(१) भिक्षुओ ! सम्यक्-संकल्प सास्रव, ० पुण्य भागीय है; (२) भिक्षुओ ! सम्यक्-संकल्प आर्य, अनास्रव, लोकोत्तर मार्गका अंग है । भिक्षुओ ! क्या है, ० सास्रव सम्यक्-संकल्प ? नैष्काम्य (= निष्का-मता)-संकल्प, अ-व्यापाद-संकल्प, अ-हिंसा-संकल्प—यह, भिक्षुओ ! ० सास्रव सम्यक्-संकल्प है । क्या है, भिक्षुओ ० अनास्रव सम्यक्-संकल्प ? भिक्षुओ ! जो आर्यमार्ग-संबद्ध, आर्य-चित्त = अनास्रव-चित्तके आर्य-मार्गकी भावना करते, तर्कवितर्क, संकल्प, अर्पणा, व्यर्पणा (= तन्मयता), चित्तका अभि-निरोपण, वाचिक संस्कार—यह है, भिक्षुओ ! ० अनास्रव सम्यक्-संकल्प । जो मिथ्या संकल्पके प्रहाण (= नाश) और सम्यक्-संकल्पकी प्राप्तिके लिये, व्यायाम (= उद्योग) करता है; यह सम्यग्-व्यायाम है । वह जो स्मृति पूर्वक मिथ्या-संकल्पको छोड़ता है, और स्मृति-पूर्वक सम्यक्-संकपल्को ग्रहणकर विहरता है,—यह सम्यक्-स्मृति है । इस प्रकार यह तीन धर्म, जैसे कि—सम्यग्-दृष्टि, सम्यग्-व्यायाम, सम्यक्-स्मृति—सम्यग्-संकल्पका अनुगमन = अनु-परिवर्तन करते हैं । वहाँ, भिक्षुओ ! सम्यग् दृष्टि-पूर्वगामी है ।

"कैसे भिक्षुओ ! सम्यग्-दृष्टि पूर्वगामी होती है ?—मिथ्या-वचनको 'मिथ्यावचन'—जानता है; सम्यग् (= सत्य) वचन को 'सम्यग्-वचन है'—जानता है—सो यह होती है, उसकी सम्यग्-दृष्टि । क्या है, भिक्षुओ ! मिथ्यावचन ?—मृषावाद (= झूठ), चुगली, कटुवचन, बकवाद—यह है, भिक्षुओ ! मिथ्यावचन । क्या है, भिक्षुओ ! सम्यग्-वचन ?—भिक्षुओ ! सम्यग्-वचनको मैं दो प्रकारका बतलाता हूँ—(१) सम्यग्-वचन, सास्रव, विपक्क उपधिसे पुण्यभागीय होता है; (२) सम्यग्-वचन, आर्य = अनास्रव, लोकोत्तर-मार्गका अंग है । क्या है भिक्षुओ ! ० सास्रव सम्यग्-वचन ?—झूठ-चुगली-कटुवचन-बकवादसे विरत होना—यह है, भिक्षुओ ! ० सास्रव सम्यग्-वचन । क्या है, भिक्षुओ ! अनास्रव सम्यग्-वचन ?—भिक्षुओ ! जो आर्यमार्ग-संबद्ध आर्य-चित्त = अनास्रव-चित्तके आर्य-मार्गकी भावना करते, चार वाचिक दुष्कर्मों (= झूठ, चुगली, कटुवचन, बकवाद)से अ-रति, वि-रति = प्रति-वि-रति = विरमण—यह है, भिक्षुओ ! ० अनास्रव सम्य-ग्वचन । वह जो मिथ्या-वचनके प्रहाण, और सम्यग्-वचनकी प्राप्तिके लिये व्यायाम करता है; यह सम्यग् व्यायाम है । वह जो स्मृति-पूर्वक मिथ्या-वचन को छोड़ता है; और स्मृति पूर्वक सम्यग्-वचनको ग्रहण कर विहरता है; यह सम्यक्-स्मृति है । इस प्रकार यह तीन धर्म ० ।

"कैसे, भिक्षुओ ! सम्यग्-दृष्टि पूर्वगामी होती है ?—मिथ्याकर्मान्त (= अनुचित कर्म) को 'मिथ्या कर्मान्त है'—जानता है । सम्यक्-कर्मान्तको 'सम्यक् कर्मान्त है'—जानता है; सो यह होती है, उसकी सम्यग्-दृष्टि । क्या है, भिक्षुओ ! मिथ्याकर्मान्त ?—हिंसा, चोरी, व्य-भिचार—यह है, भिक्षुओ ! मिथ्याकर्मान्त । क्या है, भिक्षुओ ! सम्यक्-कर्मान्त ?—भिक्षुओ ! सम्यक्-कर्मान्तको मैं दो प्रकारका बतलाता हूँ—(१) सम्यक्-कर्मान्त सास्रव ०; (२) सम्यक्-कर्मान्त अनास्रव ० । क्या है, भिक्षुओ ! ० सास्रव सम्यक्-कर्मान्त ? हिंसा-चोरी-व्यभिचारसे

विरत होना—०। क्या है, भिक्षुओ! ० अनास्रव सम्यक्-कर्मान्त ?—० जो ० आर्यमार्गकी भावना करते तीन कायिक दुष्कर्मोंसे ० विरति ०—०। वह जो मिथ्या कर्मान्तके प्रहाण और सम्यक् कर्मान्तकी प्राप्तिके लिये व्यायाम करता है; यह सम्यग् व्यायाम है। ० स्मृति-पूर्वक सम्यक् वचनको ग्रहण कर विहरता है; यह सम्यक्-स्मृति है। इस प्रकार यह तीन धर्म ०।

"कैसे, भिक्षुओ! सम्यग् दृष्टि पूर्वगामी होती है ?—वह सम्यग् आजीवको 'सम्यग् आजीव है'—जानता है; मिथ्या-आजीवको 'मिथ्या-आजीव है'—जानता है—० यह ० सम्यग्-दृष्टि। क्या है ० मिथ्या-आजीव ?—कुहना (= पाखंड द्वारा वंचना), लपना (= बात बनाना), नैमित्तिकता (= दैवज्ञका पेशा), निष्पेसिकता (= जादूगरी), लाभसे लाभकी खोज—यह है, भिक्षुओ! मिथ्या-आजीव। क्या है, ० सम्यग्-आजीव ?—० दो प्रकारका बतलाता हूँ—(१) सम्यग्-आजीव सास्रव ०; (२) सम्यग्-आजीव अनास्रव। क्या है ० सास्रव सम्यग्-आजीव ?—भिक्षुओ! यहाँ आर्यश्रावक मिथ्याजीवको छोड़ सम्यगाजीवसे जीविका करता है—यह है, भिक्षुओ! ० सास्रव सम्यग् आजीव। क्या है, ० अनास्रव सम्यगाजीव ?—० जो ० आर्यमार्गकी भावना करते, मिथ्या-आजीवसे ० विरति ०—०। ० मिथ्याजीवके प्रहाण और सम्यगाजीवकी प्राप्तिकेलिये व्यायाम करता है; यह सम्यग्-व्यायाम है। ० स्मृति-पूर्वक सम्यगाजीवको ग्रहणकर विहरता है, यह सम्यक्-स्मृति है। इस प्रकार यह तीन धर्म ०।

"कैसे भिक्षुओ! सम्यग्-दृष्टि पूर्वगामी होती है ?—

भिक्षुओ! सम्यग्-दृष्टि उसको सम्यक्-संकल्प होता है। सम्यक्-संकल्पको सम्यग् वचन ०, सम्यग्-वचनको सम्यक्-कर्मान्त ०, सम्यक्-कर्मान्तको सम्यगाजीव ०, सम्यगाजीवको सम्यग्-व्यायाम ०, सम्यग्-व्यायामको सम्यक्-स्मृति ०, सम्यक्-स्मृतिको सम्यक्-समाधि ०, सम्यक्-समाधिको सम्यग्ज्ञान ०, सम्यग्-ज्ञानको सम्यग्-विमुक्ति होती है। इस प्रकार, भिक्षुओ! आठ अंगोंसे युक्त है, शैक्ष्य (= निर्वाण-पदका उम्मीदवार) की प्रातिपद् (= मार्ग); और दश अंगोंसे युक्त है अर्हत्। वहाँ, भिक्षुओ! ज्ञानसे बहुतसी बुराइयाँ (= अ-कुशल धर्म) चलीजाती हैं, (और) भावनाकी परिपूर्णताको प्राप्त होती हैं। यहाँ सम्यग्-दृष्टि पूर्वगामी होती है।

"कैसे, भिक्षुओ! सम्यग्-दृष्टि पूर्वगामी होती है ?—भिक्षुओ! सम्यग्-दृष्टिसे मिथ्यादृष्टि नष्ट (= निर्जीर्ण) होती है, और मिथ्यादृष्टिके कारण जो अनेक पाप, बुराइयाँ (= अकुशल-धर्म) होती हैं वह भी इसके नष्ट होते हैं। सम्यग्-दृष्टिके कारण अनेक भलाइयाँ (= कुशल धर्म) भावनाकी परिपूर्णताको प्राप्त होती हैं। भिक्षुओ! सम्यक्-संकल्पसे मिथ्या-संकल्प नष्ट होती हैं, और मिथ्या-संकल्पके कारण जो अनेक पाप = बुराइयाँ होती हैं, वह भी इसके नष्ट होते हैं। सम्यक्-संकल्पके कारण अनेक भलाइयाँ भावनाकी परिपूर्णताको प्राप्त होती हैं। ० सम्यग्-वचन ०। ० सम्यक्-कर्मान्त ०। ० सम्यग्-आजीव ०। ० सम्यग्-व्यायाम ०। ० सम्यक्-स्मृति ०। ० सम्यक्-समाधि ०। ० सम्यग्-ज्ञान ०। ० सम्यग्-विमुक्ति ०।

"इस प्रकार, भिक्षुओ! कुशल (= अच्छे)-पक्षके बीस, और अकुशल (= बुरे) पक्षके बीस, (दोनों मिलकर) महा-चत्तारीसक (= महान् चव्वालीस) धर्म-पर्याय प्रचारित (= प्रवर्तित) किया गया, (जो कि) किसी श्रमण, ब्राह्मण, देव, मार, ब्रह्मासे, या लोकमें किसीसे प्रतिवर्त्य (= मोड़ा) नहीं किया जा सकता। भिक्षुओ! जो कोई श्रमण या ब्राह्मण इस महाचत्तारीसक-धर्म-पर्याय (= ० धर्मोपदेश)को गर्हणीय = निंदनीय समझेगा; उसके लिये इसी समय (= दृष्ट-धर्ममें) धर्मानुसारी दश वाद-अनुवादोंमें निन्दाका पात्र होगा—(१) यदि आप सम्यग्-दृष्टिको निन्दते हैं; तो जो मिथ्या-दृष्टि श्रमण ब्राह्मण हैं, वह आपके पूज्य =

प्रशंसनीय होंगे। ( २ ) यदि आप सम्यक्-संकल्पको निन्दते हैं; तो जो मिथ्या-संकल्प श्रमण-ब्राह्मण हैं, वह आपके पूज्य-प्रशंसनीय होंगे। ( ३ ) ० सम्यग्-वचन ०। ( ४ ) ० सम्यक्-कर्मान्त ०। ( ५ ) ० सम्यग्-आजीव ०। ( ६ ) ० सम्यग्-व्यायाम ०। ( ७ ) ० सम्यक्-स्मृति ०। ( ८ ) ० सम्यक्-समाधि ०। ( ९ ) ० सम्यग्-ज्ञान ०। ( १० ) ० सम्यग्-विमुक्ति ०। भिक्षुओ ! जो कोई ० निंदनीय समझेगा, ० निन्दाका पात्र होगा। जो कि उत्कल-निवासी ० अहेतुवाद = अ-क्रियवाद = नास्तिकवादके माननेवाले, उत्कल(-देश ) निवासी वस्स ( = वर्ष ) और भञ्ञ ( = भण्य ) थे, वह भी ( इस ) महा-चत्तारीसक धर्मपर्यायको गर्हणीय = निंदनीय नहीं समझते। सो किसहेतु ? निन्दा, रोष, उपालम्भके भयसे।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित किया।

---

# ११८—आनापान-सति-सुत्तन्त ( ३।२।८ )

प्राणायाम । ध्यान

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान्, आयुष्मान् सारिपुत्र, ० महामौद्गल्यायन, ० महाकाश्यप, ० महा-कात्यायन, ० महाकोट्ठित ( = कोष्ठिल ), ० महाकप्पिन, ० महाचुन्द, ० अनुरुद्ध, ० रेवत, आलन्द, और दूसरे अभिज्ञात ( = प्रसिद्ध ) अभिज्ञात स्थविर श्रावकों ( = शिष्यों )के साथ श्रावस्तीमें, मृगारमाताके प्रासाद, पूर्वाराममें विहार करते थे ।

उस समय स्थविर ( = वृद्ध )-भिक्षु नये भिक्षुओंको उपदेश = अनुशासन करते थे । कोई कोई स्थविर भिक्षु दस भिक्षुओंको भी उपदेश ० करते थे; कोई कोई स्थविर भिक्षु बीस भिक्षुओं-को भी ०; ० तीस ०; चालीस भिक्षुओंको भी ० । स्थविर भिक्षुओं द्वारा उपदेशित = अनुशासित हो, वह नये भिक्षु अच्छी तरह ( = उदारं ) पूर्वके बाद पीछे आनेवाले ( विषय )को समझते थे ।

उस समय, उपोसथको पंचदशी प्रवारणाकी पूर्णिमा[1]की रातको, भगवान् भिक्षुसंघसे घिरे खुली जगहमें बैठे थे । तब भगवान्ने चुपचाप ( बैठे ) भिक्षुसंघको देखकर, भिक्षुओंको संबोधित किया—

"भिक्षुओ ! मैंने इस प्रतिपद् ( = मार्ग )के लिये उद्योग किया है, इस प्रतिपदके लिये मैं उद्योग-युक्त-चित्तवाला रहा हूँ । इसलिये भिक्षुओ ! संतुष्ट ( = सोमत्त ) हो, अप्राप्तकी प्राप्ति = अनधिगतके अधिगत, न-साक्षात्कार कियेके साक्षात्कारके लिये और भी उद्योग ( = वीर्यारम्भ ) करो । भिक्षुओ ! यहीं श्रावस्तीमें मैं कौमुदी ( = चाँदनी; पूर्णिमा ) चातुर्मासीको विताऊँगा ।"

जनपदवासी ( = देहातके ) भिक्षुओंने सुना, कि भगवान् कौमुदी चातुर्मासी ( = कार्तिक-पूर्णिमा )को श्रावस्तीमें ही वितावेंगे । तब जनपदवासी भिक्षु भगवान्के दर्शनके लिये श्रावस्तीमें आने लगे । वह स्थविर भिक्षु और भी सन्तुष्ट हो नये भिक्षुओंको उपदेश = अनुशासन करते । कोई कोई ० दस भिक्षुओंको भी ० । ० । ० चालीस भिक्षुओंको भी ० । ० वह नये भिक्षु ० और भी ० समझते थे ।

उस समय उपोसथको पंचदशी पूर्णा चातुर्मासी कौमुदी पूर्णिमाकी रातको भगवान् भिक्षु-संघसे घिरे खुली जगहमें बैठे थे । तब भगवान्ने चुपचाप ( बैठे ) भिक्षु-संघको देख कर, भिक्षुओं-को संबोधित किया—

"भिक्षुओ ! यह परिषद् प्रलाप( = शोर-गुल )-रहित है, = निष्प्रलाप है···, सारमें प्रतिष्ठित, शुद्ध है यह परिषद्; उस प्रकारकी, भिक्षुओ ! यह भिक्षु-संघ है । उस प्रकारकी,

---

[1] आश्विन पूर्णिमा, जिस दिन भिक्षुओंका वर्षावास समाप्त होता है ।

भिक्षुओ ! यह परिषद् है इस प्रकारकी यह परिषद् आहुणेय = पाहुणेय ( = अतिथि सत्कारके योग्य ), दक्षिणेय ( = दान-पात्र ) अंजलिय-करणीय ( = हाथ जोड़ने योग्य ), लोकमें पुण्यके ( बोने )का अनुपम क्षेत्र ( खेत ) है। भिक्षुओ ! ( यह ) उस प्रकारका भिक्षुसंघ है, ० उस प्रकारकी परिषद् है; जैसी परिषद्को थोड़ा देने पर बहुत ( फल ) होता है; बहुत ( दान ) देने पर बहुतर ( =फल ) होता है।···( यह ) उस प्रकारका भिक्षु-संघ है, ( यह ) उस प्रकारकी परिषद् है; जिस प्रकार ( की परिषद् )का लोगोंको दर्शन भी दुर्लभ है। ० जिस प्रकार ( की परिषद् )को योजनों दूर होने पर ( पाथेयकी ) पोटली बाँधकर भी जाना योग्य है।···भिक्षुओ ! इस भिक्षु-संघमें ( ब्रह्मचर्य ) वास-समाप्त किये, कृतकृत्य, भारमुक्त, सद्-अर्थ ( = निर्वाण )को-प्राप्त, भव-बंधन-मुक्त सम्यग-ज्ञान द्वारा मुक्त क्षीणाश्रव ( = मल-रहित ) अर्हत् भिक्षु हैं।···। भिक्षुओ ! इस भिक्षु-संघमें ऐसे भिक्षु हैं, जो पाँच अवर-भागीय-संयोजनोंके क्षयसे, औपपातिक ( = देव ) हो वहाँ ( स्वर्गलोकमें ) निर्वाण प्राप्त करनेवाले, उस लोकसे यहाँ न आनेवाले ( = अनागामी ) हैं।···। ० ऐसे भिक्षु हैं, जो तीन संयोजनोंके क्षयसे राग-द्वेष-मोहके निर्बल ( = तनु ) हो जानेसे सकृदागामी हैं, ( वह ) एक ही बार ( और ) इस लोकमें आकर दुखका अन्त करेंगे। भिक्षुओ ! इस भिक्षु-संघमें इस प्रकारके भी भिक्षु हैं, जो तीन संयोजनोंके क्षयसे स्रोतआपन्न, ( निर्वाण-मार्गसे ) न-पतित-होनेवाले, नियत ( = निश्चित ), सम्बोधि-परायण ( = परमज्ञानको प्राप्त करनेवाले ) हैं। ० जो चारों स्मृति-प्रस्थानकी भावनामें तत्पर हो विहरते हैं। ०। ० जो चार सम्यक्-प्रधानोंकी भावनामें तत्पर हो विहरते हैं। ०। ० चार ऋद्धिपादों ०। ०। ० चार इन्द्रियों ०। ०। ० पाँच बलों ०। ०। ० सात बोध्यंगों ०। ०। ० आर्य-अष्टांगिक-मार्ग ०। ०। ० मैत्री-भावना तत्पर हो विहरते हैं। ०। ० करुणा-भावना ०। ०। ० मुदिता-भावना ०। ०। ० उपेक्षा-भावना ०। ० अशुभ-भावना ०। ०। ० अनित्य-संज्ञा ०। ०। ० आनापान-सति ( = प्राणायाम )-भावना ०। ०।

"भिक्षुओ ! आनापानसतिकी भावना करनेपर, ( उसके अभ्यासको ) बढ़ानेपर वह महा-फल प्रद = महानृशंस्य होती है। भिक्षुओ ! अनापान-सतिकी भावना = बहुलीकरण करनेपर चार स्मृति-प्रस्थानोंको परिपूर्ण करती है। भावना = बहुलीकरण करनेपर चार स्मृति-प्रस्थान सात बोध्यंगोंको परिपूर्ण करते हैं। ० सात बोध्यङ्ग विद्या और विमुक्तिको परिपूर्ण करते हैं। ०

"भिक्षुओ ! किस प्रकार भावना = बहुलीकरण करनेपर, आनापानसति महाफलप्रद ० होती है ?—भिक्षुओ ! अरण्य-वृक्ष मूल या शून्यागारमें बैठता है आसन मार, कायाको सीधा रख, स्मृतिको सन्मुख उपस्थित कर, वह स्मृति ( = होश ) पूर्वक श्वास लेता है, स्मृतिपूर्वक श्वास छोड़ता है। दीर्घ श्वास लेते समय—'दीर्घ श्वास ले रहा हूँ'—जानता है। दीर्घ श्वास छोड़ते ०। ह्रस्व-श्वास लेते समय—'ह्रस्व श्वास ले रहा हूँ'—जानता है। ह्रस्व-श्वास छोड़ते ०। 'सारी काया ( की स्थिति )को अनुभव ( = संवेदन ) करते श्वास लूँगा'—सीखता है। ० श्वास छोड़ूँगा'—सीखता ( = अभ्यास करता ) है। 'कायिक संस्कारों ( = हर्कतों, क्रियाओं )को रोक कर श्वास लूँगा'—अभ्यास करता है। ० श्वास छोड़ूँगा'—अभ्यास करता है। 'प्रीति-अनुभव करते आश्वास ( = श्वास लेना ) ० प्रश्वास ( = श्वास छोड़ना ) लूँगा'—अभ्यास करता है। ० सुख-अनुभव करते ०। ०। ० चित्त-संस्कारों ( = चित्तकी क्रियाओं )को अनुभव करते ०। ०। ० चित्त-संस्कारको रोक कर ०। ०। ० चित्तको अनुभव करते ०। ०। ० चित्तको प्रमुदित करते ०। ०। ० चित्तको समाहित करते ०। ०। ० चित्तको विमुक्त करते ०। ०। ० ( सभी वस्तुओंके ) अनित्य ( होने )का

ख्याल करते ०। ०। ० विरागका ख्याल करते ०। ०। ० निरोधका ख्याल करते ०। ०। ० प्रतिनिस्सर्ग ( = त्याग )का ख्याल करते ०। ०। भिक्षुओ ! इस प्रकार भावित = बहुली-कृत आनापानसति महाफलप्रद = महानृशंस होती है।

"भिक्षुओ ! किस प्रकार भावित = बहुलीकृत आनापानसति चार स्मृति प्रस्थानोंको परिपूर्ण करती है ?—( १ ) जिस समय भिक्षुओ ! भिक्षु दीर्घ श्वास लेते 'दीर्घ श्वास ले रहा हूँ'—जानता है ! दीर्घ श्वास छोड़ते ०। ह्रस्व-श्वास लेते ०। ह्रस्व श्वास छोड़ते ० सारी काया-को अनुभव करते ०। ०। कायिक संस्कारोंको रोक कर ०। ०। उस समय, भिक्षुओ ! भिक्षु लोकमें अभिध्या ( = लोभ ) और दौर्मनस्यको हटाकर, स्मृति-संप्रजन्य-पूर्वक स्मृतिमान् हो, कायामें कायानुपश्यी होकर विहरता है। भिक्षुओ ! इस आश्वास-प्रश्वासको मैं कायामें दूसरी काया कहता हूँ। इसलिये उस समय, भिक्षुओ ! भिक्षु ० कायानुपश्यी होकर विहरता है। ( २ ) जिस समय भिक्षुओ ! भिक्षु प्रीति अनुभव करते ०। ०। ० सुख ०। ०। ० चित्त-संस्कारोंको अनुभव करते ०। ०। ० चित्त-संस्कारको रोक कर ०। ०। उस समय, भिक्षुओ ! भिक्षु लोकमें अभिध्या और दौर्मनस्यको हटाकर, स्मृति-सम्प्रजन्य-पूर्वक स्मृतिमान् हो, वेदनाओंमें वेदनानुपश्यी होकर विहरता है। भिक्षुओ ! आश्वास-प्रश्वासको इस प्रकार अच्छी तरह मनमें करनेको मैं वेदनाओंमें इसे एक वेदना कहता हूँ। इसलिये उस समय भिक्षुओ ! भिक्षु ० वेदनाऽनु-पश्यी होकर विहरता है। ( ३ ) जिस समय भिक्षुओ ! भिक्षु चित्तको अनुभव करते ०। ० चित्त को प्रमुदित करते ०। ० चित्तको समाहित करते। ० चित्तको विमुक्त करते ०। उस समय भिक्षुओ ! भिक्षु ० स्मृतिमान् हो चित्तमें चित्तानुपश्यी होकर विहरता है। ( ४ ) जिस समय भिक्षुओ ! भिक्षु अनित्यका ख्याल करते ०। ० विरागका ख्याल करते ०। ० निरोधका ख्याल करते ०। ० प्रतिनिस्सर्गका ख्याल करते ०। उस समय, भिक्षुओ ! भिक्षु ० स्मृतिमान् हो धर्मोंमें धर्मानुपश्यी होकर विहरता है। सो वह अभिध्या-दौर्मनस्योंके नाशको प्रज्ञासे देख देखकर, अच्छी तरह··· उपेक्षित होती है। इसलिये, भिक्षुओ ! उस समय भिक्षु ० स्मृतिमान् हो धर्मोंमें धर्मानुपश्यी होकर विहरता है। भिक्षुओ ! इस प्रकार भावित = बहुलीकृत आनापानसति चार स्मृतिप्रस्थानों को परिपूर्ण करती है।

"भिक्षुओ ! किस प्रकार भावित = बहुलीकृत चार स्मृतिप्रस्थान सात बोध्यंगोंको परिपूर्ण करते हैं ?—( १ ) भिक्षुओ ! जिस समय भिक्षु ० स्मृतिमान् हो कायामें कायानुपश्यी हो विहरता है; उस समय इसकी स्मृति उपस्थित = असंमुषित रहती है। जिस समय भिक्षुओ ! भिक्षुकी स्मृति उपस्थित ० रहती है; उस समय वह भिक्षु स्मृति-संबोध्यंगमें लग्न रहता है; उस समय भिक्षु स्मृति संबोध्यंगकी भावना करता है। उस समय भावना द्वारा भिक्षुका स्मृति-संबोध्यंग परिपूर्ण होता है। ( २ ) वह वहाँ वहाँ विहार करते उस धर्मकी प्रज्ञासे ( = विचयन = छान-बीन ) प्रविचयन = मीमांसन करता है। जिस समय ० वहाँ वहाँ ० धर्मकी प्रज्ञासे विचयन ० करता है, उस समय वह भिक्षु धर्म-विचय-संबोध्यंगमें लग्न रहता है; उस समय भिक्षु धर्म-विचय सं० भावना करता है। उस समय भावना द्वारा भिक्षुका धर्म-विचय-संबोध्यंग परिपूर्ण होता है। ( ३ ) उस धर्मकी प्रज्ञासे विचयन ० करते ० उस भिक्षुने वीर्य ( = उद्योग ) आरम्भ किया होता है। (वह) भिक्षु उस समय वीर्य-संबोध्यंगको भावना करता हुआ होता है। उस समय भावनाद्वारा भिक्षुका वीर्य-संबोध्यंग परिपूर्ण होता है। ( ४ ) आरब्धवीर्य ( = उद्योगी )को निरामिष ( = विषयोंसे परेकी ) प्रीति उत्पन्न होती है। जिस समय ० आरब्ध-वीर्य भिक्षुको निरामिषप्रीति उपलब्ध होती है; उस समय भिक्षु प्रीति-संबोध्यंगको आरंभ किया होता है। उस समय भिक्षु प्रीति संबो-

ध्यंगकी भावना करता है। ० उस समय भावना द्वारा भिक्षुका प्रीति संबोध्यंग परिपूर्ण होता है। ( ५ ) प्रीतिमान् ( साधक )की काया और चित्त भी प्रश्रब्ध ( = शांत ) होता है ०[1] प्रश्रब्धि-संबोध्यंग परिपूर्ण होता है। ( ६ ) प्रश्रब्ध काय और सुखीका चित्त समाहित ( = समाधि प्राप्त = एकाग्र ) होता है ०[2] समाधि-संबोध्यंग परिपूर्ण होता है। ( ७ ) वह वैसे वैसे समाहित चित्त अच्छी तरह उपेक्षायुक्त होता है। जिस समय, भिक्षुओ ! भिक्षु वैसे वैसे अच्छी तरह उपेक्षा-युक्त होता है। भिक्षुने उस समय उपेक्षा-संबोध्यंगको आरंभ किया होता है। ०[3] उस समय भिक्षुका उपेक्षा-संबोध्यंग परिपूर्ण होता है ! भिक्षुओ ! जिस समय भिक्षु ० स्मृतिमान् हो वेदनाओंमें वेदनानुपश्यी, चित्तमें चित्तानुपश्यी, धर्मोंमें धर्मानुपश्यी हो विहरता है; उस समय उसकी स्मृति उपस्थित = अ-संमुषित होती है ०[4] उस समय भिक्षुका उपेक्षा-संबोध्यंग परिपूर्ण होता है। भिक्षुओ ! इस प्रकार भावित = बहुलीकृत चारों स्मृतिप्रस्थान सात बोध्यंगोंको परिपूर्ण करते हैं।

"भिक्षुओ ! किस प्रकार भावित = बहुलीकृत सात बोध्यंग विद्या, विमुक्तिको परिपूर्ण करते हैं ?—यहाँ, भिक्षुओ ! भिक्षु विवेक-विराग-निरोधपर अवलंबित तथा त्याग ( = व्यवसर्ग ) परिणामवाले स्मृति-संबोध्यंगकी भावना ( = अभ्यास ) करता है। ० धर्म विचय ०। ० वीर्य ०। ० प्रीति ०। ० प्रश्रब्धि ०। ० समाधि ०। ० उपेक्षा ०। भिक्षुओ ! इस प्रकार भावित = बहु-लीकृत होनेपर सात संबोध्यंग विद्या और विमुक्तिको परिपूर्ण करते हैं"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित किया।

---

[1] ऊपर जैसे, प्रीतिकी जगह प्रश्रब्धि रखकर। [2] ऊपर जैसे, प्रश्रब्धिकी जगह समाधि रखकर। [3] ऊपर जैसे, समाधिकी जगह उपेक्षा रखकर। [4] ऊपरकी आवृत्ति।

# ११९—कायगता सति-सुत्तन्त (३।२।९)

काया योग

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

तब, भोजनोपरान्त उपस्थान-शालामें एकत्रित बैठे बहुतसे भिक्षुओंकी आपसमें यह बात शुरू हुई—"आश्चर्य! आवुसो! अद्भुत!! आवुसो! जो उन जाननेवाले, देखनेवाले-भगवान् अर्हत् सम्यक्-संबुद्धने कहा है, कि कायगतासति (= कायगत स्मृति) भावित = बहुलीकृत होनेपर महाफलप्रद = महानृशंस होती है।"

उन भिक्षुओंकी आपसमें यह कथा (= बात) हो रही थी। तब भगवान् सायंकाल ध्यानसे उठकर, जहाँ उपस्थान-शाला थी, वहाँ गये। जाकर बिछे आसनपर बैठे। बैठकर भगवान्-ने भिक्षुओंको संबोधित किया—

"भिक्षुओ! इस समय क्या बात ले कर तुम बैठे थे? तुम्हारी आपसमें क्या बात हो रही थी?"

"भन्ते! भोजनोपरान्त यहाँ उपस्थानशालामें बैठे हमलोगोंकी आपसमें यह बात शुरू हुई— ० महानृशंस होती है। भन्ते! हमारी आपसमें यह बात हो रही थी, कि भगवान् आ गये।"

"भिक्षुओ! किस प्रकार भावित = बहुलीकृत होनेपर कायगत-स्मृति महाफलप्रद ० होती है?—यहाँ, भिक्षुओ! भिक्षु अरण्य ० [1] कायिक संस्कारोंको रोककर ० श्वास छोड़ूँगा'—सीखता है। इस प्रकार प्रमाद-रहित, तत्पर और संयमयुक्त हो विहरते उसके जो लोभपूर्ण स्वर-संकल्प थे, वह नष्ट होजाते हैं। उनके नष्ट होनेपर अपने भीतर ही चित्त स्थित होता है, बैठ जाता है, एकाग्र होता है = समाहित होता है। भिक्षुओ! इस प्रकार भिक्षु कायगत-स्मृतिकी भावना करता है।

"और फिर, भिक्षुओ! भिक्षु जाते हुए 'जाता हूँ' जानता है ० [2] वैसे ही वैसे जानता है। इस प्रकार प्रमाद-रहित ० समाहित होता है। भिक्षुओ! इस प्रकार भी भिक्षु कायगत-स्मृतिकी भावना करता है।

"और फिर, भिक्षुओ! भिक्षु जानते हुये गमन-आगमन करता है ० [2] जागता, बोलता, चुप रहता है। इस प्रकार प्रमाद-रहित ०।

"और फिर, भिक्षुओ! भिक्षु पैरके तलवेसे ऊपर ० [3] यह तंडुल है। ० इस काया में हैं ०। इस प्रकार प्रमाद-रहित ०।

---

[1] देखो पृष्ठ ४५१। [2] देखो पृष्ठ ३६-३७। [3] देखो पृष्ठ १५।

"और फिर, भिक्षुओ ! भिक्षु इस कायाको ( इसकी ) स्थितिके अनुसार ०[1] काटकर चौरस्तेपर बैठा हो। ऐसे ही भिक्षुओ! ० रचनाके अनुसार देखता है ०[1]। इस प्रकार प्रमाद-रहित ०।

"और फिर, भिक्षुओ ! भिक्षु एक दिनके मरे ०[2] इससे न बच सकनेवाली है। इस प्रकार प्रमाद-रहित ०।

"और फिर, भिक्षुओ ! भिक्षु कौओंसे खाये जाते ०[2] इसी अपनी कायापर घटावे—यह भी काया ०। इस प्रकार प्रमाद-रहित ०।

"और फिर, भिक्षुओ ! भिक्षु मांस-लहू-नसोंसे बँधे ०[2] फेंकी देखे ०। इस प्रकार प्रमाद-रहित ०।

"० मांस-रहित लोहू लगे ०[2] ( अपनी ) कायापर घटावे ०। इसप्रकार प्रमाद-रहित ०।

"० शंखके समान वर्णवाली सफेद हड्डी युक्तसे शरीर ०[2] चूर्ण होगई हड्डियोंवाले ०। इस प्रकार प्रमाद-रहित ०।

"और फिर, भिक्षुओ ! भिक्षु-कामोंसे विरहित ०[1] प्रथम-ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। वह इसी कायाको विवेकसे उत्पन्न प्रीति और सुखसे अभिस्यंदित = परिस्यंदित = पूर्ण करता है, व्याप्त करता है[1], इसके शरीरका कोई भी भाग विवेक-ज प्रीति-सुखसे अ-व्याप्त नहीं रहता।

"जैसे, भिक्षुओ ! चतुर नापित ( = नहापक, नहलानेवाला ) या नापितका अन्तेवासी काँसेकी थालीमें स्नानचूर्ण डालकर पानीका छींटा दे दे ( उसे ) भिगोवे। सो वह स्नान-पिंडी स्नेह ( = गीलेपन )से अनुगत, परिगत चारों ओर भीतर बाहर स्नेहसे व्याप्त हो, किन्तु पघरती न हो; इसी प्रकार भिक्षुओ ! भिक्षु इसी कायाको विवेकसे उत्पन्न प्रीति और सुखसे ०। इस प्रकार प्रमाद-रहित ०।

"और फिर, भिक्षुओ ! वितर्क और विचारके शांत होनेपर ०[1] द्वितीय-ध्यानको प्राप्त हो विहरता है, वह इसी कायाको समाधिसे उत्पन्न प्रीति-सुखसे ० व्याप्त करता है। उसके शरीरका कोई भी भाग समाधिज प्रीति-सुखसे अ-व्याप्त नहीं रहता।

"जैसे, भिक्षुओ ! पातालफोड़ गंभीर उदक-ह्रद ( = जलकुंड ) हो। उसमें न पूर्वसे जल आनेका मार्ग हो, न पश्चिम०, न दक्षिण०, न उत्तर०। दैव भी समय समयपर ठीकसे जलधारा उसमें न डाले, तो भी उस उदक-ह्रदसे शीतल जलकी धार फूट-निकल, उसी उदक-ह्रदको शीतल जलसे अभिसयंदित=परिस्यंदित, परिपूर्ण=परिस्फरित करे। उस उदक-ह्रदका कोई भी भाग शीतल-जलसे अव्याप्त नहीं रहे। इसी प्रकार, भिक्षुओ ! भिक्षु इसी कायाको समाधिज प्रीति-सुखसे ०। इस प्रकार प्रमाद-रहित०।

"और फिर, भिक्षुओ ! भिक्षु प्रीतिसे विरक्त हो ०[1] तृतीय-ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। वह इसी कायाको प्रीति-रहित सुखसे० व्याप्त करता है। ० कोई भी भाग प्रीति रहित-सुखसे अ-व्याप्त नहीं रहता।

"जैसे, भिक्षुओ ! उत्पलिनी[3], पद्मिनी, पुंडरीकिनीमें कोई कोई उत्पल, पद्म, या पुंडरीक उदकमें उत्पन्न, उदकमें वर्द्धित, उदकसे बाहर न निकल भीतर डूबे ही पोषित होते हैं। वह जड़से चोटी तक शीतल जलसे ० व्याप्त होते हैं। उस उत्पल, पद्म या पुंडरीककी सारी कायाका कोई भी भाग शीतल जलसे अ-व्याप्त नहीं होता। इसी प्रकार, भिक्षुओ ! भिक्षु इसी कायाको प्रीति-

---

[1] देखो पृष्ठ १५।　　[2] देखो पृष्ठ ३६-३७।

[3] नील कमलका समूह उत्पलिनी, लाल कमलका समूह पद्मिनी, श्वेत कमलका समूह पुंडरीकिनी।

रहित सुखसे ०। इस प्रकार प्रमाद-रहित ०।

"और फिर भिक्षुओ ! भिक्षु सुख और दुःखके परित्यागसे ०[1] चतुर्थ-ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। वह इसी कायाको परिशुद्ध = पर्यवदात चित्तसे व्याप्त कर बैठता है। कोई भी भाग परिशुद्ध ० चित्तसे अ-व्याप्त नहीं रहता।

"जैसे, भिक्षुओ ! ( कोई ) पुरुष श्वेत ( = अवदात ) वस्त्रसे शिर तक ढाँक कर बैठा हो। ० कोई भी भाग श्वेत वस्त्रसे अनाच्छादित न हो। इसी प्रकार भिक्षुओ ! भिक्षु इसी कायाको परिशुद्ध ० चित्तसे व्याप्त कर बैठता है। इस प्रकार प्रमाद-रहित०।

"भिक्षुओ ! जिसने काय-गत-स्मृति भावित=बहुलीकृत की है; उसको अन्तर्गत हैं सभी विद्या-भागीय कुशल धर्म।

"जैसे, भिक्षुओ ! जिसने महासमुद्रको ( अपने ) चित्तसे व्याप्त कर लिया है, उसको अन्तर्गत हैं, समुद्रको जानेवाली सभी छोटी नदियाँ। इसी प्रकार, भिक्षुओ ! जिसने कायगत-स्मृति ०। भिक्षुओ ! जिसने कायगत-स्मृतिको भावित = बहुलीकृत नहीं किया, उसमें मारको मौका मिलता है, उसमें मारको आरम्मण ( = आलंब ) मिल जाता है। जैसे, भिक्षुओ ! (कोई) पुरुष भारी शिला-खंडको गीली मिट्टीके ढेरपर फेंके, तो क्या मानते हो, भिक्षुओ ! क्या वह भारी शिला-खंड उस गीली मिट्टीके ढेरमें घुस जायेगा या नहीं ?"

"हाँ, भन्ते !"

"इसी प्रकार, भिक्षुओ ! जिसने कायगत-स्मृतिको भावित ० नहीं किया ०।

"जैसे, भिक्षुओ ! सूखा काष्ठ-खंड पानीसे दूर स्थलपर फेंका हो ; तब अग्नि उत्पन्न करने, तेज-प्रादुर्भाव करनेकी इच्छासे ( कोई ) पुरुष उत्तरारणी लेकर आये। तो क्या मानते हो, भिक्षुओ ! क्या वह पुरुष उस सूखे काष्ठ-खंड—जो कि पानीसे दूर स्थलपर फेंका है—को उत्तरारणी से रगड़ते आग उत्पन्न कर सकेगा, तेज प्रादुर्भूत कर सकेगा ?"

"हाँ, भन्ते !"

"इसी प्रकार, जिसने काय-गत-स्मृति भावित की है ०।

"जैसे, भिक्षुओ ! जलका मटका ( = उदक-मणिका ) रिक्त=तुच्छ घड़ौंचीपर रक्खा हो। तब ( कोई ) पुरुष पानीका भार लेकर आये। तो क्या मानते हो, भिक्षुओ ! क्या वह पुरुष पानी को डाल सकता है ?"

"हाँ, भन्ते !"

"इसी प्रकार, भिक्षुओ ! जिसने ० नहीं भावितकी ०। भिक्षुओ ! जिसने ० भावित ० की है, उसमें मार मौका नहीं पाता, आलम्बन नहीं पाता।

"जैसे, भिक्षुओ ! गीला हरा काष्ठ पानीके पास स्थलपर फेंका हो, तब अग्नि उत्पन्न करने, तेज-प्रादुर्भाव करनेकी इच्छासे ( कोई ) पुरुष उत्तरारणी लेकर आये। तो क्या मानते हो, भिक्षुओ ! क्या वह पुरुष उस गीले हरे काष्ठको—जो कि पानीके पास स्थलपर फेंका है—उत्तरा-रणीसे रगड़ कर आग उत्पन्न कर सकेगा ० ?"

"नहीं भन्ते !"

"इसी प्रकार, भिक्षुओ ! जिसने काय-गत-स्मृति नहीं भावित की। ०

"जैसे, भिक्षुओ ! पानीसे लबालब भरा, काकपेय ( =जिसके ऊपर कौआ बैठ आसानीसे

---

[1] देखो पृष्ठ १५।

पानी पी सकता है ) जलका मटका घड़ौंचीपर रक्खा हो। तब (कोई) पुरुष पानीका भार लेकर आये। तो क्या मानते हो, भिक्षुओ! क्या वह पुरुष पानीको डाल सकता है ?"

"नहीं, भन्ते!"

"इसी प्रकार, भिक्षुओ! जिसने कायगत-स्मृति भावितकी, उसमें मारको मौका नहीं मिलता०।

"भिक्षुओ! जिसने कायगत-स्मृतिको भवित ० किया है, वह अभिज्ञासे साक्षात्कार-करणीय जिस जिस धर्ममें, अभिज्ञासे साक्षात्कार करनेके लिये चित्तको झुकाता है; आयतन ( = स्थान ) होनेपर उसे साक्षात्कार कर लेता है।

"जैसे, भिक्षुओ! पानीसे लबालब भरा ० जलका मटका घिड़ौंचीपर रक्खा हो; उसको बलवान् पुरुष जिधर जिधरसे मारे, पानी आता है। ऐसेही ०। इसी प्रकार भिक्षुओ! जिसने ० भावित ० किया है ०।

"जैसे, भिक्षुओ! समतल भूमिपर बाँध बँधी, पानीसे लबालब भरी, काकपेया चौकोर पुष्करिणी हो, उसकी आली ( = बाँध )को बलवान् पुरुष जिधर जिधरसे हटाये, उधर उधरहीसे जल आये।"

"हाँ, भन्ते!"

"इसी प्रकार भिक्षुओ! ० भावित किया। ०।

"जैसे, भिक्षुओ! सुभूमि ( = बाग )में सड़कके चौरस्ते ( = चतुर्महापथ )पर घोड़े जुता, कोड़े-टँगा आजानेय ( = अच्छी जातिके घोड़ेका ) रथ खड़ा हो। तब उसपर चतुर अश्व-दम्य-सारथी = युग्याचार्य ( = रथवान् ) चढ़कर, बायें हाथमें बागडोर, और दाहिने हाथमें कोड़ा ले जिधर चाहे उधर लेजावे, ले आवे। ऐसेही ० इसी प्रकार भिक्षुओ! जिसने ० भावित ० किया है ०।

"भिक्षुओ! जिसने कायगत स्मृतिको स्मृतिसे आसेवित = भावित = बहुलीकृत = यानीकृत = वस्तूकृत, अनुष्ठित = परिचित = सुसमारब्ध किया है; ( उसको ) दस लाभ ( = आनृशंस ) होने चाहिये—( १ ) वह अ-रति-रतिसह होता है—उसको अ-रति ( = उदासी ) परास्त नहीं कर सकती, वह उत्पन्न अरतिको दबाकर विहरता है। ( २ ) भय-भैरव-सह होता है—भय-भैरव उसको परास्त नहीं कर सकता; वह उत्पन्न भय भैरवको दबाकर विहरता है। ( ३ ) शीत उष्ण, भूख-प्यास, दंश-मशक-वात-आतप ( = ० धूप )-सरीसृपोंके स्पर्श ( = आघात ) और दुरुक्त, दुरागत वचनोंको सहन कर सकता है; उत्पन्न दुःख, तीव्र, परुष = कटु, प्रतिकूल = अ-मनाप, प्राणहर शारीरिक वेदनाओंको ( सहर्ष ) स्वीकार करनेवाला होता है। ( ४ ) इसी जन्ममें सुख-विहार-उपयोगी चारों चैतसिक ध्यानोंका—कृच्छ्रता बिना=कठिनाई बिना—पूर्णरूपेण लाभी होता है। ( ५ ) वह अनेक प्रकारकी ऋद्धियोंको अनुभव करता है—एक होकर बहुत होता है ०[१]। ( ६ ) ० दिव्य-श्रोत्र ०[१]। ( ७ ) दूसरे प्राणियों पुद्गलोंके चित्तको अपने चित्त द्वारा जानता है ०[१]। ( ८ ) वह अनेक प्रकारके पूर्व-निवासोंको स्मरण करता है ०[१]। ( ९ ) ० दिव्यचक्षु ०[१]। ( १० ) आस्रवोंके क्षयसे अनास्रव चेतोविमुक्ति ०[१]। भिक्षुओ! जिसने कायगत-स्मृतिको ०।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित किया।

---

[१] देखो पृष्ठ २३।

# १२०—संखारुप्पत्ति-सुत्तन्त (३।२।१०)

पुण्य-संस्कारोंका विपाक

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथ-पिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

वहाँ भगवान्‌ने भिक्षुओंको सम्बोधित किया—"भिक्षुओ !"

"भदन्त !"—( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्‌को उत्तर दिया।

भगवान्‌ने यह कहा—"भिक्षुओ ! संखारुप्पत्ति ( = संस्कार-उत्पत्ति )को तुम्हें उपदेशता हूँ, उसे सुनो, अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ।"

"अच्छा, भन्ते !"—( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्‌को उत्तर दिया।

भगवान्‌ने यह कहा—"भिक्षुओ ! यहाँ भिक्षु श्रद्धासे युक्त होता है, शीलसे ०, श्रुत ( = विद्या )से ०, त्यागसे ०, प्रज्ञासे ०। उसको ऐसा होता है—'अहोवत ! मैं काया छोड़ मरनेके बाद महाधनी ( = महाशाल ) क्षत्रियोंके बीच जन्मूँ'। वह उस चित्तको धारण करता है, उस चित्तका अधिष्ठान करता है, उस चित्तकी भावना करता है। उसके वह संस्कार, वह विहार, इस प्रकार भावित = बहुलीकृत हो, वहाँ ( = लोकान्तर ) उत्पत्तिके लिये ( समर्थ ) होते हैं। भिक्षुओ ! यह मार्ग है = यह प्रतिपदा है, वहाँ उत्पत्तिके लिये।

"और फिर, भिक्षुओ ! भिक्षु श्रद्धासे युक्त होता है ०, ०।—अहोवत ! मैं ० ब्राह्मण-महाशालोंके बीचमें जन्मूँ"। ०।

"० —अहोवत ! मैं ० गृहपति ( = वैश्य )-महाशालोंके बीचमें जन्मूँ। ०।

( १ ) "० प्रज्ञासे युक्त होता है। उसने सुना होता है—'चातुर्महाराजिक देवता दीर्घायु, सुंदर और बहुत सुखसम्पन्न होते हैं।' उसको यह होता है—'अहोवत ! मैं काया छोड़, मरनेके बाद चातुर्महाराजिक देवोंमें जन्मूँ"। वह उस चित्तको ०।

( २ ) "० सुना होता है—त्रयस्त्रिंश देव ०।

( ३ ) "० सुना होता है—याम-देव ०।

( ४ ) "० सुना होता है—तुषित देव ०।

( ५ ) "० सुना होता है—निर्माणरति ०।

( ६ ) "० सुना होता है—परनिर्मितवशवर्ती ०।

( ७ ) "० सुना होता है—साहस्र ब्रह्मा दीर्घायु, सुन्दर, बहुत सुख-सम्पन्न होता है। भिक्षुओ ! साहस्र ब्रह्मा साहस्री-लोकधातु ( = एक हजार ब्रह्मांड )को स्फरण कर = परिग्रहण कर विहरता है। वहाँ जो भी प्राणी उत्पन्न होते हैं, वह भी ० परिग्रहण कर विहरते हैं। जैसे

भिक्षुओ ! आँखवाला पुरुष एक आमलक ( = आँवले )को हाथमें ले प्रत्यवेक्षण करे ( = निहारे ); ऐसे ही भिक्षुओ ! साहस्र ब्रह्मा ०। वहाँ ० प्राणी ० भी ० परिग्रहण कर विहरते हैं। उस ( पुरुष )को ऐसा होता है—"अहोवत ! मै काया छोड़ मरनेके बाद साहस्र ब्रह्माकी सहव्यता ( = समान-भोग-भागिता )में जन्मूँ ०।

( ८ ) "० सुना होता है—द्विसाहस्र ब्रह्मा ०।

( ९ ) "० सुना होता है—चतुः साहस्र ब्रह्मा ०।

( १० ) "० सुना होता है—पंच साहस्र ब्रह्मा ०। ० पंच साहस्री लोक-धातु ०। जैसे, भिक्षुओ ! आँखवाला पुरुष पाँच आमलकको हाथमें ले प्रत्यवेक्षण करे ०।

( ११ ) "० सुना होता है—दश-साहस्र-ब्रह्मा ०। ० दश-साहस्री लोकधातु ०। जैसे, भिक्षुओ ! शुभ्र, उत्तमजातिकी अठकोणी, पालिश की हुई वैदूर्य-मणि ( = हीरा ) पांडु-कम्बल ( = लाल दोशाले )में रक्खी, भासित होती है, चमकती है, विरोचित होती है; इसी प्रकार, भिक्षुओ ! दशसाहस्र ब्रह्मा दश साहस्री लोक-धातुको स्फरण कर = परिग्रहण कर विहरता है। वहाँ जो भी प्राणी ०।

( १२ ) "० सुना होता है—शतसाहस्र ब्रह्मा ०। ० शतसाहस्री लोकधातु ०। जैसे भिक्षुओ ! निष्क जाम्बूनद ( सुवर्ण ) चतुर कर्मारपुत्र ( = सुनार ) द्वारा उल्कामुख ( = भट्ठी )में अच्छी प्रकार तपाकर, लाल दोशालेमें रक्खा भासित होता है, चमकता है, विरोचित होता है; इसी प्रकार भिक्षुओ ! शतसाहस्र ब्रह्मा ०।

( १३ ) "० सुना होता है—आभ देव दीर्घायु ०।

( १४ ) "० सुना होता है—परीत्ताभ देव ०।

( १५ ) "० सुना होता है—अ-प्रमाणाभ देव ०।

( १६ ) "० सुना होता है—आभास्वर देव ०।

( १७ ) "० सुना होता है—परीत्तशुभ देव ०।

( १८ ) "० सुना होता है—अ-प्रमाण-शुभ देव ०।

( १९ ) "० सुना होता है—शुभकृत्स्न देव ०।

( २० ) "० सुना होता है—बृहत्फल देव ०।

( २१ ) "० सुना होता है—अ-विह देव ०।

( २२ ) "० सुना होता है—अ-तप्य देव ०।

( २३ ) "० सुना होता है—सुदर्श देव ०।

( २४ ) "० सुना होता है—सुदर्शी देव ०।

( २५ ) "० सुना होता है—अ-कनिष्ठ देव ०।

( २६ ) "० सुना होता है—आकाशानन्त्यायतनको प्राप्त देव ०।

( २७ ) "० सुना होता है—विज्ञानन्त्यायतनको प्राप्त देव ०।

( २८ ) "० सुना होता है—आकिंचन्यायतनको प्राप्त देव ०।

( २९ ) "० सुना होता है—नैवसंज्ञा-नासंज्ञायतनको प्राप्त देव ०।

"और फिर, भिक्षुओ ! भिक्षु श्रद्धा ०, शील ०, श्रुत ०, त्याग ०, प्रज्ञासे युक्त होता है। उसको ऐसा होता है—'अहोवत ! मै आस्रवों ( = चित-मलों )के क्षयसे आस्रव-रहित चेतो-

विमुक्ति, प्रज्ञा-विमुक्तिको इसी जन्ममें स्वयं जान कर, साक्षात्कार कर, प्राप्त कर विहरूँ'—(और) वह आस्रवोंके क्षयसे ० प्राप्त कर विहरता है। भिक्षुओ! यह भिक्षु कहीं नहीं उत्पन्न होता, कहीं नहीं उत्पन्न होकर विहरता।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित किया।

( १२—इति अनुपद-वग्ग ३।२ )

---

# १२१—चूल-सुञ्ञता-सुत्तन्त (३।३।१)

चित्तकी शून्यताका योग

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें, मृगार-माताके प्रासाद पूर्वाराममें विहार करते थे।

तब आयुष्मान् आनन्द सायङ्कालको प्रतिसँल्लयन (= ध्यान)से उठकर जहाँ भगवान् थे, वहाँ गये। जाकर भगवान्को अभिवादन कर एक ओर बैठे। एक ओर बैठे आयुष्मान् आनन्दने भगवान्से यह कहा—

"भन्ते! एक समय भगवान् शाक्य(देश)में नगरक नामक शाक्योंके निगम (= कसबे)में विहार करते थे। वहाँ मैंने, भन्ते! भगवान्के मुखसे सुना, संमुखसे ग्रहण किया—'आनन्द इस समय मैं अधिकतर शून्यता-विहारसे विहरता हूँ'। क्या, भन्ते! मैंने इसे ठीकसे सुना, ठीकसे ग्रहण किया, ठीकसे मनमें किया, ठीकसे धारण किया?"

"हाँ, आनन्द! तूने यह ठीकसे सुना ०। आनन्द! पहिले भी, और इस समय भी मैं अधिकतर शून्यता-विहारसे विहरता हूँ। जैसे आनन्द! यह मृगारमाताका प्रासाद हाथी-गाय-घोड़ा-घोड़ीसे शून्य है; सोना-चाँदीसे शून्य है; स्त्री-पुरुष-सन्निपात (= ० जमावड़े)से शून्य है; किन्तु यह एक भिक्षु-संघसे अ-शून्य नहीं; ऐसे ही, आनन्द! भिक्षु ग्राम-संज्ञा (= गाँवके ख्याल) को मनमें न कर, मनुष्य-संज्ञा मनमें न कर, एक अरण्य-संज्ञाको ले मनमें करता है। अरण्य-संज्ञा में उसका चित्त प्रस्कंदित = प्रसन्न होता है; ठहरता है, लगता है। वह यह जानता है—ग्राम-संज्ञाको लेकर जो दरथ (=खेद) थे, वह नहीं हैं; मनुष्य-संज्ञाको लेकर जो दरथ थे, वह भी नहीं हैं; किन्तु अकेली अरण्य-संज्ञाको लेकर यह दरथ-मात्रा है ही। वह जानता है—यह जो ग्राम-संज्ञा (= गाँवका ख्याल) है, यह संज्ञा शून्य है। वह जानता है—यह जो मनुष्य-संज्ञा है ०। इस अकेली अरण्य-संज्ञाको ले कर अ-शून्यता तो है ही। इस प्रकार जो वहाँ नहीं होता, उससे उसे शून्य देखता है; और जो वहाँ बाकी रहता है, उस विद्यमानको 'यह है'—जानता है। ऐसे भी आनन्द! यह यथार्थ = अ-विपर्यस्त, परिशुद्ध शून्यतामें उसका प्रवेश होता है।

"और फिर, आनंद! भिक्षु मनुष्य-संज्ञाको ०, अरण्य-संज्ञाको मनमें न कर, केवल पृथिवी-संज्ञा मात्रको लेकर मनमें करता है। पृथिवी-संज्ञामें उसका 'चित्त ० ठहरता है ०। जैसे, आनंद! बैलका चमड़ा सौ काँटोंसे तना वलि (= शिकन)के बिना होता है; ऐसे ही आनंद! वह भिक्षु इस पृथिवीके ऊँचे नीचे तट, नदी घाट, खाँड, कंटकस्थान, पर्वतकी विषमता—सभीको मनमें न कर, एक मात्र पृथिवी-संज्ञाको ही लेकर मनमें करता है। पृथिवी-संज्ञामें उसका चित्त ० ठहरता है ०। वह ऐसा जानता है—मनुष्य-संज्ञाको लेकर जो दरथ थे, वह नहीं हैं। अरण्य संज्ञाको लेकर जो दरथ थे, वह नहीं है। किन्तु केवल पृथिवी-संज्ञाको लेकर दरथ तो हैं ही। वह

विमुक्ति, प्रज्ञा-विमुक्तिको इसी जन्ममें स्वयं जान कर, साक्षात्कार कर, प्राप्त कर विहरूँ'—(और) वह आस्रवोंके क्षयसे ० प्राप्त कर विहरता है। भिक्षुओ ! यह भिक्षु कहीं नहीं उत्पन्न होता, कहीं नहीं उत्पन्न होकर विहरता।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित किया।

( १२—इति अनुपद-वग्ग ३।२ )

---

# १२१–चूल-सुञ्ञता-सुत्तन्त (३।३।१)

चित्तकी शून्यताका योग

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें, मृगार-माताके प्रासाद पूर्वाराममें विहार करते थे।

तब आयुष्मान् आनन्द सायङ्कालको प्रतिसँल्लयन (= ध्यान) से उठकर जहाँ भगवान् थे, वहाँ गये। जाकर भगवान्को अभिवादन कर एक ओर बैठे। एक ओर बैठे आयुष्मान् आनन्दने भगवान्से यह कहा—

"भन्ते! एक समय भगवान् शाक्य (देश) में नगरक नामक शाक्योंके निगम (= कस्बे) में विहार करते थे। वहाँ मैंने, भन्ते! भगवान्के मुखसे सुना, संमुखसे ग्रहण किया—'आनन्द इस समय मैं अधिकतर शून्यता-विहारसे विहरता हूँ'। क्या, भन्ते! मैंने इसे ठीकसे सुना, ठीकसे ग्रहण किया, ठीकसे मनमें किया, ठीकसे धारण किया?"

"हाँ, आनन्द! तूने यह ठीकसे सुना ०। आनन्द! पहिले भी, और इस समय भी मैं अधिकतर शून्यता-विहारसे विहरता हूँ। जैसे आनन्द! यह मृगारमाताका प्रासाद हाथी-गाय-घोड़ा-घोड़ीसे शून्य है; सोना-चाँदीसे शून्य है; स्त्री-पुरुष-सन्निपात (= ० जमावड़े) से शून्य है; किन्तु यह एक भिक्षु-संघसे अ-शून्य नहीं; ऐसे ही, आनन्द! भिक्षु ग्राम-संज्ञा (= गाँवके ख्याल) को मनमें न कर, मनुष्य-संज्ञा मनमें न कर, एक अरण्य-संज्ञाको ले मनमें करता है। अरण्य-संज्ञा में उसका चित्त प्रस्कंदित = प्रसन्न होता है; ठहरता है, लगता है। वह यह जानता है—ग्राम-संज्ञाको लेकर जो दरथ (= खेद) थे, वह नहीं हैं; मनुष्य-संज्ञाको लेकर जो दरथ थे, वह भी नहीं हैं; किन्तु अकेली अरण्य-संज्ञाको लेकर यह दरथ-मात्रा है ही। वह जानता है—यह जो ग्राम-संज्ञा (= गाँवका ख्याल) है, यह संज्ञा शून्य है। वह जानता है—यह जो मनुष्य-संज्ञा है ०। इस अकेली अरण्य-संज्ञाको ले कर अ-शून्यता तो है ही। इस प्रकार जो वहाँ नहीं होता, उससे उसे शून्य देखता है; और जो वहाँ बाकी रहता है, उस विद्यमानको 'यह है'—जानता है। ऐसे भी आनन्द! यह यथार्थ = अ-विपर्यस्त, परिशुद्ध शून्यतामें उसका प्रवेश होता है।

"और फिर, आनंद! भिक्षु मनुष्य-संज्ञाको ०, अरण्य-संज्ञाको मनमें न कर, केवल पृथिवी-संज्ञा मात्रको लेकर मनमें करता है। पृथिवी-संज्ञामें उसका 'चित्त ० ठहरता है ०। जैसे, आनंद! बैलका चमड़ा सौ काँटोंसे तना बलि (= शिकन) के बिना होता है; ऐसे ही आनंद! वह भिक्षु इस पृथिवीके ऊँचे नीचे तट, नदी घाट, खाँड, कंटकस्थान, पर्वतकी विषमता—सभीको मनमें न कर, एक मात्र पृथिवी-संज्ञाको ही लेकर मनमें करता है। पृथिवी-संज्ञामें उसका चित्त ० ठहरता है ०। वह ऐसा जानता है—मनुष्य-संज्ञाको लेकर जो दरथ थे, वह नहीं हैं। अरण्य संज्ञाको लेकर जो दरथ थे, वह नहीं है। किन्तु केवल पृथिवी-संज्ञाको लेकर दरथ तो हैं ही। वह

जानता है—वह जो मनुष्य-संज्ञा है, वह ( यहाँ ) शून्य है; ० जो अरण्य-संज्ञा है, वह भी शून्य है; किन्तु इस केवल पृथिवी-संज्ञाको लेकर अ-शून्यता तो है ही। इस प्रकार जो वहाँ नहीं होता ०। इस प्रकार भी आनंद! यथार्थ ० शून्यतामें उसका प्रवेश होता है।

"और फिर, आनंद! भिक्षु अरण्य-संज्ञाको ०, पृथिवी-संज्ञाको मनमें न कर, केवल अन्तरहित आकाशके आयतन ( = अधिकरण, स्थान ) ( = अकाशानन्त्यायतन )की संज्ञा ( = ख्याल )को लेकर मनमें करता है। आकाशानन्त्यायतन-संज्ञामें उसका चित्त ० ठहरता है ०। वह ऐसा जानता है—अरण्य संज्ञा ०, पृथिवी-संज्ञाको लेकर जो दरथ थे, वह नहीं हैं। किन्तु आकाशानन्त्यायतन-संज्ञाको लेकर दरथ तो हैं ही। ० अरण्य-संज्ञा ० शून्य है; ० पृथिवी-संज्ञा ० शून्य है; किन्तु इस केवल आकाशानन्त्यायतन-संज्ञाको लेकर अशून्यता तो है ही। इस प्रकार जो वहाँ नहीं[1] होता ०। ऐसे भी, आनन्द। यथार्थ ० शून्यतामें उसका प्रवेश होता है।

"और फिर, आनन्द! भिक्षु पृथिवी-संज्ञाको मनमें न कर आकाशानन्त्यायन-संज्ञाको मनमें न कर, अन्तरहित-विज्ञानके आयतन ( = विज्ञानानन्त्यायतन )की संज्ञाको लेकर मनमें करता है। ०[1]।

"० आकाशानन्त्यायतन-संज्ञाको मनमें न कर, विज्ञानानन्त्यायतन-संज्ञाको भी मनमें न कर, केवल **आकिंचन्य** ( = नहीं-कुछ-पन )-**आयतन**की संज्ञाको लेकर मनमें करता है ० [2]।

"० विज्ञानानन्त्यायतन-संज्ञाको मनमें न कर, आकिंचन्यायतन-संज्ञाको भी मनमें न कर, केवल **नैवसंज्ञा-नासंज्ञायतन**-संज्ञाको लेकर मनमें करता है ० [2]।

"० आकिंचन्यायतन-संज्ञाको मनमें न कर, नैवसंज्ञा-नासंज्ञायतन-संज्ञाको भी मनमें न कर, केवल **अ-निमित्त** ( = लिंग आदि रहित ) **चेतःसमाधि**को लेकर मनमें करता है। ० आकिंचन्यायतन-संज्ञाको लेकर जो दरथ थे, वह नहीं हैं; नैवसंज्ञानासंज्ञायतन-संज्ञाको लेकर जो दरथ थे, वह नहीं हैं; किन्तु जीवन( = जीवित )के कारण इसी षड्-आयतनवाली कायाको लेकर यह दरथ तो है ही। ० आकिंचन्यायतन-संज्ञा ० शून्य है; ० नैवसंज्ञा-नासंज्ञायतन-संज्ञा ० शून्य है; किन्तु जीवनके कारण, इसी षड्-आयतनवाली कायाको लेकर अ-शून्यता तो है ही। इस प्रकार जो वहाँ नहीं होता ०। ऐसे भी आनंद! ०।

"० आकिंचन्यायतन-संज्ञाको मनमें न कर, नैवसंज्ञा-नासंज्ञायतन-संज्ञाको भी मनमें न कर, ( जो ) केवल अ-निमित्त चेतःसमाधिको लेकर मनमें करता है; ( सो ) उसका चित्त अनिमित्त चेतः समाधिमें ० ठहरता है ०। वह ऐसा जानता है—चूँकि यह अनिमित्त चेतःसमाधि अभिसंस्कृत ( = कृत ) है, चिन्तन करते ( यह ) अभिसंस्कृत ( = कृत ) हुई है। जो अभिसंस्कृत ( = कृत ) है, वह अ-नित्य है, नाशमान ( = निरोधधर्मा ) है—यह जानता है। तब इस प्रकार जानते-देखते उसका चित्त काम-आस्रवों ( = भोगेच्छा सम्बन्धी चित्त कालुष्यों )से मुक्त होता है, ० भव-आस्रव ( = जन्मान्तरकी लालसा रूपी आस्रव ) ०, अविद्या-आस्रवों ( = अज्ञान ० )से भी मुक्त होता है। विमुक्त होने पर 'विमुक्त हूँ'—ज्ञान होता है। 'आवागमन खतम होगया, ( ब्रह्मचर्य-) वास पूरा होगया, करना था, सो कर लिया, और यहाँके लिये ( कुछ शेष ) नहीं है—जानता है। वह ऐसा जानता है—'काम-आस्रवको लेकर जो दरथ थे, वह नहीं हैं। भव-आस्रव ० अविद्या-आस्रवको लेकर जो दरथ थे, वह नहीं हैं; किन्तु जीवनके कारण, इसी षड्-आयतनवाली काया-

---

१ ऊपरकी तरह ही, ( अरण्य-संज्ञाको छोड़, और विज्ञानानन्त्यायतनको जोड़ )।

२ ऊपर जैसे ही ( प्रथम-संज्ञाको छोड़, और नई संज्ञा जोड़ )।

को लेकर दरथ तो है ही। वह जानता है—कामास्रव सम्बन्धी संज्ञासे यह शून्य है। ० भवास्रव ०। ० अविद्यास्रव-सम्बन्धी संज्ञासे यह शून्य है; किन्तु, ० इसी षडायतनवाली कायाको लेकर अशून्यता तो है ही। इस प्रकार जो वहाँ नहीं होता, उससे उसे शून्य देखता है, और जो वहाँ बाकी रहता है, उस विद्यमानको—'यह है'—जानता है। ऐसे, आनन्द! यह यथार्थ = अ-विपर्यस्त, परिशुद्ध परम-अनुत्तर (= सर्वोत्तम) शून्यतामें प्रवेश होता है।

"आनन्द! जो कोई श्रमण या ब्राह्मण अतीतकालमें परमानुत्तर-शून्यताको प्राप्त कर विहरे, वह सभी इसी परमानुत्तर-शून्यताको प्राप्त कर विहरे। ० भविष्यकालमें ० विहरेंगे, वह सभी इसी परमानुत्तर-शून्यताको प्राप्त कर विहरेंगे। ० वर्तमानकालमें ० विहरते हैं, वह सभी इसी परमानुत्तर-शून्यताको प्राप्त कर विहरते हैं। इसलिये, आनन्द! 'परिशुद्ध, परमानुत्तर शून्यताको प्राप्त कर विहरूँगा'—यह तुझे सीखना चाहिये।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो आयुष्मान् आनन्दने भगवान्‌के भाषणको अभिनन्दित किया।

---

# १२२—महा-सुञ्ञता-सुत्तन्त (३।३।२)

चित्तकी शून्यताका योग

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् शाक्य(-देश )में कपिलवस्तुके न्यग्रोधाराममें विहार करते थे।

तब भगवान्ने पूर्वाह्ण समय पहिनकर पात्र-चीवर ले कपिलवस्तुमें भिक्षाके लिये प्रवेश किया। कपिलवस्तुमें भिक्षाटन कर, भोजनोपरान्त, भिक्षासे निवृत्त हो दिनके विहारके लिये जहाँ काल-खेमक शाक्यका विहार था, वहाँ गये। उस समय काल-खेमक शाक्यके विहारमें बहुतसे शयन-आसन लगे हुये थे। भगवान्ने ० बहुतसे शयनासन लगे हुये देखे। देखकर भगवान्को यह हुआ—'यहाँ काल-खेमक शाक्यके विहारमें बहुतसे शयनासन लगे हुये हैं; यहाँ बहुतसे भिक्षु विहरते होंगे।'

उस समय आयुष्मान् आनन्द, बहुतसे भिक्षुओंके साथ घटाय शाक्यके विहारमें चीवर-कर्म (= भिक्षुवस्त्रकी सिलाई ) कर रहे थे। तब भगवान् सायंकालको ध्यानसे उठकर जहाँ घटाय शाक्यका विहार था, वहाँ गये। जाकर बिछे आसनपर बैठे। बैठकर भगवान्ने आयुष्मान् आनन्द को संबोधित किया—

"आनन्द! कालखेमक शाक्यके विहारमें बहुतसे शयनासन लगे हुये हैं, वहाँ बहुतसे भिक्षु विहार करते हैं?"

"भन्ते! ० विहारमें बहुतसे शयनासन लगे हुये हैं; वहाँ बहुतसे भिक्षु विहार करते हैं। भन्ते! यह हम लोगोंका चीवर-कार ( = वस्त्र सीने )का समय है।"

"आनन्द! संगणिका( = जमात-बंदीमें )राम, संगणिकारत, संगणिकारामतामें संलग्न, गणाराम = गण-रत, गण ( = जमात )में प्रमुदित भिक्षु नहीं शोभा देता। आनन्द! वह ० गण में प्रमुदित भिक्षु निष्कामताके सुख, प्रविवेक (= एकांत-चिंतन )-सुख, उपशम (= समाधि )-सुख सम्बोध-सुख, चित्तैकाग्रता-सुखका इच्छानुसार लाभी, बिना कठिनाईके लाभी = अकृच्छ्रलाभी होगा; इसके लिये जगह नहीं। आनन्द! जो भिक्षु गणसे अलग अकेला विहरता है; उसके लिये आशा रखनी चाहिये, कि वह उस निष्कामताके सुख ० का ० अ-कृच्छ्रलाभी होगा; इसके लिये जगह है। आनन्द! वह ० गणमें प्रमुदित भिक्षु तात्कालिकी ( = सामयिक ) कान्त ( = प्रिय ) चेतोविमुक्तिको प्राप्त हो विहरेगा, या न करते सार्वकालिकी ( = असामयिक )को—इसके लिये स्थान नहीं। आनन्द! जो भिक्षु गणसे अलग अकेला विहरता है; उसके लिये आशा रखनी चाहिये; कि वह तात्कालिकी कान्त चेतोविमुक्तिको प्राप्त हो विहरेगा ० या न करते हुये सार्व-कालिकीको—इसके लिये स्थान है। आनन्द! मैं एक रूप ( = पदार्थ ) भी ऐसा नहीं देखता, जिसमें रक्त, यथा-भिरतको, रूपका विपरिणाम = अन्यथाभावके कारण, शोक, परिदेव ( = रोना-काँदना ), दुःख,

दौर्मनस्य, उपायास ( = हैरानी-परेशानी ) न उत्पन्न हो। आनन्द ! तथागतने इस सारे निमित्तों ( = लिंग, आकृति आदि )को मनमें न कर, आध्यात्मिक ( = भीतरी ) शून्यताको प्राप्तकर विहरनेको अच्छी तरह बूझा ( = अभि-सं-बुद्ध ) है। वहाँ, यदि आनन्द ! इस विहारसे विहरते तथागतके पास भिक्षु, भिक्षुणी, उपासक, उपासिका, राजा, राज-महामात्य, तीर्थिक, तीर्थिक-श्रावक आते हैं; तो तथागत विवेक ( = एकाग्रताकी ओर ) झुके = विवेक-प्रवण = विवेक-प्राग्भार, एकाकी, निष्कामता-रत, सारे आस्रव ( = चित्तमल )-स्थानीय धर्मोंसे अलग चित्त हो उद्योजन ( = उद्योग ) सम्बन्धी बातको ही करनेवाले होते हैं। इसलिये आनन्द ! यदि भिक्षु आध्यात्मिक शून्यताके साथ विहरना चाहे, तो, आनंद ! उस भिक्षुको अध्यात्ममें ( = अपने भीतर ) ही चित्तको संस्थापित = सन्निसारित, एकाग्र = समाहित करना चाहिये। आनंद ! किस प्रकार भिक्षु अध्यात्ममें ही चित्तको संस्थापित ० करता है ?—यहाँ आनन्द ! भिक्षु कामोंसे विरहित ०[1] प्रथमध्यानको प्राप्त हो विहरता है। ० द्वितीयध्यान ०[1]। ० तृतीयध्यान ०[1]। ० चतुर्थध्यान ०[1]। इस प्रकार, आनन्द ! भिक्षु अध्यात्ममें ही चित्तको संस्थापित ० करता है। वह अध्यात्म शून्यताको मनमें करता है। अध्यात्म शून्यताको मनमें करते हुये, उसका चित्त शून्यतामें ० नहीं ठहरता ०। ऐसा होते,···भिक्षु ऐसे जानता है—'अध्यात्म शून्यताको मनमें करते मेरा चित्त अध्यात्मशून्यतामें ० नहीं ठहरता ०—इस प्रकार वहाँ समझनेवाला होता है। वह बाह्य शून्यताको मनमें करता है ०। वह आनिंज्य ( = चित्तकी अ-चंचलता )को मनमें करता है। ० आनिंज्यको मनमें करते हुये, उसका चित्त आनिंज्यमें नहीं ठहरता ०। ० ऐसे जानता है—आनिंज्यको ० नहीं ठहरता ०—० समझनेवाला होता है।

आनंद ! उस भिक्षुको उस पहिले वाले समाधि-निमित्त ( = ० लक्ष्य )में, अपने भीतर ही चित्तको ० संस्थापित ० करना चाहिये। ( तब ) वह अध्यात्म शून्यताको मनमें करता है। ०।—० समझनेवाला होता है।

"आनंद ! इस विहारसे विहरते हुये उस भिक्षुका चित्त यदि चंक्रम ( = टहलने )को चाहता है; ( तो ) वह टहलता है—'इस प्रकार टहलते हुये मेरे ( चित्तमें ) अभिध्या ( = लोभ ), दौर्मनस्य ( = बुरा मन होना ), ( यह ) पाप = अकुशल धर्म ( = बुराइयाँ ) नहीं आ चूयेंगी'—इस प्रकार वह समझनेवाला होता है।

"आनंद ! इस विहारसे विहरते हुये, उस भिक्षुका चित्त यदि खड़ा होना चाहता है; ( तो ) वह खड़ा होता है। 'इस प्रकार खड़े हुये मेरे ( चित्तमें ) अभिध्या, दौर्मनस्य पाप ० नहीं आ चूयेंगी'—इस प्रकार वह समझनेवाला होता है।

"आनंद ! इस विहारसे विहरते हुये, उस भिक्षुका चित्त यदि बैठनेको चाहता है ; ( तो ) वह बैठता है। 'इस प्रकार बैठे हुये ०।

" ० यदि लेटने को चाहता है ; ( तो ) वह लेटता है। 'इस प्रकार लेटे हुये ०।

" ० यदि कथा ( = बात ) करनेको चाहता है ; ( तो ) वह, जो यह कथायें हीन, ग्राम्य, पृथग्जनीय ( = अज्ञोंकी ), अनार्योंकी, अनर्थ-युक्त निर्वेद-विराग-निरोध-के-अनुपयोगी, उपशम-अभिज्ञा-सम्बोध-निर्वाण-के-अयोग्य हैं ; जैसे कि राज-कथा ०[2] ऐसी इस प्रकारकी कथाओंको नहीं कहूँगा'—इस प्रकार यहाँ जाननेवाला होता है। और आनन्द ! जो यह कथा अभि-संलेख ( = मानस तप )वाली, चित्तसंयम-सहायक, सर्वथा निर्वेद-विराग-निरोध-उपयोगी, उपशम-अभिज्ञा-

---

[1] देखो पृष्ठ १५।　　[2] देखो पृष्ठ २९९।

सम्बोध-निर्वाणके योग्य है; जैसे कि अल्पेच्छ ( = निर्लोभ )-कथा, सन्तोष-कथा, प्रविवेक-कथा, अ-संसर्ग-कथा, वीर्यारम्भ( = उद्योग )-कथा, शील-कथा, समाधि-कथा, प्रज्ञाकथा, विमुक्ति-कथा, विमुक्ति-ज्ञान-दर्शन-कथा—ऐसी इस प्रकारकी कथाओंको कहूँगा'—इस प्रकार वहाँ जाननेवाला होता है।

" ० यदि वितर्क करनेको चाहता है; तो जो वह वितर्क हीन, ग्राम्य ० निर्वाणके अ-योग्य हैं ; जैसे कि काम-वितर्क, व्यापाद-वितर्क, विहिंसा-वितर्क, ऐसे इस प्रकार के वितर्कोंको नहीं वितर्कन करूँगा—इस प्रकार वहाँ संप्रजन्य-युक्त (=जाननेवाला) होता है। और आनंद! जो यह वितर्क आर्य, नैर्याणिक = वैसा करनेवालेको अच्छी प्रकार दुःखके क्षयकी ओर ले जानेवाले हैं; जैसे कि—निष्कामता-वितर्क, अ-व्यापाद-वितर्क, अ-विहिंसा ( = अ-हिंसा )-वितर्क, ऐसे इस प्रकारके वितर्कोंका वितर्कन करूँगा—इस प्रकार वहाँ संप्रजन्य-युक्त होता है।

"आनन्द! यह पाँच काम-गुण हैं। कौन से पाँच?—इष्ट ०[1] प्रिय ०[1] चक्षु द्वारा विज्ञेय रूप, ०[1] श्रोत्र-विज्ञेय शब्द ०[1], घ्राण-विज्ञेय गंध, ०[1] जिह्वा-विज्ञेय रस, ०[1] काय-विज्ञेय स्प्रष्टव्य आनंद! यह पाँच कामगुण हैं ; जिनसे भिक्षुको···निरंतर अपने चित्तोंको प्रत्यवेक्षण करना चाहिये—क्या इन पाँच कामगुणोंमेंसे किसी एकमें भी, या किसी एक आयतनमें चित्तका संपर्क होता है?' यदि आनंद! भिक्षु प्रत्यवेक्षण करते यह जानता है—इन पाँच काम-गुणोंमेंसे किसी एकमें, या किसी एक आयतनमें मेरे चित्तका संपर्क ( = समुदाचार ) उत्पन्न होता है— वह भिक्षु···ऐसा होते हुयेको ऐसे जानता है। इन पाँच कामगुणोंमें जो छन्द = राग है, सो मेरा प्रहीण ( = नष्ट ) नहीं हुआ—इस प्रकार वह समझने वाला होता है। यदि, आनन्द! भिक्षु प्रत्यवेक्षण करते यह जानता है—इन पाँच कामगुणोंमें किसी एकमें ० मेरे चित्तका समुदाचार उत्पन्न नहीं होता, वह भिक्षु···ऐसा होते हुयेको ऐसे जानता है। इन पाँच काम-गुणोंमें जो छन्द = राग है, सो मेरा प्रहीण है—इस प्रकार वह समझनेवाला होता है।

"आनन्द! यह पाँच उपादान-स्कंध हैं ; जिनमें भिक्षुको उदय-व्यय ( = उत्पत्ति-विनाश ) देखते हुये विहरना चाहिये—इस प्रकार रूप है, इस प्रकार रूपका समुदय (=उत्पत्ति) होता है, इस प्रकार रूपका अस्तगमन ( = नाश ) होता है। इस प्रकार वेदना है ०। इस प्रकार संज्ञा ०। इस प्रकार संस्कार ०। इस प्रकार विज्ञान ०। इस प्रकार इन पाँच उपादान-स्कंधोंमें उदयव्यय देखते हुये विहरते, उन पाँच उपादान-स्कंधोंमें अस्मि-मान ( = यह मैं हूँ, यह ख्याल ) नष्ट हो जाता है। वह भिक्षु ऐसा होते हुयेको ऐसे जानता है। इन पाँच स्कंधोंमें जो अस्मिमान है, सो मेरा प्रहीण ( = नष्ट ) हो गया—इस प्रकार वह समझनेवाला होता है। आनन्द! यह धर्म हैं एकान्त-कुशल ( = बिल्कुल अच्छे )से आये, आर्य, लोकोत्तर, पाप्मा (=मार) की पहुँचसे बाहर।

"तो क्या मानते हो, आनंद! कि श्रावक ( = शिष्य )को मतलब ( = अर्थ ) देखकर भगाये जाने पर भी शास्ताका अनुसरण करना चाहिये?"

"भन्ते! भगवान् हमारे धर्मके मूल हैं, भगवान् नेता हैं, भगवान् प्रतिशरण ( = अवलंब ) हैं। अच्छा हो, भन्ते! भगवान् ही इस वचन का अर्थ कहें। भगवान्‌से सुनकर भिक्षु धारण करेंगे।"

"आनन्द! सूत्र, गेय, व्याकरण( भेदवाले उपदेशों )के लिये शिष्यको शास्ता ( =

---

[1] देखो पृष्ठ ९३, ७५।

गुरु )का अनुसरण नहीं करना चाहिये। सो किस हेतु ?—दीर्घकाल के हितके लिये, आनन्द ! धर्म सुने, धारण किये जाते हैं, वचनसे परिचित् मनसे अनुपेक्षित (=विचारित), दृष्टिसे सुप्रतिविद्ध (= तह तक पहुँचकर समझे गये) होते हैं। आनन्द ! जो यह कथा (= बात) अभिसंलेखवाली ० विमुक्ति-ज्ञान-दर्शन-कथा है; आनंद ! इस प्रकारकी कथाके लिये शिष्यको ० शास्ताका अनुसरण करना चाहिये।

"ऐसा होनेपर, आनंद ! आचार्य-उपद्रव होता है, ० अन्तेवासी-उपद्रव ०, ० ब्रह्मचारी-उपद्रव होता है। आनन्द ! कैसे आचार्य-उपद्रव होता है ?—यहाँ, आनन्द ! कोई शास्ता (=गुरु) अरण्य, वृक्ष-छाया, पर्वत-कन्दरा, गिरि-गुहा, श्मशान, वनप्रस्थ, खुले-मैदान, पुआलके गंज—ऐसे एकान्त शयनासनको सेवन करता है। ऐसे एकान्तमें विहरते हुये उसका, नैगम (= नागरिक) और जानपद (=दीहाती), ब्राह्मण-गृहपति अनुगमन करते हैं। ० ब्राह्मण-गृहपतियों द्वारा अनुगमन किये जानेपर वह प्रश्नका इच्छुक होता है, लोभ (=गंध)को प्राप्त होता है, बटोरू होने लगता है। आनंद ! यह है आचार्य-उपद्रव। आचार्य-उपद्रवके कारण, संक्लेशिक (= मलिन करनेवाले) पौनर्भविक (= आवागमन देनेवाले), भयावह, दुःख-परिणामी, भविष्यमें-जन्म-जरा-मरण-देनेवाले, पापक=अकुशल-धर्मों (= बुराइयों)ने उसे मार दिया। आनन्द ! इस प्रकार आचार्य-उपद्रव होता है। और कैसे, आनन्द ! अन्तेवासी-उपद्रव होता है ?—आनन्द ! उसी शास्ताका शिष्य, अपने शास्ताके विवेक (= एकान्त-चिन्तन)का अनुकरण करते अरण्य ० ऐसे एकान्त शयनासनको सेवन करता है। ० बटोरू होने लगता है। आनंद ! यह है अंतेवासी-उपद्रव। ०। आनन्द ! इस प्रकार अन्तेवासी-उपद्रव होता है। और कैसे, आनंद ! ब्रह्मचारी-उपद्रव होता है ? आनंद ! यहाँ लोकमें तथागत अर्हत्-सम्यक्-संबुद्ध विद्या-चरण-युक्त, सुगत, लोकविद्, पुरुषोंके अनुपम चाबुक सवार, देवताओं और मनुष्योंके उपदेष्टा भगवान् बुद्ध उत्पन्न होते हैं। वह अरण्य ० ऐसे एकान्त शयनासन (= निवास)को सेवन करते हैं। ऐसे एकान्तमें विहरते उनका नैगम, जानपद ब्राह्मण-गृहपति अनुगमन करते हैं। ० ब्राह्मण-गृहपतियों द्वारा अनुगमन किये जानेपर (भी) वह प्रश्न (= पुछार)के इच्छुक नहीं होते, लोभको प्राप्त नहीं होते, बटोरू नहीं बन जाते। आनंद ! उसी शास्ताका श्रावक, अपने शास्ताके विवेकका अनुकरण करते अरण्य ० बटोरू होने लगता है। आनन्द ! यह है ब्रह्मचारी-उपद्रव। ०। आनंद ! इस प्रकार ब्रह्मचारी-उपद्रव होता है।

"वहाँ, आनन्द ! जो यह आचार्य-उपद्रव है, और जो अन्तेवासी-उपद्रव है, इन (दोनों)-से ब्रह्मचारी-उपद्रव ही अधिक दुःख विपाकवाला, अधिक कटु-विपाकवाला है; और पतनकी ओर ले जानेवाला है। इसलिये, आनंद ! मुझे मित्रवत् बनाओ, शत्रुवत् नहीं। यह तुम्हारे लिये दीर्घकालतक हित-सुखके लिये होगा। आनंद ! किस प्रकार शिष्य शास्ताको शत्रुवत् बनाते हैं, मित्रवत् नहीं ?—यहाँ, आनंद ! अनुकम्पक, हितैषी शास्ता, अनुकम्पा करके शिष्योंको धर्म उपदेशते हैं—यह तुम्हारे हितके लिये है, यह तुम्हारे सुखके लिये है। (किन्तु) श्रावक उसको सुनना नहीं चाहते, कान नहीं देते, दूसरी ओरसे (हटाकर) चित्तको (वहाँ) नहीं स्थापते; शास्ताके शासन (= उपदेश)को अतिक्रमण कर वर्तते हैं। इस प्रकार, आनंद ! शिष्य शास्ताको शत्रुवत् व्यवहार करते हैं, मित्रवत् नहीं। कैसे आनंद ! शिष्य शास्ताको मित्रवत् बनाते हैं, शत्रुवत् नहीं ?—यहाँ, आनंद ! ० शास्ता ० धर्म उपदेशते हैं—०। और श्रावक उसको सुनना चाहते हैं, कान देते हैं,

---

[1] देखो पृष्ठ ५०५।

दूसरी ओरसे ( हटाकर ) चित्तको ( वहाँ ) स्थापते हैं; शास्ताके शासनको अतिक्रमण कर नहीं वर्तते। इस प्रकार, आनंद ! ० शत्रुवत् नहीं। इसलिये, आनंद ! मुझे मित्रवत् बनाओ, शत्रुवत् नहीं। यह तुम्हारे लिये दीर्घकाल तक हित-सुखके लिये होगा। आनन्द ! मैं उस प्रकार पराक्रम नहीं करता, जैसे कुम्हार कच्चे, कच्चे मात्र ( बर्तनों )में। आनन्द ! निग्रह कर करके मैं व्याख्यान करता हूँ; प्रग्रह कर करके व्याख्यान करता हूँ; जो सार है, वह ठहरेगा।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो आयुष्मान् आनंदने भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित किया।

---

# १२३–अच्छरिय-धम्म-सुत्तन्त (३।३।३)

बुद्ध कहाँ और कैसे उत्पन्न होते हैं ?

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें, अनाथपिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

तब भिक्षासे निवृत हो भोजनोपरान्त उपस्थान शालामें एकत्र बैठे, बहुतसे भिक्षुओंकी आपसमें यह बात उठी—

"आश्चर्य है आवुसो ! अद्भुत है !! आवुसो ! तथागतकी महाऋद्धिमत्ता = महानुभावताको; जो कि तथागत, छिन्न-प्रपंच = छिन्न-वर्त = पर्यादित्तवट्ट, सर्व दुःख-निवृत्त निर्वाण प्राप्त अतीतकालके बुद्धोंको स्मरण करते हैं, जानते हैं—वह भगवान् अर्हत् इस जातिके थे—यह भी। इस नाम ०। इस गोत्र ०। ० शील ०। ० धर्म ०। ० प्रज्ञा ०। ० विहार ०। ० विमुक्ति ०।"

ऐसा कहने पर आयुष्मान् आनन्दने उन भिक्षुओंसे यह कहा—

"आवुसो ! तथागत आश्चर्य हैं, और आश्चर्य( -कर ) धर्मोंसे युक्त हैं। तथागत अद्भुत हैं, और अद्भुत धर्मोंसे युक्त हैं।"

यह उस समय उन भिक्षुओंकी आपसमें कथा हो रही थी। तब भगवान् सायंकाल ध्यानसे उठकर जहाँ उपस्थान-शाला थी, वहाँ गये। जाकर बिछे आसनपर बैठे। बैठ कर भगवान्ने भिक्षुओंको सम्बोधित किया—

"भिक्षुओ ! इस समय क्या बात लेकर तुम बैठे थे, तुम्हारी आपसमें क्या बात हो रही थी ?"

"भन्ते ! भोजनोपरान्त···यहाँ उपस्थान-शालामें बैठे हम लोगोंकी आपसमें यह बात शुरू हुई—'आश्चर्य है ! आवुसो ! ०। ० विमुक्ति ०।' ऐसा कहने पर, भन्ते ! आयुष्मान् आनन्दने हमें यह कहा—'आवुसो ! तथागत ० अद्भुत धर्मोंसे युक्त हैं।' भन्ते ! हमारी आपसमें यह बात हो रही थी, कि भगवान् आ गये।"

तब भगवान्ने आयुष्मान् आनन्दको सम्बोधित किया—

"तो, आनन्द ! तू और भी प्रसन्नता पूर्वक तथागतके आश्चर्य अद्भुत धर्मोंको जान।"

"भन्ते ! भगवान्के मुखसे मैंने इसे सुना, भगवान्के मुखसे मैने इसे ग्रहण किया" 'आनन्द ! बोधिसत्त्व स्मृति-सम्प्रजन्य-युक्त तुषित लोकमें उत्पन्न होते हैं'। जो कि भन्ते ! बोधिसत्त्व स्मृति-सम्प्रजन्य-युक्त तुषित लोकमें उत्पन्न होते हैं—इसे भी मैं भन्ते ! भगवान्का आश्चर्य अद्भुत धर्म समझता हूँ। भन्ते ! भगवान्के मुखसे मैंने सुना ०—आनन्द ! बोधिसत्त्व स्मृति-सम्प्रजन्य-युक्त ( हो ) तुषित लोकमें ठहरे—इसे भी ०। ०—आनन्द ! बोधिसत्त्व सारी

आयु भर तुषित लोकमें स्मृति-सम्प्रजन्य-युक्त रहे'—० । ०—'आनन्द ! बोधिसत्त्व तुषित लोकसे च्युत हो माताके गर्भमें स्मृति-सम्प्रजन्य-युक्त प्रविष्ट हुये'—० । ०—'आनन्द ! जिस समय बोधिसत्त्व तुषित लोकसे च्युत हो माताके गर्भमें प्रविष्ट होते हैं; तो देव-मार ब्रह्मा सहित ( सारे ) लोकमें श्रमण-ब्राह्मण-देव-मनुष्य सहित ( सारी ) प्रजामें; देवताओंके तेजको भी मात करनेवाला, अप्रमाण, उदार ( = महान् ) प्रकाश लोकमें प्रकट होता है; जो वह घने अंधकारसे पूर्ण तमसावृत दूसरे लोक हैं; जहाँ पर कि इतने तेजस्वी = इतने महानुभाव यह सूर्य-चंद्र भी प्रकाश नहीं पहुँचा सकते; वहाँ पर भी ० उदार प्रकाश प्रकट होता है । उस लोकमें जो प्राणी उत्पन्न हैं, वह भी उस प्रकाशसे एक दूसरेको पहिचानते हैं—'और भी···प्राणी यहाँ उत्पन्न हैं' । और यह दस-साहस्री लोक-धातु कंपित = प्रकंपित, = संप्र-वेपित होती है । ० उदार प्रकाश प्रकट होता है । जो कि, भन्ते ! ० । ०—'आनन्द ! जब बोधिसत्त्व माताके गर्भमें रहता है, तो चार देव पुत्र आकर चारों दिशाओंमें रक्षा करते हैं—( जिसमें कि ) बोधिसत्त्व या बोधिसत्त्व-माताको कोई मनुष्य या अ-मनुष्य हानि न पहुँचा सके' । जो कि, भन्ते ! ० । ०—'आनंद ! जब बोधिसत्त्व माताके गर्भमें रहता है, तो बोधिसत्त्व-माता स्वभावतः शीलवती होती है—वह हिंसा-चोरी-व्यभिचार-झूठ-सुरापान आदिसे विरत होती है' । जो कि भन्ते ! ० । ०—आनंद ! जब बोधिसत्त्व माताके गर्भमें रहता है, तो बोधिसत्त्व माताका चित्त भोगकी इच्छासे किसी पुरुषमें नहीं जाता । किसी रागयुक्त पुरुषसे बोधिसत्त्व-माता अतिक्रमणीय नहीं होती । जो कि, भन्ते ! ० । ०—'आनंद ! जब बोधिसत्त्व-माताके गर्भमें रहता है, तो बोधिसत्त्व-माता पाँच कामगुणों ( = भोगों ) को पानेवाली होती है । वह पाँच कामगुणोंसे समर्पित = युक्त हो परिचारित होती है' । जो कि, भन्ते ! ० । ०—'आनंद ! जब बोधिसत्त्व-माताके गर्भमें रहता है, तो बोधिसत्त्व-माताको कोई रोग नहीं होता, बोधिसत्त्व-माता सुखी अ-क्लान्त-काया होती है । जो कि, भन्ते ० । ० और बोधिसत्त्व-माता···आड़में गर्भके भीतर रहते बोधिसत्त्वको इन्द्रिय अंग-प्रत्यंग-सहित देखती है; जैसे आनन्द ! शुभ्र, उत्तम जातिकी, अठकोणी पालिशकी हुई वैदुर्यमणि ( = हीरा ) हो; उसके भीतर नीला, पीला, लाल, श्वेत, या नारंगी ( = पांडु )-रंगका सूत पिरोया हो । उसे हाथमें लेकर आँखवाला पुरुष देखे—यह ० वैदुर्यमणि है, इसके भीतर नीला ० सूत पिरोया है । इसी प्रकार, आनंद ! बोधिसत्त्व-माता आड़में ०' । जो कि, भन्ते ! ० । ०—'आनंद ! बोधिसत्त्वको जन्मे सप्ताह होने पर, बोधिसत्त्व-माता मृत्युको प्राप्त हो, तुषित-लोकमें उत्पन्न होती है' । जो कि, भन्ते ! ० । ०—'आनंद ! जैसे अन्य स्त्रियाँ नौ या दस मास गर्भको कुक्षिमें रख, प्रसव करती हैं, इस प्रकार बोधिसत्त्व-माता प्रसव नहीं करती । बोधिसत्त्व-माता ( पूरे ) दस मास ही बोधिसत्त्वको कुक्षिमें धारणकर प्रसव करती है' । जो कि, भन्ते ! ० । ०—'आनंद ! जैसे अन्य स्त्रियाँ बैठी या लेटी प्रसव करती हैं, इस प्रकार बोधिसत्त्व-माता प्रसव नहीं करती । बोधिसत्त्वमाता खड़े रह बोधिसत्त्वको जनती है । जो कि, भन्ते ! ० । ०—'आनंद ! जब बोधिसत्त्व माताकी कुक्षिसे निकलता है; पहिले उसे देवता ग्रहण करते हैं, पीछे मनुष्य' । जो कि, भन्ते ! ० । ०—'आनंद ! जब बोधिसत्त्व-माताकी कुक्षिसे निकलता है, तो बोधिसत्त्व अभी पृथिवीको 'नहीं' प्राप्त होता, कि चार देव-पुत्र उसे ग्रहणकर माताके सामने रख देते हैं—'देवि ! प्रसन्न होओ; महाप्रतापी ( = महेसक्ख ) पुत्र तुम्हें उत्पन्न हुआ' । जो कि, भन्ते ! ० । ०—'आनन्द ! जब बोधिसत्त्व-माताकी कुक्षिसे निकलता है, तो उद्द-श्लेष्म-रुधिर-पीव आदि किसी अ-शुचि ( पदार्थ )से अलिप्त हो शुद्ध = विशद ही ( उत्पन्न होता है ); जैसे आनंद ! मणि-रत्न काशीके वस्त्रमें रक्खा हो, न उसे काशिक वस्त्र लिप्त करता है, न वह काशिक वस्त्रको लिप्त करता है । सो किस हेतु ?—दोनोंके शुद्ध होनेसे । ऐसे ही,

आनंद ! जब बोधिसत्त्व ०' । जो कि, भन्ते ! ०. । ०—'आनंद ! जब बोधिसत्त्व माताकी कुक्षिसे निकलता है, तो आकाशसे एक शीतल दूसरी गर्म—दो जल धारायें प्रकट होती हैं; जिनसे कि बोधिसत्त्व और बोधिसत्त्व-माताका उदककृत्य ( = स्नान, प्रक्षालन आदि ) किया जाता है। जो कि, भन्ते ! ० ।—'आनंद ! सद्यः उत्पन्न बोधिसत्त्व पैरको समथर रख, पृथिवी पर खड़ा हो, उत्तराभिमुख सात कदम चलता है; श्वेत-छत्र-धारित हो सारी दिशाओंको विलोकन करता है। और आर्षभी ( =महती ) वाणीको बोलता है—मैं लोकमें अग्र हूँ, ० ज्येष्ठ हूँ, ० श्रेष्ठ हूँ, यह अन्तिम जन्म है, अब पुनर्भव ( = आवागमन ) नहीं, जो कि, भन्ते ! ० । ०—आनंद ! जब बोधिसत्त्व-माताकी कुक्षिसे निकलता है; तो देव-मार-ब्रह्मा-सहित ( सारे ) ०[1] प्रकाश लोकमें प्रकट होता है ०[1] दश-साहस्री-लोकधातु कंपित ०[1] होती है।···। जो कि भन्ते ! ० ।"

"तो, आनन्द ! इसे भी तथागतका आश्चर्य = अद्भुत धर्म धारणकर—यहाँ तथागतको वेदनायें ( = अनुभव ) विदित हो उत्पन्न होती हैं, ० स्थित होती हैं। ० अस्त होती हैं, ० संज्ञायें ० । ० वितर्क ० इसे भी तू आनंद तथागत ० धारणकर।"

"जो कि, भन्ते ! भगवान्‌को वेदनायें ०, ० संज्ञायें ०, ० वितर्क विदित हो उत्पन्न होते हैं, ० स्थित होते हैं, ० अस्त होते हैं,—इसे भी भन्ते ! मै भगवान्‌का आश्चर्य = अद्भुत धर्म धारण करता हूँ।"

आयुष्मान् आनंदने यह कहा, शास्ता उससे सहमत हुये; और उन भिक्षुओंने सन्तुष्ट हो आयुष्मान् आनंदके भाषणको अभिनंदित किया।

---

[1] देखो पृष्ठ ५१०

# १२४—वक्कुल-सुत्तन्त ( ३।३।४ )

वक्कुलका त्यागमय भिक्षु-जीवन

ऐसा मैंने सुना—

एक समय आयुष्मान् वक्कुल राजगृहमें वेणुवन कलन्दक-निवापमें विहार करते थे।

तब आयुष्मान् वक्कुलका पहिले गृही होते वक्तका मित्र अचेल ( = नग्न ) काश्यप, जहाँ आयुष्मान् वक्कुल थे, वहाँ गया, जाकर आयुष्मान् वक्कुलके साथ···संमोदन कर एक ओर बैठ गया। एक ओर बैठे अचेल काश्यपने आयुष्मान् वक्कुलसे यह कहा—

"आवुस वक्कुल ! प्रव्रजित ( संन्यासी ) हुये कितना समय हुआ ?"

"आवुस ! मुझे प्रव्रजित हुये अस्सी वर्ष होगये।"

"आवुस ! प्रव्रजित हुये इन अस्सी वर्षोंमें कितनी वार तुमने मैथुन सेवन किया ?"

"आवुस काश्यप ! मुझे इस तरह नहीं पूछना चाहिये—'० कितनी वार तुमने मैथुन सेवन किया ?' आवुस काश्यप ! मुझसे इस प्रकार पूछना चाहिये—'० कितनी वार काम-संज्ञा ( = काम का ख्याल ) उत्पन्न हुई ?'—आवुस काश्यप ! ( एक वार भी ) काम-संज्ञा उत्पन्न होना मैं नहीं जानता।"

"जो कि ( आप ) आयुष्मान् वक्कुल प्रव्रजित हुये इन अस्सी वर्षोंमें काम-संज्ञाका उत्पन्न होना भी नहीं जानते; इसे हम आयुष्मान् वक्कुलका आश्चर्य = अद्भुत धर्म धारण करते ( = समझते ) हैं।"

"आवुस ! अपने प्रव्रजित हुये इन अस्सी वर्षोंमें व्यापाद ( = द्वेष ) संज्ञा उत्पन्न होनेको नहीं जानता।"

"० इसे भी हम आयुष्मान् वक्कुलका आश्चर्य-अद्भुत धर्म समझते हैं।"

"० विहिंसा ( = हिंसा )-संज्ञा ० नहीं जानता।" "इसे भी ०।"

"० काम-वितर्क ( = काम संबंधी विचार ) ० नहीं जानता।" "इसे भी ०।"

"० व्यापाद-वितर्क ० नहीं जानता।" "इसे भी ०।"

"० विहिंसा-वितर्क ० नहीं जानता।" "इसे भी ०।"

"० गृहपति-चीवर [१]सेवन किया नहीं जानता।" "इसे भी ०।"

"० शस्त्र ( = कैंची आदि )से चीवरका काटना नहीं जानता।" "इसे भी ०।"

"० सूईसे चीवरका सीना नहीं जानता।" "इसे भी ०।"

---

[१] गृहस्थोंका दिया नया वस्त्र। यह हमेशा फेंके चीथड़ोंका वस्त्र बनाते थे।

[ ३।३।५

"० कठिन चीवर[1] का सीना नहीं जानता।"—"इसे भी ०।"

"० सब्रह्मचारियोंके चीवर बनानेको नहीं जानता।"—"इसे भी ०।"

"० निमंत्रण खाना नहीं जानता।"—"इसे भी ०।"

"० अहो! मुझे कोई निमंत्रित करे, इस प्रकार चित्तका उत्पन्न होना भी नहीं जानता।" —"इसे भी ०।"

"० अन्तर-घर (= गृहस्थके घर)में बैठनेको नहीं जानता।"—"इसे भी ०।"

"० अन्तर-घरमें भोजन करनेको नहीं जानता।"—"इसे भी ०।"

"० मातृ-ग्राम(= स्त्रियों)के आकार प्रकारको ख्यालमें लानेको नहीं जानता।" —"इसे भी ०।"

"० मातृग्रामको चार पदकी गाथा तक उपदेश धर्मको नहीं जानता।"—"इसे भी ०।"

"० भिक्षुणियोंके निवास (= उपश्रय)में जानेको भी नहीं जानता।"—"इसे भी ०।"

"० भिक्षुणियोंको धर्म उपदेशनेको ०।"—"इसे भी ०।"

"० शिक्षमाणा[2]को धर्म उपदेशनेको ०।"—"इसे भी।"

"० श्रामणेरीको धर्म उपदेशनेको ०।"—"इसे भी ०।"

"० (किसीको) प्रव्रज्या दी ०।"—"इसे भी ०।"

"० उपसम्पदा दी ०।"—"इसे भी ०।"

"० निःश्रय (= गुरु बनना) देनेको ०।"—"इसे भी ०।"

"० श्रामणेरसे सेवा लेनेको ०।"—"इसे भी ०।"

"० जन्ताघर (= स्नानगृह)में नहानेको। ०"—"इसे भी ०।"

"० (स्नानीय-) चूर्णसे नहानेको ०।"—"इसे भी ०।"

"० सब्रह्मचारियोंसे देह मलवानेको ०।"—"इसे भी ०।"

"० क्षण भरके लिये भी बीमारीकी उत्पत्तिको ०।"—"इसे भी ०।"

"० हर्रेके टुकड़े भर भी औषधके खानेको ०।"—"इसे भी ०।"

"० अपश्रयण (= खाट) बिछानेको ०।"—"इसे भी ०।"

"० शय्यापर सोनेको ०।"—"यह भी ०।"

"० वर्षामें गाँवके भीतर निवासको ०।"—"यह भी ०।"

"आवुस! सप्ताह भर ही मैंने स-रण (= चित्त-मल युक्त = अन्-अर्हत्) हो राष्ट्र-पिंड खाया, फिर आठवें दिन आज्ञा (= अर्हत्व) उत्पन्न हुई।"—"यह भी ०।"

"आवुस वक्कुल! इस धर्म-विनय (= धर्म)में मैं प्रव्रज्या पाऊँ, ० उपसंपदा पाऊँ।"

अचेल काश्यपने इस धर्ममें प्रव्रज्या पाई, उपसंपदा पाई। आयुष्मान् काश्यप उपसंपदा पानेके थोड़े ही समय बाद, एकाकी ०[3] और कुछ यहाँ करनेको नहीं रहा'—यह जान गये। आयुष्मान् काश्यप अर्हतोंमेंसे एक हुये।

तब पीछे एक समय आयुष्मान् वक्कुल कुंजी (= अपापूरण) ले (एक) विहारसे (दूसरे) विहारमें जा कहते थे—"निकलो आयुष्मानो! निकलो, आयुष्मानो! आज मेरा परिनिर्वाण होगा।"

---

[1] वर्षान्तमें संघद्वारा दिया जानेवाला चीवर (= भिक्षु-वस्त्र)।

[2] जो भिक्षुणी बननेके लिये तैयारी कर रही है।

[3] देखो पृष्ठ २१२।

जो कि आयुष्मान् बक्कुल कुंजी के विहारसे विहारमें आ कहते थे—'निकलो ० परिनिर्वाण होगा'—यह भी हम आयुष्मान् बक्कुलका आश्चर्य अद्भुत धर्म समझते हैं। आयुष्मान् बक्कुल भिक्षु-संघ के बीच में बैठे बैठे परिनिर्वाणको प्राप्त हुये। यह भी हम आयुष्मान् बक्कुलका आश्चर्य अद्भुत धर्म समझते हैं।

# १२५—दन्त-भूमि-सुत्तन्त (३।३।५)

चित्तकी एकाग्रता, संयमकी शिक्षा

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् राजगृहमें वेणुवन कलन्दक-निवापमें विहार करते थे।

उस समय अचिरवत श्रमणोद्देश जंगलकी कुटियामें विहरता था। तब जयसेन[1] राज-कुमार जंघा-विहारके लिये टहलते घूमते हुये, जहाँ अचिरवत श्रमणोद्देश था, वहाँ गया। जाकर अचिरवत श्रमणोद्देश ( = समणुद्देस )के साथ···संमोदन कर एक ओर बैठ गया। एक ओर बैठे जय-सेन राजकुमारने अचिरवत श्रमणोद्देशसे यह कहा—

"अग्निवेश[2]! मैंने यह सुना है, कि भिक्षु प्रमाद-रहित, उद्योगी, संयमी हो विहरते चित्त की एकाग्रताको प्राप्त होता है।"

"ऐसा ही है, राजकुमार! ऐसा ही है, राजकुमार! भिक्षु प्रमादरहित ० विहरते ०।"

"अच्छा, आप अग्निवेश, ( अपने ) सुने और समझे अनुसार धर्मका उपदेश करें।"

"राजकुमार! मैं तुम्हें सुने-समझे अनुसार धर्म नहीं उपदेश सकता। राजकुमार! मैं तुम्हें सुने-समझे अनुसार धर्म उपदेशूँ; और तुम मेरे भाषणका अर्थ न समझो; तो वह मेरे लिये ( नाहक की ) परेशानी, पीड़ा होगी।"

"उपदेशें आप अग्निवेश! मुझे सुने-समझे अनुसार धर्मको; क्या जाने, आप अग्निवेशके भाषणका अर्थ मैं समझ पाऊँ।"

"राजकुमार! मैं तुम्हें ० धर्म उपदेशूँगा; यदि तुम मेरे भाषणका अर्थ समझ पाये, तो अच्छा; यदि तुम मेरे भाषणका अर्थ न समझ पाये, तो अपने ( मत )के अनुसार स्थित रहना; वहाँ फिर आगेकी ( बात ) मुझसे न पूछना।"

"उपदेशें आप अग्निवेश ०; यदि मैंने आप अग्निवेशके भाषणका अर्थ समझ पाया ० फिर आगेकी ( बात ) आपसे न पूछूँगा।"

तब अचिरवत श्रमणोद्देशने जयसेन राजकुमारके लिये (अपने) सुने-समझे अनुसार धर्मको उपदेशा। उपदेशनेके बाद जयसेन राजकुमारने अचिरवत श्रमणोद्देशसे यह कहा—

"भो अग्निवेश! इसके लिये स्थान ( =कारण ) नहीं, अवकाश नहीं, कि भिक्षु प्रमाद-रहित ० विहरते चित्तकी एकाग्रताको प्राप्त होता है।"

---

[1] बिंबसारका पुत्र ( अट्ठकथा )। [2] यह अचिरवतका गोत्र था, आदरके साथ बुलानेमें उस समय गोत्र नामका ही प्रयोग होता था।

तब जयसेन राजकुमार अचिरवत श्रमणोद्देशको स्थान नहीं, 'अवकाश नहीं'—बतला, आसनसे उठकर चला गया।

जयसेन राजकुमारके जानेके थोड़े समय बाद अचिरवत श्रमणोद्देश, जहाँ भगवान् थे, वहाँ गया; जाकर भगवान्‌को अभिवादन कर एक ओर बैठ गया। एक ओर बैठ अचिरवत श्रमणोद्देशने जो कुछ कथा-संलाप जयसेन राजकुमारके साथ हुआ था, (उसे) भगवान्‌से कह सुनाया। ऐसा कहनेपर भगवान्‌ने अचिरवत श्रमणोद्देशसे यह कहा—

"अग्निवेश! वह यहाँ कैसे मिल सकता है; जो वह निष्कामतासे ज्ञातव्य (= जाना जा सकता है) ० द्रष्टव्य है, ० प्राप्तव्य है, ० साक्षात्कर्तव्य है, उसे, कामों (=भोगों)के मध्य बसता, कामोंको भोगता, काम-वितर्कोंसे खाया जाता, काम-दाहसे दग्ध किया जाता, कामोंकी पर्येषणा (=फिक्र)में चिन्तापन्न जयसेन राजकुमार जानेगा, देखेगा, साक्षात्कार करेगा, इसका स्थान नहीं; अवकाश नहीं। जैसे, अग्निवेश! सुशिक्षित (= सुदान्त) = सुविनीत दो दम्य हाथी, ०घोड़े, या ० बैल हों और अ-दान्त = अ-विनीत दो दम्य हाथी, ० घोड़े, या ० बैल हों। तो क्या मानते हो, अग्निवेश! जो वह सुशिक्षित ० दो दम्य हाथी ० हैं; क्या शिक्षित होते वह शिक्षित क्रियाको समझ जायेंगे? वह दान्त (= शिक्षित) दान्त-भूमि (= शिक्षित-अवस्था)को प्राप्त होंगे?"

"हाँ, भन्ते!"

"और जो वह, अग्निवेश! अदान्त = अविनीत दो हाथी ० हैं; क्या वह अदान्त होते शिक्षित-क्रियाको समझ जायेंगे, वह अदान्त दान्त-भूमिको प्राप्त होंगे? जैसेकि वह दान्त = विनीत दो हाथी?"

"नहीं, भन्ते!"

"इसी प्रकार, अग्निवेश! जो वह निष्कामतासे ज्ञातव्य ०[1] उसे ० जयसेन राजकुमार ० साक्षात्कार करेगा, इसका स्थान नहीं। जैसे, अग्निवेश! ग्राम या निगमके पास महापर्वत हो। तब दो मित्र उस गाँव या निगमसे निकलकर, जहाँ वह पर्वत है, वहाँ जायें। जाकर एक मित्र नीचे पर्वतकी जड़में खड़ा रहे; दूसरा मित्र पर्वतके ऊपर चढ़ जाये। तब नीचे खड़ा मित्र ऊपर पर्वतपर स्थित मित्रसे यह कहे—

'सौम्य! ऊपर पर्वतपर खड़े तुम क्या देख रहे हो?'

"वह यह कहे—'सौम्य! मैं ऊपर पर्वतपर खड़ा आराम-रमणीयता, वन ०, भूमि ०, पुष्करिणी-रमणीयताको देख रहा हूँ।'

"वह यह कहे—सौम्य! इसके लिये स्थान नहीं, अवकाश नहीं; कि तुम ऊपर पर्वतपर खड़े आराम-रमणीयता ० को देखो।

"तब वह ऊपर पर्वतपर स्थित मित्र नीचे पर्वत-पादपर उतर, उस मित्रका हाथ पकड़, (फिर) पर्वतके ऊपर चढ़, थोड़ी देर सुस्ता लेनेपर यह कहे—

'सौम्य! ऊपर पर्वतपर खड़े तुम क्या देख रहे हो?'

"वह यह कहे—सौम्य! मैं ० आराम-रमणीयता ० को देख रहा हूँ।"

"वह (दूसरा) यह कहे—'सौम्य! अभी अभी तुमने कहा—हम ऐसा जानते हैं—इसके लिये स्थान नहीं ० आराम-रमणीयता को देखो।' और अभी तुम कह रहे हो—हम ऐसा जानते हैं—सौम्य! मैं ० आराम-रमणीयता ० को देख रहा हूँ।"

---

[1] देखो ऊपर।

"वह ऐसा कहे—'सौम्य ! मैं इस महापर्वतसे इस प्रकार छिपा हुआ था, कि दृश्यको नहीं देख सकता था'।"

"अग्निवेश ! जयसेन राजकुमार इस ( महापर्वत )से भी बड़े अ-विद्या-स्कंधसे आच्छादित = निव्यूढ़ = अवस्फुट, परिवद्ध है; वह, जोकि वह निष्कामतासे ज्ञातव्य ०[1] उसे ०[1] साक्षात्कार करेगा, इसके लिये स्थान नहीं, अवकाश नहीं। यदि अग्निवेश ! तू जयसेन राजकुमारको इन दो उपमाओं ( = दृष्टान्तों )को सुझाता, आश्चर्य नहीं, जयसेन राजकुमार प्रसन्न ( = सन्तुष्ट ) होता; प्रसन्न हो प्रसन्नाकार ( क्रिया ) तेरे लिये करता।"

"किन्तु, भन्ते ! कहाँसे मैं जयसेन राजकुमारको अश्रुतपूर्व दो उपमायें सुनाता; जैसे कि भगवान्ने ( सुझाया ) ?"

"जैसे, अग्निवेश ! मूर्धाभिषिक्त क्षत्रिय राजा नागवनिक ( = हाथीके जंगलके रक्षक )को संबोधित करे—'आओ, सौम्य नागवनिक ! राजकीय नागपर आरूढ़ हो, नागवनमें प्रवेश कर, नागराजके गलेमें बंधन डाल दो।' 'अच्छा, देव !'—( कह ) अग्निवेश ! नागवनिक ० राजाको उत्तर दे; राजकीय नागपर आरूढ़ हो नागवनमें प्रवेश कर, जंगली नाग ( = हाथी )को देख उसे राजकीय नागके गलेमें बाँध दे। फिर उसे राजकीय नाग खुली जगहमें ले आये। अब अग्निवेश ! आरण्यक नाग खुली जगहमें चला जाये। अग्निवेश ! आरण्यक नागको नागवन प्रिय ( = गेधा-वहि) होता है। तब नागवनिक···राजासे जाकर कहे—'देव ! आपका नाग खुली जगहमें ( लाया गया) है'। तब···० राजा हस्ति-दमक ( = हाथीको सिखलानेवाले )को संबोधित करे—'आओ, तुम सौम्य ! हस्ति-दमक ! आरण्यक नागके जंगली आदतों ०। जंगली स्वर-संकल्पों ०, जंगली दरथ = किलमथ ( = उत्पीड़ा ) ० - परिदाहों ० के हटानेके लिये, गाँवमें अभिरमण करनेके लिये, मनुष्योंको पसन्द होनेवाली आदतोंको बतानेके लिये, शिक्षा दो।' 'अच्छा, देव !' ( कह ) ० राजाको उत्तर दे, वह हस्ति-दमक भूमिमें महास्तम्भको गाड़ कर, उससे आरण्यक नागके गलेको बाँध दे। और जंगली आदतों ०, ०, मनुष्योंको पसन्द आदतोंको बतलानेके लिये; उसे वह हस्ति-दमक, कोमल कर्ण-प्रिय, प्रेमणीय = हृदयंगम, पौरी, बहुजन-कान्त = बहुजनमनाप ( = ० प्रिय ) वाणीका प्रयोग करे। जब अग्निवेश ! आरण्यक नाग, हस्ति-दमकके वैसे वचनोंसे समुदाचरित ( = प्रेरित ) हो ( उसे ) सुनना चाहे, उधर कान लगाये, चित्तको अन्यत्रसे ( हटा ) वहाँ स्थापित करे; तब हस्तिदमक उसे आगे तृण-भोजन-जल प्रदान करे। जब, अग्निवेश ! आरण्यक नाग हस्ति-दमकके तृण-घास-जलको ग्रहण करने लगे; तब हस्ति-दमकको ऐसा हो—'अब आरण्यक नाग जियेगा'। तब हस्ति-दमक उससे आगेके करण ( = शिक्षा )को कराये—'पकड़ो हो', 'छोड़ो हो'। जब, अग्निवेश ! नागराज, पकड़ने, छोड़नेमें हस्ति-दमककी बातका करनेवाला होवे, शिक्षाको आचरण करनेवाला होवे; तब उसे हस्ति-दमक आगेका करण कराये—'चलो हो', 'लौटो हो'। ०; तब ० आगेका करण कराये—'उठो हो', 'बैठो हो'। ०; तब आगेका आनेंज नामक करण कराये—उसके सूँड़में बड़ी ढाल ( = फलक ) बाँधे; भाला ( = तोमर ) हाथमें लिये पुरुष उसकी गर्दनपर बैठा रहे। चारों ओर भी तोमर हाथमें लिये पुरुष घेर कर खड़े हों। हस्ति-दमक लम्बी तोमर-यष्टीको ( हाथमें ) लिये सामने खड़ा रहे। वह आनेंज-करणको करावे न अगले पैरके पास जाये, न पिछले पैर ०, न शरीरके अगले भागको ०, न शरीरके पिछले भागको ०, न शिरको ०, न कर्णको ०, न दाँतको ०, न पूँछको ०,

[1] देखो पृष्ठ ५१६।

न सूँड़को ० । (तब) वह राजाका नाग शक्ति (= शस्त्र)के प्रहारोंका, तलवारकी चोटोंका, इषु-प्रहारोंका, शर-पत्र-प्रहारोंका सहनेवाला होये। भेरी-पणव-वंश-शंख-डिंडिमके कोलाहलका सहनेवाला हो। सारी कुटिलता, और दोषोंसे रहित, कषायसे मुक्त हो वह राजार्ह = राजभोग्य, राजाका अंग ही कहा जायेगा।

"इसी प्रकार, अग्निवेश! यहाँ लोकमें तथागत ०[1] घरसे बेघर हो प्रव्रजित होता है। अग्निवेश! इतनेसे आर्यश्रावक (आरण्यक नागकी भाँति) खुली जगहमें प्राप्त होता है।…देव मनुष्य इन पाँच काम-गुणोंमें आसक्त होते हैं। तब उसे तथागत विनयन (= शिक्षण, लेजाना) कहते हैं—आ तू भिक्षु! शीलवान् बन। प्रातिमोक्ष संवरसे संवृत (= रक्षित) हो विहर। आचार-गोचरसे युक्त हो, अणु मात्र पाप (= वद्य)में भी भयदर्शी हो, स्वीकृत कर शिक्षापदों (= भिक्षु नियमों)का अभ्यास कर। जब अग्निवेश! आर्यश्रावक शीलवान् होता है, प्रातिमोक्ष संवरसे संवृत हो विहरता है। आचार-गोचरसे युक्त ० शिक्षापदोंका अभ्यास करता है। तब उसे तथागत आगेको विनयन करते हैं—आ, तू भिक्षु! इन्द्रियोंमें गुप्तद्वार (= संयम-युक्त) बन—आँखसे रूपको देख कर ०[2] वह हटा, प्रज्ञाको दुर्बल करनेवाले चित्तके उपक्लेश (= कालुष्य) इन पाँच नीवरणोंको ० कायामें कायानुपश्यी[3] हो विहरता है। ०[3] वेदनाओंमें वेदना-नुपश्यी ०। ०[3] चित्तमें चित्तानुपश्यी ०। ० धर्ममें धर्मानुपश्यी ०। जिस प्रकार, अग्निवेश! हस्ति-दमक महास्तम्भको पृथिवीमें गाड़कर, आरण्यक नागके गलेमें बाँधता है, और जंगली आदतों ०, मनुष्योंको पसन्द आदतों को बतलाने के लिये; ऐसे ही; अग्निवेश! आर्यश्रावकके लिये यह चार स्मृति-प्रस्थान, चित्तके बंधन होते हैं; गेहमें बँधे शीलोंके हटानेके लिये, ० स्वरसंकल्पोंके ०, ० दरथ-क्लमथ ०, न्याय (= निर्वाण)की प्राप्तिके लिये, निर्वाणके साक्षात्कारके लिये। तब उसे तथागत आगेको विनयन करते हैं—आ, तू भिक्षु! कायामें कायानुपश्यी हो विहर, और मत काम-सम्बन्धी वितर्कोंका वितर्कन कर। वेदनाओंमें ०। चित्तमें ०। धर्ममें धर्मानुपश्यी हो विहर; और मत काम सम्बन्धी वितर्कोंका वितर्कन कर। वह वितर्क और विचारके शान्त होनेपर ०[4] द्वितीय ध्यान ०। ०[4] तृतीय ध्यान ०[4]। ०[4] चतुर्थ ध्यान ०[4]। वह इस प्रकार चित्तके एकाग्र ०[4] पूर्व जन्मोंकी स्मृतिके ज्ञानके लिये चित्तको झुकाता है ०[4]। ०[4] प्राणियोंके च्युति और उत्पत्तिके ज्ञानके लिये ०[4] स्वर्गलोकको प्राप्त हुये हैं। ० आस्रवोंके क्षयके ज्ञानके लिये ०[5] अब यहाँ (करने)के लिये कुछ (शेष) नहीं है'—इसे जानता है। अग्निवेश! वह भिक्षु शीत-उष्ण, भूख-प्यासके प्रतिघात, दंश-मशक-वायु-आतप-सरीसृपोंको स्पर्श, दुरुक्त, दुरागत वचनोंका सहनेवाला उत्पन्न दुःख, तीव्र, खर, कटुक, असात = अमनाप (= अप्रिय), प्राणहर वेदनाओंको अधिवासन (= सहर्ष स्वीकार) करनेवाला होता है। सारे राग-द्वेष-मोह (रूपी) कषायसे विरहित = निष्क्रिय हो, (वह) आहुणेय = पाहुणेय, दक्षिणेय, अंजलिकरणीय, लोकके लिये पुण्य (बोने)का अनुपम क्षेत्र होता है।

"अग्निवेश! राजकीय नाग चाहे वृद्ध भी हो, (किन्तु) यदि वह अ-दान्त = अ-विनीत मरता है; तो कहा जाता है,—'राजकीय नाग वृद्ध अदान्त = अविनीत ही मरा'। ० मध्यम-वयस्क भी ०। ० अल्पवयस्क भी ०। इसी प्रकार, अग्निवेश! यदि स्थविर भिक्षु भी, क्षीणास्रव (= अर्हत्) हुये बिना मरता है; तो कहा जाता है—स्थविर भिक्षुने अदान्त हो मरण पाया। ०

---

[1] देखो पृष्ठ २४-२५। [2] देखो पृष्ठ १५८। [3] देखो पृष्ठ ३५-४०।
[4] देखो पृष्ठ १५। [5] देखो पृष्ठ १६।

मध्यम वयस्क भिक्षु भी ०। ० नया भिक्षु भी ०। अग्निवेश! यदि राजाका नाग वृद्ध भी, दान्त = विनीत हो मरता है; तो कहा जाता है—'राजाका नाग वृद्ध भी दान्त = विनीत मरा है। ० मध्यम वयस्क ०। ० अल्प वयस्क ०। इसी प्रकार अग्निवेश! स्थविर भिक्षु भी यदि क्षीणास्रव (= अर्हत्) हो मरता है; तो कहा जाता है—स्थविर भिक्षुने दान्त हो मरण पाया। ० मध्यम-वयस्क भिक्षु भी ०। ० नया भिक्षु भी ०।''

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो अचिरवत श्रमणोद्देशने भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित किया।

---

# १२६—भूमिज-सुत्तन्त ( ३।३।६ )

उचित रीतिसे पालन किया ब्रह्मचर्य ही फलदायक होता है

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् राजगृहमें वेणुवन कलंदक-निवापमें विहार करते थे।

तब आयुष्मान् भूमिज [1] पूर्वाह्ण समय पहिनकर पात्र-चीवर ले जहाँ जयसेन राजकुमारका घर था, वहाँ गये। जाकर बिछे आसनपर बैठे। तब जयसेन राजकुमार जहाँ आयुष्मान् भूमिज थे, वहाँ गया; जाकर आयुष्मान् भूमिजके साथ संमोदन कर एक ओर बैठ गया। एक ओर बैठकर आयुष्मान् भूमिजसे यह बोला—

"भो भूमिज! कोई कोई श्रमण ब्राह्मण इस वाद = इस दृष्टिवाले हैं—'आशाकरके भी यदि ब्रह्मचर्यवास करते हैं, ( तो ) भी वह फल पानेके अयोग्य हैं। आशा न करके भी यदि ०। आशा और अन्-आशा करके भी यदि ०। न-आशा-न-अनाशा करके भी यदि ०। यहाँ, आप भूमिजके शास्ता किस वाद = किस दृष्टिवाले, क्या कहनेवाले हैं?"

"राजकुमार! मैंने भगवान्के मुखसे यह नहीं सुना है, मुखसे न ग्रहण किया है; ( किन्तु ) सम्भव है, कि भगवान् इस प्रकार व्याख्यान करें—'आशा करके भी यदि अ-योनिशः ( = कार्य-कारणका मनमें ध्यान न रख ) ब्रह्मचर्य वास करते हैं, ( तो ) वह फल पानेके अयोग्य हैं। आशा करके भी यदि अयोनिशः ०। आशा और अनाशा करके भी ०। न-आशा-न-अनाशा करके भी यदि ०। आशा करके भी यदि योनिशः ब्रह्मचर्य-वास करते हैं, ( तो ) वह फल पानेके योग्य हैं। अनाशा करके भी ०। आशा-अनाशा करके भी ०। न-आशा-न-अनाशा करके भी ०। राज-कुमार! मैंने भगवान्के मुखसे यह नहीं सुना है ०।"

"यदि आप भूमिजके शास्ता इस वाद = दृष्टि = आख्यानवाले हैं; तो मैं समझता हूँ, वह सारे ही दूसरे श्रमण-ब्राह्मण, बुद्धोंको मातकर स्थित हैं।"

तब जयसेन राजकुमारने आयुष्मान् भूमिजको अपने स्थालीपाक ( = भोजन )से परोसा। तब आयुष्मान् भूमिज भिक्षासे निवृत्त हो भोजनोपरांत जहाँ भगवान् थे, वहाँ गये; जाकर भगवान्को अभिवादन कर एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठे आयुष्मान् भूमिजने भगवान्से यह कहा—

"भन्ते! ( आज ) मैं पूर्वाह्ण समय पहिनकर ० [1] जहाँ जयसेन राजकुमारका घर था, वहाँ गया ० [1] तो मैं समझता हूँ, वह सारे ही दूसरे श्रमण-ब्राह्मण-बुद्धोंको मातकर स्थित हैं। क्या भन्ते! वैसा पूछनेपर यह उत्तर दे मैं भगवान्के लिये ठीक कहनेवाला हूँ; भगवान्पर असत्यका

---

[1] आयुष्मान् भूमिज जयसेन राजकुमारके मामा थे ( अ. क. )।

आरोप तो नहीं करता ? धर्मके अनुसार कहनेवाला हूँ न; कोई धर्मानुसारी वाद = अनुवाद ( मेरे इस कथनसे ) निन्दित तो नहीं होता ?"

"हाँ, भूमिज ! वैसा पूछनेपर यह उत्तर दे तू मेरे लिये युक्त कहनेवाला है ० कोई धर्मानुसारी वाद = अनुवाद निन्दित नहीं होता। भूमिज ! जो श्रमण या ब्राह्मण मिथ्या-दृष्टि, मिथ्या-संकल्प, मिथ्या-वचन, मिथ्या-कर्मान्त, मिथ्या-आजीव, मिथ्या-व्यायाम, मिथ्या-स्मृति, मिथ्या-समाधि ( वाले ) हैं, ( वही कहते हैं )—'आशाकरके भी यदि ब्रह्मचर्यवास करते हैं, ( तो ) भी वह फल पानेके अयोग्य है। ०। न-आशा-न-अनाशाकरके भी ०, सो किसहेतु ? अ-योनिशः होनेसे, भूमिज ! वह फल पानेके अयोग्य है।

"जैसे भूमिज ! पुरुष तेल-अर्थी = तेल-गवेषी, तेलकी खोज करते, द्रोणीमे बालू डालकर पानीका छींटा दे दे पेले ( = पीड़ित करे )। यदि आशाकरके भी बालूको द्रोणीमें डालकर, पानीका छींटा दे दे पेले; तो ( वह ) तेल पानेके योग्य नहीं है। यदि अनाशा करके भी ०। यदि आशा-अनाशा करके भी ०। यदि न-आशा-न-अनाशा करके भी ०। सो किस हेतु ?—भूमिज ! वह तेल पानेका ( प्रयत्न ) अयोनिशः ( = कार्य-कारणका ख्याल किये बिना ) है। इसी प्रकार भूमिज ! जो कोई श्रमण ब्राह्मण मिथ्या दृष्टि ( = झूठी धारणा वाले ) ० मिथ्या समाधि ( वाले ) हैं; यदि वह आशा करके भी ब्रह्मचर्य-वास करें, तो भी वह फल पानेके अयोग्य हैं। ०। न-आशा-न-अनाशा करके भी ०। सो किस हेतु ?—भूमिज ! वह फल पानेका ( प्रयत्न ) अयोनिशः है।

"जैसे, भूमिज ! पुरुष क्षीर-अर्थी = क्षीर-गवेषी क्षीरकी खोज करते, तरुण-वत्सा ( = धेनु ) गायको सींगसे पकड़कर आविंजन ( = दूहन ) करे; ( तो ) वह क्षीर पानेके अयोग्य है। अनाशाकरके भी ०। आशा-अनाशा करके भी ०। न-आशा-न-अनाशा करके भी ०। सो किस हेतु ?—भूमिज ! वह दूध पानेका ( प्रयत्न ) अयोनिशः है। ऐसे ही भूमिज ! जो कोई श्रमण ब्राह्मण मिथ्या दृष्टि ०।

"जैसे, भूमिज ! पुरुष नवनीत ( = मक्खन )-अर्थी, नवनीत-गवेषी, नवनीतकी खोज करते, कलशेमें पानी डालकर मथानीसे मथे; ( तो वह ) नवनीत पानेके योग्य नहीं है। आशा करके भी ०। ०। सो किस हेतु ?—० अयोनिशः है। ऐसेही भूमिज ! जो श्रमण-ब्राह्मण ०।

"जैसे, भूमिज ! पुरुष अग्नि-अर्थी, अग्नि-गवेषी, अग्निका खोज करते हरे गीले काष्ठको ले उत्तरारणीसे मंथन करे। आशा करके भी ०। ०। ०।

"जैसे, भूमिज ! पुरुष तेल-अर्थी ० द्रोणीमें तिल-पिष्टको डालकर पानी का छींटा दे दे पेले, यदि आशा करके तिल-पिष्ट ( = तिलकी लुगदी ) द्रोणीमें डाल पानी का छींटा दे दे पेले; ( तो वह ) तेलके पानेके योग्य है। अन्-आशा करके ०। आशा-अनाशा करके ०। न-आशा-न-अनाशा करके ०। सो किस हेतु ?—भूमिज ! तेलके पानेका ( वह प्रयत्न ) योनिशः है। ऐसेही, भूमिज ! जो कोई श्रमण या ब्राह्मण सम्यग्-दृष्टि ( = ठीक धारणा वाले ), सम्यक्-संकल्प, सम्यग्-वचन, सम्यक्-कर्मान्त, सम्यग्-आजीव, सम्यग्-व्यायाम, सम्यक्-स्मृति, सम्यक्-समाधि ( वाले ) हैं। वह यदि आशा करके भी ब्रह्मचर्यवास करते हैं, फल पानेके योग्य हैं। ०। न-आशा-न-अनाशा करके भी ०। सो किस हेतु ?—भूमिज ! फलके पाने का ( वह प्रयत्न ) योनिशः है।

"जैसे, भूमिज ! पुरुष क्षीर-अर्थी ० तरुण-वत्सा गायको स्तनसे दूहे ०। ०।

"जैसे, भूमिज ! पुरुष नवनीत-अर्थी ० कलशेमें दधि डाल कर मथानीसे मथे ०। ०।

"जैसे, भूमिज ! पुरुष अग्नि-अर्थी ० सूखे कड़े काष्ठको ले उत्तरारणीसे मंथन करे। आशा करके भी ०। ०।

"भूमिज ! यदि तू जयसेन राजकुमारको यह चार उपमायें बतलाता, आश्चर्य नहीं जयसेन राजकुमार प्रसन्न होता, और प्रसन्न हो प्रसन्नाकार क्रिया तेरे लिये करता।"

"कहाँसे, भन्ते ! मैं जयसेन राजकुमारको अश्रुतपूर्व ये चार उपमायें बतलाता, जैसे कि भगवान्‌ने बतलाया ?"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो आयुष्मान् भूमिजने भगवान्‌के भाषणको अभिनन्दित किया।

# १२७—अनुरुद्ध-सुत्तन्त ( ३।३।७ )

भावना-योग (अप्रमाणा चेतो-विमुक्ति)

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथ-पिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

तब पंचकांग स्थपितने एक पुरुषसे कहा—

"आओ, हे पुरुष! तुम जहाँ आयुष्मान् अनुरुद्ध हैं, वहाँ जाओ। जाकर मेरे वचनसे आयुष्मान् आनन्दके चरणोंमें शिरसे वन्दना करो—'भन्ते! पंचकांग स्थपित आयुष्मान् अनुरुद्धके चरणोंमें शिरसे वन्दना करता है'। और यह भी कहना—भन्ते! आयुष्मान् अनुरुद्ध अपने लेकर चारका, कलके लिये पंचकांग स्थपितका भोजन स्वीकार करें; और भन्ते! आयुष्मान् अनुरुद्ध जल्दी ही आयें। पंचकांग स्थपति राजकीय कार्यसे बहुकृत्य = बहुकरणीय है।"

"अच्छा, भन्ते!"—(कह) वह पुरुष पंचकांग स्थपतिको उत्तर दे; जहाँ आयुष्मान् आनंद थे, वहाँ गया; जाकर आयुष्मान् अनुरुद्धको अभिवादन कर एक ओर बैठ गया, एक ओर बैठे, उस पुरुषने आयुष्मान् आनन्दसे यह कहा—भन्ते! पंचकांग स्थपति आयुष्मान्के चरणोंमें ० बहुकरणीय है।"

आयुष्मान् अनुरुद्धने मौनसे स्वीकार किया।

तब आयुष्मान् अनुरुद्ध उस रातके बीतनेपर पूर्वाह्णके समय पहिनकर पात्र-चीवर ले, जहाँ पंचकांग स्थपतिका घर था, वहाँ गये। जाकर बिछे आसनपर बैठे। तब पंचकांग स्थपतिने आयुष्मान् अनुरुद्धको उत्तम खाद्य-भोज्यसे अपने हाथसे सन्तर्पित = सम्प्रवारित किया। तब आयुष्मान् अनुरुद्धके भोजनकर पात्रसे हाथ खींच लेनेपर, पंचकांग स्थपति एक नीचा आसन लेकर एक ओर बैठ गया।

एक ओर बैठे पंचकांग स्थपतिने आयुष्मान् अनुरुद्धसे यह कहा—

"भन्ते! मेरे पास स्थविर भिक्षुओंने आकर यह कहा—'गृहपति! अ-प्रमाण (= विशाल) चेतोविमुक्तिकी भावना करनी चाहिये'। किन्हीं किन्हीं स्थविरोंने यह कहा—'गृहपति! महद्गत (= महती) चेतोविमुक्तिकी भावना करना चाहिये'। भन्ते! जो यह अ-प्रमाणा चेतोविमुक्ति है; और जो यह महद्गता चेतोविमुक्ति है; क्या भन्ते! यह दो धर्म (= बातें) भिन्न अर्थवाले और भिन्न-व्यंजन (= नाम)वाले हैं; या एक अर्थवाले हैं, सिर्फ व्यंजन ही नाना हैं?"

"तो गृहपति! तू ही कह, यहाँ तेरा (कहना) अ-पर्णक (= द्विविधा-रहित) होगा।"

"भन्ते मुझे ऐसा होता है—जो यह अ-प्रमाणा चेतोविमुक्ति है, और जो यह महद्गता चेतोविमुक्ति है; यह धर्म एक अर्थवाले हैं, सिर्फ व्यंजन ही नाना हैं।"

"गृहपति! जो यह अप्रमाणा चेतोविमुक्ति है, और जो यह महद्गता चेतोविमुक्ति है;

यह धर्म नाना-अर्थवाले हैं, और नाना व्यंजनवाले भी। गृहपति ! इसे इस बातसे भी जानना चाहिये; कि कैसे यह धर्म नानार्थ हैं, और नाना व्यंजन भी। गृहपति ! क्या है, अप्रमाणा चेतोविमुक्ति ?—यहाँ गृहपति ! भिक्षु मैत्रीभावयुक्त चित्तसे ०[1] सारे लोकको पूर्ण कर विहरता है। करुणाभावपूर्ण चित्तसे ०[1]। मुदिताभावयुक्त चित्तसे ०[1]। उपेक्षाभावयुक्त चित्तसे ०[1]। गृहपति ! यह कही जाती है, अप्रमाणा-चेतोविमुक्ति। क्या है, गृहपति ! महद्गता चेतोविमुक्ति ?—यहाँ गृहपति ! भिक्षु एक वृक्ष-छायाके बराबर महद्गत ( = बड़े )को व्याप्त कर = अधिमुक्त कर विहरता है। गृहपति ! यह कही जाती है, महद्गता चेतोविमुक्ति। और यहाँ गृहपति ! भिक्षु दो या तीन वृक्ष छायाके बराबर महद्गतको व्याप्त ० कर विहरता है। गृहपति ! यह कही जाती है, महद्गता चेतोविमुक्ति। ० एक ग्राम-क्षेत्र ० महद्गतको ०। ० दो या तीन ग्राम-क्षेत्र ० महद्गतको ०। ० एक महाराज्य ० महद्गतको ०। ० दो या तीन महाराज्य ० महद्गतको ०। ० महा समुद्रपर्यन्त एक महापृथिवीके बराबर महद्गतको ०। ० महासमुद्रपर्यन्त दो या तीन महापृथिवी ०। गृहपति ! यह कही जाती है, महद्गता चेतोविमुक्ति। गृहपति ! इस बातसे भी जानना चाहिये; कि यह धर्म नानार्थ हैं, और नाना व्यंजन भी।

"गृहपति ! यह चार भव-उपपत्तियाँ ( = लोकमें उत्पत्तियाँ ) हैं। कौनसी चार ?—( १ ) यहाँ गृहपति ! कोई ( पुरुष ) परीत्ताभको व्याप्त कर=अधिमुक्त कर विहरता है; वह काया छोड़ मरनेके बाद परीत्ताभ देवताओंकी स-हव्यता (=समानता )में उत्पन्न होता है। (२) ० अप्रमाणाभको व्याप्त कर ० विहरता है; वह ० मरनेके बाद अप्रमाणाभ देवताओंकी स-हव्यतामें उत्पन्न होता है। ( ३ ) ० संक्लिष्टाभ देवताओंकी स-हव्यतामें उत्पन्न होता है। ० ( ४ ) परिशुद्धाभ देवताओंकी स-हव्यतामें उत्पन्न होता है। गृहपति ! यह चार भव-उत्पत्तियाँ हैं। गृहपति ! ऐसा समय होता है, जब वह देवता एक जगहपर जमा होते हैं। इकट्ठा होनेपर उनके वर्णोंका नानापन नहीं जान पड़ता, न आभा ( = प्रकाश )का नानापन ( = फर्क ) ही। गृहपति ! ऐसा समय होता है, जब वह देवता बाहर जाते हैं; बाहर जाते हुये उन देवताओंके वर्णका नानापन जान पड़ता है, और आभाका नानापन भी। जैसे, गृहपति ! कोई पुरुष बहुतसे तेलके दीपकोंको एक घरमें प्रविष्ट करे; तो एक घरमें प्रविष्ट उनकी अर्ची ( = लौ )का नानापन तो मालूम होता है, किन्तु आभाका नानापन नहीं मालूम होता। ऐसे ही, गृहपति ! वह समय होता है, जब वह देवता एक जगहपर जमा होते हैं ०। जैसे गृहपति ! ( कोई ) पुरुष उन अनेक तेल दीपोंको उस घरसे बाहर करे; तो बाहर किये जाते उन तैलदीपोंकी अर्चीका नानापन भी जान पड़ता है, और आभाका नानापन भी ( जान पड़ता है )। ऐसे ही, गृहपति ! ० बाहर जाते हैं ०।

"गृहपति ! उन देवताओंको ऐसा नहीं होता—'यह हम लोगोंका ( रूप ) नित्य, ध्रुव या शाश्वत है; बल्कि जहाँ जहाँ वह देवता अभिनिवेश ( = चाह ) करते हैं, वहाँ वहाँ ही, वह देवता अभिरमण करते हैं'। जैसे, गृहपति ! बहँगी ( = काज ) टोकरी ( = पिटक )में ले जाई जाती मक्खियोंको ऐसा नहीं होता—यह हमारा नित्य, ध्रुव या शाश्वत है, बल्कि जहाँ जहाँ वह मक्खियाँ जाती हैं, वहीं वहीं वह अभिरमण करती हैं। इसी प्रकार, गृहपति ! उन देवताओंको ऐसा नहीं ०।"

ऐसा कहनेपर आयुष्मान् सभ्य कात्यायन ( = सभिय कच्चायन )ने आयुष्मान् अनुरुद्ध से यह कहा—

---

[1] देखो पृष्ठ २१।

"साधु, भन्ते अनुरुद्ध ! यहाँ मुझे कुछ आगे ( की बात )को पूछना है—'भन्ते ! जो वह आभा देवता हैं, क्या सभी परीत्त-आभ ( = अल्प-प्रकाश ) हैं, या कोई कोई देवता अप्रमाण-आभ भी हैं ?"

"उस अंगसे, आवुस कात्यायन ! कोई कोई देवता परीत्ताभ हैं, कोई कोई देवता अ-प्रमाणाभ हैं।"

"भन्ते अनुरुद्ध ! क्या हेतु है, क्या प्रत्यय है जिससे कि, एक देव-निकाय ( = देव समुदाय, देव योनि )में उत्पन्न होनेपर भी उन देवताओंमें कोई कोई देवता परीताभ हैं, और कोई कोई देवता अ-प्रमाणाभ हैं ?"

"तो, आवुस कात्यायन ! तुम्हें ही यहाँ पूछता हूँ; जैसा तुम्हें ठीक जँचे, वैसा उत्तर दो, तो क्या मानते हो, आवुस कात्यायन ! जो यह भिक्षु एक वृक्ष मूल ( = वृक्ष-छाया )के बराबर महद्गत ( = बड़े स्थान )को व्याप्त कर = अधिमुक्त कर विहरता है; और जो वह भिक्षु दो या तीन वृक्ष मूलके बराबर महद्गतको व्याप्त कर = अधिमुक्त कर विहरता है; इन दोनों ही चित्तकी भावनाओंमें कौन चित्त-भावना महद्गततरा ( = विशालतर ) है ?"

"जो यह, भन्ते ! भिक्षु दो या तीन वृक्ष मूलोंके बराबर ०।"

"तो क्या मानते हो, आवुस कात्यायन ! जो यह ० दो या तीन वृक्ष मूलों ०; और जो वह भिक्षु एक ग्राम-क्षेत्रके बराबर महद्गत ०।"

" ० जो यह, ० ग्राम-क्षेत्रके बराबर महद्गत ०।"

" ० ग्राम-क्षेत्रके बराबर महद्गत ०; और जो ० दो या तीन ग्राम-क्षेत्र ० ?"

"जो यह, ० दो या तीन ग्राम-क्षेत्र ०।"

" ० दो या तीन ग्राम-क्षेत्र ०; और जो ० एक महाराज्य ० ?"

"जो यह, ० एक महाराज्य ०।"

" ० एक महाराज्य ०; और जो ० दो या तीन महाराज्य ० ?"

"जो यह, ० दो या तीन महाराज्य ०।"

" ० दो या तीन महाराज्य ०; और जो ० महासमुद्र पर्यन्त एक महापृथिवी ० ?"

"जो यह, ० महासमुद्र पर्यन्त एक महापृथिवी ०।

" ० महासमुद्र पर्यन्त एक महापृथिवी ०; और जो ० महासमुद्र पर्यन्त दो या तीन महापृथिवी ० ?"

"जो यह, ० महासमुद्र पर्यन्त दो या तीन महापृथिवी ०।"

"आवुस कात्यायन ! यह हेतु है = यह प्रत्यय है, जिससे एक देव-निकायमें उत्पन्न होनेपर भी, उन देवताओंमें कोई कोई देवता परीत्ताभ हैं, और कोई कोई देवता अप्रमाणाभ हैं।"

"साधु, भन्ते अनुरुद्ध ! यहाँ, मुझे कुछ आगे ( की बात )को पूछना है—'भन्ते ! जो यह आभा देवता हैं, क्या सभी उनमें क्लिष्ट ( = मल-युक्त )-आभ हैं, या कोई कोई परिशुद्धाभ भी हैं ?"

"उस अंगसे, आवुस कात्यायन ! कोई कोई देवता क्लिष्टाभ हैं। कोई कोई देवता हैं परिशुद्धाभ।"

"भन्ते अनुरुद्ध ! क्या हेतु है, क्या प्रत्यय है, जिससे कि देव-निकायमें उत्पन्न होनेपर भी उन देवताओंमें कोई कोई देवता क्लिष्टाभ हैं, कोई परिशुद्धाभ हैं ?"

"तो आवुस कात्यायन! उपमा (= दृष्टांत) तुम्हें कहता हूँ; उपमासे भी कोई कोई विज्ञ पुरुष भाषणका अर्थ समझ जाते हैं। जैसे, आवुस कात्यायन! जलते तेल-प्रदीपमें तेल भी अ-परिशुद्ध (= अशुद्ध, मलिन) हो, बत्ती भी अ-परिशुद्ध हो। वह तेलकी अपरिशुद्धतासे, बत्ती की भी अपरिशुद्धतासे अंधला-धुँधला सा जलता हो; ऐसे ही आवुस कात्यायन! कोई भिक्षु संक्लिष्ट (= मलिन)-आभाको व्याप्त कर = अधिमुक्त कर विहरता है। उसका कायिक दौस्थुल्य (= व्यतिक्रम) भी अच्छी तरह शान्त (= सुप्रती प्रश्रब्ध) नहीं हुआ रहता, स्त्यान-मृद्ध (= आलस्य) भी अच्छी तरह नष्ट नहीं हुआ रहता; औद्धत्य-कौकृत्य (= उद्धतपना, हिचकिचाहट) भी अच्छी तरह हटाया नहीं गया रहता। वह कायिक दौस्थुल्यके अच्छी तरह शान्त न होनेसे, स्त्यान-मृद्धके अच्छी तरह नष्ट न होनेसे, औद्धत्य-कौकृत्यके अच्छी तरह न हटाये गये होनेसे, अंधला-धुँधलासा ध्यान करता है। वह काया छोड़ मरनेके बाद संक्लिष्टाभ देवताओंकी स-हव्यतामें उत्पन्न होता है।

"जैसे, आवुस कात्यायन! जलते तेल-प्रदीपमें तेल भी परिशुद्ध हो, बत्ती भी परिशुद्ध हो; वह तेलकी परिशुद्धतासे, बत्तीकी भी परिशुद्धतासे अँधला-धुँधला न जलता हो; ऐसे ही, आवुस कात्यायन! यहाँ कोई भिक्षु परिशुद्धाभको व्याप्त कर = अधिमुक्त कर विहरता है। उसका कायिक दौस्थुल्य भी अच्छी तरह शांत हुआ रहता है, स्त्यान-मृद्ध भी अच्छी तरह नष्ट हुआ रहता है; औद्धत्य-कौकृत्य भी अच्छी तरह हटाया गया रहता है। वह ० औद्धत्य-कौकृत्यके अच्छी तरह हटाये गये होनेसे अँधला-धुँधलासा नहीं ध्यान करता। वह काया छोड़ मरनेके बाद परिशुद्धाभ देवताओं की सहव्यतामें उत्पन्न होता है। आवुस कात्यायन! यह हेतु = यह प्रत्यय है ०।"

ऐसा कहनेपर आयुष्मान् सभ्य कात्यायनने आयुष्मान् अनुरुद्धसे यह कहा—

"साधु, भन्ते अनुरुद्ध! भन्ते! आयुष्मान् अनुरुद्धने यह नहीं कहा—'ऐसा मैंने सुना' या 'ऐसा होना चाहिये'; बल्कि आयुष्मान् अनुरुद्ध यह कहते हैं—'ऐसे वह देवता', 'इस प्रकारके वह देवता', (यह सोचकर) भन्ते! ऐसा होता है—जरूर पहिले आयुष्मान् अनुरुद्ध उन देवताओंके साथ रहे हैं, संलाप किये हैं, साक्षात्कार किये हैं।"

"जरूर, आवुस कात्यायन! जानकर मैंने वह बात कही और बल्कि मैं तुमसे कहता हूँ—पहिले आवुस कात्यायन! दीर्घ काल तक मैं देवताओंके साथ रहा हूँ, संलाप किये हूँ, साक्षात्कार किये हूँ।"

ऐसा कहनेपर आयुष्मान् सभ्य कात्यायनने पंचकांग गृहपतिसे यह कहा—

"गृहपति! लाभ है तुम्हें, सुलाभ मिला तुम्हें; जो कि तुम अपनी संशयको मिटा सके, और मुझे भी यह धर्म-पर्याय (= धर्मोपदेश) सुननेको मिला।"

---

# १२८—उपक्किलेस-सुत्तन्त (३।३।८)

कलहका कारण, और चिकित्सा। योग-युक्तियाँ

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान [1]कौशाम्बीके घोषिताराममें विहार करते थे। उस समय कौशाम्बीमें भिक्षु भंडन करते, कलह करते, विवाद करते, एक दूसरेको मुख ( रूपी ) शक्ति ( = हथियार ) से बेधते फिरते थे। तब कोई भिक्षु, जहाँ भगवान् थे, वहाँ जाकर भगवान्को अभिवादन कर, एक ओर खड़ा हो गया। एक ओर खड़े हुये उस भिक्षुने भगवान्से यों कहा—"यहाँ कौशाम्बीमें भन्ते! भिक्षु भंडन करते, कलह करते, विवाद करते, एक दूसरेको मुखशक्तिसे बेधते फिरते हैं। अच्छा हो यदि भन्ते! भगवान्, जहाँ वह भिक्षु हैं, वहाँ चलें।"

भगवान्ने मौनसे उसे स्वीकार किया। तब भगवान् जहाँ वह भिक्षु थे, वहाँ गये। जाकर उन भिक्षुओंसे बोले—

"बस भिक्षुओ! भंडन, कलह, विग्रह, विवाद ( मत ) करो।"

ऐसा कहनेपर एक भिक्षुने भगवान्से कहा—

"भन्ते! भगवान्! धर्म-स्वामी! रहने दें। परवाह मत करें। भन्ते! भगवान्! धर्म-स्वामी! दृष्ट-धर्म ( इसी जन्म )के सुखके साथ विहार करें। हम इस भंडन, कलह, विग्रह, विवादसे ( स्वयं निपट लेंगे )।"

दूसरी बार भी भगवान्ने उन भिक्षुओंसे कहा—"बस भिक्षुओ ०! ०"। ०। तीसरी बार भी भगवान् ०। ०।

तब भगवान् पूर्वाह्ण समय ( वस्त्र ) पहनकर पात्र-चीवरले कौशाम्बीमें भिक्षाचार कर, भोजन कर, पिंड-पातसे उठ, आसन समेट, पात्र चीवर ले, खड़े ही खड़े इस गाथाको बोले।

"बड़े शब्द करनेवाले एक समान ( यह ) जन कोई भी अपनेको बाल ( = अज्ञ ) नहीं मानते;

संघके भंग होने ( और ) मेरे लिये मनमें नहीं करते॥

मूढ़, पंडितसे दिखलाते, जीभपर आई बातको बोलनेवाले;

मन-चाहा मुख फैलाना चाहते हैं; जिस ( कलह )से ( अयोग्य मार्गपर )

ले जाये गये हैं, उसे नहीं जानते॥

'मुझे निन्दा', 'मुझे मारा', 'मुझे जीता', 'मुझे त्यागा'।

( इस तरह ) जो उसको ( मनमें ) बाँधते ( = उपनहन ) हैं, उनका वैर शांत नहीं होता॥

---

[1] कोसम्, जिला इलाहाबाद।

'मुझे निन्दा', 'मुझे मारा', 'मुझे जीता', 'मुझे त्यागा'।
( इस तरह ) जो उसको नहीं बाँधते, उनका वैर शांत हो जाता है॥
वैरसे वैर यहाँ कभी शांत नहीं होता।
अ-वैरसे ( ही ) शांत होता है, यही सनातन-धर्म है॥
दूसरे ( = अपंडित ) नहीं जानते, कि हम यहाँ मृत्युको प्राप्त होंगे।
जो वहाँ ( मृत्युके पास ) जाना जानते हैं, वे ( पंडित ) बुद्धिगत ( कलहोंको ) शमन करते हैं॥
हड्डी तोड़नेवालों, प्राण हरनेवालों, गाय-घोड़ा-धन-हरनेवालों।
राष्ट्रको विनाश करनेवालों ( तक )का भी मेल होता है॥
यदि नम्र-साधु-विहारी धीर ( पुरुष ) सहचर=सहायक ( = साथी ) मिले।
तो सब झगड़ोंको छोड़, प्रसन्न हो, बुद्धिमान् उसके साथ विचरे॥
यदि नम्र साधु-विहारी धीर सहचर सहायक न मिले।
तो राजाकी भाँति विजित राष्ट्रको छोड़, उत्तम मातंग-राजकी भाँति अकेला विचरे॥
अकेला विचरना अच्छा है, बालसे मित्रता नहीं ( अच्छी )।
बे-पर्वाह हो उत्तम मातंग-( = नाग )राजकी भाँति अकेला विचरे, और पाप न करे।"

तब भगवान् खड़े खड़े इन गाथाओंको कहकर, जहाँ बालक-लोणकार ग्राम था, वहाँ गये। उस समय आयुष्मान् भृगु बालक-लोणकार ग्राममें वास करते थे। आयुष्मान् भृगुने दूर से ही भगवान्को आते देखा। देखकर आसन बिछाया, पैर धोनेको पानी भी ( रक्खा )। भगवान् बिछाये आसनपर बैठे। बैठ कर चरण धोये। आयुष्मान् भृगु भी भगवान्को अभिवादन कर एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठे हुये आयुष्मान् भृगुसे भगवान्ने यों कहा—
"भिक्षु! क्या खमनीय ( = ठीक) तो है, क्या यापनीय ( = अच्छी गुजरती) तो है? पिंड ( = भिक्षा )के लिये तो तुम तकलीफ नहीं पाते?"

"खमनीय है भगवान्! यापनीय है भगवान्! मैं पिंडके लिये तकलीफ नहीं पाता।"

तब भगवान् आयुष्मान् भृगुको धार्मिक कथासे ० समुत्तेजित कर०, आसनसे उठकर, जहाँ प्राचीन-वंश-दाव है, वहाँ गये। उस समय आयुष्मान् अनुरुद्ध, आयुष्मान् नन्दिय और आयुष्मान् किम्बिल प्राचीन-वंश-दावमें विहार करते थे। दाव-पालक ( = वन-पाल )ने दूरसे ही भगवान्को आते देखा। देखकर भगवान्से कहा—

"महाश्रमण! इस दावमें प्रवेश मत करो। यहाँपर तीन कुल-पुत्र यथाकाम ( = मौज से) विहर रहे हैं। उनको तकलीफ मत दो।"

आयुष्मान् अनुरुद्धने दाव-पालको भगवान्के साथ बात करते सुना। सुनकर दाव-पालसे यह कहा—

"आवुस! दाव-पाल! भगवान्को मत मना करो। हमारे शास्ता भगवान् आये हैं।"

तब आयुष्मान् अनुरुद्ध जहाँ आयुष्मान् नन्दिय और आयु. ० किम्बिल थे वहाँ गये। जाकर बोले···—

"आयुष्मानो! चलो आयुष्मानो! हमारे शास्ता भगवान् आ गये।"

तब आ. अनुरुद्ध, आ. नन्दिय, आ. किम्बिल भगवान्की अगवानी कर, एकने पात्र-चीवर ग्रहण किया, एकने आसन बिछाया, एकने पादोदक रक्खा। भगवान्ने बिछाये आसनपर बैठ पैर धोये। वे भी आयुष्मान् भगवान्को अभिवादन कर, एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठे हुये आयुष्मान् अनुरुद्धसे भगवान्ने कहा—

"अनुरुद्धो! खमनीय तो है? यापनीय तो है? पिंडके लिये तो तुम लोग तकलीफ नहीं पाते?"

"खमनीय है, भगवान्!०"

"अनुरुद्धो! क्या एकत्रित, परस्पर मोद-सहित, दूध-पानी हुये, परस्पर प्रिय-दृष्टिसे देखते, विहरते हो?"

"हाँ भन्ते! हम एकत्रित०।"

"तो कैसे अनुरुद्धो! तुम एकत्रित ०।"

"भन्ते! मुझे, यह विचार होता है—'मेरे लिये लाभ है! मेरे लिये सुलाभ प्राप्त हुआ है, जो ऐसे स-ब्रह्मचारियों (= गुरु भाइयों)के साथ विहरता हूँ'। भन्ते! इन आयुष्मानोंमें मेरा कायिक-कर्म अन्दर और बाहरसे मित्रतापूर्ण होता है; वाचिक-कर्म अन्दर और बाहरसे मित्रता-पूर्ण होता है; मानसिक-कर्म अन्दर और बाहर ०। तब भन्ते! मुझे यह होता है—क्यों न मैं अपना मन हटा कर, इन्हीं आयुष्मानोंके चित्तके अनुसार वर्तूं। सो भन्ते! मैं अपने चित्तको हटा-कर इन्हीं आयुष्मानोंके चित्तोंका अनुवर्तन करता हूँ। भन्ते! हमारे शरीर नाना हैं, किन्तु चित्त एक…।"

आयुष्मान् नन्दीने भी कहा—"भन्ते! मुझे यह होता है०।"

आयुष्मान् किम्बिलने भी कहा—भन्ते! मुझे यह०।

"साधु, साधु, अनुरुद्धो! अनुरुद्धो! क्या तुम प्रमाद-रहित, आलस्य-रहित, संयमी हो, विहरते हो?"

"भन्ते! हाँ! हम प्रमाद-रहित ०।"

"अनुरुद्धो! तुम कैसे प्रमाद-रहित ०?"

"भन्ते! हमारेमें जो पहिले ग्रामसे भिक्षाचार करके लौटता है, वह आसन लगाता है, पीनेका पानी रखता है, कुड़ेकी थाली रखता है। जो पीछे गाँवसे पिंडचार करके लौटता है, (वह) भोजन (मेंसे जो) बँचा रहता है, यदि चाहता है, खाता है, (यदि) नहीं चाहता है, तो (ऐसे) स्थानमें, जहाँ हरियाली न हो, छोड़ देता है, या जीव-रहित पानीमें छोड़ देता है। आसनोंको समेटता है। पीनेके पानीको समेटता है। कूड़ेकी थालीको धोकर समेटता है। खानेकी जगहपर झाड़ू देता है। पानीके घड़े, पीनेके घड़े, या पाखानेके घड़ेमें जिसे खाली देखता है; उसे (भर कर) रख देता है। यदि वह उसके होने लायक नहीं होता तो हाथके इशारेसे, हाथके संकेत (= हत्थ-विलंघक)से दूसरोंको बुलाकर, पानीके घड़े, या पीनेके घड़ेको (भर कर) रखवाता है। भन्ते! हम उसके लिये वाग्-युद्ध नहीं करते। भन्ते! हम पाँचवें दिन सारी रात धर्म-सम्बन्धी कथा करते बैठते हैं। इस प्रकार भन्ते! हम प्रमाद-रहित०।"

"साधु, साधु, अनुरुद्धो! अनुरुद्धो! इस प्रकार प्रमाद-रहित, निरालस, संयमी हो विहरते, क्या तुम्हें उत्तर-मनुष्य-धर्म अलमार्य-ज्ञान-दर्शन-विशेष अनुकूल-विहार प्राप्त है?"

"भन्ते! हम प्रमाद-रहित० विहार करते, अवभास और रूपोंके दर्शनको जानते हैं। किंतु वह अवभास, और रूपोंके दर्शन हम लोगोंको जल्द ही अन्तर्धान होजाते हैं। हम इसका कारण नहीं जान पाते।"

"अनुरुद्धो! तुम्हें वह कारण जान लेना चाहिये। मैं भी सम्बोधिसे पूर्व, न बुद्ध हुआ, बोधि-सत्व होते (समय) अवभास और रूपोंके दर्शनको जानता था। मेरा वह

अवभास और रूपोंका दर्शन जल्द ही अन्तर्धान होजाता था। तब मुझे, अनुरुद्धो! यह हुआ—क्या है हेतु (=कारण), क्या है प्रत्यय (=कार्य), जिससे मेरा अवभास और रूपोंका दर्शन अन्तर्धान होजाता है। तब मुझे अनुरुद्धो! यह हुआ—(१) विचिकित्सा (=शंका, सन्देह) मुझे उत्पन्न हुई, विचिकित्साके कारण मेरी समाधि च्युत हो गई। समाधिके च्युत होनेपर अवभास और रूपोंका दर्शन अन्तर्धान होता है। सो मैं ऐसा करूँ, जिसमें फिर विचिकित्सा न उत्पन्न हो। सो मैं अनुरुद्धो! प्रमाद-रहित० विहार करते, अवभास (=प्रकाश) और रूपोंका दर्शन देखने लगा। (किंतु) वह अवभास और रूपोंका दर्शन जल्द ही (फिर) अन्तर्धान हो जाता था। तब मुझे अनुरुद्धो! यह हुआ—क्या है हेतु०। तब मुझे अनुरुद्धो! हुआ—(२) अमनसिकार (=मनमें न दृढ़ करना), मुझे उत्पन्न हुआ। अ-मनसिकारके कारण मेरी समाधि च्युत हुई०। सो मैं ऐसा करूँ, जिसमें फिर न विचिकित्सा न अ-मनसिकार उत्पन्न हो। सो मैं०।०(३) थीन-मिद्ध (=स्त्यान-मिद्ध)०। ०न विचिकित्सा न अमनसिकार, न थीन-मिद्ध उत्पन्न हो। सो मैं०।०(४) छम्भितत्त (=स्तम्भितत्व)०। स्तम्भितत्व (=जड़ता)के कारण मेरी समाधि च्युत हुई। समाधिके च्युत होनेपर, अवभास और रूपोंका दर्शन अन्तर्धान हुआ। अनुरुद्धो! जैसे पुरुष (अँधेरी रातमें) रास्तेमें जा रहा हो, उसके दोनों ओर बटेरें उड़ जायँ। उसके कारण उसको स्तम्भितत्व उत्पन्न हो। ऐसे ही अनुरुद्धो! मुझे स्तम्भितत्व उत्पन्न हुआ। स्तम्भितत्वके कारण०। सो मैं ऐसा करूँ, जिसमें फिर न विचिकित्सा उत्पन्न हो, न अ-मनसिकार, न स्त्यान-मिद्ध, न स्तम्भितत्व। सो मैं अनुरुद्धो०।(५)० उप्पील (=उब्बिल्ल=उत्पीड़ा=विह्वलता)०। अनुरुद्धो! पुरुष एक निधि (=खजाना) को ढूँढ़ता, एक ही बार पाँच निधियोंके मुखको पा जाय, जिसके कारण उसे उत्पीड़ा उत्पन्न हो। ऐसे ही अनुरुद्धो! उत्पीड़ा उत्पन्न हुई। उत्पीड़ाके कारण मेरी समाधि च्युत हुई०। सो मैं ऐसा करूँ, जिसमें मुझे फिर न विचिकित्सा उत्पन्न हो० न उत्पीड़ा। सो मैं अनुरुद्धो!०।०(६) दुट्ठुल्ल (=दुःस्थौल्य)०। सो मैं ऐसा करूँ, जिसमें मुझे न विचिकित्सा उत्पन्न हो०, न दुःस्थौल्य। सो मैं०। तब मुझे अनुरुद्धो! यह हुआ—(७) अति-आरब्ध-वीर्य (=अच्चारद्ध-वीरिय, अत्यधिक अभ्यास) मुझे उत्पन्न हुआ०। जैसे अनुरुद्धो! पुरुष दोनों हाथोंसे बटेरको जोरसे पकड़े, वह वहीं मर जाय। ऐसे ही मुझे अनुरुद्धो!०। सो मैं ऐसा करूँ, जिसमें मुझे० अत्यारब्ध वीर्य०। (८) अति-लीन-वीर्य (=अतिलीनवीरिय)०। जैसे अनुरुद्धो! पुरुष बटेरको ढीला पकड़े, वह उसके हाथसे उड़ जाय०। सो मैं० अति-लीन-वीर्य०।०(९) अभिजप्प (=अभिजल्प)०। सो मैं० अभिजप्प०।०(१०) नानात्वप्रज्ञा (=नानात्तपञ्ञा)०।

"सो मैं० नानात्व-प्रज्ञा०।०(११) अतिनिध्यायितत्व (=अतिनिज्झायितत्त) रूपोंका मुझे उत्पन्न हुआ। अतिनिध्यायितत्वके कारण मेरी रूपोंकी समाधि-च्युत हुई। समाधिके च्युत होनेसे अवभास, और रूपोंका दर्शन अन्तर्धान हुआ। सो मैं ऐसा करूँ, जिसमें मुझे फिर न (१) विचिकित्सा उत्पन्न हो, न (२) अ-मनसिकार, न (३) स्त्यान-मृद्ध, न (४) स्तंभितत्व, न (५) उत्पीड़ा, न (६) दुःस्थौल्य, न (७) अत्यारब्ध-वीर्य, न (८) अति-लीन-वीर्य, न (९) अनभि-जल्प, न (१०) नानात्व-प्रज्ञा, न (११) रूपोंका अति-नि-ध्यायितत्व। सो मैंने अनुरुद्धो! 'विचिकित्सा चित्तका उप-क्लेश (=मल) है' जानकर, चित्तके उप-क्लेश विचिकित्साको छोड़ दिया; 'अ-मनसिकार चित्तका उप-क्लेश है' जानकर, चित्तके उप-क्लेश अ-मनसिकारको छोड़ दिया, ० स्त्यान-मृद्ध ०; ० स्तम्भितत्व ०; ० उत्पीड़ा ०;

० दुःस्थौल्य ०; ० अत्यारब्ध-वीर्य ० अति-लीन-वीर्य ०; ० अभि-जल्प ०; ० नानात्व-प्रज्ञा ०; ० रूपोंका अति-नि-ध्यायितत्व चित्तका उप-क्लेश है' जानकर, चित्तके उप-क्लेश रूपोंके अति-नि-ध्यायितत्वको छोड़ दिया। सो मैं अनुरुद्धो! प्रमाद-रहित निरालस, संयमी हो विहरते अवभासको जानता, और रूपोंको नहीं देखता; रूपोंको देखता, और अवभासको नहीं पहिचानता ( कि ) 'केवल रात ( है, था ) केवल दिन, या केवल रात-दिन'।

"तब मुझे अनुरुद्धो! यह हुआ—क्या हेतु है, क्या प्रत्यय है, ( कि ) मैं अवभासको जानता हूँ ०? तब मुझे अनुरुद्धो! यह हुआ—जिस समय मैं रूपके निमित्त ( = विशेषता ) को मनमें न कर, अवभासके निमित्तहीको मनमें करता हूँ, उस समय अवभासको पहिचानता हूँ, और रूपों को नहीं देखता। जिस समय मैं अवभासके निमित्तको मनमें न कर, रूपोंके निमित्तको मनमें करता हूँ, उस समय रूपोंको देखता हूँ, 'केवल रात है, केवल दिन है, केवल रात-दिन है' इस अवभासको नहीं पहिचानता। सो मैं अनुरुद्धो! प्रमाद-रहित ० विहरते, अल्प ( = परित्त ) अवभासको भी पहिचानता, अल्प रूपको भी देखता; अ-प्रमाण ( = महान् ) अवभासको भी पहिचानता, अ-प्रमाण रूपोंको भी देखता—'केवल रात है, केवल दिन है, केवल रात-दिन है'। तब मुझे अनुरुद्धो! ऐसा हुआ—क्या हेतु है, क्या प्रत्यय है, जो मैं अल्प अवभासको भी पहिचानता ०? तब अनुरुद्धो! मुझे यह हुआ—जिस समय समाधि अल्प होती है, उस समय मेरा चक्षु अल्प होता है; सो मैं अल्प चक्षुसे परिच्छिन्न ( = अल्प ) ही अवभासको जानता हूँ, परिच्छिन्न ही रूपोंको देखता हूँ। जिस समय अप्रमाण समाधि होती है, उस समय मेरा चक्षु अप्रमाण होता है; सो मैं अप्रमाण चक्षुसे अ-प्रमाण अवभासको जानता; अप्रमाण रूपों—केवल दिन, केवल रात, केवल रात-दिनको देखता। क्योंकि अनुरुद्धो! मैंने 'विचिकित्सा चित्तका उप-क्लेश है' जानकर, चित्तके उप-क्लेश विचिकित्साको छोड़ दिया था। 'अमनसिकार ०। स्त्यानमृद्ध ०। स्तम्भितत्व ०। उत्पीड़ा ०। दुःस्थौल्य ०। अत्यारब्ध-वीर्य ०। अति-लीन वीर्य ०। अभि-जल्प ०। नानार्थ-संज्ञा ०। 'रूपोंका अति-निध्यायितत्व चित्तका उपक्लेश है' जानकर, चित्तके उप-क्लेश अतिनिध्यायितत्वको छोड़ दिया था।

"तब मुझे अनुरुद्धो! ऐसा हुआ—जो मेरे चित्तके उप-क्लेश थे, वह छूट गये। हाँ तो, अब मै तीन प्रकारसे समाधि भावना करूँ। सो मैं अनुरुद्धो! वितर्क-सहित भी समाधिकी भावना करता। वितर्क-रहित विचार मात्रवाली समाधिकी भावना करता। वितर्क-रहित समाधिकी भी भावना करता। प्रीति ( = स-प्रीतिक ) समाधिकी भी०; प्रीति विनावाली ( = निःप्रीतिक) समाधि ०। सात ( = सुख )-संयुक्त समाधि ०। उपेक्षा-युक्त समाधि ०। क्योंकि, अनुरुद्धो! मैंने स-वितर्क स-विचार समाधिकी भी भावना की थी; अवितर्क विचारमात्रवाली समाधि ०। अवितर्क अविचार समाधि ०। स-प्रीतिक ०। निःप्रीतिक ०। सात-सह-गत ०। मेरे लिये ज्ञान-दर्शन होगया। मेरी चित्तकी विमुक्ति ( = मुक्ति ) अटल होगई। यह अन्तिम जन्म है। अब पुनर्भव ( = आवागमन ) नहीं।"

भगवान्! ( इस प्रकार बोले ); आयुष्मान् अनुरुद्धने सन्तुष्ट हो भगवान्के भाषणको अभिनन्दित किया।

---

# १२९—बाल-पंडित-सुत्तन्त (३।३।९)

नरक। पापी मूर्ख कर्म। स्वर्ग। चक्रवर्ती राजा

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे। वहाँ भगवान्‌ने भिक्षुओंको संबोधित किया—"भिक्षुओ !"

"भदन्त !"—(कह) उन भिक्षुओंने भगवान्‌को उत्तर दिया।

भगवान्‌ने यह कहा—"भिक्षुओ ! यह तीन बाल (= अज्ञ)के लक्षण, = निमित्त, पदान हैं। कौनसे तीन ?—यहाँ, भिक्षुओं ! (१) बाल दुश्चिन्त्य (= चिन्ता न करने लायक) की चिंता करनेवाला होता है, (२) दुर्वचनका बोलनेवाला होता है, (३) दुष्कृत कर्मका करनेवाला होता है। यदि, भिक्षुओ ! बाल दुश्चिंता-चिन्ती, दुर्वचन-भाषी, दुष्कृत कर्मकारी न होवे; तो पंडित उसे न समझें—'यह आप बाल, अ-सत्पुरुष हैं'। चूँकि भिक्षुओ ! बाल दुश्चिन्त्य-चिन्ती ० होता है; इसलिये पंडित इसे जानते हैं—'यह आप बाल, अ-सत्पुरुष हैं'।

"भिक्षुओ ! वह बाल (= मूर्ख) इसी जन्ममें तीन प्रकारके दुःख = दौर्मनस्यको अनुभव करता है।—(१) भिक्षुओ ! यदि बाल सभामें बैठा रहता है, रथ्या (= सड़क)में ०, या चौरस्ते (= शृङ्गाटक)में बैठा रहता है; वहाँ लोक उसके संबंधकी, उसके अनुरूप बात चलाते हैं यदि भिक्षुओ ! (वह) बाल हिंसक, चोर व्यभिचारी, झूठा, शराबी (= सुरा-मैरेय-मद्य-प्रमाद स्थायी) होता है;—'वहाँ बालको ऐसा होता है। लोग उस संबंधकी, उसके अनुरूप जो बात चलाते हैं, वह धर्म (= दुर्गुण) मुझमें हैं ही, मैं उन धर्मोंमें फँसा हूँ'। भिक्षुओ ! बाल इसी जन्ममें इस प्रथम दुःख, दौर्मनस्यको अनुभव करता है।

"(२) और फिर भिक्षुओ ! बाल देखता है—राजा (लोग) चोर, आग लगानेवालेको पकड़ कर अनेक प्रकारके दंड (= कम्मकरणा) देते हैं—चाबुकसे भी पिटवाते हैं ०[1] तलवारसे शीश कटवाते हैं। भिक्षुओ ! बाल इसी जन्ममें इस द्वितीय दुःख दौर्मनस्यको अनुभव करता है।

"(३) और फिर भिक्षुओ ! बाल पीठपर आसीन, मंचपर बैठे (= आसीन) या धरतीपर बैठे, जो इसने पहिले पाप-कर्म किये हैं—कायाके दुश्चरित, वाणीके दुश्चरित, मनके दुश्चरित—वह उस समय उससे लटकते (= अवलम्बित होते) हैं, अधि-अवलंबित = अभि-प्र-लंबित होते हैं। जैसे, भिक्षुओ ! पर्वतके महाकूटोंकी छाया सायंकाल, पृथिवी पर अवलंबती, अध्यवलंबती, अभि प्रलंबती है; ऐसे ही भिक्षुओ ! बाल पीठपर ०। वहाँ भिक्षुओ बालको ऐसा होता है—'हाय, मैंने कल्याण, कुशल, हिफ़ाज़त (= सलज्ज कर्म) नहीं किया ! मैंने पाप-रुद्र (-कर्म), किल्बिष

[1] देखो पृष्ठ ५८-५५।

किया है। जो कुछ गति है, कल्याण-कुशल-हिरुत्ताण न किये की, पाप-रुद्र-किल्विष किये की; उस गतिको मैं प्राप्त होऊँगा'—वह यह शोक करता है, कलपता है, क्रंदन करता है, छाती पीटकर रोता है, मूर्च्छित होता है। भिक्षुओ! बाल इसी जन्ममें इस तृतीय दुःख-दौर्मनस्यको अनुभव करता है।

"भिक्षुओ! वह बाल काया और वचन से दुश्चरित (= पाप) करके, काया छोड़ मरनेके बाद अपाय = दुर्गति, विनिपात, नर्कमें उत्पन्न होता है। जिसके लिये कि भिक्षुओ! ठीकसे कहने पर कहे—सर्वांशतः अनिष्ट, सर्वांशतः अ-कान्त, सर्वांशतः अ-मनाप (= अ-प्रिय) है; तो वह ठीकसे कहने पर नर्कको ही कहना चाहिये···। नर्कमें जितना दुःख है, भिक्षुओ! उसकी उपमा देनी भी सुकर नहीं है।"

ऐसा कहने पर एक भिक्षुने भगवान्‌से यह कहा—

"भन्ते! उपमा दी जा सकती है?

भगवान्‌ने कहा—"दी जा सकती है, भिक्षु! जैसे, भिक्षु! चोर, आग लगानेवालेको पकड़कर राजाको दिखलावें—'देव! यह चोर, आग लगानेवाला है, इसे देव! जो चाहें वह दंड प्रदान करें।' उसको राजा यह कहे—'जाओ, भो! इस पुरुषको पूर्वाह्न-समय एक सौ शक्ति (= कोड़े) मारो।' तब उसे पूर्वाह्न समय एक सौ शक्ति मारें। राजा मध्याह्नके समय पूछे—'कहो, वह पुरुष कैसे है?'। 'वैसे ही, देव! जी रहा है।' तब उसको राजा यह कहे—'जाओ, भो! उसे मध्यान्ह समय एक सौ शक्ति मारो।' ०। ०—'जाओ, भो! उसे सायंकाल एक सौ शक्ति मारो'। तब उसे सायंकाल भी एक सौ शक्ति मारें। तो क्या मानते हो, भिक्षुओ! क्या वह पुरुष तीन सौ शक्तियोंसे मारा जाकर, उसके कारण दुःख-दौर्मनस्य अनुभव करेगा?"

"भन्ते! एक शक्तिसे भी मारे जानेपर वह पुरुष, उसके कारण दुःख-दौर्मनस्य अनुभव करेगा; तीन सौ शक्तियोंकी तो बात ही क्या करनी?"

तब भगवान्‌ने हाथके बराबरके एक छोटे पत्थरको हाथमें ले भिक्षुओंको संबोधित किया—

"तो क्या मानते हो, भिक्षुओ! कौन अधिक बड़ा है, यह जो हाथके बराबरका छोटा पत्थर मैंने हाथमें लिया है; या हिमवान् (= हिमालय) पर्वतराज?"

"भन्ते! भगवान्‌ने जो यह हाथके बराबरका छोटा पत्थर (? ढेला) हाथमें लिया है, यह अति छोटा है; हिमवान् पर्वतराजके मुकाबिलेमें इसकी गिनती भी नहीं हो सकती, कला-भागको भी (यह) नहीं पा सकता, निम्न (श्रेणी) के पास भी नहीं पहुँच सकता।"

"ऐसे ही, भिक्षुओ! जो वह पुरुष तीन सौ शक्ति मारे जानेपर, उसके कारण दुःख=दौर्म-नस्य अनुभव करेगा; नर्कके दुःखके मुकाबिलेमें उसकी गिनती भी नहीं हो सकती ०।

"भिक्षुओ! निरयपाल (= नरकपाल) उसका पंच-विध-बंधन नामक दंड देते हैं—गर्म लोहेकी कीलको हाथमें ठोंकते हैं; गर्म लोहेकी कील दूसरे हाथमें ठोंकते हैं। ० पैरमें ठोंकते हैं, ० दूसरे पैरमें ठोंकते हैं ० छातीके बीचमें ठोंकते हैं। वह वहाँ दुःखा, तीव्रा, खरी, कटुका वेदना अनुभव करता है; किन्तु तब तक नहीं मरता, जब तक कि उसके पाप कर्मका अन्त नहीं हो जाता।

"तब, भिक्षुओ! निरयपाल उसे बैठाकर कुल्हाड़ेसे काटते हैं। वह वहाँ दुःखा ०।

"० उसे ऊपर पैर और नीचे शिर रखकर बसूलेसे काटते हैं। वह वहाँ दुःखा ०।

"० उसे रथमें जोतकर आदीप्त, सं-प्रज्वलित, दहकती भूमिमें ले जाते हैं, ले आते हैं। वह वहाँ दुःखा ०।

"उसे आदीप्त = सं-प्रज्वलित, दहकते अंगारके बड़े पर्वत पर चढ़ाते हैं, उतारते हैं। वह वहाँ दुःखा ०।

"० उसे ऊपर पैर नीचे शिर पकड़ कर आदीप्त ० तप्त लोह-कुम्भीमें डालते हैं; वह वहाँ पेणुदेहकं ( = गाज फेंकता ) पकता है। वह वहाँ पेणुदेहकं पकता हुआ एक बार ऊपर आता है, एक बार नीचे जाता है, एक बार तिर्छे जाता है। वह वहाँ ०।

"तब, भिक्षुओ! निरयपाल उसे पुनःपुनः महानिरय ( = महानरक )में डालते हैं। भिक्षुओ! वह महानिरय ( ऐसा ) है—

'चार कोनोंवाला, चार द्वारोंवाला,
और खंड खंडमें नाप कर बँटा हुआ।
लोहेके प्राकारसे परिवेष्ठित,
और लोहासे प्रतिकुब्जित ( = गठित )।
उसकी लोह ( = अयः )-मयी भूमि,
तेजसे युक्त जलती हुई,
चारों ओर एक सौ योजन ( विस्तृत )
( आगसे ) व्याप्त हो सर्वदा स्थित रहती है।'

"भिक्षुओ! नाना प्रकारसे यदि मैं निरय ( = नर्क )की कथा कहता रहूँ, तो भी··· उसके दुःखका पूरा वर्णन करना सुकर नहीं है।

"भिक्षुओ! तिर्यग् ( = पशु-)योनिमें तृणभक्षी प्राणी हैं। वह हरे तृणोंको भी सूखे तृणोंको भी दाँतसे चाटकर खाते हैं। कौन हैं, भिक्षुओ! तृणभक्षी तिर्यग्-योनिके प्राणी?—हाथी, घोड़ा, गाय, गदहा, बकरी, मृग; और जो कोई और भी तृणभक्षी तिर्यग्योनिके प्राणी। सो वह बाल, भिक्षुओ! पहिले रस-भक्षी, यहाँ पाप कर्मोंको करके, काया छोड़ मरनेके बाद उन तृणभक्षी प्राणियोंकी सहव्यता ( = योनि )में उत्पन्न होता है।

"भिक्षुओ! तिर्यग्योनिमें गूथ ( = विष्टा )-भक्षी प्राणी हैं। वह दूरसे ही गूथ-गंधको सूँघकर धावते हैं—'यहाँ खायेंगे', 'यहाँ खायेंगे'; जैसे कि ब्राह्मण आहुति-गन्धसे धावते हैं—'यहाँ खायेंगे', 'यहाँ खायेंगे'।···। भिक्षुओ! कौन हैं, गूथ-भक्षी तिर्यग्योनिके प्राणी?—कुक्कुट, शूकर, कुत्ता, स्यार; और जो कोई और भी ०। सो वह बाल, भिक्षुओ! पहिले रसभक्षी ० उन गूथ-भक्षी प्राणियोंकी सहव्यतामें उत्पन्न होता।

"० तिर्यग्योनिमें प्राणी हैं, जो अंधकारमें जन्मते हैं, अंधकारमें बूढ़े होते हैं, और अंधकार हीमें मरते हैं, ० कीट, पतंग, गंड ( = फोड़े )से उत्पन्न ०।०।

"० तिर्यग्योनिमें प्राणी हैं, जो जलमें जन्मते, बूढ़े होते, मरते हैं। ० मत्स्य, कच्छप, शिशुमार ( = मगर ) ०।०।

"० तिर्यग्योनिमें प्राणी हैं, जो अशुचि ( = गन्द )में जन्मते, बूढ़े होते, मरते हैं। ० जो वह प्राणी सड़ी मछली, सड़े मृत शरीर, या सड़े अन्न ( = कुल्माष ), चन्दनिका ( = गड़हा ) या ओलिगल्ल ( = गड़ही )में जन्मते हैं ०।०।

"भिक्षुओ! नाना प्रकारसे भी यदि मैं तिर्यग्योनिकी कथा कहता रहूँ, तो भी उसके दुःखका पूरा वर्णन करना सुकर नहीं है। जैसे, भिक्षुओ! कोई पुरुष एक छिग्गलके जोड़ेको महा-समुद्रमें फेंक दे। उसे पुरवा हवा पच्छिमकी ओर बहावे, पछवाँ हवा पूर्वकी ओर ०। उत्तरहिया हवा दक्षिणकी ओर ०, दखिनहिया हवा उत्तरकी ओर बहावे। वहाँ एक काना कछुवा हो, ( जो

कि ) सौ सौ वर्ष बाद एक बार उतराता हो। तो क्या मानते हो, भिक्षुओ ! क्या वह काना कछुवा इस एक छिग्गल-जोड़ेमें अपनी गर्दनको घुसायेगा ?"

"नहीं, भन्ते ! शायद कभी किसी समय दीर्घकालके बाद।"

"भिक्षुओ ! वह काल शीघ्रही होगा जब कि वह काना कछुवा उस ० में अपनी गर्दनको घुसायेगा, (लेकिन) भिक्षुओ ! एक बार पतित हुये बालके लिये (फिर) मनुष्यत्वकी प्राप्तिको मैं (उससे) दुर्लभतर कहता हूँ। सो किस हेतु ?—भिक्षुओ ! यहाँ (तिर्यग्योनिमें) धर्मचर्या ( =धर्माचरण ) = समचर्या, कुशल-क्रिया ( = पुण्यकर्म ), पुण्यक्रिया ( संभव ) है। यहाँ भिक्षुओ ! एक दूसरेके खानेवाले दुर्बलोंको खानेवाले रहते हैं। वह बाल···कदाचित कभी, दीर्घकालके बाद मनुष्यत्वको प्राप्त होता; (तो वह) जो कि वह नीचकुल हैं—चांडालकुल, निषादकुल, बसोर( = वेणुकार )कुल, रथकारकुल, या पुक्कसकुल—ऐसे दरिद्र, अल्प-अन्न-पान-भोजन, कृच्छ्र-वृत्ति कुलोंमें जन्मता है। जहाँ मुश्किलसे उसे खाना-कपड़ा ( = घास-आच्छादन ) मिलता है। ( और वहाँ भी ) वह दुर्वर्ण (=कुरूप ), दुर्दर्शन, घुसी गर्दनवाला, बहुरोगी, काना, लूला, कुबड़ा, पक्षाघात वाला, होता है। अन्न-पान-वस्त्र-यान-माला-गन्ध-विलेपनोंका, शय्या-निवासस्थान ( = आवसथ )-प्रदीपों का लाभी नहीं होता। वह काया वचन और मनसे दुश्चरित ( = दुष्कर्म ) करता है। वह काय-वचन-मनसे दुश्चरित करके, काया छोड़ मरनेके बाद अपाय, दुर्गति, विनिपात, नरकमें उत्पन्न होता है। जैसे, भिक्षुओ ! जुआरी पहिले ही दाव ( = कलिग्रह )मे पुत्रको हार जाये, फिर स्त्री को भी, फिर सारी सम्पत्तिको, और फिर बन्धनमें चला जाये। भिक्षुओ ! यह कलिग्रह ( = दाव ) स्वल्पमात्र है; जो कि वह जुआरी पहिले ही दावमें ०। उससे कहीं बड़ा कलिग्रह यह है, जो कि यह बाल काय-वचन-मनसे दुश्चरित करके ०।

"भिक्षुओ ! यह केवल परिपूर्ण बालभूमि है।

"भिक्षुओ ! यह तीन पंडितके लक्षण = निमित्त, पदान हैं। कौनसे तीन ?—यहाँ भिक्षुओ ! पंडित ( १ ) सुचिंतित-चिन्ती होता है, ( २ ) सुभाषित-भाषी होता है, और ( ३ ) सुकृत कर्मकारी होता है। ०[1]। भिक्षुओ ! वह पंडित काय-वचन-मनसे सुचरित करके, काया छोड़ मरनेके बाद सुगति स्वर्ग लोकमें उत्पन्न होता है। जिसके लिये कि भिक्षुओ ! ठीकसे कहने पर कहे—सर्वांशतः इष्ट, सर्वांशतः कान्त, सर्वांशतः मनाप है; तो यह ठीकसे कहनेपर स्वर्ग को ही कहना चाहिये···। स्वर्गमें जितना सुख है भिक्षुओ ! उसकी उपमा देनी भी सुकर नहीं है।"

ऐसा कहनेपर एक भिक्षुने भगवान्‌से यह कहा—

"भन्ते ! उपमा दी जा सकती है।"

भगवान्‌ने कहा—"दी जा सकती है। भिक्षु ! जैसे चक्रवर्ती राजा सात रत्नों और चार ऋद्धियोंसे युक्त हो, उनके कारण सुख और सौमनस्यको प्राप्त हो। किन सात रत्नोंसे ?

( १ ) "यहाँ भिक्षुओ ! पूर्णिमाके उपोसथके दिन शिरसे नहाये उपोसथ-व्रती हो महलके ऊपर स्थित मूर्धाभिषिक्त क्षत्रिय राजाके लिये, नेमि-नाभि-युक्त सर्वांग-परिपूर्ण सहस्र-अरोंवाला दिव्य-चक्ररत्न प्रकट होता है। उसको देखकर ० क्षत्रिय राजाको यह होता है—मैंने यह सुना है, 'जिस ० क्षत्रिय राजाके लिये ० चक्ररत्न प्रकट होता है; वह चक्रवर्ती राजा होता है'। क्या मै चक्रवर्ती राजा हूँ ? तब भिक्षुओ ! ० क्षत्रिय राजा बायें हाथमें सोनेकी झारी ( =भृंगार ) ले, दाहिने हाथसे चक्र-

---

[1] देखो पृष्ठ ५३२ ( उलटा करके )।

रत्नपर छींटता है—'चलें आप चक्ररत्न विजय करें आप चक्ररत्न'। तब भिक्षुओ ! चक्ररत्न पूर्व दिशाको चलता है। चक्रवर्ती राजा भी चतुरंगिनी सेनाके साथ अनुगमन करता है।...जिस प्रदेशमें चक्र-रत्न स्थित होता है; वहीं चक्रवर्ती राजा भी चतुरंगिनी सेनाके साथ वास करता है। भिक्षुओ ! पूर्व दिशाके जो प्रतिराजा ( = अधीन राजा ) हैं, वह चक्रवर्ती राजाके पास आकर कहते हैं—'आइये, महाराज ! स्वागत है आपका, महाराज ! ( यह सब कुछ आपका ) अपना है, अनुशासन कीजिये, महाराज !' चक्रवर्ती राजा यह कहता है—'प्राण नहीं मारना चाहिये, चोरी नहीं करनी चाहिये, व्यभिचार नहीं करना चाहिये, झूठ नहीं बोलना चाहिये, शराब नहीं पीनी चाहिये; जैसे ( आज तक राज्यको ) भोगे, वैसे ही भोगो।' भिक्षुओ ! ( तब ) जितने पूर्व दिशामें प्रतिराजा थे, सभी चक्र-वर्ती राजाके अनुगामी हो गये। तब, भिक्षुओ ! चक्ररत्न पूर्वीय-समुद्रको पारकर..., दक्षिण दिशामें चलता है। ०। ० दक्षिण-समुद्रको पार कर...पश्चिम दिशामें चलता है। ०। ० पश्चिम समुद्रको पार कर उत्तर दिशामें चलता है। चक्रवर्ती राजा भी चतुरंगिनी सेनाके साथ अनुगमन करता है। ० ( तब ) जितने उत्तर दिशामें प्रतिराजा थे, सभी चक्रवर्ती राजाके अनुगामी हो गये। तब भिक्षुओ ! चक्ररत्न समुद्रपर्यन्त पृथिवीको जीतकर, राजधानीमें लौट चक्रवर्ती राजाके अन्तःपुर ( = भीतरी दुर्ग )के द्वारपर, ० अन्तःपुर-द्वारकी शोभा बढाते, अक्ष( = धुरे )में लगा जैसा स्थित होता है। भिक्षुओ ! चक्रवर्ती राजाको इस प्रकारका चक्ररत्न प्रकट होता है।

( २ ) "और फिर, भिक्षुओ ! चक्रवर्ती राजाका, सत्वप्रतिष्ठ ( = बहादुर ), ऋद्धिमान्, आकाश-गामी, उपोसथ नागराज नामक सर्वश्वेत हस्तिरत्न उत्पन्न होता है। उसको देखकर चक्रवर्ती राजाका चित्त प्रसन्न होता है—'भो ! ( यह ) हस्ति-यान ( = ० सवारी ) बढ़िया ( = भद्रक ) है, यदि शिक्षा ग्रहण कर लेता !' तब भिक्षुओ ! वह हस्तिरत्न, अच्छी जातिका हाथी जैसे दीर्घ-कालसे शिक्षित हो, वैसे शिक्षाको ग्रहण कर लेता है। उस भूतकालमें भिक्षुओ ! चक्रवर्ती राजाने उसी हस्तिरत्नकी परीक्षाके लिये पूर्वाह्ण समयमें आरूढ हो समुद्र पर्यन्त पृथिवीका अनुसंयान ( = निरीक्षण ) कर अपनी राजधानीमें लौटकर प्रातराश ( = नाश्ता ) किया। भिक्षुओ ! चक्रवर्ती राजाको इस प्रकारका हस्तिरत्न प्रकट होता है।

( ३ ) "और फिर, भिक्षुओ ! चक्रवर्ती राजाको ( जो कि ) सर्वश्वेत, काक-शीर्ष, मुंज-केश, ऋद्धिमान्, आकाशगामी, अश्वराज वलाहक नामक अश्वरत्न प्रकट होता है। ०[1] लौटकर प्रातराश किया। भिक्षुओ ! ० इस प्रकारका अश्वरत्न प्रकट होता है।

( ४ ) "और फिर, भिक्षुओ ! चक्रवर्ती राजाको मणिरत्न प्रकट होता है। वह होता है, वैदूर्यमणि ( = हीरा ), शुभ्र, अच्छी जातिकी, अठकोणी, सुपरिकर्मकृत ( = पालिश की ) होती है। भिक्षुओ ! उस मणिरत्नका प्रकाश चारों ओर योजन भर तक भर जाता है। पहिले समय, भिक्षुओ ! चक्रवर्ती राजाने इस मणिरत्नकी परीक्षाके लिये, चतुरंगिनी सेनाको तय्यार कर, मणिको ध्वजाके ऊपर लगा रातके घोर अंधकारमें यात्रा की। भिक्षुओ ! जो चारों ओर गाँव थे; ( वहाँके लोग ) दिन समझ, मणिके प्रकाशमें काम करने लगे। भिक्षुओ ! ० इस प्रकारका मणिरत्न प्रकट होता है।

( ५ ) "और फिर भिक्षुओ ! ० स्त्रीरत्न प्रकट होता है। ( वह स्त्री ) अभिरूपा = दर्शनीया = प्रासादिका, परम वर्ण-पुष्कलतासे युक्त, नातिदीर्घा, नातिह्रस्वा, नातिकृशा, नातिस्थूला ( = न बहुत मोटी ), न-बहुत काली, न-बहुत सफेद, मनुष्यवर्णको पारकर नया

---

१ ऊपर जैसे ही ( हस्तीकी जगह अश्व रखकर )।

दिव्यवर्णसे कुछ घटकर होती है।···उस स्त्रीरत्नके कायाका स्पर्श होता है, तूलके फाहे, या कपास के फाहे जैसा।···उस स्त्रीरत्नका गात्र शीतकालमें उष्ण और उष्णकालमें शीत होता है। उस ० के कायासे चंदनकी गंध आती है, मुखसे कमलकी गंध आती है।···वह स्त्रीरत्न चक्रवर्ती राजाकी पूर्वोत्थायिनी (= पहिले जागनेवाली), पश्चान्निपातिनी (= पीछे सोनेवाली), 'क्या-करना है'—सुनानेवाली, प्रिय-चारिणी, प्रियवादिनी होती है। वह···स्त्रीरत्न मनसे भी चक्रवर्ती राजाकी अतिचारिणी नहीं होती, कायासे तो क्या। भिक्षुओ! ० इस प्रकारका स्त्रीरत्न ०।

(६) "और फिर, भिक्षुओ! ० गृहपति (= वैश्य)-रत्न प्रकट होता है। (पूर्व-) कर्मके विपाकसे उसे दिव्यचक्षु उत्पन्न होती है; जिससे मालिक-बेमालिकवाले (जमीनके गड़े) खजानोंको वह देखता है। वह चक्रवर्ती राजाके पास आकर यह कहता है—'देव! आप बेफिक्र रहिये; आपके धनवाले कार्यको मैं करूँगा'। भिक्षुओ! पहिले समयमें चक्रवर्ती राजा उस गृहपति-रत्नकी परीक्षाके लिये, नावमें चढ़ गंगानदीकी मँझधारमें जा गृहपतिरत्नसे यह बोला—'गृहपति! मुझे सोने-अशर्फी (= हिरण्य-सुवर्ण)की जरूरत है'। 'तो महाराज! इस वा उस तीरपर चलें।' 'गृहपति! यहीं मुझे हिरण्य-सुवर्णकी जरूरत है।' तब भिक्षुओ! गृहपतिरत्न दोनों हाथोंसे पानीको छूकर हिरण्य-सुवर्णसे भरे घड़े निकालकर चक्रवर्ती राजाको दे यह बोला—'इतना ही बस, महाराज! इतना ही पर्याप्त महाराज! पुज गया (= पूजित) महाराज! इतनेसे।' चक्रवर्ती राजाने कहा—'इतना ही बस, गृहपति! ० पुजगया गृहपति! इतनेसे'। भिक्षुओ! इस प्रकारका गृहपति-रत्न ०।

(७) "और फिर भिक्षुओ! ० परिणायक-रत्न प्रकट होता है; (जो कि होता है) पंडित= व्यक्त, मेधावी। चक्रवर्ती राजाके पानेकी चीजको प्राप्त करानेमें, हटानेकी चीज़को दूर करानेमें, रख छोड़ने लायक चीजको रख छोड़नेमें समर्थ होता है। वह चक्रवर्ती राजाके पास आकर यह बोलता है—'देव! आप बेफिक्र रहिये, मैं अनुशासन (= शासन) करूँगा।' भिक्षुओ! ० इस प्रकारका परिणायक-रत्न प्रकट होता है।

"भिक्षुओ! चक्रवर्तीराजा इन सात रत्नोंसे युक्त होता है।

"किन चार ऋद्धियोंसे (युक्त होता है)?—(१) भिक्षुओ! चक्रवर्ती राजा अभिरूप = दर्शनीय = प्रासादिक, अन्य मनुष्योंसे अत्यंत परमवर्ण-पुष्कलता (= परम सौंदर्य)से युक्त—चक्रवर्ती राजा इस प्रथम ऋद्धिसे युक्त होता है।

(२) "और फिर, भिक्षुओ! चक्रवर्ती राजा अन्य मनुष्योंसे अत्यंत अधिक दीर्घायु चिर-स्थितिक होता है। ० इस द्वितीय ऋद्धिसे युक्त होता है।

(३) "और फिर, भिक्षुओ! चक्रवर्ती राजा नीरोग = निरातंक होता है; अन्य मनुष्योंकी अपेक्षा अत्यधिक समपाचनवाली, न-अति-शीत, न-अति-उष्ण पाचनशक्ति (= ग्रहणी)से युक्त होता है ० इस तृतीय ऋद्धिसे युक्त होता है।

(४) "और फिर भिक्षुओ! चक्रवर्ती राजा ब्राह्मण गृहपतियोंको प्रिय होता है, जैसेकि भिक्षुओ! पिता पुत्रोंको प्रिय = मनाप होता है। इसी प्रकार ०। ० राजाको ब्राह्मण गृहपति प्रिय होते हैं; जैसेकि पुत्र पिताके प्रिय = मनाप होते हैं।···। पहिले समयमें, भिक्षुओ! चक्रवर्ती राजा चतुरंगिनी सेनाके साथ उद्यान भूमिमें जारहा था। तब भिक्षुओ! ब्राह्मण गृहपति ० राजाके पास आकर बोले—'देव! धीरे धीरे जाइये, जिसमें कि हम अधिक देरतक (आपको) देख सकें।' (तब) भिक्षुओ! ० राजाने भी सारथीसे कहा—'सारथि! धीरे धीरे ले चलो, जिसमें कि ब्राह्मण गृहपति मुझे देरतक देख सकें। भिक्षुओ! चक्रवर्ती राजा इस चतुर्थ ऋद्धिसे युक्त होता है।

"भिक्षुओ ! चक्रवर्ती राजा इन चार ऋद्धियोंसे युक्त होता है।

"तो क्या मानते हो, भिक्षुओ ! क्या चक्रवर्ती राजा इन सात रत्नों···, इन चार ऋद्धियोंसे युक्त होनेके कारण सुख सौमनस्य अनुभव करेगा ?"

"भन्ते ! ० एक एक रत्नसे युक्त होनेके कारण भी सुख-सौमनस्य अनुभव करेगा; सातों रत्नों और चारों ऋद्धियोंकी तो बात ही क्या कहनी ?"

तब भगवान्‌ने हाथ भरके एक छोटे पत्थरको हाथमें ले भिक्षुओंको संबोधित किया—

"तो क्या मानते हो, भिक्षुओ ! ०[1] या हिमवान् पर्वतराज ?"

"भन्ते ! ०[1] कला भागको भी ( यह ) नहीं पहुँच सकता ०।"

ऐसेही भिक्षुओ ! चक्रवर्ती राजा ( अपने ) सात रत्नों और चार ऋद्धियोंसे युक्त होनेके कारण जो सुख सौमनस्य अनुभव करता है; दिव्य-सुखके मुकाबिलेमें उसकी गिनती भी नहीं हो सकती ०[1]।

"( तब ) वह पंडित भिक्षुओ ! कदाचित, कभी दीर्घ कालके बाद जब मनुष्य योनिमें आता है; तो जो वह आढ्य, महाधनी, महाभोग, बहुत सोने चाँदी बहुत-वित्त-उपकरणवाले, बहुत धन धान्यवाले ऊँचे कुल हैं—क्षत्रिय महाशालकुल। ब्राह्मण ०, या गृहपति ( = वैश्य )-महाशालकुल, वैसे कुलोंमें उत्पन्न होता है। और वह अभिरूप = दर्शनीय प्रासादिक ०[2] होता है। अन्न-पान वस्त्र-यानका ०[3] लाभी होता है। ०[3]

"जैसे, भिक्षुओ ! जुआरी पहिलेही दावमें महान् भोग-स्कंध ( = धनराशि )को पाजाये। भिक्षुओ ! यह कलिग्रह ( = दाव, पाशा ) स्वल्प-मात्र है;···; उससे कहीं बड़ा कलिग्रह यह है, जो कि यह पंडित काय-वचन-मनसे सुचरित ( = सुकर्म ) करके, काया छोड़ मरनेके बाद सुगति स्वर्ग-लोकमें उत्पन्न होता है।

"भिक्षुओ ! यह केवल परिपूर्ण पंडित-भूमि है।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित किया।

---

[1] देखो पृष्ठ ५३३। [2] पृष्ठ ५२७। [3] देखो पृष्ठ ५३५ ऊपर कर।

# १३०—देवदूत-सुत्तन्त ( ३।३।१० )

नरक वर्णन

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

वहाँ भगवान्ने भिक्षुओंको संबोधित किया—"भिक्षुओ !"

"भदन्त !"—( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—

"जैसे, भिक्षुओ ! ( आमने-सामने ) जुड़े दो घर हों; उनके बीचमें खड़ा आँखवाला पुरुष मनुष्योंको घरमें प्रवेश करते भी, निकलते भी, टहलते भी, विचरते भी, देखे। इसी प्रकार भिक्षुओ ! मैं अमानुष विशुद्ध दिव्य-चक्षुसे ०[1] नरकमें उत्पन्न हुये हैं। उसे भिक्षुओ ! निरयपाल ( = नरकपाल ) अनेक बाहोंसे पकड़कर यमराजको दिखलाते हैं। तब यमराज प्रथम देवदूतके बारेमें समनुयोग = सम्-अनुग्रहण समनुभाषण ( = भाषण ) करते हैं—'हे पुरुष ! मनुष्योंमें क्या तूने प्रथम देवदूतको प्रकट हुआ नहीं देखा ?'—'नहीं देखा, भन्ते !' तब उसे भिक्षुओ ! यमराज यह कहते हैं—'हे पुरुष ! क्या मनुष्योंमें तूने उतान ( ही )सो सकनेवाले, अपने मल-मूत्रमें लिपटे सोये, अबोध छोटे बच्चेको नहीं देखा ?' वह ऐसा बोलता है—'देखा, भन्ते !' तब भिक्षुओ ! उसे यमराज यह कहते हैं—'हे पुरुष ! जानकार, वृद्ध होते हुये तुझे तब क्या यह नहीं हुआ—मैं भी जातिधर्मा ( = जन्मनेके स्वभाववाला ) हूँ' जन्मनेसे परे नहीं हूँ। हन्त ! मैं काय-वचन-मनसे कल्याण ( = अच्छा ) कर्म करूँ ?' वह ऐसा बोलता है—'नहीं कर सका भन्ते ! मैंने प्रमाद ( = भूल ) किया भन्ते !' तब, भिक्षुओ ! उसे यमराज यह कहते हैं—'हे पुरुष ! प्रमादी होकर तूने काय-वचन-मनसे कल्याण कर्म नहीं किया; तो हे पुरुष ! तूने वैसा किया, वैसा प्रमाद किया। सो वह कर्म न माताने किया, न पिताने किया, न भाईने ०। न भगिनीने ०, न मित्र-अमात्योंने ०, न जात-बिरादरीवालोंने ०, न श्रमण-ब्राह्मणोंने, न देवताओंने किया; तूने ही इस पाप कर्मको किया; तूही उसके विपाकको भोगेगा।'

'तब, भिक्षुओ ! यमराज उसे प्रथम देवदूतके बारेमें ० भाषण करके द्वितीय देवदूतके बारेमें ० भाषण करते हैं—'हे पुरुष ! मनुष्योंमें तूने द्वितीय देवदूतको प्रकट हुआ नहीं देखा ?'—नहीं देखा, भन्ते !' तब उसे भिक्षुओ ! यमराज यह कहते हैं—'हे पुरुष ! क्या तूने मनुष्योंमें नहीं देखा—टेढ़े हो गये, दंड लेकर चलते, काँपते हुये चलते, आतुर, गत-यौवन, टूटे दाँत, सफेद बाल, इधर उधर हिलते-डुलते शिरवाले, झुर्री पड़े, काले दाग ( = तिलक ) दगे शरीरवाले, टोंडे ( =

---

[1] देखो पृष्ठ १५-१६।

गोपानसी )से वक्र जीर्ण स्त्री या पुरुषको ? ० वह ऐसा बोलता है—'देखा, भन्ते!' तब उसे, भिक्षुओ! यमराज यह कहते हैं—'हे पुरुष! तब जानकार वृद्ध होते हुये, तुझे क्या यह नहीं हुआ—मैं भी जरा-धर्मा ( =बूढ़ा होनेवाला हूँ ) जरासे परेका नहीं हूँ।' हन्त! ० तूही उसके विपाकको भोगेगा।'

"तब, भिक्षुओ! यमराज उसे ० तृतीय देवदूतके बारेमें ० भाषण करते हैं—'हे पुरुष! मनुष्योंमें तूने तृतीय देवदूतको प्रकट हुआ नहीं देखा ?'—'नहीं देखा, भन्ते!' तब उसे भिक्षुओ! यमराज यह कहते हैं—'हे पुरुष! क्या तूने मनुष्योंमें नहीं देखा—अपने मल-मूत्रमें लिपटे सोये, दूसरों द्वारा उठाये जाते, दूसरों द्वारा सेवा किये जाते, बहुतही बीमार दुःखी स्त्री या पुरुषको ?' ०। 'हे पुरुष! तब जानकर वृद्ध होते हुये तुझे क्या यह नहीं हुआ—मैं भी व्याधि-धर्मा हूँ, व्याधिसे परे नहीं हूँ ? हन्त! ० तू ही उसके विपाकको भोगेगा।

"० चतुर्थ देवदूतके बारेमें ० भाषण करते हैं—०।—'हे पुरुष! क्या तूने मनुष्योंमें नहीं देखा—राजा लोग चोर, आगलगानेवालेको पकड़कर नाना प्रकारके दंड ( =कर्मकारणा ) देते हैं—चाबुकसे भी मरवाते हैं ०[1] तलवारसे शीश कटवाते हैं ?' ०। ० तुझे क्या यह नहीं हुआ—जो पाप कर्म करते हैं, वह इसी जन्ममें इस प्रकारसे नाना दंडोंको भोगते हैं ? हन्त! ० तू ही उसके विपाकको भोगेगा।

"० पंचम देवदूतके बारेमें ० भाषण करते हैं—० 'हे पुरुष! क्या तूने मनुष्योंमें नहीं देखा[1] फूले नीला पड़े या पीबभरे हो गये एक दिन दो दिन तीन दिनके मुर्देको ?' ०। ० तुझे क्या यह नहीं हुआ—मैं भी मरण-धर्मा हूँ, मरणसे परे नहीं हूँ ? हन्त! ० तू ही उसके विपाकको भोगेगा।

"तब, भिक्षुओ! यमराज उस ( पुरुष )से पंचम देवदूतके बारेमें ० भाषणकर चुप हो गये। तब...उसे लेजाकर निरयपाल, पंच-विध-बंधननामक दंड ( = कर्मकारणा ) करते हैं—०[2] ( आगसे ) व्याप्त हो सर्वदा स्थित रहती है। भिक्षुओ! उस महानिरय ( = महा-नरक )के पूर्व दीवारसे उठी लौ ( = अर्चि ) पच्छिमकी दीवारसे टकराती है। पच्छिम दीवारसे उठी लौ पूर्वकी दीवारसे टकराती है। उत्तरी दीवारसे उठी लौ दक्खिनकी दीवारसे टकराती है; दक्खिनकी दीवारसे उठी लौ उत्तरकी दीवारसे टकराती है। नीचेसे उठी लौ ऊपरको टकराती है, ऊपरसे उठी लौ नीचेको टकराती है। वह वहाँ दुःखा, तीव्रा, खरा, कटुका, वेदना अनुभव करता है; किन्तु तब तक नहीं मरता, जब तक कि उसके पाप कर्मका अन्त नहीं हो जाता।

"भिक्षुओ! ऐसा समय होता है, जब कदाचित् कभी दीर्घकालके बाद उस महानिरय[3] का पूर्वद्वार खुलता है, वह ( प्राणी ) उस ओर शीघ्र वेगसे दौड़ता है। शीघ्रसे दौड़ते वक्त उसकी छवि ( = ऊपरी चमड़ा ) भी दग्ध होती है, चर्म भी ०, मांस भी ०, स्नायु भी ०, अस्थि भी धुआँ देती है। ऐसेही वह ( वहाँ ) रहता है। जब भिक्षुओ! उसे वहाँ प्राप्त हुये बहुत ( काल ) हो जाता है; तब वह द्वार बंद हो जाता है। वह वहाँ दुःखा ०।

"भिक्षुओ! ऐसा समय होता है ० पश्चिमद्वार ०। ० उत्तरद्वार ०। ० दक्षिणद्वार ०।

"भिक्षुओ ऐसा समय होता है, जब ( अन्तमें ) कदाचित ० उस महानिरयका पूर्वद्वार खुलता है, वह उस ओर शीघ्र वेगसे दौड़ता है। ० अस्थि भी धुआँ देती है। ऐसे ही वह ( वहाँ ) रहता है। ( तब ) वह उस द्वारसे निकलता है। भिक्षुओ! उस महाद्वारके बाद, लगे हुये महान्

---

[1] देखो पृष्ठ ५४-५५। [2] देखो पृष्ठ ५२३। [3] इस नरकका नाम अ-वीचि भी है ( अ. क. )

गूथ-निरय ( = विष्टाका नरक ) है। वह वहाँ गिरता है। भिक्षुओ! उस गूथनिरयमें सूची-मुख ( = सुई जैसे तेज नोकके मुँहवाले ) प्राणी ( उसकी ) छवि छेदते हैं, छविको छेदकर चर्मको छेदते हैं, ० मांसको ०, ० स्नायुको ०, ० अस्थिको ०, ० अस्थिमज्जाको ०। वह वहाँ दुःखा ०।

"भिक्षुओ! उस गूथ-निरयके पास लगा हुआ कुक्कूल-निरय है; वह वहाँ गिरता है। वह वहाँ दुःखा ०।

"भिक्षुओ! उस कुक्कूल-निरयके पास लगा हुआ, योजन भर ऊँचा महान् सिम्बलि-वन है। वहाँ आदीप्त = ज्वलित आग हो गये दस अंगुल लम्बे काँटे हैं, उनपर ( उसे ) चढ़ाते उतारते हैं। वह वहाँ दुःखा ०।

"भिक्षुओ! उस सिम्बलि-वनके पास लगा हुआ, महान् असिपत्र-वन है। वह वहाँ प्रविष्ट होता है। हवासे प्रेरित पत्ते गिरकर हाथको भी काटते हैं, पैरको भी ०, हाथ-पैरको भी ०, कानको भी ०, नाकको भी ०, कान-नाकको भी ०। वह वहाँ दुःखा ०।

"भिक्षुओ! उस असिपत्रवनके पास लगी हुई क्षारोदका नदी ( = खारे जलकी नदी ) है। वह उसमें गिरता है। वहाँ वह धारकी ओर ( = अनुस्रोत ) भी बहता, उलटी धार भी बहता है। वह वहाँ दुःखा, तीव्रा, खरा, कटुका, वेदना अनुभव करता है; किन्तु तब तक नहीं मरता, जब तक कि उसके पाप कर्मका अन्त नहीं हो जाता।

"तब, भिक्षुओ! उसे निरय-पाल निकाल कर स्थलपर रख यह कहते हैं—'हे पुरुष! तू क्या चाहता है?' वह यह कहता है—'भन्ते! मैं भूखा हूँ'। तब उसे, भिक्षुओ! निरयपाल आदीप्त ० तप्त लोहेके छड़ ( = शंकु )से मुँहको फाड़कर, आदीप्त = प्रज्वलित = सज्योतिर्भूत आदीप्त ०, तप्त लोहकूटको मुँहमें डालते हैं। वह उसके ओठको भी दहता है, कंठको भी ०, उरको भी ०, आँतको भी ०, अंतडी ( = अंतगुण )को भी लेते हुये अधोभागसे निकल जाता है। वह वहाँ दुःखा ०।

"तब उसे भिक्षुओ! निरयपाल ( = यमदूत ) यह कहते हैं—'हे पुरुष! तू क्या चाहता है?' वह यह कहता है—'भन्ते! मै प्यासा हूँ।' तब उसे भिक्षुओ! निरयपाल आदीप्त ० तप्त लोहेके छड़से मुँहको फाड़कर, आदीप्त ० तपे ताँबे ( = ताम्रलोह )को सींचते हैं। ० अँतडीको लेते हुये अधोभागसे निकल जाता है। वह वहाँ दुःखा ०।

"तब उसे, भिक्षुओ! निरयपाल फिर महानिरयमें डालते हैं।

"भिक्षुओ! भूतपूर्व ( = पूर्वकाल )में यमराजको ऐसा हुआ—'लोकमें जो पाप = अकुशल कर्म करते हैं, वह इस प्रकारकी नाना यातनायें ( = कर्मकारणा ) पाते हैं। अहोवत! मैं मनुष्यत्व-को प्राप्त होऊँ, और लोकमें तथागत अर्हत् सम्यक्-सम्बुद्ध उत्पन्न होवें, उन भगवान्‌का मैं सत्संग ( = पर्युपासन ) करूँ, और वह भगवान् मुझे धर्मोपदेश करें। उन भगवान्‌के धर्मको मैं समझूँ'। भिक्षुओ! यह मैं किसी दूसरे श्रमण ब्राह्मणसे सुनकर नहीं कह रहा हूँ; बल्कि जो मुझे स्वयं ज्ञात = दृष्ट = विदित है, उसीको कहता हूँ।"

भगवान्‌ने यह कहा, यह कह कर सुगत, शास्ताने यह भी कहा—

"देवदूतसे प्रेरित होकर ( भी )जो मनुष्य प्रमाद करते हैं।
वह नर नीची योनि[1] में प्राप्त हो, दीर्घकाल तक शोक करते हैं।

---

[1] काय = योनि।

जो सन्त = सत्पुरुष यहाँ पर देवदूत द्वारा,
प्रेरित हो, आर्यधर्ममें कभी प्रमाद नहीं करते।
जन्म-मरणके भव ( सागर )में, और उपादानमें भय देख जन्म-मरणके क्षयसे उपादान रहित हो विमुक्त होते हैं।
वह क्षेमको प्राप्त, सुखी, इसी जन्ममें निर्वाण-प्राप्त,
सारे वैर और भयसे पार, सारे दुःखको पार हो गये।

( १३—इति सुञ्ञता-वग्ग ३।३ )

# १३१–भद्देकरत्त-सुत्तन्त ( ३।४।१ )

भूत-भविष्यकी चिन्ता छोड़ वर्तमानमे लगो

ऐसा मैने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

वहाँ भगवान्ने भिक्षुओंको सम्बोधित किया—"भिक्षुओ!'

"भदन्त!"—( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—"भिक्षुओ!! तुम्हें भद्देकरत्त ( = अकेले अच्छेमें अनुरक्त )के उद्देश ( = नाम-कथन ), और विभंग ( = विभाग )को उपदेशता हूँ; उसे सुनो, अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ।"

"अच्छा, भन्ते!"—( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—

"अतीतका अनुगमन न करे, न भविष्यकी चिन्तामें पड़े।

जो अतीत है, वह तो नष्ट हो गया, और भविष्य अभी आ नहीं पाया। ( १ )।

वर्तमान जो धर्म ( = बात है ), ( उसीको ) तहाँ तहाँ देखे।

जो असंहारी, असंकोपी[1] है, उसे विद्वान् बढ़ावे॥ ( २ )॥

आज ही कर्त्तव्यमें जुड़ना चाहिये, कौन जानता है, कल मरण हो।

महासेन मृत्युसे युद्ध करते हमारा ( कोई निश्चय ) नहीं है॥ ( ३ )॥

रात दिन निरालस, उद्योगी हो इस प्रकार विहरनेवालेको ही,

शान्त मुनि ( जन ) भद्रैक-रक्त कहते हैं॥ ( ४ )॥

"कैसे, भिक्षुओ! अतीतका अनुगमन करता है?—'अतीतकालमें मैं इस प्रकारके रूपवाला था'—( सोच ) उसमें नन्दी ( = राग ) लाता है। '० वेदनावाला ०। '० संज्ञा ०। '० संस्कार ०। '० विज्ञान ०। इस प्रकार, भिक्षुओ! अतीतका अनुगमन करता है। कैसे, भिक्षुओ! अतीतका अनुगमन नहीं करता?—'अतीतकालमें मैं इस प्रकारके रूपवाला था'—( सोच ) उसमें नन्दी नहीं लाता। '० वेदनावाला ०। '० संज्ञा ०। '० संस्कार ०। '० विज्ञान ०। इस प्रकार, भिक्षुओ! अतीतका अनुगमन नहीं करता।

"कैसे भिक्षुओ! भविष्य ( = अनागत )की चिन्ता नहीं करता?—'भविष्यमें इस प्रकारके रूपवाला होऊँगा'—( सोच ) उसमें नन्दी करता है। '० वेदना ०। '० संज्ञा ०। '० संस्कार ०। '० विज्ञान ०! इस प्रकार भिक्षुओ। अनागतकी चिन्ता नहीं करता।

---

[1] न टरनेवाला।

"कैसे, भिक्षुओ! प्रत्युत्पन्न (= वर्तमान, विद्यमान) धर्मोंमें आसक्त होता है?—यहाँ, भिक्षुओ! आर्योंके दर्शनसे वंचित ०[1] अश्रुतवान्, पृथग्जन (= अनाड़ी), रूप (= Matter)को आत्माके तौरपर या आत्माको रूपवान् (Material), आत्मामें रूपको या रूपमें आत्माको देखता (= समझता) है। वेदना ०। संज्ञा ०। संस्कार ०। ० विज्ञानको आत्माके तौर पर, ०। इस प्रकार भिक्षुओ! प्रत्युत्पन्न धर्मोंमें आसक्त होता है (= संहिरति)। कैसे, भिक्षुओ! प्रत्युत्पन्न धर्मोंमें नहीं आसक्त होता?—यहाँ भिक्षुओ! आर्योंके दर्शनको प्राप्त ०[2] बहुश्रुत आर्य-श्रावक, रूपको आत्माके तौरपर, या आत्माको रूपवान्, आत्मामें रूपको, या रूपमें आत्माको नहीं देखता। वेदना ०। संज्ञा ०। संस्कार ०। ०। विज्ञानको आत्माके तौरपर, या आत्माको विज्ञानवान्; आत्मामें विज्ञानको, या रूपमें विज्ञानको नहीं देखता। इस प्रकार, भिक्षुओ! प्रत्युत्पन्न धर्मोंमें नहीं आसक्त होता—

"अतीतका अनुगमन न करे ०[3]

शान्त, मुनि (जन) भद्दैकरत्त कहते हैं।

"भिक्षुओ! जो मैंने कहा—'भिक्षुओ! तुम्हें ० भद्देकरत्तके उद्देश और विभंगको उपदेशता हूँ'; वह इसीके लिये कहा।"

भगवान्ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्के भाषणको अभिनंदित किया।

---

[1] देखो पृष्ठ ३। [2] देखो पृष्ठ ७। [3] देखो पृष्ठ ५४३।

# १३२—आनन्द-भद्देकरत्त-सुत्तन्त (३।४।२)

भूत-भविष्यकी चिन्ता छोड़ वर्तमानमें लगो

ऐसा मैने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

उस समय आयुष्मान् आनन्द, उपस्थान-शालामें भिक्षुओंको धार्मिक कथाद्वारा संदर्शित (= सुझाना) = समादपित, समुत्तेजित = संप्रहर्षित करते थे। भद्देकरत्तके उद्देश और विभंगको कहते थे। तब भगवान् सायंकाल, ध्यानसे उठकर जहाँ उपस्थान-शाला थी, वहाँ गये। जाकर बिछे आसनपर बैठे। बैठकर भगवान्‌ने भिक्षुओंको संबोधित किया—

"भिक्षुओ! किसने (आज) उपस्थान-शालामें भिक्षुओंको धार्मिक कथा द्वारा ० समुत्तेजित किया। भद्देकरत्तके उद्देश और विभंगको कहा?"

"भन्ते! आयुष्मान् आनन्दने उपस्थान-शालामें ०।"

तब भगवान्‌ने आयुष्मान् आनंदको संबोधित किया—

"कैसे, आनंद! तूने भिक्षुओंको ० समुत्तेजित ० किया; भद्देकरत्तके उद्देश्य और विभंग को कहा—

भन्ते! इस प्रकार मैंने भिक्षुओंको ० उद्देश और विभंगको कहा—

'अतीतका अनुगमन न करे ०[1]

शान्त, मुनि (जन) भद्देकरत्त कहते हैं।

'कैसे आवुसो! अतीतका अनुगमन करता है ०[2] भिक्षुओ! प्रत्युत्पन्न धर्मोंमें नहीं आसक्त होता।

'अतीतका अनुगमन न करे ०[2]

शान्त, मुनि (जन) भद्दैकरक्त कहते हैं।

"इस प्रकार, भन्ते! मैंने भिक्षुओंको ० समुत्तेजित ० किया। भद्दैकरक्तके उद्देश और विभंगको कहा।"

"साधु, साधु, आनंद! ठीक ही तूने, आनन्द! भिक्षुओंको ० भद्दैकरक्तके उद्देश और विभंगको कहा।—

'अतीतका अनुगमन न करे ०[2]

शान्त, मुनि (जन) भद्दैकरक्त कहते हैं।

०[2] प्रत्युत्पन्न धर्मोंमें नहीं आसक्त होता। 'अतीतका अनुगमन ०[2]।"

भगवान्‌ने यह कहा, संतुष्ट हो आयुष्मान् आनंदने भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित किया।

---

[1] देखो पृष्ठ ५४३।   [2] देखो पृष्ठ ५४३-४४।

# १३३—महाकच्चायन-भद्देकरत्त-सुत्तन्त (३।४।३)

*भूत-भविष्यकी चिन्ता छोड़, वर्तमानमें लगो (सविस्तर)*

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् राजगृहमें तपोदारामामें[1] विहार करते थे।

तब आयुष्मान् समिद्धि रातको भिनसारमें उठकर जहाँ तपोदा थी, वहाँ स्नानके लिये गये। तपोदामें शरीरको पारिसिंचितकर निकलकर गात्रको सुखाते हुए, एक वस्त्र पहिने खड़े हुये। तब प्रकाशयुक्त रात्रिमें सारी तपोदाको प्रकाशित करता, कोई प्रकाशमान देवता जहाँ आयुष्मान् समिद्धि थे, वहाँ गया। जाकर एक ओर खड़ा हो गया। एक ओर खड़े उस देवताने आयुष्मान् समिद्धिको यह कहा—

"भिक्षु! भद्देकरत्तके उद्देश और विभंगको तुम धारण करते (= याद किये) हो?"

"नहीं, आवुस! मुझे याद (नहीं) है; भद्देकरत्तके उद्देश और विभंग। और क्या, आवुस! तुमको याद हैं ०?"

"मुझे भी, भिक्षु! याद नहीं हैं ०। क्या तुम्हें, भिक्षु! भद्देकरत्त की गाथायें याद हैं?"

"नहीं, आवुस! मुझे याद (नहीं) हैं ०, क्या, आवुस! तुमको याद हैं ०?"

"मुझे भी, भिक्षु याद नहीं हैं ०। भिक्षु! भद्देकरत्तके उद्देश और विभंगको सीखो, ० पूरा करो, ० याद करो। भिक्षु! भद्देकरत्तके उद्देश और विभंग सार्थक हैं, आदि ब्रह्मचर्यक (= शुद्ध ब्रह्मचर्योपयोगी) हैं।"

उस देवताने यह कहा। यह कह कर वहीं अन्तर्धान हो गया।

तब आयुष्मान् समिद्धि उस रातके बीतनेपर जहाँ भगवान् थे, वहाँ गये, जाकर भगवान्को अभिवादन कर एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठे आयुष्मान् समिद्धिने भगवान्से यह कहा—

"(आज), भन्ते! मैं रातको भिनसारमें उठकर ०[2] यह कह कर वहीं अन्तर्धान हो गया। अच्छा हो, भन्ते! भगवान् मुझे भद्देकरत्तके उद्देश और विभंगका उपदेश करें।"

"तो, भिक्षु! सुन, अच्छी तरह मनमें कर, कहता हूँ।"

"अच्छा, भन्ते!" (कह) आयुष्मान् समिद्धिने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—"०[3] अतीतका अनुगमन न करे ०[4] शान्त मुनि (जन) भद्देकरत्त कहते हैं।"

भगवान्ने यह कहा; यह कहकर सुगत आसनसे उठकर विहारमें चले गये। तब भगवान्के

---

[1] वैभारगिरिपर्वतके नीचे गर्म पानी (अ.क.)। [2] ऊपरकी आवृत्ति। [3] भूतकालके पीछे न दौड़े। [4] देखो पृष्ठ ५४१-४४।

चले जानेके थोड़े ही समय वाद उन भिक्षुओंको यह हुआ—

"आवुसो ! भगवान् जो यह हमें संक्षेपसे उद्देश कर, विस्तारसे विभाग किये बिना ही, आसनसे उठकर विहारमें चले गये—'अतीतका ०'। कौन है, आवुसो ! जो भगवान्‌के इस संक्षेपसे उद्देश किये विस्तारसे न विभाजित कियेका विस्तारसे अर्थ-विभाग करे।"

तव उन भिक्षुओंको यह हुआ—"यह आयुष्मान् महाकात्यायन शास्ता (= बुद्ध)से भी प्रशंसित, और विज्ञ सब्रह्मचारियोंसे भी संभावित हैं। आयुष्मान् महाकात्यायन भगवान्‌के इस ० विस्तारसे न विभाजित कियेका विस्तारसे अर्थ-विभाग कर सकते हैं। क्यों न हम, आवुसो ! जहाँ आयुष्मान् महाकात्यायन हैं,...वहाँ चलकर आयुष्मान् महाकात्यायनसे इसका अर्थ पूछें।"

तव वह भिक्षु, जहाँ आयुष्मान् महाकात्यायन थे वहाँ गये; जाकर आयुष्मान् महाकात्यायनके साथ...संमोदनकर एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठे उन भिक्षुओंने आयुष्मान् महाकात्यायनसे यह कहा—

"आवुस कात्यायन ! भगवान् यह संक्षेपसे उद्देश कर, विस्तारसे विभाग किये बिना ही, आसनसे उठकर विहारमें चले गये—'अतीतका ०'। ०। तब हमको यह हुआ—'यह आयुष्मान् महाकात्यायन ० इसका अर्थ पूछें। विभाग करें आयुष्मान् महाकात्यायन !"

"जैसे, आवुसो ! (कोई) सार-अर्थी = सार-गवेषी पुरुष सारको खोजते हुये, खड़े महान् सारवान् वृक्षके मूल और स्कंधको छोड़, शाखा और पत्रमें सार (= साल, लकड़ीका हीरा) ढूँढना पसंद करे। इसी प्रकार इस समय शास्ताके संमुखीभूत (= विद्यमान) होते, उन भगवान्‌को छोड़, आयुष्मान् हमलोगोंको यह बात पूछना चाहते हैं। आवुसो ! वह भगवान् जानकार जानते हैं, देखनहार देखते (= समझते) हैं; चक्षुभूत (= आँख-समान), ज्ञानभूत, धर्मभूत, ब्रह्मभूत हैं; वक्ता, प्रवक्ता, अर्थके निर्णेता, अमृतके दाता, धर्म-स्वामी तथागत हैं। अब यही काल था, कि उन भगवान्‌से ही यह बात पूछी जाये। जैसा भगवान् आपको बतलायें, वैसा इसे धारण (= याद) करना।"

"ठीक, आवुस कात्यायन ! भगवान् जानकार जानते हैं ० भगवान्‌से ही यह बात पूछी जाये। ० वैसा हम इसे धारण करें। किन्तु, आयुष्मान् महाकात्यायन भी शास्तासे प्रशंसित ०[1] विस्तारसे अर्थ विभाग कर सकते हैं। भार न मानकर विभाग (= व्याख्यान), करें आयुष्मान् महाकात्यायन !"

"तो, आवुसो ! सुनो, अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ।"

"अच्छा, आवुस !"—(कह) उन भिक्षुओंने आयुष्मान् महाकात्यायनको उत्तर दिया।

आयुष्मान-महाकात्यायनने यह कहा—"आवुसो ! जो हमें भगवान्‌ने यह संक्षेपसे ०[2] उठकर विहारमें चले गये—'अतीतका ०'। आवुसो ! विस्तारसे अ-विभाजित भगवान्‌के इस संक्षिप्त भाषणका अर्थ मैं इस प्रकार विस्तारसे जानता हूँ—'कैसे, आवुसो ! अतीतका अनुगमन करता है ?'—'अतीत कालमें मेरा चक्षु इस प्रकारका था, रूप इस प्रकारका था'—यह (सोच) उसमें विज्ञान छन्द = राग प्रतिबद्ध होता है। विज्ञान (= चित्त)के छन्द = राग प्रतिबद्ध होनेसे, उसे अभिनंदित (= स्वागत) करता है। उसका अभिनंदन करते अतीतका अनुगमन करता है, '० मेरा श्रोत्र इस प्रकारका था, शब्द इस प्रकारका था'—०। '० मेरा घ्राण ०, गंध ०'—०। '० मेरी जिह्वा ०, रस ०'—०। '० मेरी काया ०, स्प्रष्टव्य ०'—०। '० मेरा मन ०, धर्म ०'—०।

---

[1] देखो ऊपर।　　[2] देखो पृष्ठ ५४६।

इस प्रकार, आवुसो ! अतीतका अनुगमन करता है। कैसे, आवुसो ! अतीतका अनुगमन नहीं करता ?—'अतीत कालमें मेरा चक्षु इस प्रकारका था, रूप इस प्रकारका था'—यह ( सोच ) उसमें विज्ञान ( = चित्त, मन ) छन्द = रागसे प्रतिवद्ध नहीं होता। विज्ञानके ० प्रतिवद्ध न होनेसे, उसे अभिनंदित नहीं करता। उसका अभिनंदन न करनेसे अतीतका अनुगमन नहीं करता। '० श्रोत्र ०, शब्द ०—० । ० । '० मन ०, धर्म ०'—० । इस प्रकार आवुसो ! अतीतका अनुगमन नहीं करता।

"कैसे, आवुसो ! अनागतकी चिन्ता करता है ?—'अनागत कालमें मेरा चक्षु इस प्रकारका हो, रूप इस प्रकारका'—यह ( सोच ) अ-प्राप्तकी प्राप्तिके लिये चित्तमें प्रणिधान ( = आग्रह ) करता है। चित्तके प्रणिधान द्वारा उसे अभिनंदित करता है। उसका अभिनंदन करते, अनागतकी चिन्ता करता है। '० श्रोत्र ०, शब्द ०'—० । '० घ्राण ०, गंध ०'—० । '० जिह्वा ०, रस ०'—० । '० काय ०, स्प्रष्टव्य ०'—० । '० मन ०, धर्म ०'—० । इस प्रकार, आवुसो ! अनागतकी चिन्ता करता है। कैसे, आवुसो ! अनागतकी चिन्ता नहीं करता ?—'अनागत कालमें मेरा चक्षु इस प्रकारका हो, रूप इस प्रकारका'—यह ( सोच ) अ-प्राप्तकी प्राप्तिके लिये चित्तमें प्रणिधान नहीं करता। चित्तके प्रणिधानके न होनेसे उसे अभिनंदित नहीं करता। उसको अभिनंदन न करते, अनागतकी चिन्ता नहीं करता। '० श्रोत्र ०, शब्द ०'—० । '० घ्राण ०, गंध ०'—० । '० जिह्वा ०, रस ०'—० । '० काय ०, स्प्रष्टव्य ०'—० । '० मन ०, धर्म'—० । इस प्रकार, आवुसो ! अनागतकी चिन्ता नहीं करता।

"कैसे, आवुसो ! प्रत्युत्पन्न ( = वर्तमान )-धर्मों ( = पदार्थों )में आसक्त होता है ?—आवुसो ! जो चक्षु है, और जो रूप है, दोनों ही यह वर्तमान हैं। यदि उस वर्तमान ( = विद्यमान ) में विज्ञान ( = चित्त ) छन्द = रागसे प्रतिवद्ध होता है। विज्ञानके छन्द = राग प्रतिवद्ध होनेसे, उसे ( = विद्यामान वस्तु को ) अभिनंदित करता है। उसका अभिनंदन करते प्रत्युत्पन्न धर्मों ( = पदार्थों )में आसक्त होता है। जो श्रोत्र है, और जो शब्द है ० । ० घ्राण ०, ० गंध ० । ० जिह्वा ०, ० रस ० । ० काय ०, ० स्प्रष्टव्य ० । ० मन ०, ० धर्म ० । इस प्रकार, आवुसो ! प्रत्युत्पन्न धर्मोंमें आसक्त होता है। कैसे, आवुसो ! प्रत्युत्पन्न धर्मोंमें आसक्त नहीं होता ?—आवुसो ! जो चक्षु हैं, और जो रूप है; दोनों ही यह प्रत्युत्पन्न ( = विद्यमान ) हैं। यदि उस वर्तमानमें विज्ञान छन्द = रागसे प्रतिवद्ध नहीं होता। विज्ञानके छन्द = राग प्रतिवद्ध न होनेसे, उसे अभिनंदित नहीं करता। उसका अभिनंदन न करते प्रत्युत्पन्न धर्मोंमें आसक्त नहीं होता। ० श्रोत्र ०, ० शब्द ० । ० घ्राण ०, ० गंध ० । ० जिह्वा ०, ० रस ० । ० काय ०, ० स्पष्टव्य ० । ० मन ०, ० धर्म ० । आवुसो ! इस प्रकार प्रत्युत्पन्न धर्मोंमें आसक्त नहीं होता।

"आवुसो ! जो हमें भगवान्‌ने यह संक्षेपसे ०[1] उठकर विहारमें चले गये—'अतीतका ०'। आवुसो ! भगवान्‌के इस संक्षिप्त भाषणका अर्थ मैं इस प्रकार विस्तारसे जानता हूँ। इच्छा हो, तो तुम आयुष्मानो ! भगवान्‌के पास भी जाकर इस अर्थ ( = बात )को पूछो; जैसा तुम्हें भगवान् बतलावें, वैसा धारण करो।"

तब वह भिक्षु आयुष्मान् महाकात्यायनके भाषणको अभिनंदित = अनुमोदित कर, आसनसे उठ जहाँ भगवान् थे, वहाँ गये। जाकर भगवान्‌को अभिवादन कर एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठे उन भिक्षुओंने भगवान्‌से यह कहा—

---

[1] देखो पृष्ठ ५४६।

"भन्ते! भगवान् जो यह हमें ० विस्तारसे विभाग किये विना ही आसनसे उठकर विहारमें चले गये—'अतीतका ०'। तब भगवान्के चले जानेके थोड़ेही समय बाद हमें यह हुआ—०[1], तब हमको यह हुआ—०[1]। ० जहाँ आयुष्मान् महाकात्यायन थे, वहाँ गये। जाकर हमने आयुष्मान् महाकात्यायनसे इस अर्थ को पूछा। तब हमें आयुष्मान् महाकात्यायनने इस आकारसे, इन पदों (= वाक्यों)से, इन व्यंजनोंसे अर्थको विभाजित किया।"

"भिक्षुओ! महाकात्यायन पंडित है। भिक्षुओ! महाकात्यायन महाप्रज्ञ है। मुझे भी, भिक्षुओ! यदि तुम इस बातको पूछते; तो मैं भी इसका इसी प्रकार व्याख्यान करता, जैसा कि इसका महाकात्यायनने व्याख्यान किया। यही इसका अर्थ है, इसी प्रकार इसे धारण करना।"

भगवान्ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्के भाषणको अभिनंदित किया।

---

१ देखो —

# १३४–लोमसकंगिय-भद्देकरत्त-सुत्तन्त (३।४।४)

भूत-भविष्यकी चिन्ता छोड़, वर्तमानमें लगो

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

उस समय आयुष्मान् लोमसकंगिय ( = लोमसक-अंगिक ) शाक्य ( देश )में, कपिलवस्तुके न्यग्रोधाराममें विहार करते थे। तब प्रकाशयुक्त रात्रिमें, सारे न्यग्रोधारामको प्रकाशित करता, प्रकाशमानवर्णवाला चन्दन देवपुत्र जहाँ आयुष्मान् लोमसकंगिय थे, वहाँ गया। जाकर एक ओर खड़ा हुआ। एक ओर खड़े चन्दन देवपुत्रने आयुष्मान् लोमसकंगियसे यह कहा—

"भिक्षु ! भद्देकरत्तके उद्देश और विभंग तुम्हें याद हैं ?"

"नहीं, आवुस ०[1]। क्या, आवुस ! तुमको याद हैं ० ?"

"मुझे भी, भिक्षु ! याद नहीं हैं ०। क्या तुम्हें, भिक्षु ! भद्देकरत्तकी गाथायें याद हैं ?"

"नहीं, आवुस ! मुझे याद ( नहीं ) हैं ०। क्या, आवुस ! तुमको याद हैं ० ?

"हाँ, भिक्षु ! मुझे भद्देकरत्तकी गाथायें याद हैं।"

"कैसे, आवुस ! तुमने भद्देकरत्तकी गाथायें याद कीं ?"

"भिक्षु ! एक समय भगवान् त्रयस्त्रिंश देव ( लोक )में पारिछत्रक ( वृक्ष )के नीचे पांडुकम्बल ( = लाल दुशाले नामकी )-शिलापर विहार करते थे। वहाँ भगवान्‌ने त्रायस्त्रिंश देवोंको भद्देकरत्तके उद्देश और विभंग कहे—'अतीतका ०[2] भद्देकरत्त कहते हैं'। भिक्षु ! इस प्रकार मैंने भद्देकरत्तकी गाथाओंको याद किया। भिक्षु ! भद्देकरत्तके उद्देश और विभंगको सीखो ०[3] आदि-ब्रह्मचर्यक हैं।"

चन्दन देवपुत्र यह कह कर वहीं अंतर्धान हो गया।

तब आयुष्मान् लोमसकंगिय उस रातके बीतनेपर, शयन-आसन सँभाल, पात्र-चीवरले, जिधर श्रावस्ती है, उधर चारिकाके लिये चल पड़े। क्रमशः चारिका करते, जहाँ श्रावस्ती थी, जहाँ अनाथपिंडिकका आराम जेतवन था, जहाँ भगवान् थे, वहाँ गये। जाकर भगवान्‌को अभिवादन कर एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठे आयुष्मान् लोमसकंगियने भगवान्‌से यह कहा—

"भन्ते ! एक समय मैं शाक्य ( देश )में कपिलवस्तुके न्यग्रोधाराममें विहार करता था। तब ० कोई देवपुत्र जहाँ मैं था वहाँ आया। आकर एक ओर खड़ा हुआ ०[4] मुझे यह बोला—'भिक्षु ! भद्देकरत्तके उद्देश और विभंग तुम्हें याद हैं ? ०[4] भिक्षु ! भद्देकरत्तके उद्देश और विभंग को सीखो ०[4] आदि-ब्रह्मचर्यक हैं।' ० भन्ते ! उस देवपुत्रने यह कहा, यह कहकर वहीं अन्तर्धान

---

[1] देखो पृष्ठ ५४७ [2] देखो पृष्ठ ५४३-४४। [3] देखो पृष्ठ ५४६। [4] देखो ऊपर।

हो गया। अच्छा हो, भन्ते ! भगवान् मुझे भद्देकरत्तके उद्देश और विभंगका उपदेश करें।"

"क्या तू, भिक्षु ! उस देवपुत्रको जानता है ?"

"नहीं, भन्ते ! मैं उस देवपुत्रको ( नहीं ) जानता।"

"भिक्षु ! वह चन्दन नामक देवपुत्र है। भिक्षु ! चन्दन देवपुत्र मन लगा कर सबको चित्त से समन्वाहरण ( = ठीक ) कर, कान लगा धर्मको सुनता है। तो, भिक्षु ! सुन अच्छी तरह मन में कर, कहता हूँ।"

"अच्छा, भन्ते !"—( कह ) आयुष्मान् लोमसकंगियने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—

"अतीतका ०[1] भद्देकरत्त कहते हैं'।

"कैसे, भिक्षु ! अतीतका अनुगमन करता है ?—०[1] इस प्रकार, भिक्षु ! प्रत्युत्पन्न धर्म में आसक्त नहीं होता।—'अतीतका ०[1] भद्देकरत्त कहते हैं'।"

भगवान्ने यह कहा, सन्तुष्ट हो आयुष्मान् लोमसकंगियने भगवान्के भाषणको अभिनंदित किया।

---

[1] देखो पृष्ठ ५४३-४४।

# १३५—चूल-कम्मविभंग-सुत्तन्त (३।४।५)

कर्मोंका फल

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

तब तोदेय्यपुत्त शुभ माणव, जहाँ भगवान् थे, वहाँ गया; जाकर भगवान्‌के साथ···संमोदन कर एक ओर बैठा। एक ओर बैठे ० शुभ माणवने भगवान्‌से यह कहा—

"भो गौतम! क्या हेतु है, क्या प्रत्यय है—मनुष्य ही होते, मनुष्य-रूपियोंमें हीनता, और प्रणीतता (= उच्चता, उत्तमता) दिखाई पड़ती है? भो गौतम! यहाँ मनुष्य अल्पायु देखनेमें आते हैं; दीर्घायु ०, बहु रोगी ०, अल्प रोगी (= अरोगी) ०, दुर्वर्ण (= कुरूप) ०, वर्णवान् ०, अ-समर्थ (= अल्पेशाख्य) ०, महेशाख्य (= महासमर्थी) ०, अल्प-भोग ० (= दरिद्र) ०, महा-भोग ०, नीचकुलीन ०, उच्चकुलीन ०, दुष्प्रज्ञ (= निर्बुद्धि) ०, प्रज्ञावान् ०, भो गौतम! क्या हेतु है ० प्रणीतता दिखाई पड़ती है?"

"माणव! प्राणी कर्म-स्वक (= कर्म ही धन है, जिनका) हैं, कर्म-दायाद, कर्म-योनि, कर्म-बन्धु, कर्म-प्रतिशरण (= कर्म ही रक्षक है, जिनका) हैं। कर्म प्राणियोंको इस (हीन-प्रणीततामें) विभक्त करता है।"

"इस आप गौतमके संक्षिप्तसे कही, विस्तारसे विभाजित न की गई बातका अर्थ मैं नहीं समझता। अच्छा हो, आप गौतम इस प्रकार धर्म-उपदेश करें, जिसमें कि आपकी इस संक्षिप्तसे कही ० बातका मैं विस्तारसे अर्थ जान जाऊँ।"

"तो, माणव! सुनो अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ।"

"अच्छा, भो!"—(कह) ० शुभ माणवने भगवान्‌को उत्तर दिया।

भगवान्‌ने यह कहा—"यहाँ, माणव! कोई स्त्री या पुरुष प्राणातिपाती, रुद्र, लोहितपाणि (= खून रँगे हाथवाला), मार काटमें रत, सारे प्राणि = भूतोंके विषयमें अ-दयापन्न होता है। इस प्रकार गृहीत = इस प्रकार समादत्त उस कर्मसे काया छोड़ मरनेके बाद, अपाय = दुर्गति, विनिपात, नरकमें उत्पन्न होता है। यदि मनुष्यत्व (= मनुष्य योनि) में आता है, तो जहाँ जहाँ उत्पन्न होता है, अल्पायु होता है। माणव! ० प्राणातिपाती (= हिंसक) हो निर्दयी हो विहरता—यह प्रतिपदा (= मार्ग) अल्पायुताकी ओर ले जानेवाली है। और यहाँ, माणव! कोई स्त्री या पुरुष दंडरहित, शस्त्ररहित ०[1] दयापन्न प्राणातिपात छोड़, प्राणातिपातसे विरत होता है, सर्वत्र सारे प्राणि = भूतोंका हित = अनुकम्पक हो विहरता है। वह

---

[1] देखो पृष्ठ १६९-७०।

इस प्रकार गृहीत = इस प्रकार समादत्त उस कर्मसे काया छोड़ मरनेके बाद सुगति, स्वर्गलोकमें उत्पन्न होता है। यदि मनुष्य योनिमें आता है, तो जहाँ जहाँ उत्पन्न होता है, दीर्घायु होता है। माणव ! ० प्राणातिपातसे विरत होना ० दयापन्न होना—यह प्रतिपदा दीर्घायुताकी ओर ले जानेवाली है।

"यहाँ माणव ! कोई स्त्री या पुरुष हाथ-डले-डंडे या शस्त्रसे प्राणियोंका मारनेवाला होता है, वह ० उस कर्मसे काया छोड़ मरनेके बाद ० नरकमें उत्पन्न होता है। यदि मनुष्य योनिमें आता है, तो जहाँ जहाँ उत्पन्न होता है; बहुरोगी होता है। माणव ! ० ० प्राणियोंका मारनेवाला होना—यह प्रतिपदा बहुरोगिताकी ओर ले जानेवाली है। और माणव ! यहाँ कोई स्त्री या पुरुष ० प्राणियोंको मारनेवाला नहीं होता; वह ० उस कर्मसे ० स्वर्गलोकमें उत्पन्न होता है। यदि मनुष्य-योनिमें आता है, तो ० निरोग ( = अल्पाबाध ) होता है। ० यह प्रतिपदा अल्पाबाधताकी ओर ले जानेवाली हैं।

"यहाँ, माणव ! कोई स्त्री या पुरुष क्रोधी बहुत परेशान रहनेवाला ( = उपायास-बहुल ) होता, है—थोड़ा भी कहनेपर बुरा मान लेता है, कुपित होता है, द्रोह कर लेता है, कोप = द्वेष = अ-प्रत्यय प्रकट करता है। वह ० उस कर्मसे ० नरकमें उत्पन्न होता है। यदि मनुष्य योनिमें आता है, तो ० दुर्वर्ण ( = कुरूप ) होता है। ०—यह प्रतिपदा दुर्वर्णताकी ओर ०। किन्तु, माणव ! यहाँ कोई स्त्री या पुरुष ० न क्रोधी है, न बहुत परेशान रहनेवाला—बहुत भी कहनेपर बुरा नहीं मानता, कुपित नहीं होता, द्रोह नहीं कर लेता, कोप ० नहीं प्रकट करता। वह ० उस कर्मसे ० स्वर्गमें उत्पन्न होता है। यदि मनुष्ययोनिमें आता है, तो ० प्रासादिक ( = सुन्दर ) होता है। ०—यह प्रतिपदा प्रासादिकताकी ओर ०।

"यहाँ, माणव ! कोई स्त्री या पुरुष डाह करनेवाला होता है, दूसरेके लाभ, सत्कार, गुरुकार, मानन = वंदन, पूजनमें, ईर्ष्या करता है, द्वेष करता है, ईर्ष्या बाँधता है। वह ० इस कर्मसे ० नरकमें उत्पन्न होता है। यदि मनुष्य-योनिमें आता है, तो अल्पेशाख्य होता है। ०—यह प्रतिपदा अल्पेशाख्यताकी ओर ०। और, माणव ! यहाँ कोई स्त्री या पुरुष डाह करनेवाला नहीं होता; दूसरेके लाभ ० में ईर्ष्या नहीं करता, द्वेष नहीं करता, ईर्ष्या नहीं बाँधता है। वह ० इस कर्मसे ० स्वर्गमें उत्पन्न होता है। यदि मनुष्य-योनि में आता है, तो ० महेशाख्य होता है। ०—यह प्रतिपदा महेशाख्यकी ओर ०।

"यहाँ, माणव ! कोई स्त्री या पुरुष श्रमण या ब्राह्मणको अन्न, पान, वस्त्र, यान, माला-गंध-विलेपन, शय्या, निवास स्थान, प्रदीप ( आदि )का देनेवाला नहीं होता। वह ० इस कर्मसे ० नरकमें उत्पन्न होता है, यदि मनुष्य-योनि में आता है, तो ० अल्प-भोग ( = दरिद्र ) होता है। ०—यह प्रतिपदा अल्प-भोगताकी ओर ०। और माणव ! यहाँ कोई स्त्री या पुरुष श्रमण या ब्राह्मणको अन्न-पान ० का देनेवाला होता है। वह ० इस कर्मसे ० स्वर्गमें उत्पन्न होता है। यदि मनुष्य योनिमें आता है, तो ० महा-भोग ( = धनी ) होता है। ०—यह प्रतिपदा महा-भोगता की ओर ०।

"यहाँ, माणव ! कोई स्त्री या पुरुष स्तब्ध, अभिमानी होता है, अभिवादनीयको अभिवादन नहीं करता, प्रत्युत्थातव्यका प्रत्युत्थान नहीं करता, आसनार्हको आसन नहीं देता, मार्गार्हके लिये मार्गको नहीं ( छोड़ ) देता, सत्कर्तव्यका सत्कार नहीं करता, गुरुकर्तव्यका गुरुकार ( = पूजा ) नहीं करता, माननीयका मान नहीं करता, पूजनीयकी पूजा नहीं करता। वह ० इस कर्मसे ० नरकमें उत्पन्न होता है। यदि मनुष्य-योनिमें आता है, तो ० नीचकुलीन होता है।

०—यह प्रतिपदा भी नीचकुलीनताकी ओर ०। और, माणव ! यहाँ कोई स्त्री या पुरुष अ-स्तब्ध, अन्-अभिमानी होता है; अभिवादनीयको अभिवादन करता है, ० प्रत्युत्थान करता है, ० आसन देता है, ० मार्ग देता है, ० सत्कार करता है, ० गुरुकार करता है, ० मान करता है, ० पूजा करता है। वह ० इस कर्मसे ० स्वर्गमें उत्पन्न होता है। यदि मनुष्य-योनिमें आता है, तो ० उच्चकुलीन होता है। ०—यह प्रतिपदा उच्चकुलीनताकी ओर ०।

"यहाँ, माणव ! कोई स्त्री या पुरुष श्रमण या ब्राह्मणके पास जाकर नहीं पूछनेवाला होता—भन्ते ! क्या कुशल (= अच्छा) है, क्या अकुशल है ? क्या सावद्य (= स-दोष) है, क्या निरवद्य (= निर्दोष) ? क्या सेवितव्य है, क्या नहीं सेवितव्य है ? क्या मेरा करना दीर्घकाल तक अहित = दुःखके लिये होगा; और क्या मेरा करना दीर्घकाल तक हित = सुखके लिये होगा ? वह ० इस कर्मसे ० नरकमें उत्पन्न होता है, यदि मनुष्य-योनिमें आता है, तो ० दुष्प्रज्ञ होता है। ०—यह प्रतिपदा दुष्प्रज्ञताकी ओर ०। और, माणव ! यहाँ कोई स्त्री या पुरुष श्रमण या ब्राह्मणके पास जाकर पूछनेवाला होता है—भन्ते ! क्या कुशल है ० दीर्घकाल तक हित = सुखके लिये होगा ? वह ० इस कर्म से ० स्वर्गमें उत्पन्न होता है। यदि मनुष्य-योनिमें आता है, तो महाप्रज्ञ होता है। ०—यह प्रतिपदा महाप्रज्ञताकी ओर ०।

"इस प्रकार, माणव ! अल्पायुताकी ओर ले जानेवाली प्रतिपदा (= मार्ग) अल्पायुत्वमें पहुँचती है। दीर्घायुता ०। बह्वाबाधता (= बहुरोगीपन) ०। अल्पाबाधता ०। दुर्वर्णता ०। प्रासादिकता ० अल्पेशाख्यता ०। महेशाख्यता ०। अल्पभोगता ०। महा-भोगता ०। नीच-कुलीनता ०। उच्चकुलीनता ०। दुष्प्रज्ञता ०। महाप्रज्ञता ०।

"माणव ! प्राणी कर्मस्वक हैं ०। कर्म प्राणियोंको इस हीन-प्रणीततामें विभक्त करता है।"

ऐसा कहनेपर तोदेय्यपुत्त शुभ (= सुभ) माणवने भगवान्‌से यह कहा—

"आश्चर्य ! भो गौतम ! आश्चर्य !! भो गौतम ! जैसे औंधेको सीधा करदे ०[1] आप गौतम आजसे मुझे अंजलिबद्ध शरणागत, उपासक स्वीकार (= धारण) करें।"

---

[1] देखो पृष्ठ १६।

# १३६—महा-कम्म-विभंग-सुत्तन्त (३।४।६)

कर्मोंका फल

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् राजगृहमें वेणुवन कलन्दक-निवापमें विहार करते थे।

उस समय आयुष्मान् समिद्धि (= समृद्धि) जंगलकी कुटियामें विहार करते थे। तब पोतलि-पुत्र परिब्राजक जंघाविहार (= टहलने)के लिये टहलते विचरते, जहाँ आयुष्मान् समिद्धि थे, वहाँ गया। जाकर आयुष्मान् समिद्धिके साथ···संमोदन कर एक ओर बैठ गया। एक ओर बैठे पोतलि-पुत्र परिब्राजकने आयुष्मान् समिद्धिसे यह कहा—

"आवुस समिद्धि! मैंने इसे श्रमण गौतमके मुखसे सुना है, मुखसे ग्रहण किया है—'मोघ (= निष्फल) है कायिक कर्म, मोघ है वाचिक-कर्म, मानस कर्म ही सच है। क्या ऐसी (कोई) समापत्ति (= समाधि) है, जिस समापत्तिको प्राप्त कर कुछ नहीं वेदन (= अनुभव) करता।"

"आवुस पोतलिपुत्त! मत ऐसा कहो, आवुस पोतलिपुत्त! मत ऐसा कहो। मत भगवान्-पर झूठ लगाओ (= अभ्याख्यान करो), भगवान्पर झूठ लगाना अच्छा नहीं। भगवान् ऐसा नहीं कह सकते—'मोघ है कायिक कर्म ० मानसकर्म ही सच है।' और आवुस! है ऐसी समापत्ति, जिस समापत्तिको प्राप्त कर कुछ नहीं वेदन करता।"

"आवुस समिद्धि! कितने चिरसे प्रब्रजित हुये?"

"कुछ चिर नहीं, आवुस! तीन वर्ष (हुये)।"

"यहाँ, हम स्थविर (= वृद्ध) भिक्षुओंको क्या कहेंगे, जब कि (एक) नया भिक्षु इस प्रकार (अपने) शास्ता (= गुरु) परि-रक्षा करनेको तैयार है। आवुस समिद्धि! जानते हुये काय-वचन-मनसे कर्म करके क्या संवेदन करता है?"

"आवुस पोतलिपुत्त! जानते हुये काय-वचन-मनसे कर्म करके वह दुःख संवेदन करता है।"

तब पोतलिपुत्त परिब्राजकने आयुष्मान् समिद्धिके भाषणको न अभिनंदित किया, न प्रति-क्रोशित (= निंदित) किया। बिना अभिनंदित-प्रतिक्रोशित किये आसनसे उठकर चला गया।

तब आयुष्मान् समिद्धि, पोतलि-पुत्त परिब्राजकके चले जानेके थोड़ीही देर बाद, जहाँ आयुष्मान् आनंद थे, वहाँ गये। जाकर आयुष्मान् आनंदके साथ···संमोदन कर एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठे आयुष्मान् समिद्धिने जो कुछ पोतलिपुत्त परिब्राजकके साथ कथासंलाप हुआ था, वह सब आयुष्मान् आनंदको कह सुनाया। ऐसा कहनेपर आयुष्मान् आनंदने आयुष्मान् समिद्धिसे यह कहा—

"आवुस समिद्धि! भगवान्के दर्शनके लिये यह कथा (रूपी) भेंट है, चलो आवुस समिद्धि! जहाँ भगवान् हैं, वहाँ चलें। चल कर इस अर्थ (= बात)को भगवान्से कहेंगे; जैसे

हमें भगवान् बतलायेंगे, वैसा उसे धारण करेंगे।"

"अच्छा, आवुस!" ( कह ) आयुष्मान् समिद्धिने आयुष्मान् आनंदको उत्तर दिया।

तब आयुष्मान् आनंद और आयुष्मान् समिद्धि जहाँ भगवान् थे, वहाँ गये। जाकर भगवान्‌को अभिवादन कर एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठे आयुष्मान् आनंदने जो कुछ आयुष्मान् समिद्धिका पोतलि-पुत्त परिव्राजकके साथ कथा-संलाप हुआ था, वह सब भगवान्‌को कह सुनाया, ऐसा कहनेपर भगवान्‌ने आयुष्मान् आनंदसे यह कहा—

"आनन्द! पोतलिपुत्त परिव्राजकको देखनेकी भी बात मुझे मालूम नहीं है, कहाँसे इस तरहका कथा संलाप होगा? आनन्द! इस मोघपुरुष समिद्धिने पोतलिपुत्त परिव्राजकको विभाग करके उत्तर देने लायक प्रश्नका एकांशसे उत्तर दिया।"

ऐसा कहनेपर आयुष्मान् उदायीने भगवान्‌से यह कहा—

"भन्ते! आयुष्मान् समिद्धिने क्या ख्याल करके यह कहा—जो कुछ वेदन ( = अनुभव ) है, वह दुःख-विषयक है?"

तब भगवान्‌ने आयुष्मान् आनंदको सम्बोधित किया—"आनन्द! देख रहे हो, तुम इस मोघ पुरुष उदायीके उमंगको। आनंद! मैंने इसी वक्त जान लिया कि यह मोघपुरुष उदायी डुबकी लगाते हुये अयोनिशः ( = मूलपर बिना ध्यान दिये ) डुबकी लगायेगा। आनन्द! आराममें ही पोतलिपुत्त परिव्राजकने तीन वेदनायें पूँछी; और आनन्द! इस मोघपुरुष समिद्धिको पोतलिपुत्त परिव्राजकके वैसा पूछनेपर ऐसा उत्तर देना चाहिये था—'आवुस पोतलिपुत्त! जानते हुये काय-वचन-मनसे कर्म करके सुखवेदनीय ( = जिसका अनुभव सुखमय है ) सुखको वह अनुभव करेगा। आवुस! पोतलिपुत्त! जानते हुये काय-वचन-मनसे कर्म करके दुःखवेदनीय दुःखको वह अनुभव करेगा। ० कर्म करके अदुःख-असुख-वेदनीय अदुःख-असुखको वह अनुभव करेगा। आनन्द! इस प्रकार पोतलिपुत्त परिव्राजकको उत्तर देकर मोघपुरुष समिद्धि ठीकसे उत्तर देता। और आनन्द! कोई कोई अन्यतीर्थिक परिव्राजक बाल ( = अज्ञ ) = अ-व्यक्त हैं, कोई कोई तथागतके महाकर्म-विभंग[1]को जानेंगे। क्या, आनन्द! तुम सुनोगे, तथागतको महाकर्मविभंग विभाजित करते?"

"इसीका भगवान् काल है, इसीका सुगत काल है; कि भगवान् महाकम्मविभंग विभाजित करें। भगवान्‌से सुनकर भिक्षु धारण करेंगे।"

"तो, आनन्द! सुनो, अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ।"

"अच्छा, भन्ते!" ( कह ) आयुष्मान् आनन्दने भगवान्‌को उत्तर दिया।

भगवान्‌ने यह कहा—"आनन्द! लोकमें चार ( प्रकारके ) पुद्गल ( = पुरुष ) विद्यमान हैं। कौनसे चार?—यहाँ, आनन्द! कोई पुद्गल हिंसक होता है, चोर, व्यभिचारी, झूठा, चुगुलखोर, कटुभाषी, प्रलापी, अभिध्यालु ( = लोभी ), व्यापाद ( = द्रोह )-युक्त-चित्तवाला, मिथ्या-दृष्टि होता है; वह काया छोड़ मरनेके बाद अपाय = दुर्गति, विनिपात, नरकमें उत्पन्न होता है। और यहाँ आनन्द! कोई पुद्गल हिंसक ० [1] मिथ्यादृष्टि होता है; ( किन्तु ) वह काया छोड़ मरनेके बाद सुगति, स्वर्गलोकमें उत्पन्न होता है। और यहाँ आनन्द! कोई पुद्गल अहिंसक, अ-चोर, अ-व्यभिचारी, झूठा नहीं, चुगलखोर-नहीं, कटुभाषी-नहीं, प्रलापी-नहीं, अन्-अभिध्यालु, अ-व्यापन्न-चित्त, सम्यग्-दृष्टि होता है; वह काया छोड़ मरनेके बाद सुगति स्वर्गलोकमें उत्पन्न होता

---

[1] देखो चूल-कम्मविभंग सुत्तन्त भी ( ५५२-५४ पृष्ठ )

है। और यहाँ आनन्द ! कोई पुद्गल अ-हिंसक ० सम्यग्-दृष्टि होता है; (किन्तु) वह काया छोड़ मरनेके बाद ० नरकमें उत्पन्न होता है।

(१) "यहाँ, आनन्द ! कोई श्रमण या ब्राह्मण आतप्य = उद्योग, अप्रमाद (= गफलत-वगैर), और अच्छी तरह मनमें करनेसे युक्त हो, इस प्रकारकी चेतः समाधि (= चित्तकी एकाग्रता)को प्राप्त होता है; कि जिस चित्तकी समाधिके कारण अमानुष विशुद्ध दिव्य चक्षुसे उस पुद्गलको देखता है।—वह देखता है—यह पुद्गल हिंसक ० मिथ्या दृष्टि था, वह (अब) काया छोड़ मरनेके बाद ० नरकमें उत्पन्न हुआ है। वह (समाधि-प्राप्त पुरुष) ऐसे कहता है—पाप कर्म हैं, दुश्चरित (= पाप कर्म)का विपाक भी है। और हमने (ऐसे) पुद्गलको देखा है—कोई पुरुष यहाँ हिंसक ० मिथ्या-दृष्टि था, वह काया छोड़ मरनेके बाद ० नरकमें उत्पन्न हुआ। वह यह (भी) कहता है—जो कोई हिंसक ० मिथ्या-दृष्टि होता है, वह सारे ही ० मरने के बाद ० नरकमें उत्पन्न होते हैं। जो ऐसे जानते हैं, वही ठीक जानते हैं। जो अन्यथा जानते हैं, उनका ज्ञान मिथ्या है। इस प्रकार उसे जो स्वयं ज्ञान, स्वयं दृष्ट, स्वयं विदित है, उसे वह दृढ़तासे पकड़ कर, आग्रह करके आग्रहके साथ उसका व्यवहार करता है—यही सच है, और सब मिथ्या (= मोघ) है।

(२) "और यहाँ, आनन्द ! कोई श्रमण या ब्राह्मण ० उद्योग ० से युक्त हो ० चित्तकी समाधिके कारण ० दिव्य-चक्षुसे ० देखता है—यह पुद्गल हिंसक ० मिथ्या दृष्टि था, वह अब ० मरनेके बाद ० स्वर्गलोकमें उत्पन्न हुआ है। वह ऐसा कहता है—'नहीं है पापकर्म, नहीं है दुश्चरित का विपाक'; हमने ऐसे पुद्गलको देखा है—स्वर्गलोकमें उत्पन्न हुआ है। वह ऐसा कहता है—जो (कोई) हिंसक ० मिथ्या-दृष्टि होता है, वह सभी ० मरनेके बाद ० स्वर्गलोकमें उत्पन्न होता है। जो ऐसा जानते हैं, वही ठीक जानते हैं ० और सब मिथ्या है।

(३) "और यहाँ, आनन्द ! ० दिव्य-चक्षुसे ० देखता है—यह पुद्गल अहिंसक ० सम्यग्-दृष्टि था, वह (अब) ० मरनेके बाद ० स्वर्गलोकमें उत्पन्न हुआ है। वह ऐसा कहता है—है पुण्य-कर्म, है सुचरितका विपाक; हमने ऐसे पुद्गल को देखा है—० स्वर्गलोकमें उत्पन्न हुआ है वह ऐसा कहता है—जो (कोई) अ-हिंसक ० सम्यग्-दृष्टि होता है, वह सभी ० मरनेके बाद ० स्वर्गलोकमें उत्पन्न होता है। जो ऐसा जानते हैं, वही ठीक जानते हैं ० और सब मिथ्या है।

(४) "और यहाँ, आनन्द ! ० दिव्य-चक्षुसे ० देखता है—यह पुद्गल अ-हिंसक ० सम्यग्-दृष्टि था; वह (अब) ० मरनेके बाद ० नरकमें उत्पन्न हुआ है। वह ऐसा कहता है—नहीं है पुण्य-कर्म, नहीं है सुचरितका विपाक; हमने ऐसे पुद्गलको देखा है—० नरकमें उत्पन्न हुआ है—वह ऐसा कहता है—जो (कोई) अ-हिंसक ० सम्यग्-दृष्टि होता है, वह सभी ० मरनेके बाद ० नरकमें उत्पन्न होता है। जो ऐसा जानते हैं, वही ठीक जानते हैं ० और सब मिथ्या है।

(१) "वहाँ, आनन्द ! जो श्रमण या ब्राह्मण यह कहता है—'पाप कर्म हैं, दुश्चरितका विपाक है'—उसकी इस बातसे मैं सहमत हूँ। और जो कि वह यह कहता है—'मैंने ऐसा पुद्-गल देखा है; ० हिंसक ० मिथ्या दृष्टि था, वह (अब) स्वर्गलोकमें उत्पन्न हुआ। ०—जो ० मिथ्यादृष्टि होता है, वह सभी ० मरनेके बाद ० नरकमें उत्पन्न होता है'—उसकी इस बातसे मैं सहमत नहीं हूँ। और जो वह यह कहता है—'जो ऐसा जानते हैं, वही ठीक जानते हैं, जो अन्यथा जानते हैं, उनका ज्ञान मिथ्या है'—उसकी इस बातसे भी मैं सहमत नहीं। और जो कि—'जो उसे स्वयं ज्ञात ० वह ० आग्रहके साथ उसका व्यवहार करता है—यही सच है, और सब मिथ्या'—उसकी इस बातसे भी मैं सहमत नहीं। सो किस हेतु?—आनन्द ! महाकर्म-विभंग

( = कर्मके फलोंके विभाजन करने )के विषयमें तथागतका ज्ञान दूसरी तरह है ।

( २ ) "वहाँ, आनन्द! जो वह श्रमण या ब्राह्मण यह कहता है—'नहीं है पाप कर्म ०, नहीं है दुश्चरितका विपाक'—उसकी इस बातसे मैं सहमत नहीं। और जो कि वह यह कहता है—'हमने ऐसे पुद्गलको देखा है ० स्वर्गलोकमें उत्पन्न हुआ है'—० मैं सहमत नहीं। ०—जो ० मिथ्यादृष्टि होता है, वह सभी ० मरनेके बाद ० स्वर्गलोकमें उत्पन्न होता है'—० सहमत नहीं। और जो कि वह यह कहता है—'जो ऐसा जानते हैं, वही ठीक जानते हैं, जो अन्यथा जानते हैं, उनका ज्ञान मिथ्या है'—० मैं सहमत नहीं। और जो कि—'जो उसे स्वयं ज्ञात ० वह आग्रहके साथ उसका व्यवहार करता है—'यही सच है, और सब मिथ्या'—उसकी इस बात से भी मैं सहमत नहीं। सो किस हेतु?—आनन्द! महाकर्म-विभंगके विषयमें तथागतका ज्ञान दूसरी तरह होता है।

( ३ ) "वहाँ, आनन्द! जो वह श्रमण या ब्राह्मण यह कहता है—'हैं पुण्य कर्म, है सुचरित का विपाक'—उसकी इस बातसे मैं सहमत हूँ। और जो कि वह यह कहता है—'हमने ऐसे पुद्गल को देखा है ० स्वर्गलोक में उत्पन्न हुआ है'—० मैं सहमत हूँ। ०—जो ० सम्यग्-दृष्टि होता है, वह सभी ० मरनेके बाद ० स्वर्गलोकमें उत्पन्न होता है'—० मैं सहमत हूँ। जो कि वह यह कहता है—'जो ऐसा जानते हैं, वही ठीक जानते हैं, जो अन्यथा जानते हैं, उनका ज्ञान मिथ्या है'—० मैं सहमत नहीं। और जो कि—जो उसे स्वयं ज्ञात ० वह आग्रह के साथ उसका व्यवहार करता है—'यही सच है, और सब मिथ्या'—उसकी इस बातसे भी मैं सहमत नहीं' सो किस हेतु?—आनन्द! महाकर्म-विभंगके विषयमें तथागतका ज्ञान दूसरी तरह है।

( ४ ) "वहाँ, आनन्द! जो वह श्रमण या ब्राह्मण यह कहता है—'नहीं हैं पुण्य कर्म, नहीं है सुचरितका विपाक'—० मैं सहमत नहीं हूँ। ०—'हमने ऐसे पुद्गलको देखा है ० नरक में उत्पन्न हुआ है'—० मैं सहमत नहीं हूँ। ०—जो ० सम्यग्-दृष्टि होता है, वह सभी ० मरनेके बाद ० नरकमें उत्पन्न होता है'—० मैं सहमत नहीं। ०—'जो ऐसा जानते हैं, वही ठीक जानते हैं, जो अन्यथा जानते हैं, उनका ज्ञान मिथ्या है'—० मैं सहमत नहीं। और जो कि—जो उसे स्वयं ज्ञात ० वह आग्रहके साथ उसका व्यवहार करता है—'यही सच है, और सब मिथ्या'—० मैं सहमत नहीं। सो किस हेतु?—आनन्द! महाकर्म-विभंगके विषयमें तथागतका ज्ञान दूसरी तरह है।

( १ ) "आनंद! जो वह पुद्गल हिंसक ० मिथ्यादृष्टि होता है, ० मरनेके बाद ० नरकमें उत्पन्न होता है; तो उस दुःखवेदनीय ( = जिसका अनुभव दुःखमय होगा ) पाप कर्मको उसने पहिले ही कर लिया होता है; या ० पीछे कर लिया होता है; या मरणकालमें उसने मिथ्यादृष्टि ग्रहण = समादिन्न की होती है; इसलिये वह ० मरनेके बाद ० नरकमें उत्पन्न होता है। और जो कि वह यहाँ हिंसक ० मिथ्यादृष्टि होता है, उसका विपाक वह ( या तो ) इसी जन्ममें भोग लेता है, या उत्पन्न होकर दूसरी बार।

( २ ) "आनंद! जो वह पुद्गल हिंसक ० मिथ्यादृष्टि होता है, ० मरनेके बाद ० स्वर्ग-लोगमें उत्पन्न होता है, तो उस सुखवेदनीय पुण्यकर्मको उसने पहिले ही कर लिया होता है, या ० पीछे कर लिया होता है; या मरणकालमें उसने सम्यग्-दृष्टि ग्रहण ० की होती है; इसलिये ० मरनेके बाद ० स्वर्गलोक में उत्पन्न होता है। और जो कि वह यहाँ हिंसक ० मिथ्यादृष्टि होता है, उसका विपाक वह ( या तो ) इसी जन्ममें भोग लेता है, या उत्पन्न होकर दूसरी बार भोगेगा।

( ३ ) "आनंद ! जो वह पुद्गल अहिंसक ० सम्यग्-दृष्टि होता है, ० मरनेके बाद ० स्वर्गलोकमें उत्पन्न होता है; तो ० पुण्यकर्मको उसने पहिले ही कर लिया होता है, या ० पीछे कर लिया होता है, या मरणकालमें उसने सम्यग् दृष्टि ग्रहण ० की होती है; इसलिये ० मरनेके बाद ० स्वर्गलोकमें उत्पन्न होता है। और जो कि वह यहाँ अ-हिंसक ० सम्यग्-दृष्टि होता है, उसका विपाक वह ( या तो ) इसी जन्ममें भोगता है, या उत्पन्न होकर दूसरी बार।

( ४ ) "आनंद ! जो वह पुद्गल अहिंसक ० सम्यग्-दृष्टि होता है, ० मरनेके बाद ० नरकमें उत्पन्न होता है; तो ० पापकर्मको उसने पहिले ही कर लिया होता है, या ० पीछे कर लिया होता है; या मरणकालमें उसने मिथ्यादृष्टि ग्रहण ० की होती है; इसलिये ० मरनेके बाद ० नरकमें उत्पन्न होता है। और जो कि वह यहाँ अ-हिंसक ० सम्यग्-दृष्टि होता है, उसका विपाक वह ( या तो ) इसी जन्ममें भोग लेता है, या उत्पन्न होकर दूसरी बार।

"इस प्रकार, आनंद ! ( १ ) अ-भव्य-आभास ( बुरेकी तरह दिखाई पड़नेवाले ) अ-भव्य ( = बुरे, पाप ) कर्म हैं; ( २ ) भव्याभास भी अ-भव्य कर्म हैं; ( ३ ) भव्याभास भी भव्य कर्म हैं; ( ४ ) अ-भव्याभास भी भव्यकर्म हैं।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो आयुष्मान् आनंदने भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित किया।

---

# १३७—सळायतन-विभंग-सुत्तन्त ( ३।४।७ )

छः आयतन । कामना और निष्कामना । स्मृति-प्रस्थान

ऐसा मैने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

वहाँ, भगवान्ने भिक्षुओंको संबोधित किया—"भिक्षुओ !"

"भदन्त !" कह उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—"भिक्षुओ ! तुम्हें सळायतन-विभंग (= छः आयतनोंका विभाग ) उपदेशता हूँ, उसे सुनो, अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ।"

"अच्छा, भन्ते !"—( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—"भिक्षुओ ! छः आध्यात्मिक ( शरीरके भीतरके ) आयतनोंको जानना चाहिये, छः वाह्य आयतनोंको जानना चाहिये। छः विज्ञान-कायोंको जानना चाहिये। छः स्पर्श[1]-कायोंको जानना चाहिये। अठारह मनोपविचारों (= मन-उपविचारों )को जानना चाहिये। छत्तीस सत्तपदोंको जानना चाहिये। वहाँ—'इसके द्वारा इसे छोड़ो'। तीन स्मृति-प्रस्थान, जिन्हें आर्य ० ( मुक्त, मोक्षभागी पुरुष ) सेवन करते हैं; जिन्हें सेवन करते आर्य शास्ता, गण (= अनुयायि-समुदाय )को अनुशासन (= उपदेश ) कर सकता है। वह ( ऐसा शास्ता ) युग्याचार्यों[2]में अनुपम पुरुष-दम्य-सारथी ( पुरुषोंको विनय सिखलानेवाला चाबुक-सवार ) कहा जाता है।

"यह षडायतन-विभंगका उद्देश ( प्रतिपाद्य विषयोंका नाम गिनना ) है।

"जो यह कहा—'छः आध्यात्मिक आयतनों (= इन्द्रियोंको ) जानना चाहिये'—यह किसके बारेमें कहा ?—( १ ) चक्षु-आयतन, ( २ ) श्रोत्र-आयतन, ( ३ ) घ्राण-आयतन, ( ४ ) जिह्वा-आयतन, ( ५ ) काय-आयतन, और ( ६ ) मन-आयतन, ० वह इन्हींके बारेमें कहा। जो यह कहा—'छः वाह्य आयतनों (= विषयों )को जानना चाहिये'—यह किसके बारेमें कहा ?—( १ ) रूप आयतन, ( २ ) शब्द ०, ( ३ ) गंध ०, ( ४ ) रस ०, ( ५ ) स्प्रष्टव्य ०, और ( ६ ) धर्म-आयतन। ० वह इन्हींके बारेमें कहा। जो यह कहा—'छः विज्ञान (= इन्द्रिय-विषयके योगसे प्राप्त ज्ञान ) कायोंको जानना चाहिये'—यह किसके बारेमें कहा ?—( १ ) चक्षु-विज्ञान, ( २ ) श्रोत्र ०, ( ३ ) घ्राण०, ( ४ ) जिह्वा ०, ( ५ ) काय ०, और ( ६ ) मनो-विज्ञान। ० वह इन्हींके बारेमें कहा। जो यह कहा—'छः स्पर्श-'कायोंको जानना

---

[1] इन्द्रिय और विषयके संपर्कको स्पर्श या संस्पर्श कहते हैं।

[2] वाहनोंको चलानेमें पंडित।

चाहिये'—यह किसके बारेमें कहा ?—( १ ) चक्षुः-संस्पर्श, ( २ ) श्रोत्र ०, ( ३ ) घ्राण ०, ( ४ ) जिह्वा ०, ( ५ ) काय ०, और ( ६ ) मनः-संस्पर्श। ० वह इन्हींके बारेमें कहा। जो यह कहा—'अठारह मनोप विचारों[1]को जानना चाहिये'—यह किसके बारेमें कहा ?—( १ ) चक्षुसे रूपको देखकर रूपको सौमनस्य-स्थानीय[2] उपविचारता (= विचारता) है; ( २ ) दौर्मनस्य[3]-स्थानीय उपविचारता है; ( ३ ) उपेक्षा[4]स्थानीय उपविचारता है। ( ४-६ ) श्रोत्रसे शब्दको सुनकर ०। ( ७-९ ) घ्राणसे गंधको सूँघ कर ०। ( १०-१२ ) जिह्वासे रसको चखकर ०। ( १३-१५ ) काया से स्प्रष्टव्यको छू कर ०। ( १६-१८ ) मनसे धर्मको जानकर ०। इस प्रकार छः सौमनस्यके उप-विचार, छः दौर्मनस्यके उपविचार, और छः उपेक्षाके उपविचार—इन अठारह मनोपविचारोंको जानना चाहिये—यह जो कहा, वह इन्हींके बारेमें कहा। "जो यह कहा—'छत्तीस सत्त्वपदोंको जानना चाहिये'—यह किसके बारेमें कहा ? ( १-६ ) गेध ( लोभ ) सम्बन्धी सौमनस्य, ( ७-१२ ) निष्कामता संबन्धी सौमनस्य, ( १३-१८ ) छः गेध-सम्बन्धी दौर्मनस्य, ( १९-२४ ) छः निष्कामता संबन्धी-दौर्मनस्य, ( २५-३० ) छः गेध संबंधी उपेक्षा, ( ३१-३६ ) छः निष्कामता-संबंधी उपेक्षा।

"कौन हैं गेध-संबंधी सौमनस्य ?—( १ ) इष्ट = कान्त = मनाप = मनोरम लोकामिष ( = लौकिक भोग )से संबद्ध चक्षु ( -द्वारा ) विज्ञेय रूपोंके लाभको लाभके तौरपर समझते; या अतीत = निरुद्ध ( = नष्ट ), विपरिणत ( = विकार-प्राप्त ) ( ० रूपोंके ) पहिले प्राप्त लाभको; लाभके तौरपर स्मरण करते। सौमनस्य उत्पन्न होता है। जो इस प्रकारका सौमनस्य है; वह गेध-संबंधी ( = गेह-सित, गेध-संवद्ध ) सौमनस्य कहा जाता है। ( २ ) ० श्रोत्र-विज्ञेय शब्दोंके लाभको ०। ( ३ ) ० घ्राण-विज्ञेय गंधोंके लाभको ०। ( ४ ) ० जिह्वा-विज्ञेय रसोंके लाभको ०। ( ५ ) ० काय-विज्ञेय स्प्रष्टव्योंके लाभको ०। ( ६ ) ० मनो-विज्ञेय धर्मोंके लाभको ० यह कहा जाता है गेध संबंधी ( गेह-सित ) सौमनस्य। यह छः गेध-संबंधी सौमनस्य हैं।

"क्या हैं छः निष्कामता संबंधी सौमनस्य ?—( ७ ) रूपोंकी अ-नित्यता, विपरिणाम, निरोध, विरागको जानकर—( जो ) पूर्व ( काल )के रूप थे, और जो इस समय हैं, वह सभी रूप अ-नित्य, दुःख, विपरिणाम धर्मा ( = विकृत होनेवाले ) हैं—इस प्रकार इसे अच्छी तरह प्रज्ञासे देखते सौमनस्य उत्पन्न होता है। जो इस प्रकारका सौमनस्य है; वह निष्कामता-संबंधी ( = नेक्खम्म-सित ) सौमनस्य कहा जाता है। ( ८ ) शब्दोंकी अ-नित्यता ० ( ९ ) गंधोंकी अनित्यता ०। ( १० ) रसोंकी अनित्यता ०। ( ११ ) स्प्रष्टव्योंकी अनित्यता ०। ( १२ ) धर्मोंकी अ-नित्यता ० यह कहा जाता है, निष्कामता-संबंधी सौमनस्य।—यह छः निष्कामता-संबंधी सौमनस्य हैं।

"क्या हैं, छः गेध-संबंधी दौर्मनस्य ?—( १३ ) इष्ट ० रूपोंके अलाभको अलाभके तौरपर समझते, या अतीत ० ( ० रूपोंके ) पहिले अलाभको अ-लाभके तौरपर स्मरण करते दौर्मनस्य ( = खेद ) उत्पन्न होता है। जो इस प्रकारका दौर्मनस्य है; वह गेध-संबंधी दौर्मनस्य कहा जाता है। ( १४ ) इष्ट० शब्दोंके अलाभको ०। ( १५ ) इष्ट० गंधोंके अलाभको ०। ( १६ ) इष्ट० रसोंके अलाभको ०। ( १७ ) इष्ट ० स्प्रष्टव्योंके अ-लाभको ०। ( १८ ) इष्ट ० धर्मोंके अ-लाभको ०। यह कहा जाता है, गेध-संबंधी दौर्मनस्य।—यह छः गेध-संबंधी दौर्मनस्य हैं।

---

[1] सौमनस्य आदि लानेवाले अनुभवपर मनकी क्रिया।

[2] जिस स्थानसे सौमनस्य ( = आनंदसे सिंचित मनकी अवस्था ) प्राप्त होता है।

[3] दुःखमय अनुभवसे मनकी अवस्था।

[4] न. दुःखमय न सुखमय अनुभवसे मनकी अवस्था।

"क्या हैं, छः निष्कामता-संबंधी दौर्मनस्य ?—( १९ ) रूपोंकी अ-नित्यता ० को जान कर ० अच्छी तरह प्रज्ञासे देख, अनुपम विमोक्षोंमें स्पृहा उपस्थापित करता है—'अहो ! कब मै उस अवस्थाको ( = आयतन )को प्राप्त हो विहरूँगा, जिस आयतनको प्राप्त कर आज आर्य ( लोग ) विहर रहे हैं'—इस प्रकार अनुपम विमोक्षोंमें स्पृहा उपस्थापित करते, स्पृहाके कारण दौर्मनस्य ( = खेद ) उत्पन्न होता है। जो इस प्रकारका दौर्मनस्य है, यह कहा जाता है, निष्कामता संबंधी दौर्मनस्य। ( २० ) शब्दोंकी अनित्यता ०। ( २१ ) गंधोंकी अनित्यता ०। ( २२ ) रसोंकी अनित्यता ०। ( २३ ) स्प्रष्टव्योंकी अ-नित्यता ०। ( २४ ) धर्मोंकी अ-नित्यता ०। यह कहा जाता है, निष्कामता-संबंधी दौर्मनस्य।—यह छः निष्कामता-संबंधी दौर्मनस्य हैं।

"क्या हैं, छः गेध-संबद्ध उपेक्षायें ?—( २५ ) मूढ़, मन्द, पृथग्जन ( = अनाड़ी ), बद्ध, ( कर्म- ) विपाकको-न-जीते, दुष्परिणाम-अ-दर्शी, अज्ञ, अनाड़ी=बालको चक्षुसे रूप देख कर उपेक्षा उत्पन्न होती है। जो इस प्रकारकी उपेक्षा है, वह रूपको ( कालान्तरमें ) अतिक्रमण नहीं कर सकती; इस लिये यह उपेक्षा गेध-संबद्ध कही जाती है। ( २६ ) ० श्रोत्रसे शब्द ०। ( २७ ) ० घ्राणसे गंध ०। ( २८ ) ० जिह्वासे रस ०। ( २९ ) ० कायासे स्प्रष्टव्य ०। ( ३० ) ० मनसे धर्म ० इस लिये यह उपेक्षा गेध-संबद्ध कही जाती है। यह छः गेध-संबद्ध उपेक्षायें हैं।

"क्या हैं, छः निष्कामता-संबद्ध उपेक्षायें ?—( ३१ ) रूपोंकी अ-नित्यता ० को जान कर ० अच्छी तरह प्रज्ञासे देखते उपेक्षा उत्पन्न होती है। जो इस प्रकारकी उपेक्षा है, वह ( निष्कामता - ) धर्मको अतिक्रमण नहीं करती; इस लिये यह उपेक्षा निष्कामता-संबद्ध कही जाती है। ( ३२ ) शब्दोंकी ०। ( ३३ ) गंधोंकी ०। ( ३४ ) रसोंकी [illegible] धर्मों की ०। यह छः निष्कामता-संबद्ध उपेक्षायें हैं।

"यह जो कहा—'छत्तीस सत्तपदोंको जानना चाहिये'—वह इन्हींके लिये कहा।

"यह जो कहा—'इसके द्वारा इसे छोड़ो' यह किसके बारेमें कहा ?—वहाँ भिक्षुओ ! जो छः निष्कामता-संबद्ध सौमनस्य हैं, उनके द्वारा, उनको लेकर; जो वह छः गेध-संबद्ध सौमनस्य हैं, उन्हें छोड़ो, उन्हें अतिक्रमण करो। इस प्रकार उनका प्रहाण होता है, इस प्रकार उनका अतिक्रमण होता है। वहाँ, भिक्षुओ ! जो छः निष्कामता-संबद्ध दौर्मनस्य हैं, उनके द्वारा, उनको लेकर; जो वह छः गेध-संबद्ध दौर्मनस्य हैं, उन्हें छोड़ो, उन्हें अतिक्रमण करो। ०। वहाँ, भिक्षुओ ! जो छः निष्कामता-संबद्ध उपेक्षायें हैं, उनके द्वारा, उनको लेकर; जो वह छः गेध-संबद्ध उपेक्षायें हैं, उन्हें छोड़ो, उन्हें अतिक्रमण करो। ०। वहाँ भिक्षुओ ! जो छः निष्कामता-संबद्ध सौमनस्य हैं; उनके द्वारा, उनको लेकर; जो वह छः निष्कामता-संबद्ध दौर्मनस्य हैं, उन्हें छोड़ो, उन्हें अतिक्रमण करो। ०। वहाँ, भिक्षुओ ! जो छः निष्कामता-संबद्ध उपेक्षायें हैं, उनके द्वारा, उनको लेकर; जो वह छः निष्कामता-संबद्ध सौमनस्य हैं, उन्हें छोड़ो, उन्हें अतिक्रमण करो। ०। भिक्षुओ ! उपेक्षा नानार्थ है, नाना अर्थोंसे संबद्ध है। उपेक्षा एकार्था है। एक अर्थसे संबद्ध है। कौन है, भिक्षुओ ! उपेक्षा नानार्था, नाना अर्थोंसे संबद्ध ?—हे भिक्षुओ ! उपेक्षा रूपोंमें, है शब्दोंमें, है गन्धोंमें, है रसोंमें, है स्प्रष्टव्योंमें। भिक्षुओ ! यह उपेक्षा नानार्था है, नाना अर्थोंसे संबद्ध है। कौन है, भिक्षुओ ! उपेक्षा एकार्था, एक अर्थसे संबद्ध ?—हे भिक्षुओ ! उपेक्षा आकाशानन्त्यायतनसे सम्बद्ध; ० विज्ञानानन्त्यायतन ०; ० आकिंचन्यायतन ०; ० नैव-संज्ञा-नासंज्ञायतनसे संबद्ध। भिक्षुओ ! यह उपेक्षा एकार्था है, एक अर्थसे संबद्ध। यहाँ, भिक्षुओ ! जो उपेक्षा एकार्था ० है, उसके द्वारा उसको लेकर; जो वह उपेक्षा नानार्था ० है, उसे छोड़ो, उसे अतिक्रमण करो। इस प्रकार इसका प्रहाण होता है, इस प्रकार इसका अतिक्रमण होता है। अ-तन्मयताके द्वारा, अ-तन्मयताको लेकर,

भिक्षुओ! जो यह एकार्थी ० उपेक्षा है, उसे छोड़ो, उसे अतिक्रमण करो। इस प्रकार इसका प्रहाण ० अतिक्रमण होता है। भिक्षुओ! यह जो कहा—'इसके द्वारा इसे छोड़ो'—वह इसीके बारेमें कहा।

"यह जो कहा—'तीन स्मृति-प्रस्थान, जिन्हें आर्य सेवन करते हैं; जिन्हें सेवन करते आर्य शास्ता गणका अनुशासन कर सकता है'—यह किसके बारेमें (किस लिये) कहा?—(१) यहाँ भिक्षुओ! अनुकम्पक, हितैषी शास्ता अनुकम्पा करके श्रावकों (= शिष्यों)को धर्म उपदेशते हैं—'यह तुम्हारे हितके लिये है, यह तुम्हारे सुखके लिये है'। उसे श्रावक नहीं सुनना चाहते, नहीं कान देते, अन्यत्रसे (हटाकर) चित्तको (उसमें) उपस्थित नहीं करते, और शास्ताके शासन (= उपदेश)को अतिक्रमण कर वर्तते हैं। वहाँ भिक्षुओ! तथागत असन्तुष्ट नहीं होते, न असन्तोषको अनुभव करते हैं। स्मृति-सम्प्रजन्यके साथ अनासक्त हो विहरते (= रहते) हैं। भिक्षुओ! यह प्रथम स्मृति-प्रस्थान कहा जाता है, जिसे कि आर्य सेवन करते हैं ० अनुशासन कर सकता है। (२) और फिर, भिक्षुओ! ० शास्ता ० उपदेशते हैं—०। कोई कोई श्रावक उसे नहीं सुनना चाहते हैं ० शास्ताके शासनको अतिक्रमण कर वर्तते हैं। कोई कोई श्रावक उसे सुनना चाहते हैं ० शास्ताके शासनको अतिक्रमण नहीं करते। वहाँ, भिक्षुओ! तथागत न अ-संतुष्ट होते हैं, न असन्तोषको अनुभव करते हैं; और नहीं तथागत खुश होते हैं, खुशी अनुभव करते हैं। उन दोनों (सन्तोष अ-सन्तोष)को छोड़ कर, तथागत उपेक्षक हो स्मृति-सम्प्रजन्यके साथ विहरते हैं। भिक्षुओ! यह द्वितीय स्मृति प्रस्थान कहा जाता है; जिसे कि आर्य सेवन करते हैं ० अनुशासन करते हैं। (३) और फिर, भिक्षुओ! ० शास्ता ० उपदेशते हैं—०। [illegible] हैं ० शास्ताके शासनको अतिक्रमण नहीं करते। वहाँ, तथागत संतुष्ट होते हैं, सन्तोष अनुभव करते हैं, स्मृति-सम्प्रजन्यके साथ अनासक्त हो विहरते हैं! भिक्षुओ! यह तृतीय स्मृति प्रस्थान कहा जाता है; जिसे कि आर्य सेवन करते हैं ० अनुशासन कर सकता है। 'तीन स्मृति-प्रस्थान ०'—यह जो कहा, सो इसीके लिये कहा।

"यह जो कहा—'वह युग्याचार्योंमें अनुपम पुरुष-दम्य-सारथी कहा जाता है'—यह किसके बारेमें (किसलिये) कहा?—भिक्षुओ! हस्ति दम्यक (= महावत) द्वारा चलाया सीखा हाथी एक ही दिशाकी ओर धावता है—पूर्व या पश्चिम, या उत्तर या दक्खिन। भिक्षुओ! अश्वदम्यक (= सवार)से चलाया सीखा अश्व एक ही दिशाको धावता है ०। भिक्षुओ! गोदम्यकसे चलाया सीखा बैल एक ही दिशाको धावता है ०। भिक्षुओ! तथागत अर्हत् सम्यक्-संबुद्ध द्वारा चलाया पुरुष-दम्य (= सीखा पुरुष) आठों दिशाओंमें धावता है—(१) रूपी रूपोंको देखता है यह प्रथम दिशा है (२) भीतर (= अध्यात्म) अ-रूप-संज्ञी (= रूपका ख्याल न रखनेवाला) बाहर रूपोंको देखता है, यह दूसरी दिशा है। (३) शुभ (= अनुकूल)से ही अधिमुक्त (= मुक्त) होता है, यह तीसरी दिशा है। (४) रूपसंज्ञाके सर्वथा छोड़नेसे ०[1] आकाशानन्त्यायतनको प्राप्त हो विहरता है; यह चौथी दिशा है। (५) ०[1] विज्ञानानन्त्यायतनको ०। (६) ०[1] आकिंचन्यायतनको ०। (७) ० नैवसंज्ञानासंज्ञायतनको ०। (८) नैवसंज्ञानासंज्ञायतनको सर्वथा अतिक्रमणकर संज्ञा-वेदित-निरोधको प्राप्त हो विहरता है; यह आठवीं दिशा है। भिक्षुओ! तथागत ० द्वारा चलाया पुरुष-दम्य आठों दिशाको धावता है। यह जो कहा—'वह युग्याचार्योंमें अनुपम पुरुषदम्य-सारथी कहा जाता है'—वह इसीलिये कहा।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित किया।

---

[1] देखो पृष्ठ २७-२८।

# १३८—उद्देस-विभंग-सुत्तन्त ( ३।४।८ )

इन्द्रिय-संयम । ध्यान । अ-परिग्रह

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथ-पिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

वहाँ भगवान्ने भिक्षुओंको संबोधित किया—"भिक्षुओ !"

"भदन्त !"—( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—"भिक्षुओ ! उद्देस-विभंग ( = उद्देश-विभंग = व्याख्येय विषयोंके नामोंके विभाग )को तुम्हें उपदेशता हूँ; उसे सुनो अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ।"

"अच्छा, भन्ते !"—( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—"भिक्षुओ ! भिक्षुको वैसे वैसे उपपरीक्षण कहना चाहिये; जैसे जैसे उपपरीक्षण करनेसे उसका विज्ञान ( = चित्त ) बाहर विक्षिप्त = विसृष्ट न हो, और भीतः ( = अध्यात्म ) भी अ-संस्थित होने के कारण परित्रसित न हो। भिक्षुओ ! विज्ञानके बाहर विक्षिप्त = विसृष्ट न होने से, और अपने भीतर अ-संस्थित होने तथा उपादान ( = ग्रहण ), न करनेके कारण परित्रसित न होने से, उसके लिये, आगे जन्म-जरा मरण ( रूपी ) दुःखका हेतु नहीं रह जाता।"

भगवान्ने यह कहा; यह कहकर सुगत आसनसे उठकर विहारमें चले गये। तब भगवान्के चले जानेके थोड़े ही समय बाद उन भिक्षुओंको यह हुआ—"०[१] आवुस कात्यायन ! ०[१] भगवान् यह संक्षेपसे उद्देश कहकर ०[१] विहारमें चले गये—'वैसे वैसे उपपरीक्षण करना चाहिये ० दुःखका हेतु नहीं रह जाता।' तब हमको यह हुआ—०[१] विभाग करें आयुष्मान् महाकात्यायन।"

"जैसे, आवुसो ! ०[१]"

"अच्छा आवुस"—कह उन भिक्षुओंने आयुष्मान् महाकात्यायनको उत्तर दिया।

आयुष्मान् महाकात्यायनने यह कहा—"आवुसो ! जो भगवान् यह संक्षेपसे उद्देश कहकर ०[१] विहारमें चले गये—'वैसे वैसे उपपरीक्षण करना चाहिये ० दुःखका हेतु ( = समुदय ) नहीं रह जाता। आवुसो ! विस्तारसे अविभाजित भगवान्के इस संक्षिप्त भाषणका अर्थ मैं इस प्रकार विस्तारसे जानता हूँ। आवुसो ! कैसे विज्ञानको बाहर विक्षिप्त = विसृष्ट कहा जाता है ?—यहाँ, आवुसो ! चक्षुसे रूप देखकर भिक्षु का विज्ञान ( = चित्त ) रूपके निमित्त ( = लिंग, रंग आदि ) का अनुस्मरण करनेवाला होता है। रूपके निमित्तके स्वादमें ग्रथित, ० बद्ध, ० संयोजनसे

---

[१] देखो पृष्ठ ५४६-४७।

( = बंधनसे ) संयोजित विज्ञान 'बाहर विक्षिप्त = विसृष्ट कहा जाता है। श्रोत्रसे शब्द सुनकर ०। घ्राणसे गंध सूँघकर ०। जिह्वासे रस चखकर ०। कायसे स्प्रष्टव्य छूकर ०। मनसे धर्म जानकर ०।—इस प्रकार, आवुसो! विज्ञानको बाहर विक्षिप्त = विसृष्ट कहा जाता है।

"आवुसो! कैसे विज्ञानको बाहर अ-विक्षिप्त=अ-विसृष्ट कहा जाता है?—यहाँ, आवुसो! चक्षुसे रूप देखकर भिक्षुका विज्ञान रूपके निमित्तका अनुस्मरण करनेवाला नहीं होता। रूप-निमित्त के स्वादमें अग्रथित ०, ० अ-बद्ध, ० संयोजनसे अ-संयोजित विज्ञान 'बाहर' अ-विक्षिप्त = अ-विसृष्ट कहा जाता है। श्रोत्र ०। घ्राण ०। जिह्वा ०। काय ०। मनसे धर्म जानकर ० अनुसरण करने वाला नहीं होता ०, ० असंयोजित विज्ञान 'बाहर' अ-विक्षिप्त = अ-विसृष्ट कहा जाता है।—इस प्रकार, आवुसो! विज्ञानको बाहर अ-विक्षिप्त = अ-विसृष्ट कहा जाता है।

"आवुसो! कैसे ( विज्ञान ) 'अपने भीतर ( =अध्यात्म ) संस्थित' कहा जाता है? यहाँ, आवुसो! भिक्षु कामसे विरहित ०[1] प्रथम ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। ( उस समय ) उसका विज्ञान विवेकज प्रीत-सुखको अनुस्मरण करनेवाला, विवेकज प्रीत-सुखके आस्वादसे ग्रथित, ० बद्ध, ०-संयोजनसे संयोजित चित्त 'अपने भीतर ( =अध्यात्म ) संस्थित ( स्थित )' कहा जाता है। और फिर आवुसो! भिक्षु वितर्क और विचारके शांत होनेपर ०[1] द्वितीय-ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। ( उस समय ) उसका विज्ञान समाधि-ज प्रीत-सुखको अनुस्मरण करनेवाला, ०, ०-संयोजनसे संयोजित चित्त 'अपने भीतर संस्थित' कहा जाता है। और फिर, आवुसो! भिक्षु प्रीतिसे विरक्त हो, ० तृतीय-ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। ( उस समय ) उसका विज्ञान उपेक्षाका अनुस्मरण करने [illegible] सुखके [illegible] ०, ० संयोजनसे संयोजित चित्त 'अपने भीतर संस्थित' कहा जाता है। और फिर, आवुसो! भिक्षु सुख और दुःखके परित्याग से ०[2] चतुर्थ-ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। ( उस समय ) उसका विज्ञान अदुःख-असुखका अनुस्मरण करनेवाला, अदुःख असुखके आस्वादसे ग्रथित, ०, ०-संयोजनसे संयोजित चित्त 'अपने भीतर संस्थित' कहा जाता है। इस प्रकार आवुसो! ( विज्ञान ) 'अपने भीतर संस्थित' कहा जाता है।

"आवुसो! कैसे ( विज्ञानको ) 'अपने भीतर अ-संस्थित' कहा जाता है?—यहाँ, आवुसो! भिक्षु ०[1] प्रथम-ध्यानको प्राप्त हो विहरता है; ( किन्तु ) उसका विज्ञान विवेकज प्रीत-सुखको न अनुस्मरण करनेवाला, ०, ०-संयोजनसे संयोजित नहीं होता। ( ऐसा ) चित्त 'अपने भीतर अ-संस्थित' कहा जाता है। और फिर ०[1] द्वितीय-ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। ( किन्तु ) उसका विज्ञान समाधि-ज प्रीत-सुखको न अनुस्मरण करनेवाला, ०, ०-संयोजनसे संयोजित नहीं होता। ( ऐसा ) चित्त 'अपने भीतर अ-संस्थित' कहा जाता है। और फिर ०, ०[1] तृतीय-ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। ( किन्तु ) उसका विज्ञान उपेक्षाका न अनुस्मरण करनेवाला, ०, ०—संयोजनसे संयोजित नहीं होता। ०। और फिर ०, ०[2] चतुर्थ-ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। ( किन्तु ) ० अदुःख-असुखका न अनुस्मरण करनेवाला, ०, ०-संयोजनसे संयोजित नहीं होता। ( ऐसा ) चित्त 'अपने भीतर अ-संस्थित' कहा जाता है। इस प्रकार, आवुसो! ( विज्ञान ) 'अपने भीतर अ-संस्थित'—कहा जाता है।

"आवुसो! कैसे 'उपादान ( = रागयुक्त ग्रहण ) न करनेसे परित्रास नहीं होता'?—यहाँ आवुसो! आर्योंके दर्शनसे वंचित ०[2] अश्रुतवान् ( =अज्ञ ) पृथग्जन ( =अनाड़ी ) रूपको आत्मा-के तौरपर मानता है, या आत्माको रूपवान्, आत्मामें रूपको, या रूपमें आत्माको ( मानता है ),

---

[1] देखो पृष्ठ १५। [2] देखो पृष्ठ ३।

उसका ( माना ) वह रूप विकृत होता है = अन्यथा होता है। उसके रूपके विपरिणाम ( = विकार ) = अन्यथाभावसे, विज्ञान भी परिवर्तित होता है। (फिर) उसे रूपके विपरिणाम = परिवर्तनसे उत्पन्न परित्रास धर्मकी उत्पत्तिसे चित्तको पकड़ कर ठहरते हैं। चित्तको पकड़नेसे ( विज्ञान ) त्रासयुक्त, विघात ( = प्रतिहिंसा ) युक्त, अपेक्षावान् होता है। अनुपादान ( = अस्वीकार ) परित्रासको प्राप्त होता है। वेदनाको ०। संज्ञाको ०। संस्कारको ०। विज्ञानको ० परित्रासको प्राप्त होता है।—इस प्रकार, आवुसो! अनुपादान करनेसे परित्रास होता है।

"कैसे, आवुसो! अनुपादान ( अ-परिग्रह ) करनेसे परित्रासको नहीं प्राप्त होता?—यहाँ, आवुसो! आर्योंके दर्शनको प्राप्त ०[1] बहुश्रुत आर्य श्रावक, रूपको आत्माके तौरपर नहीं मानता, या आत्माको रूपवान्, आत्मामें रूपको, या रूपमें आत्माको नहीं मानता। उसका वह रूप विपरिणत ( = विकृत ) होता है = अन्यथा भावको प्राप्त होता है। उस रूपके विपरिणाम = अन्यथा भावसे विज्ञान रूप विपरिणामी = परिवर्तन शील नहीं होता। तब उसे रूपके विपरिणाम = परिवर्तनसे उत्पन्न परित्रास धर्मकी उत्पत्तिसे चित्तके परिपादान ( = पकड़ने )से ( विज्ञान ) न त्रासयुक्त, विघातयुक्त, अपेक्षावान् ( होता है ), अनुपादानसे परित्रासको नहीं प्राप्त होता। वेदनाको ० संज्ञाको ०। संस्कारको ०। विज्ञानको ० परित्रास नहीं प्राप्त होता।—इस प्रकार, आवुसो! अनुपादान करनेसे परित्रास नहीं होता।

"आवुसो! जो भगवान् यह संक्षेपसे उद्देश कर ०[2] विहारमें चले गये—'वैसे वैसे उपपरीक्षण करना चाहिये ० दुःखका हेतु नहीं रह जाता। आवुसो! विस्तारसे अविभाजित भगवान्‌के इस संक्षिप्त भाषणका अर्थ मैं इस प्रकार विस्तारसे जानता हूँ ० भगवान्‌के पास भी जा कर इस अर्थको पूछो ०[3] भिक्षुओंने भगवान्‌से यह कहा—

"भन्ते! भगवान् जो यह हमें ० विस्तारसे विभाग किये बिना ही आसनसे उठ कर विहार में चले गये—'वैसे वैसे उपपरीक्षण करना चाहिये ०' ०[4] हमने आयुष्मान् महाकात्यायनसे इस अर्थको पूछा ०[4] इन व्यंजनोंसे अर्थको विभाजित किया ०[4] इसे धारण करना।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित किया।

---

[1] देखो पृष्ठ ३। [2] देखो पृष्ठ ५४६-४७। [3] देखो पृष्ठ ५६४-६६।
[4] देखो पृष्ठ ५४६-४७।

# १३९—अरण-विभंग-सुत्तन्त ( ३।४।९ )

मुमुक्षकी चर्या

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

तब भगवान्‌ने भिक्षुओंको संबोधित किया—"भिक्षुओ !"

"भदन्त !"—( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्‌को उत्तर दिया।

भगवान्‌ने यह कहा—"भिक्षुओ ! अरण-विभंग तुम्हें उपदेशता हूँ, उसे सुनो, अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ।"

"अच्छा, भन्ते !"—(कह) उन भिक्षुओंने भगवान्‌को उत्तर दिया।

भगवान्‌ने यह कहा—"( १ ) हीन ( = निकृष्ट ) = ग्राम्य, पृथग्जनिक ( = अनाड़ियोंके ), [illegible] अनर्थ-युक्त कामके सुखमें अनुयुक्त ( = लग्न ) न होना चाहिये; और नहीं दुःख, [illegible] होना चाहिये। ( २ ) भिक्षुओ ! इन दोनों अन्तों अनार्य, अनर्थयुक्त आत्म-पीड़ामें अनुयु[illegible] निकाला है, ( जो कि ) आँख देनेवाला, ( = अतियों )को न ले, तथागतने मध्यम मार्गका [illegible] हो रहा है [illegible] भी जाने, अव-ज्ञान करनेवाला, उपशम-अभिज्ञ-संबोध-निर्वाणके लिये है। [illegible] सादन [illegible] प्रसादन सादनको भी जाने। उत्सादनको जान और अ-प्रसादनको जानकर, न उत्सादन करे, [illegible] करे; धर्म हीका उपदेश करे। ( ४ ) सुख-विनिश्चयको जाने। सुख-विनिश्चयको जानकर, अपने भीतरके सुखमें अनुयुक्त होवे। ( ५ ) एकान्तमें बात ( = अववाद ) नहीं करे। मुँहपर बहुत धीमा न बोले। ( ६ ) जल्दी बिना बोले, जल्दी जल्दी न ( बोले )। ( ७ ) देशोंकी भाषा ( = जनपद-निरुक्ति )को न भुलावे, 'संज्ञाओंके पीछे न अतिधावन करे'—यह अरण-विभंगका उद्देश है।

( १ ) "यह जो कहा—'० कामके सुखमें अनुयुक्त न होना चाहिये, और नहीं ० आत्म-पीड़ामें अनुयुक्त होना चाहिये'—सो किसलिये कहा ?—जो काम ( = विषयभोग )के संबंधसे सुखी होनेवालेका सौमनस्यके साथ लग्न होता है, ( वह ) हीन ० अनर्थयुक्त है। यह धर्म ( = कामसुख ) दुःख; उपघात-उपायास ( = हैरानी परेशानी ) दाहसे युक्त है, ( यह ) मिथ्या-प्रतिपदा ( = झूठा मार्ग ) है। जो कामके संबंधसे सुखी होनेके सौमनस्यके अनुयोग ( = संपर्क )-का अनुयोग न होना है, ( वह है ) हीन ० अनर्थ-युक्त। यह धर्म दुःख-उपघात-उपायास दाहसे रहित है, सम्यक्-प्रतिपदा ( = ठीकमार्ग ) है। जो आत्म-पीड़ामें लगना है, ( यह धर्म ) दुःख, अनार्य, अनर्थ-युक्त है। यह धर्म दुःख-उपघात-उपायास-दाहसे युक्त है; यह मिथ्या प्रतिपदा है। जो आत्म-पीड़ाके उद्योगमें योग न देना, दुःख-अनार्य, अनर्थयुक्त है। यह धर्म दुःख-उपघात-उपायास-दाहसे रहित, सम्यक् प्रतिपदा है। यह जो कहा—'० कामके सुखमें अनुयुक्त

नहीं होना चाहिये, और नहीं ० आत्मपीड़ामें अनुयुक्त होना चाहा'—वह इसीलिये कहा।

( २ ) "यह जो कहा—'इन दोनों अन्तोंको न ले, तथागतने मध्यममार्ग खोज निकाला है ०'—सो किसलिये कहा ?—यही ( वही ) आर्य-अष्टांगिक-मार्ग है; जैसेकि—सम्यग्-दृष्टि, सम्यक्-संकल्प, सम्यक्-वचन, सम्यक्-कर्मान्त, सम्यग्-आजीव, सम्यक्-व्यायाम, सम्यक्-स्मृति, ( और ) सम्यक्-समाधि। यह जो कहा—उन दोनों अन्तों ( = अतियों )को न ले तथागतने मध्यम-मार्ग खोज निकाला है ०'—सो इसीलिये कहा।

( ३ ) "उत्सादनकोभी जाने, अ-प्रसादनको भी जाने ० धर्महीका उपदेश करे'—सो किसलिये कहा ?—कैसे, भिक्षुओ ! उत्सादना, और अप्रसादना होती है, किन्तु धर्मदेशना (=धर्मका-उपदेश ) नहीं होती ?—'जो कामके संबंधसे सुखी होने वालेका सौमनस्य ०[1] परिदाहसे युक्त है, वह मिथ्याप्रतिपन्न है—( = झूठे मार्गपर आरूढ़ ) हैं'—इस प्रकार कोई कोई दूसरेको अ-प्रसादित ( = नाराज ) करते हैं। जो कामके संबंधसे सुखी होनेवालेके सौमनस्यके अनुयोगका अनुयोग न होना ०[1] सम्यक्-प्रतिपदा है—इस प्रकार ( कह ) कोई कोई दूसरेको उत्सादित ( = प्रसन्न ) करते हैं। जो ( पुरुष ) दुःख, अनार्य, अनर्थयुक्त आत्मपीड़ाके व्यापारमें लगे हुये हैं; वह सभी दुःख-उपघात-उपायास-परिदाहसे युक्त हैं, वह मिथ्या मार्गपर आरूढ़ ( = मिथ्या-प्रतिपन्न ) हैं'—इस प्रकार ( कह ) कोई कोई दूसरेको अ-प्रसादित ( = नाराज ) करते हैं। जो ० आत्मपीड़ाके व्यापारमें लगे नहीं हैं, वह सभी दुःख-उपघात-उपायास-परिदाहसे युक्त नहीं हैं, वह ठीक मार्गपर आरूढ़ हैं—इस प्रकार ( कह ) कोई कोई दूसरेको प्रसादित ( = खुश ) करते हैं। जिस किसीका भव-संयोजन ( = भवबंधन ) प्रहीण ( = नष्ट ) नहीं हुआ, वह [illegible] दुःख-उपघात-उपायास-परिदाहसे युक्त हैं। वह [illegible] मार्गपर आरूढ़ हैं—इस प्रकार ( कह ) कोई कोई दूसरेको अ-प्रसादित करते हैं। [illegible] जिस किसीका भवसंयोजन प्रहीण होगया है, वह सभी दुःख-उप[illegible] [illegible]दाहसे रहित हैं। ठीक मार्गपर आरूढ़ है—इस प्रकार ( कह ) कोई [illegible] दूसरेको उत्सादित ( = प्रसन्न ) करते हैं।—इस प्रकार भिक्षुओ ! उत्सादना और अ-प्रसादना ( = नाराज करना ) होती है, किन्तु धर्मदेशना नहीं होती।

"कैसे भिक्षुओ ! उत्सादना और अ-प्रसादना नहीं होती, ( बल्कि ) धर्मदेशना ( होती है ) ?—जो कामके संबंधसे सुखी होनेवाले का सौमनस्य[1] परिदाहसे युक्त है, वह मिथ्या मार्गपर आरूढ़ हैं'—यह नहीं कहता। यह अनुयोग दुःख है दुःख-उपघात-उपायास-परिदाहसे युक्त है, मिथ्या मार्ग है—इस प्रकार ( कह ) दूसरेको धर्महीको उपदेशता है। जो कामके सम्बन्धसे सुखी, हीन ० अनर्थयुक्त सौमनस्यके अनुयोगमें अनुयुक्त नहीं हैं, वह सभी दुःख-उपघात-उपायास परिदाहसे रहित हैं, ठीक मार्गपर आरूढ़ हैं—यह नहीं कहता। 'अन्-अनुयोग अ-दुःख है। और यह धर्म उपघात-उपायास-परिदाहसे रहित है, ठीक मार्ग है—इस प्रकार ( कह ) दूसरेको धर्मही उपदेशता है। 'जो दुःख, अनार्य, अनर्थयुक्त आत्म-पीड़ाके व्यापारमें अनुयुक्त ( लग्न ) हैं; वह सभी दुःख-उपघात-उपायास-परिदाहसे युक्त हैं, मिथ्या-मार्ग पर आरूढ़ हैं—यह नहीं कहता। ( बल्कि ) अनुयोग सदुःख है, यह धर्म उपघात-उपायास-परिदाहसे युक्त है, मिथ्या मार्ग है—इस प्रकार दूसरेको धर्मको ही उपदेशता है। जो दुःख, अनार्य, अनर्थयुक्त आत्मपीड़ाके व्यापारमें अनुयुक्त ( = लग्न ) नहीं हैं; वह सभी दुःख-उपघात-उपायास-परिदाह-रहित हैं, ठीक मार्ग पर आरूढ़ हैं'—यह नहीं कहता। ( बल्कि कहता है )—अनुयोग न करना दुःख ० रहित है, ठीक

---

[1] देखो पृष्ठ ५६७।

मार्ग है—इस प्रकार दूसरेको धर्म ही उपदेशता है। 'जिन किन्हींका भव-संयोजन ( = भव-वन्धन ) नष्ट नहीं हुआ, वह सभी दुःख ०—सहित हैं, मिथ्या मार्गपर आरूढ़ हैं'—यह नहीं कहता। ( वल्कि कहता है )—'भव-संयोजनके नष्ट न होनेपर भव ( = जन्म मरण ) भी नष्ट नहीं होता है'—इस प्रकार ० धर्मंहीको उपदेशता है। 'जिन किन्हींका भव-संयोजन नष्ट हो गया, वह सभी दुःख-० रहित हैं, ठीक मार्गपर आरूढ़ हैं'—यह नहीं कहता। ( वल्कि कहता है )—'भव-संयोजनके नष्ट होनेपर भव भी नष्ट हो जाता है'—इस प्रकार ० धर्मंहीको उपदेशता है।—इस प्रकार, भिक्षुओ! न उत्सादना होती है, न अ-प्रसादना, ( वल्कि ) धर्म-देशना होती है। यह जो कहा—'उत्सादनको भी जाने ०[1] धर्म हीका उपदेश करे'—सो इसीलिये कहा।

( ४ ) "जो यह कहा—'सुख-विनिश्चयको जाने। सुख विनिश्चयको जानकर, अपने भीतर सुखमें अनुयुक्त होवे'—सो किस लिये कहा?—भिक्षुओ! यह पाँच काम-गुण हैं। कौनसे पाँच?—( १ ) इष्ट ०[2] चक्षुद्वारा विज्ञेयरूप। ०[2] काय-विज्ञेय स्प्रष्टव्य। भिक्षुओ! यह पाँच कामगुण हैं। भिक्षुओ! इन पाँच कामगुणोंके द्वारा जो कुछ सुख, सौमनस्य उत्पन्न होता है; वह कहा जाता है काम-सुख, मीढसुख, पृथग्जनोंका सुख = अनार्य-सुख। ( वह ) न-सेवितव्य = न भावयितव्य = न बहुलीकर्तव्य, इस सुखसे भय खाना चाहिये—मैं यह कहता हूँ। यहाँ, भिक्षुओ! भिक्षु कामोंसे विरहित ०[3] प्रथम ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। ०[3] द्वितीय-ध्यान [illegible] ०। ०[3] तृतीय ध्यानको ०। ०[3] चतुर्थ ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। यह कहा जाता है, [illegible] उपशम-सुख, संबोधि-सुख। यह सेवितव्य = भावयितव्य, बहुली-कर्तव्य [illegible], इस सुखसे भय नहीं खाना चाहि[illegible] मैं यह कहता हूँ। जो यह कहा—'सुखविनिश्चय को जाने ०'—सो इसीलिये कहा।

( ५ ) "यह जो कहा—'एकान्तमें बात नहीं कहे, मुँहपर बहुत [illegible]'—सो किस लिये कहा?—वहाँ भिक्षुओ! जिस एकान्त-वादको अ-भूत = अ-तथ्य ( = अ-सत्य ), [illegible] को प्राप्त जाने, उस एकान्तवादको न कहे। और जिस एकान्तवादको भूत = तथ्य ( किन्तु ) अनर्थ-युक्त जाने, उस ० को भी न कहना, भिक्षुओ! सीखे। और जिस रहोवाद ( = एकांतमें कहनेकी बात )को भूत = तथ्य, सार्थक समझे, तो उस रहोवादके कथनके लिये कालज्ञ ( = काल देख कर कहनेवाला ) होना चाहिये। वहाँ भिक्षुओ! जिस सम्मुखके क्षीणवाद ( = धीमें बोलनेकी बात ) को अ-भूत = अ-तथ्य, अनर्थ-युक्त समझे, तो उस ० को न कहे। जिस ० को भूत = तथ्य ( किन्तु ) अनर्थ-युक्त जाने, उस ० को भी न कहे। जिस ० को भूत = तथ्य ( और ) सार्थक जाने, उस ० के कथनके लिये कालज्ञ होना चाहिये। यह जो कहा—'एकान्तमें न कहे, मुँहपर बहुत धीमा न बोले'—सो इसीलिये कहा।

( ६ ) "जो यह कहा—'जल्दी बिना बोले, जल्दी जल्दी न बोले'—सो किसलिये कहा?—वहाँ, भिक्षुओ! जल्दी बोलनेवालेके शरीरको भी कष्ट होता है, चित्त भी पीड़ित होता है, स्वर भी विकृत होता है, कण्ठ भी आतुर होता है, अ-विस्पष्ट ( = साफ नहीं ) भी होता है, जल्दी बोलनेवालेकी बात ( दूसरोंको ) अ-विज्ञेय होती है। वहाँ, भिक्षुओ! जल्दी जल्दी न बोलनेवालेके शरीरको भी कष्ट नहीं होता, चित्त भी पीड़ित नहीं होता, स्वर भी विकृत नहीं होता, कण्ठ भी आतुर नहीं होता, विस्पष्ट भी होता है, जल्दी जल्दी न बोलनेवालेकी बात ( दूसरोंको ) विज्ञेय

---

[1] देखो पृष्ठ ५६७।　[2] देखो पृष्ठ ९३।　[3] देखो पृष्ठ १५।

( = सुगम ) होती है। जो यह कहा—'जल्दी बिना बोले ०'—सो इसी लिये कहा।

( ७ ) "जो यह कहा—'देशोंकी भाषाका आग्रह न करे, न संज्ञाओंके पीछे धावन करे'—सो किस लिये कहा ?—कैसे भिक्षुओ ! दीहाती भाषासे अभिनिवेश ( = आग्रह ) होता है ?; और संज्ञासे अतिसार ( = बहुत धावना ) ? यहाँ भिक्षुओ ! वही ( वस्तु ) किन्हीं किन्हीं जनपदोंमें पाती भी पुकारी जाती ( = संज्ञा ) है, पत्त भी ०, वित्त भी ०, शराव भी ०, धारोप भी ०, पोण भी ०, पिसीलव भी ०। इस प्रकार जैसे जैसे उन उन जनपदोंमें पुकारते हैं, वैसे वैसे दृढ़तासे ग्रहण कर, जिद ( = अभिनिवेश )के साथ व्यवहार करता है—'यही सत्य है, और सब मिथ्या'। इस प्रकार भिक्षुओ ! जनपद-भाषामें अभिनिवेश ( = जिद् ) होती है, और संज्ञासे अतिसार ( = विलगाव ) होता है। कैसे, भिक्षुओ ! जनपद भाषामें अभिनिवेश नहीं होता, और संज्ञासे अतिसार नहीं होता ?—यहाँ, भिक्षुओ ! वही ( वस्तु ) किन्हीं जनपदमें पाती पुकारी जाती है, ०, पिसीलव भी ०। इस प्रकार जैसे जैसे इसे उन उन जनपदोंमें पुकारते हैं, 'वह आयुष्मान् इसके बारेमें ( वह शब्द ) व्यवहृत करते हैं'—यह ( सोच ) वैसे ही वैसे व्यवहार करता है, ( किन्तु ) आग्रह बिना। इस प्रकार, भिक्षुओ ! देशोंकी भाषाओंका आग्रह नहीं होता, और न संज्ञाओंके पीछे धावन होता है। जो यह कहा—'देशोंकी भाषाका आग्रह न करे, न संज्ञाओंके पीछे अतिधावन करे'—सो इसीलिये कहा।

"वहाँ, भिक्षुओ ! जो काम सम्बन्धसे सुखीके हीन ० अनर्थयुक्त सौमनस्यका अनुयोग ( = सम्बन्ध ) है, वह स-दुःख है। यह धर्म उपघात-उपायास-परिदाह-युक्त है, ( वह ) मिथ्या मार्ग है। इसलिये यह धर्म स-रण है। वहाँ, भिक्षुओ ! जो ० [illegible] अनुयोगमें अनुयोग ( = सम्बन्ध ) न करता है [illegible] दुःख-रहित है; यह धर्म उपघात-[illegible]यास-परिदाह-रहित है, ठीक मार्ग है [illegible] यह धर्म अ-रण ( = दुख रहित ) है। वहाँ, भिक्षुओ ! जो दुःख, [illegible] आत्म-पीड़ा है, वह दुःख सहित; यह धर्म उपघात-उपायास-परिदाह-[illegible] मिथ्या मार्ग है। इसलिये स-रण है। वहाँ, भिक्षुओ ! जो दुःख ० अनर्थयुक्त आत्म-पीड़ाके अनुयोगमें अनुयोग न करना है, वह दुःख-रहित है, ० ठीक मार्ग है। इसलिये यह धर्म अ-रण है।

"वहाँ, भिक्षुओ ! जिस आँख देनेवाले ० मध्यम मार्ग ( = मज्झिमा पटिपदा )को तथागतने खोज निकाला, यह धर्म दुःख रहित है, उपघात-उपायास-परिदाह-सहित है, ठीक मार्ग है। इसलिये यह धर्म अ-रण है।

"वहाँ, भिक्षुओ ! जो यह उत्सादन ( = खुश करना ) अ-प्रसादन ( = नाराज करना ), और धर्म देशना हैं, यह धर्म दुःख-सहित है, ० मिथ्यामार्ग है। इसलिये यह धर्म स-रण है।

"वहाँ, भिक्षुओ ! जो यह उत्सादन बिना, अ-प्रसादन बिना धर्म देशना है; यह धर्म दुःख-रहित है, ० ठीक मार्ग है। इसलिये ० अ-रण है।

"वहाँ, भिक्षुओ ! जो यह काम-सुख, मृद्ध-सुख, पृथग्जनका सुख-अनार्यका सुख है; यह धर्म दुःख-सहित है, ० झूठा मार्ग है। इसलिये ० स-रण है।

" ० जो निष्कामता-सुख ० संबोधि-सुख है। यह धर्म अ-दुःख है, ० ठीक मार्ग है ० अ-रण है।

" ० जो रहोवाद अ-भूत = अ-तथ्य, अनर्थ युक्त है, यह धर्म दुःख-सहित है, ० मिथ्या-मार्ग है। ० स-रण है।

" ० जो रहोवाद भूत = तथ्य, अनर्थयुक्त है। यह धर्म दुःखसहित है, ० मिथ्यामार्ग है। ० स-रण है।

"० जो रहोवाद भूत = तथ्य, सार्थक है। यह धर्म दुःख-रहित है, ० ठीक मार्ग है। ० अ-रण है।

"० जो संमुखमें क्षीण-वाद अभूत = अ-तथ्य, अनर्थयुक्त है। ० दुःखसहित है, ० मिथ्या-मार्ग है। स-रण है।

"० जो संमुखमें क्षीण-वाद भूत = तथ्य, अनर्थयुक्त है। ० दुःख-सहित है, ० मिथ्यामार्ग है। ० स-रण है।

"० जो संमुखमें क्षीण-वाद भूत = तथ्य और सार्थक है। ० दुःख-रहित है, सच्चामार्ग है। ० अ-रण है।

"० जो यह जल्दी करनेवालेका बोलना है! ० दुःख-सहित है, ० मिथ्यामार्ग है। ० स-रण है।

"० जो यह जल्दी न करनेवालेका बोलना है। ० दुःख-रहित है, ० ठीक मार्ग है। ० अ-रण है।

"० जो यह, जनपदभाषामें अभिनिवेश ( = दुराग्रह ), और संज्ञामें अतिसार ( = धावना ) है। ० दुःख-सहित है। ० मिथ्यामार्ग है। ० है।

"० जो यह जनपद-भाषामें अभिनिवेश ( नहीं ) और संज्ञामें अतिसार नहीं। ० दुःख-रहित है, ० ठीक मार्ग है। ० अ-रण है।

"इसलिये, भिक्षुओ! स-रण और अ-रण धर्मोंको जानो। स-रण धर्मको जानकर, अ- [illegible] ( = दुःख-रहित ) प्रतिपदा ( = मार्ग )पर आरूढ़ होंगे'—इस प्रकार तुम्हें सीखना चाहिये।

"भिक्षुओ! सुभूति कुल-पुत्र अ-रण प्रतिपदापर [illegible] हो रहा है [illegible]

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषणको [illegible] किया।

---

# १४०—धातु-विभंग-सुत्तन्त (३।४।१०)

धातु-विभाग । मनकी साधना

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् मगध ( देश )में चारिका करते, जहाँ राजगृह है, वहाँ पहुँचे। ( और ) जहाँ भार्गव कुंभकार था, वहाँ गये। जाकर भार्गव कुंभकारसे यह बोले—

"यदि, भार्गव ! तुम्हें भारी न हो, तो मैं एक रात ( इस ) घरमें विहार ( = वास ) करूँ।"

"भन्ते ! भारी नहीं है, किन्तु यहाँ पहिलेसे आकर ठहरा एक प्रव्रजित है, यदि वह अनुमति दे, तो भन्ते ! सुखपूर्वक विहार कीजिये।"

उस समय पुक्कुसाति[1] नामक कुल-पुत्र भगवान्के नामपर घरसे बेघर ( = अनागारिक) हो प्रव्रजित हुआ था। वह उस कुंभकार-निवेशनमें पहिलेहीसे आकर [illegible] वान् जहाँ आयुष्मान् पुक्कुसाति थे, वहाँ गये, जा[illegible] आयुष्मान् पुक्कुसातिसे यह बोले—

"यदि, भिक्षु ! [illegible] न हो तो, मैं एक रात ( इस ) घरमें विहार करूँ।"

"आ[illegible] खुला है, आयुष्मान् सुख-पूर्वक विहार करें।"

[illegible] भगवान् कुंभकार-निवेशनमें प्रवेश कर, एक ओर तृणका आसन बिछा, आसन मार, कायाको सीधा कर, स्मृति को सन्मुख उपस्थित रख बैठे। तब भगवान्ने बहुत रात बैठे-बैठे बिता दी आयुष्मान् पुक्कुसातिने भी बहुत रात बैठे-बैठे बिता दी। तब भगवान्को यह हुआ—'इस कुल-पुत्रकी चाल-ढाल बहुत अच्छी है ; क्यों न मैं इससे पूछूँ।' तब भगवान्ने आयुष्मान् पुक्कुसातिसे यह कहा—

"भिक्षु ? किसके नामपर तू प्रव्रजित हुआ है ? कौन तुम्हारा शास्ता ( = गुरु ) है। किसके धर्मको तू मानता है ?"

"आवुस ! शाक्य कुलसे प्रव्रजित शाक्य पुत्र श्रमण गौतम हैं। उन भगवान् गौतमका ऐसा मंगल कीर्तिशब्द फैला हुआ है—०[2]। उन भगवान्के धर्मको मैं मानता हूँ।"

"भिक्षु ! वह भगवान् अर्हत् सम्यक् संबुद्ध इस समय कहाँ विहरते हैं ?"

"आवुस ! उत्तरके देशोंमें श्रावस्ती नामक नगर है। वहाँ वह भगवान् अर्हत् सम्यक्-संबुद्ध इस वक्त विहरते हैं।

---

[1] पहिले तक्षशिलाके राजा थे। ( जातिके पुक्कुस )। बिंबसारके पत्रसे बुद्धके बारेमें जान कर भिक्षु हो गये। ( अ. क. ) [2] देखो पृष्ठ १५८।

"भिक्षु ! क्या तूने उन भगवान्‌को पहिले ( कभी ) देखा है ? देखकर पहिचान सकता है ?"

"आवुस ! नहीं, मैंने उन भगवान्‌को पहिले नहीं देखा है । देखकर मै पहिचान नहीं सकता ।

तब भगवान्‌को यह हुआ—'मेरे ही नामपर यह कुल-पुत्र प्रव्रजित हुआ है; क्यों न मैं इसे धर्मोपदेश करूँ ।

तब भगवान्‌ने आयुष्मान् पुक्कुसातिको संबोधित किया—

"भिक्षु ! तुझे धर्म उपदेशता हूँ, उसे सुन, अच्छी तरह मनमें कर, कहता हूँ ।"

"अच्छा, आवुस !"—( कह ) आयुष्मान् पुक्कुसातिने भगवान्‌को उत्तर दिया ।

भगवान्‌ने यह कहा—"भिक्षु ! यह पुरुष ( १ ) छः धातुओं, ( २ ) छः स्पर्शायतनों, ( ३ ) अठारह मनोपविचार, ( ४ ) चार अधिष्ठानों वाला है, ( ५ ) जहाँ स्थित ( इसके ) मान और उत्सव नहीं प्रवृत्त होते । मान और उत्सवके न प्रवृत्त होनेपर—( वह ) शान्त मुनि कहा जाता है । ( ६ ) प्रज्ञासे प्रमाद न करे, सत्य की रक्षा करे, त्यागको बढ़ावे, उपशम ( =शांतिका ) ही वह अभ्यास करे—यह धातु-विभंगका उद्देश है ।

( १ ) "भिक्षु ! यह जो कहा—'यह पुरुष छः धातुओंवाला है'—सो किस लिये कहा ?—भिक्षु ! यह छः धातु हैं ?—पृथिवी-धातु, आप ०, तेज ०, वायु ०, आकाश ०, विज्ञान-धातु । यह जो कहा—'यह पुरुष छः धातुओंवाला है'—सो इसी लिये कहा ।

( २ ) "भिक्षु ! यह जो कहा—'यह पुरुष छः स्पर्शायतन है'—सो किस लिये कहा ?— [illegible] घ्राण ०, जिह्वा ०, काय ०, मन : संस्पर्शायतन । ० ।

( ३ ) "भिक्षु ! यह जो कहा—[illegible] अठारह मनोपविचारों वाला है'—सो किस लिये कहा ?—चक्षुसे रूपको देखकर रूपको सौमनस्य [illegible] है ०[1] और छः उपेक्षाके उपविचार हैं । ० ।

( ४ ) "भिक्षु ! यह जो कहा—'यह पुरुष चतुरधिष्ठान है'—सो किस लिये [illegible] प्रज्ञाअधिष्ठान, सत्य ०, त्याग ०, उपशम-अधिष्ठान । ० ।

( ६ ) " ०—'प्रज्ञासे प्रमाद न करे ० उपशम ( =शांति )का ही वह अभ्यास करे'—सो किस लिये कहा ?—कैसे भिक्षुओ ! भिक्षु प्रज्ञासे प्रमाद नहीं करता ?—भिक्षुओ ! यह छः धातुयें हैं—पृथिवी धातु, ०, विज्ञान-धातु । क्या है भिक्षु पृथिवी धातु ?—पृथिवी धातु ( दो प्रकारकी ) है—आध्यात्मिक और बाह्य । क्या है, भिक्षु ! आध्यात्मिक पृथिवी धातु ? शरीरके भीतर ( = अध्यात्म ), प्रति शरीरमें ( = प्रत्यात्म ) कर्कश खर्खरा लिये हुये है; जैसे कि केश, लोम ०[2] पेटके भीतरका मल; और जो कुछ और भी प्रति शरीरमें कर्कश ० लिये हुये है । भिक्षु ! यह कही जाती है, आध्यात्मिक पृथिवी धातु । जो आध्यात्मिक पृथिवी धातु है, और जो बाह्य पृथिवी धातु है; यह ( दोनों ) पृथिवी धातु ही है । 'वह न मेरा है' 'न यह मैं हूँ', और 'न वह मेरा आत्मा है' । इस प्रकार इसे यथार्थसे भली प्रकार प्रज्ञासे देखना चाहिये । ऐसे इसे यथार्थतः अच्छी प्रकार देखनेसे पृथिवी धातुसे निर्वेद ( = उदासीनता )को प्राप्त होता है; पृथिवी धातुसे चित्तको विरक्त करता है । क्या है, भिक्षु ! आपोधातु ?—( दो प्रकारकी है ) आध्यात्मिक और बाह्य । क्या है, भिक्षु ! आध्यात्मिक आप-धातु ? जो कुछ अध्यात्ममें=प्रति शरीरमें आप (= जल ) या आप संबंधी लिया गया है; जैसे कि पित्त, श्लेष्म ( =कफ ), पीब, खून, स्वेद, मेद, अश्रु, वसा,

---

[1] देखो पृष्ठ ५६१ । [2] देखो पृष्ठ ११७-१९ ।

खेल (=खखार) कान-नाकका मल, मूत्र; और जो और भी अध्यात्ममें ० आप या आप-संबंधी लिया गया है। यह भिक्षुओ! आध्यात्मिक आप धातु कही जाती है। जो आध्यात्मिक आप-धातु है ० और जो बाह्य आप-धातु है; यह (दोनों) पृथिवी धातु ही है। 'वह न मेरा है', ०। ऐसे इसे यथार्थतः अच्छी प्रकार देखनेसे आप-धातुसे निर्वेदको प्राप्त होता है; आप-धातुसे चित्तको विरक्त करता है। क्या है, भिक्षु! तेज-धातु?—(दो प्रकारकी) आध्यात्मिक और बाह्य। क्या है भिक्षु आध्यात्मिक तेज-धातु?—जो कुछ अध्यात्ममें=प्रति शरीरमें तेज या तेज संबंधी (वस्तु) ली गई है; जैसे कि—जिससे (शरीरसे) ताप=दाह होता, जीर्ण होता है; जिससे कि अशित=खाया पिया अच्छी तरह पचता है; और भी ० आप संबंधी लिया गया है। यह भिक्षु! आध्यात्मिक तेज धातु कही जाती है। जो आध्यात्मिक तेज-धातु है, और जो बाह्य तेज-धातु है; यह (दोनों) तेज-धातु ही है। 'वह न मेरा है' ०। ० तेज धातुसे चित्तको विरक्त करता है। क्या है, भिक्षु! वायु-धातु?— ०। ० —जो अध्यात्ममें=प्रति शरीरमें वायु या वायु-संबंधी (वस्तु) ली गई है; जैसे कि—ऊर्ध्वगामी वायु, अधोगामी वायु, पेटमें रहने वाले वायु, अंग अंगमें रहनेवाले वायु, आश्वास-प्रश्वास; और जो और भी ० वायु-संबंधी लिया गया है। यह भिक्षु! आध्यात्मिक वायु-धातु है। ० यह (दोनों) वायु धातु ही है। 'वह न मेरा है' ०। ० वायु धातुसे चित्तको विरक्त करता है। क्या है, भिक्षु! आकाश-धातु?—०। ०—जो अध्यात्ममें = प्रति शरीरमें आकाश या आकाश सम्बन्धी है जैसे कि—कर्ण-छिद्र, नासिका-छिद्र, मुख-द्वार जिससे कि···खाया पिया निगला जाता है जहाँ···खाया पिया ठहरता है; जहाँसे जिससे कि···खाया पिया अधोभागसे निकलता है। और जो और भी ० आकाश सम्बन्धी है। ०। ० यह (दोनों) [illegible] है' ०। ० आकाशधातुसे चित्तको विरक्त करता है। [illegible] फिर परिशुद्ध = पर्यवदात विज्ञान-धा[illegible] ही शेष रहता है। [illegible] जो यह [illegible] है? 'सुख है'—जानता है; 'दुःख है'—जानता है 'अदुःख-अ[illegible] है। भिक्षु! सुख-वेदनीय (= जिससे सुखात्मक अनुभव मिले, [illegible] (= विषय-इन्द्रिय संयोग) के कारण (= प्रतीत्य) सुखा वेदना उत्पन्न होती है। वह सुखा वेदनाको अनुभव करते 'सुखा वेदनाको अनुभव कर रहा हूँ'—जानता है। 'उसी सुख-वेदनीय स्पर्शके निरोध (= लुप्त) हो जानेसे, उससे उत्पन्न अनुभव (= वेदयित)—सुखवेदनीय स्पर्शके द्वारा उत्पन्न सुखा वेदना—वह निरुद्ध होती है = वह उपशांत होती है'—जानता है। भिक्षु! दुःख-वेदनीय स्पर्शके कारण दुःखा वेदना उत्पन्न होती है। ० वह उपशांत होती है—जानता है। भिक्षु! अदुःख-असुख-वेदनीय स्पर्शके कारण अदुःख-असुखा वेदना उत्पन्न होती है। ० वह उपशांत होती है'—जानता है।

"जैसे, भिक्षु! दो काष्ठोंके संघर्षणसे रगड़से उष्मा (= गर्मी) पैदा होती है, आग प्रकट होती है। उन्हीं दोनों काष्ठोंके अलग होनेसे, विक्षेप होनेसे जो उससे उत्पन्न उष्मा है, वह निरुद्ध = उपशांत हो जाती है; ऐसे ही भिक्षु! सुख-वेदनीय स्पर्शके कारण सुखा वेदना उत्पन्न होती है। ० उपशांत होती है'—जानता है। दुःख वेदनीय स्पर्शके कारण दुःखा वेदना उत्पन्न होती है। ० उपशांत होती है'—जानता है अदुःख-असुख वेदनीय स्पर्शके कारण अदुःख-असुखा वेदना उत्पन्न होती है। ० उपशांत होती है'—जानता है। तब फिर परिशुद्ध = पर्यवदात, मृदु, कर्मण्य, प्रभास्वर उपेक्षा ही बाकी रहती है। जैसे, भिक्षु! चतुर सोनार या सोनारका शागिर्द (= अन्तेवासी) उल्का (= अंगीठी) बाँधे, उल्काको बाँध कर उल्कामुख (= अंगीठी) को लीपे (= जोड़े)। उल्कामुखको लीपकर संडसी (= संडास) से सोनेको पकड़ कर उल्का-मुखमें डाले। उसे समय समय पर धौंके, समय समय पर पानीसे छींटा दे, समय समय पर

( चुप चाप ) छोड़ रक्खे। ( तब ) वह सोना, मृदु, कर्मण्य ( = कामके लायक ), प्रभास्वर, शुद्ध, निर्मल, निहत ( = धुला ), कषाययुक्त होता है। तब जिस जिस आभूषण···को चाहे—चाहे पट्टिका, चाहे कुंडल, चाहे ग्रैवेयक ( = कंठा ), चाहे सुवर्णमाला—उसी चीज ( = अर्थ ) अनुभव कर सकता है। ऐसे ही भिक्षु ! तब फिर ० उपेक्षा ही बाकी रहती है। वह इस प्रकार जानता है—'ऐसी परिशुद्ध = पर्यवदात, इस उपेक्षासे मैं आकाशानन्त्यायतनको प्राप्त हो विहरूँ, उसके धर्मानुसार चित्तको भावित ( = अभ्यस्त ) करूँ; इस प्रकार मेरी यह उपेक्षा उस ( आकाशानन्त्यायतन )में आश्रित, हो, उसे उपादान बना चिर = दीर्घकाल तक ठहरेगी। यदि मैं ऐसी परिशुद्ध = पर्यवदात इस उपेक्षासे विज्ञानानन्त्यायतनको प्राप्त हो विहरूँ, ० दीर्घकाल तक ठहरेगी। यदि मैं ऐसी परिशुद्ध = पर्यवदात इस उपेक्षासे आकिंचन्यायतनको प्राप्त हो विहरूँ, ० दीर्घकाल तक ठहरेगी । ० नैवसंज्ञा-नासंज्ञायतनको प्राप्त हो विहरूँ, ० दीर्घकाल तक ठहरेगी। वह ऐसा जानता है—यदि ऐसा परिशुद्ध = पर्यवदात इस उपेक्षासे आकाशानन्त्यायतनको प्राप्त हो विहरूँ, उसके धर्मानुसार चित्तको भावित करूँ; ( तो ) भी यह संस्कृत ( = कृत ) है। ० विज्ञानानन्त्यायतन ०। ० आकिंचन्यायतन ०। ० नैवसंज्ञा-नासंज्ञायतन को प्राप्त हो विहरूँ, उसके धर्मानुसार चित्तको भावित करूँ; ( तो ) भी यह संस्कृत है'।—( यह सोच ) वह न उसके भव ( = उत्पत्ति ) या विभव ( = विनाश )के लिये न अभिसंस्कार ( = बनाना ) करता है, न अभिसंचेतन ( = ख्याल ) करता है। वह भव ० अभिसंचेतन न करते लोकमें किसी ( वस्तु )का उपादान ( = संग्रह ) नहीं करता; उपादान न करनेसे [illegible] नहीं प्राप्त होता, परित्रास न पाते वह इसी शरीर ( = प्रत्यात्म ) निर्वाणको प्राप्त होता है। जन्म ( = आवागमन ) खतम [illegible] ० [1] इसे जानता है। वह यदि सुखा वेदनाको अनुभव करता है, ( तो भी ) 'वह अनित्य है'—[illegible] अन्-अध्यवसित ( = अ-निश्चित ) है'—जानता है। 'अन्-अभिनंदित है'—जानता है। यदि दुःख [illegible] हो रहा है [illegible] करता है ०। यदि अ-दुःख-असुखा वेदनाको अनुभव करता है। वह यदि सुखा वेदनाको वेदन ( [illegible] ) करता है, तो वि-संयुक्त ( = वियुक्त ) हो उसे नहीं वेदन करता। यदि दुःखा वेदनाको ०। यदि अदुःख-असुखा वेदनाको ०। वह काया पर्यन्तकी वेदनाको वेदन करते हुये—'काय-पर्यन्त वेदनाको वेदन करता हूँ'—जानता है। जीवित ( = जीवन )-पर्यन्त वेदनाको वेदन करते हुये—०। 'काया छोड़ मरनेके बाद जीवन खतम होने ( = पर्यादान )के पश्चात् यहीं सारे अनुभव ( = वेदयित ), अन्-अभिनंदित हो ठंडे हो जायेंगे'—जानता है। जैसे, भिक्षुओ ! तेल और बत्ती के सहारे तेल-प्रदीप जलता है। उसकी तेल और बत्तीके खतम होने पर और दूसरेके न मिलने पर ( = अनुपादानात् ) निराहार हो बुझ जाता है। ( = निब्बायति ) निर्वाणको प्राप्त होता है, इसी प्रकार, भिक्षु ! काय-पर्यन्तकी वेदनाको वेदन करते हुये—० ठंडे हो जायेंगे—जानता है। इसलिये इस प्रकार ऐसे ( गुणोंसे ) युक्त भिक्षु, इस परम प्रज्ञा-अधिष्ठानसे संयुक्त होता है। भिक्षु ! यही परम आर्य प्रज्ञा है, जो कि यह सारे दु-खोंके क्षयका ज्ञान ? उसकी वह विमुक्ति ( = मुक्ति ) सत्य में स्थित, अ-कोप्य ( = चल ) होती है। भिक्षु ! वह मृषा ( = असत्य ) है, जो कि नाश-मान ( = मोषधर्मा ) है, जो मोषधर्मा नहीं है, वह निर्वाण है। इसलिये ऐसे ( गुणोंसे ) युक्त भिक्षु इस परम-सत्य अधिष्ठानसे युक्त होता है। भिक्षु। यही परम आर्य-सत्य है, जो कि यह अ-मोष-धर्मा निर्वाण है।

---

[1] देखो पृष्ठ १६।

"पहिले अ-जान होते समय उसने ही उपधियाँ ( = स्कंध, काय, क्लेश, कर्म ) ग्रहणकी = समादिन्न होती हैं; ( अब ) वह उसकी प्रभिन्न = उच्छिन्न-मूल, कटे शिर वाले ताड़ जैसी, अभाव-प्राप्त, भविष्यमें उत्पन्न होनेके अयोग्य होती है। इसलिये ऐसे (गुणोंसे) युक्त भिक्षु इस परम त्याग-अधिष्ठान से संयुक्त होता है। भिक्षु! यही परम आर्य-त्याग है, जो कि सारी उपधियोंका परित्याग।

"० अजान होते समय उसे अभिध्या ( = लोभ ) छन्द, राग होता है; ( अब ) वह ० उच्छिन्न मूल ० होते हैं। ० अजान होते समय, उसे आघात व्यापाद संप्र-द्वेष होते हैं; ०। ० अजान होते समय अविद्या, सम्मोह होता है; ०। इसलिये ऐसे ( गुणोंसे ) युक्त भिक्षु इस परम उपशम-अधिष्ठानसे युक्त होता है। भिक्षु! यही परम आर्य उपशम है, जो कि यह राग, द्वेष और मोहका उपशम ( = शमन, शांत होना )।

"यह जो कहा—'प्रज्ञासे प्रमाद न करे, सत्यकी रक्षा कर, त्यागको बढ़ावे, उपशमका ही अभ्यास करे'—वह इसीलिये कहा।

( ५ ) "यह जो कहा—'जहाँ स्थित ( इसके ) मान और उत्सव नहीं प्रवृत्त होते। मान और उत्सवके न प्रवृत्त होनेपर—( वह ) शान्त मुनि कहा जाता है'—सो किस लिये कहा? भिक्षु! 'मैं हूँ'—यह मान ( = मन्यता ) है। 'यह मैं हूँ'—यह मान है। 'हूँगा'—यह मान है। 'नहीं होऊँगा'—यह मान है। 'अ-रूपी होऊँगा'—०। 'संज्ञी होऊँगा'—०। 'अ-संज्ञी होऊँगा'—०। 'नैवसंज्ञी-नासंज्ञी होऊँगा'—०। भिक्षु! मान ( = मान्यता ) रोग है, ० गंड ( = फोड़ा ) है, मान शल्य है। भिक्षु! सारे मानोंका अतिक्रमण कर शान्त मुनि कहा जाता है। भिक्षु! शान्त मुनि जन्म-जरा-मरणको नहीं प्राप्त होता, न कुपित होता है, न स्पृहा [illegible] है, जिस जन्मतासे न जन्मा क्या जराको प्राप्त हो[illegible] जराको प्राप्त क्या कोपेगा? न कुपित हुआ क्या स्पृहा करेगा। यह [illegible] ०'—सो इसलिये कहा।

[illegible] भगवान् [illegible] जो यह [illegible]

"भि[illegible] इन छः धातुओंको धारण कर।"

[illegible] आयुष्मान् पुक्कुसाति—'अहो, शास्ता मुझे मिल गये, सुगत ०' सम्यक्-संबुद्ध मुझे मिल गये'—( सोच ); आसनसे उठ उत्तरासंग ( = उपरने )को एक ( बायें ) कंधेपर कर, भगवान्के पैरोंमें शिरसे पड़कर भगवान्से यह बोले—

"भन्ते! बाल = मूढ़ = अकुशलकी तरह ( मेरे ) अपराधको क्षमा करें; जो कि मैंने भगवान्को 'आवुस[1]' कह कर पुकारा। भन्ते! उस मेरे अपराधको, आगे संयम करनेके लिये भगवान् बीतेके तौरपर स्वीकार करें।"

"भिक्षु! जो तूने बाल ० की तरह अपराध किया। जो कि तूने मुझे 'आवुस' कह कर पुकारा। चूँकि, भिक्षु! तू अत्यय ( = अपराध )को अत्ययके तौर पर देखकर धर्मानुसार प्रतीकार करता है; ( इसलिये ) उसे हम स्वीकार करते हैं। भिक्षु! आर्य-विनय ( सत्पुरुषोंकी रीति )में यह वृद्धि ( = लाभ ) ही है, जो कि अपराधको अपराधके तौरपर देखकर धर्मानुसार प्रतीकार करता है, भविष्यमें संवर ( = संयम ) रखता है।"

"मिले भन्ते! मुझे भगवान्के पाससे उपसंपदा।"

"भिक्षु! क्या तेरे पास पात्र-चीवर[2] पूरे हैं?"

---

[1] आवुस मित्र या भाईके अर्थमें बराबरवालेके लिये प्रयुक्त होता था।

[2] तीन चीवर हैं—अन्तरवासक ( = लुंगी ), उत्तरासंग ( = इकहरी ऊपर लेनेकी चादर ), संघाटी ( = दुहरा उत्तरासंग सर्दीके लिये ) और एक भिक्षापात्र एक भिक्षुके लिये जरूरी हैं।

"भन्ते ! मेरे पास पात्र-चीवर पूरे नहीं हैं।"

"भिक्षु ! तथागत अ-परिपूर्ण पात्र-चीवर वालेको उपसंपादित (= भिक्षुकी दीक्षासे दीक्षित) नहीं करते।"

तब आयुष्मान् पुक्कुसाति भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित = अनुमोदित कर, आसनसे उठ कर, भगवान्‌को अभिवादन कर, प्रदक्षिणा कर, पात्र-चीवरकी खोजमें चल पड़े। तब पात्र-चीवर की खोजमें फिरते आयुष्मान् पुक्कुसातिको एक पागल गायने मार डाला। तब बहुतसे भिक्षु जहाँ भगवान् थे, वहाँ गये। जाकर भगवान्‌को अभिवादन कर एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठे उन भिक्षुओंने भगवान्‌से यह कहा—

"भन्ते ! जो वह पुक्कुसाति नामक कुल-पुत्र; जिसे कि भगवान्‌ने संक्षेपसे उपदेश किया; वह काल कर गया। उसकी क्या गति होगी = क्या अभिसंपराय (= परलोक) होगी ?"

"भिक्षुओ ! पुक्कुसाति कुलपुत्र पंडित, सत्यवादी धर्मानुसार (चलनेवाला) था, उसने मुझे धर्मसे कोई पीड़ा नहीं दी। भिक्षुओ ! पुक्कुसाति कुलपुत्र पाँचों अवर-भागीय-संयोजनोंके क्षयसे औपपातिक (= अयोनिज देव) हो वहाँ (देवलोकमें) निर्वाण पानेवाला है, उस लोकसे न लौटनेवाला है।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित किया।

# १४१—सच्च-विभंग-सुत्तन्त (३।४।११)

चार आर्य-सत्य

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् वाराणसीमें ऋषिपतन-मृगदाव[1]में विहार करते थे।

वहाँ भगवान्ने भिक्षुओंको संबोधित किया—"भिक्षुओ!"

"भदन्त!"—(कह) उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—"भिक्षुओ! तथागत अर्हत् सम्यक्-संबुद्धने वाराणसी ऋषिपतन-मृगदावमें अनुपम धर्म-चक्रको प्रवर्तित किया (= घुमाया), (जोकि) श्रमण-ब्राह्मण, देव, मार, ब्रह्मा या लोकमें किसीसे भी उल्टाया नहीं जा सकता। जोकि यह चार आर्य-सत्योंका आख्यान = देशना = प्रज्ञापन = प्रस्थापन = विवरण = विभाजन = उत्तानीकरण (= स्पष्टीकरण) करना है। किन चारोंका?—दुःख-आर्यसत्यका आख्यान ०। दुःख-समुदय-आर्य-सत्यका ०। दुःख निरोध-आर्यसत्यका ०। दुःख निरोध-गामिनी प्रतिपदा-आर्य-सत्यका ०। भिक्षुओ! तथागत ० ने ० धर्म-चक्रको प्रवर्तित किया, (जोकि) ०।

"भिक्षुओ! सारिपुत्र, और मौद्गल्यायन[illegible] सेवन करो, ० भजन करो। भिक्षुओ! सारि-पुत्र, मौद्गल्यायन पंडित [illegible] जो यह [illegible] अनुग्राहक हैं। भिक्षुओ! जन्मदाता (= पिता)की तरह सारिपुत्र [illegible] पनवालेकी तरह मौद्गल्यायन है। भिक्षुओ! सारिपुत्र (अधिकारीको) स्रोत-आपत्तिकालमें प्राप्त कराता है; और मौद्गल्यायन उत्तम-अर्थ (= पदार्थ = निर्वाण) में! भिक्षुओ! सारिपुत्र चार आर्य-सत्योंका विस्तारपूर्वक आख्यान ० उत्तानीकरण कर सकता है।"

भगवान्ने यह कहा, यह कह सुगत आसनसे उठ विहारमें चले गये।

तब भगवान्के चले जानेके थोड़े ही समय बाद आयुष्मान् सारिपुत्रने भिक्षुओंको संबोधित किया—"आवुस भिक्षुओ!"

"आवुस!"—(कह) उन भिक्षुओंने आयुष्मान् सारिपुत्रको उत्तर दिया।

आयुष्मान् सारिपुत्रने यह कहा—"आवुसो! तथागत ० ने वाराणसी ० में अनुपम धर्म चक्रको प्रवर्तित किया ० दुःख-निरोध-गामिनी प्रतिपदा आर्य-सत्यका ० उत्तानीकरण किया।' क्या है आवुसो! दुःख आर्य-सत्य?—०[2]

"यह कही जाती है, आवुसो! दुःख-निरोध-गामिनी प्रतिपदा आर्य-सत्य। आवुसो! तथा-गत ० ने ० धर्मचक्रको प्रवर्तित किया। ० दुःख निरोधगामिनी आर्य-सत्यका ० उत्तानी-करण किया'।"

आयुष्मान् सारिपुत्रने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने आयुष्मान् सारिपुत्रके भाषणको अभिनंदित किया।

---

[1] सारनाथ। [2] देखो बुद्धचर्या, पृष्ठ १२३-२७।

# १४२—दक्खिणा-विभंग-सुत्तन्त (३।४।१२)

संघ व्यक्तिसे ऊपर है

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् शाक्यों ( के देश )में कपिलवस्तुके न्यग्रोधाराममें विहार करते थे। तब महाप्रजापती गौतमी नये दुस्स ( = धुस्से )के जोड़ेको लेकर, जहाँ भगवान् थे वहाँ आई। आकर भगवान्‌को अभिवादन कर एक ओर बैठ गई। एक ओर बैठी, महाप्रजापती गौतमीने भगवान्‌को यों कहा—"भन्ते! यह अपना ही काता, अपना ही बुना, मेरा यह नया धुस्सा-जोड़ा भगवान्‌को ( अर्पण है )। भन्ते! भगवान् अनुकम्पा ( = कृपा ) कर, इसे स्वीकार करें।"

ऐसा कहनेपर भगवान्‌ने महाप्रजापती गौतमीसे कहा—

"गौतमी! ( इसे ) संघको देदे। संघको देनेसे मैं भी पूजित हूँगा, और संघ भी।"

दूसरी बार भी ० कहा—"भन्ते यह ०"।…"गौतमी! संघको दे ०"। तीसरी बार भी ०।

यह कहनेपर आयुष्मान् आनन्दने भगवान्‌को यों कहा—

"भन्ते! भगवान् महाप्रजापती गौतमीके धुस्सा-जोड़ा हो रहा है। भन्ते! आपादिका ( = अभिभाविका ), पोषिका, क्षीर-दायिका ( होनेसे ), भगवान्‌की मौसी महाप्रजापती गौतमी बहुत उपकार करनेवाली है। इसने जननीके मरनेपर भगवान्‌को दूध पिलाया। भगवान् भी महाप्रजापती गौतमीके महोपकारक हैं। भन्ते! भगवान्‌के कारण महाप्रजापती ० बुद्धकी शरण आई, धर्मकी शरण आई, संघकी शरण आई। भगवान्‌के कारण भन्ते! महाप्रजापती गौतमी प्राणातिपात ( = हिंसा )से विरत हुई। अदत्तादान ( = बिना दिये लेना = चोरीसे ) विरत हुई। काम-मिथ्याचारसे ० मृषावादसे ( = झूठ बोलना )से ०। सुरा-मेरय ( = कच्ची शराब )-मद्य-प्रमादस्थान ( = प्रमाद करनेकी जगह )से ०। भगवान्‌के कारण भन्ते! महाप्रजापती गौतमी बुद्धमें अत्यन्त श्रद्धा ( = प्रसाद ) युक्त, धर्ममें अत्यन्त प्रसाद-युक्त, संघमें अत्यन्त प्रसाद-युक्त ( हुई ); आर्य ( = उत्तम ) कांत ( = कमनीय = सुन्दर ) शीलोंसे युक्त ( हुई )। भगवान्‌के ही कारण भन्ते! ० दुःखसे बेफिक्र हुई, दुःख-समुदयसे ०, दुःख-निरोधसे ०, दुःख-निरोध-गामिनी-प्रतिपद्से ०। भगवान् भी भन्ते! महाप्रजापती गौतमीके महाउपकारक हैं।"

"आनन्द! यह ऐसा ही है, पुद्गल ( = व्यक्ति = प्राणी ) पुद्गलके सहारे बुद्धका शरणागत होता है, धर्मका ०, संघका ०। लेकिन आनन्द! जो यह अभिवादन, प्रत्युपस्थान ( = सेवा ), अञ्जलि जोडना = समीची करना, चीवर, पिंड-पात, शयनासन, ग्लान ( = रोगी )को पथ्य-औषध देना है, ( इसे ) मैं इस पुद्गलका उस पुद्गलके प्रति सुप्रतिकार ( = प्रत्युपकार ) नहीं कहता। जो ( कि यह ) पुद्गल ( दूसरे ) पुद्गलके सहारे प्राणातिपात ०, अदत्तादान ०,

काम-मिथ्याचार ०, मृषावाद ०, सुरा-मेरय-मद्य-प्रमाद-स्थानसे विरत होता है ! आनन्द ! जो यह अभिवादन ०। जो यह आनन्द ! पुद्गल पुद्गलके सहारे दुःखसे बेफिक्र होता है ०।

आनन्द ! यह चौदह प्राति-पुद्गलिक ( = व्यक्तिगत ) दक्षिणायें ( = दान ) हैं। कौनसी चौदह ? तथागत अर्हत् सम्यक्-संबुद्धको दान देता है; यह पहिली प्राति-पुद्गलिक दक्षिणा है। प्रत्येक संबुद्धको दक्षिणा देता है; यह दूसरी ०। तथागतके श्रावक ( = शिष्य ) अर्हत्को ० तीसरी ०। अर्हत्-फलके साक्षात् करनेमें लगे हुयेको ० चौथी ०। अनागामीको ० पाँचवीं ०। अनागामि-फल साक्षात् करनेमें लगे हुयेको ० छठीं ०। सकृदागामीको ० सातवीं ०। सकृदागामि-फल साक्षात् करनेमें लगेको ० आठवीं ०। सोतापन्नको ० नवीं ०। सोतापत्ति ( = स्रोत आपत्ति )-फल साक्षात् करनेमें लगेको ० दसवीं ०। गाँवके बाहरके वीत-रागको ० ग्यारहवीं ०। शीलवान् पृथग्जन ( स्रोत आपत्ति आदिको न प्राप्त )को ० बारहवीं ० दुःशील पृथग्जनको ० तेरहवीं ०। तिर्यग्योनिगत ( = पशु पक्षी आदि )को ० चौदहवीं ०। वहाँ आनन्द ! तिर्यग्योनि-गतको दान देनेमें सौगुनी दक्षिणाकी आशा रखनी चाहिये। दुःशील पृथग्जनमें ० हज़ार गुनी ०। शील-वान् पृथग्जनमें ० सौ हजार ०। ० सौ हजार करोड़ ०। स्रोत आपत्ति फल साक्षात् करनेमें लगेको दान दे ० असंख्य ( = अनगिनत ) अप्रमेय ( = प्रमाण रहित ) दक्षिणाकी आशा रखनी चाहिये। फिर स्रोतआपन्नकी बात क्या कहनी है ? फिर सकृदागामी ० ? फिर अनागामी ० ? फिर अर्हत् ० ? फिर प्रत्येक-बुद्ध ० ? फिर तथागत अर्हत् सम्यक् संबुद्ध ० ?

"आनन्द ! यह सात संघ-गत ( = संघमेंकी ) दक्षिणायें हैं। कौनसी सात ? बुद्ध प्रमुख दोनों[1] संघोंको दान देता है; यह पहिली संघ-गत दक्षिणा है। तथागतके परिनिर्वाणपर [illegible] दोनों संघोंको ० दूसरी ०। भिक्षु-संघको ० तीसरी ०। [illegible]भिक्षुणी-संघको ० चौथी ०। मुझे संघ इतने भिक्षु भिक्षुणी उद्देश करें ( = [illegible] दें ), ऐसे दान देता है ० वह पाँचवीं ०। मुझे संघमेंसे इतने [illegible] ० मुझे संघमेंसे इतनी भिक्षुणियाँ ०, सातवीं ०।

[illegible] आनन्द ! भविष्यकालमें भिक्षु-नाम-धारी ( = गोत्रभू ), काषाय-मात्र-धारी ( = काषाय-कंठ ) दुःशील, पाप-धर्मा ( = पापी ) ( भिक्षु ) होंगे। ( लोग ) संघके ( नामपर ) उन दुःशीलों को दान देंगे। उस वक्तभी आनन्द ! मैं संघ-विषयक दक्षिणाको असंख्येय, अपरिमित ( फलवाली ) कहता हूँ। आनन्द ! किसी तरह भी संघ-विषयक दक्षिणासे प्राति-पुद्गलिक ( = व्यक्तिगत ) दक्षिणाको अधिक फल-दायक मैं नहीं मानता।

"आनन्द ! यह चार दक्षिणा ( = दान )की विशुद्धियाँ ( = शुद्धियाँ ) हैं। कौनसी चार? आनन्द ! ( कोई कोई ) दक्षिणा तो दायकसे परि-शुद्ध होती है, प्रतिग्राहकसे नहीं। ( कोई ) दक्षिणा प्रति-ग्राहकसे परिशुद्ध होती है, दायकसे नहीं। आनन्द ! ( कोई ) दक्षिणा न दायकसे शुद्ध होती है, न प्रति-ग्राहकसे। ( कोई ) दक्षिणा दायकसे भी शुद्ध होती है प्रतिग्राहकसे भी···। आनन्द ! दक्षिणा कैसे दायकसे शुद्ध होती है,···प्रतिग्राहकसे नही···? आनन्द ! जब दायक शीलवान् ( =सदाचारी ) और कल्याणधर्मा ( = पुण्यात्मा ) हो, और प्रति-ग्राहक हो दुःशील ( = दुराचारी ) पाप-धर्मा ( = पापी ); तो आनन्द ! दक्षिणा दायकसे शुद्ध होती है, प्रतिग्राहकसे नहीं। आनन्द ! कैसे दक्षिणा प्रति-ग्राहकसे शुद्ध होती है, दायकसे नहीं ? आनन्द ! जब प्रतिग्राहक शीलवान् और कल्याण-धर्मा हो, ( और ) दायक हो दुःशील, पाप-धर्मा ०। आनन्द ! कैसे दक्षिणा न दायकसे शुद्ध होती है, न प्रति-ग्राहकसे ? आनन्द ! जब

---

[1] भिक्षु और भिक्षुणीके संघ।

दायक दुःशील, पाप-धर्मा हो, और प्रतिग्राहक भी दुःशील पाप-धर्मा हो। आनन्द! कैसे दक्षिणा दायकसे भी शुद्ध होती है, और प्रतिग्राहकसे भी? आनन्द! (जब) दायक शीलवान् कल्याण-धर्मा हो (और) प्रतिग्राहक भी शीलवान् कल्याण-धर्मा हो, तो ०। आनन्द! यह चार दक्षिणा की विशुद्धियाँ हैं।"

(१४—इति विभंग-वग्ग ३।४)

---

# १४३—अनाथपिंडिकोवाद-सुत्तन्त ( ३।५।१ )

अनाथपिंडिककी मृत्यु । अनासक्ति योग ।

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे ।

उस समय अनाथपिंडिक गृहपति बहुत अधिक रुग्ण, दुःखित, बीमार था । तब अनाथपिंडिक गृहपतिने एक आदमीसे कहा—"हे पुरुष ! जहाँ भगवान् हैं, वहाँ जाओ; जाकर मेरे वचनसे भगवान्‌के चरणोंमें शिरसे वन्दना करो; और यह भी कहो—'भन्ते ! अनाथपिंडिक गृहपति ० बीमार है; वह भगवान्‌के चरणोंमें शिरसे वन्दना करता है' । ( फिर ) जहाँ आयुष्मान् सारिपुत्र हैं, वहाँ जाओ; जाकर मेरे वचनसे आयुष्मान् सारिपुत्रके चरणोंमें शिरसे वन्दना करो; और यह भी कहो—'भन्ते ! अनाथपिंडिक गृहपति ० बीमार है; वह आयुष्मान् सारिपुत्रके चरणोंमें शिरसे वन्दना करता है; और यह भी कहो—'अच्छा हो भन्ते ! आयुष्मान् सारिपुत्र जहाँ अनाथपिंडिक गृहपतिका घर है, कृपा कर वहाँ चलें' ।"

"अच्छा, भन्ते !"—( कह ) उस पु[illegible]अनाथपिंडिक गृहपतिसे कह, जहाँ भगवान् थे, वहाँ गया; जाकर [illegible] कर एक ओर बैठ गया । एक ओर बैठे, उस पुरुषने भगवानसे [illegible]—

"भन्ते ! अनाथपिंडिक गृहपति ० बीमार है; ० वंदना करता है ।"

( फिर ) जहाँ आयुष्मान् सारिपुत्र थे, वहाँ गया । जाकर आयुष्मान् सारिपुत्रको अभिवादन कर एक ओर बैठ गया । एक ओर बैठे, उस पुरुषने आयुष्मान् सारिपुत्रसे यह कहा—

"भन्ते ! अनाथ-पिंडिक गृहपति ० बीमार है; ० वन्दना करता है । और यह भी कहता है—'अच्छा हो, भन्ते ! ० कृपा कर वहाँ चलें ।"

आयुष्मान् सारिपुत्रने मौनसे स्वीकार किया ।

तब आयुष्मान् सारिपुत्र पहिनकर, पात्र-चीवर ले, आयुष्मान् आनंदको अनुगामी श्रमण बना, जहाँ अनाथ-पिंडिकका घर था, वहाँ गये । जाकर बिछे आसनपर बैठे । बैठकर आयुष्मान् सारिपुत्रने अनाथ-पिंडिक गृहपतिसे यह कहा—

"गृहपति ! ठीक तो है ? ( काल- )यापन तो हो रहा है ? दुःखा वेदना हट तो रही है, लौट तो नहीं रही है ? (व्याधिका ) हटना तो मालूम हो रहा है; लौटना तो नहीं मालूम हो रहा है ?"

"भन्ते सारिपुत्र ! मुझे ठीक नहीं है; ०[1] अत्यधिक दाह हो रहा है । भन्ते सारिपुत्र ! मुझे ठीक नहीं है ० ।"

---

[1] देखो पृष्ठ ४०६ ।

"तो ऐसा गृहपति ! अभ्यास करो ( = शिक्षितव्य )—'चक्षुका उपादान न करूँगा, और मेरा विज्ञान ( = चित्त ) चक्षुमें निश्रित ( = आश्रित, आसक्त ) न होगा'। ऐसा गृहपति ! अभ्यास करो। तो ० श्रोत्र ०।० घ्राण ०। ० जिह्वा ०। ० मन ०। ० रूप ०। ० शब्द ०। ० गंध ०। ० रस ०। ० स्प्रष्टव्य ०। ० धर्म ०। ० चक्षुर्विज्ञान ०। ० श्रोत्र-विज्ञान ०। ० घ्राण-विज्ञान ०। ० जिह्वा-विज्ञान ०। ० काय-विज्ञान ०। ० मनो-विज्ञान ०। ० चक्षु-संस्पर्श [1]०। ० श्रोत्र-संस्पर्श ०। ० घ्राण-संस्पर्श ०। ० जिह्वा-संस्पर्श ०। ० काय-संस्पर्श ०। ० मनः-संस्पर्श ०। ० चक्षु-संस्पर्शजा वेदना [2]०। श्रोत्र-संस्पर्शजा वेदना ०। ० घ्राण-संस्पर्शजा वेदना ०। ० जिह्वा-संस्पर्शजा वेदना ०। ० काय-संस्पर्शजा वेदना ०। ० मनःसंस्पर्शजा वेदना ०। ० पृथिवी-धातु [3]०। ० आप-धातु ०। ० तेज-धातु ०। ० वायु-धातु ०। ० आकाशधातु ०। ० विज्ञान-धातु ०। ० रूप ०। ० वेदना ०। ० संज्ञा ०। ० संस्कार ०। ० विज्ञान ०। ० आकाशानन्त्या-यतन ०। ० विज्ञानानन्त्यायतन ०। ० आकिंचन्यायतन ०। ० नैव संज्ञा-नासंज्ञायतन ०। ० इस लोक ०। तो ऐसा, गृहपति ! अभ्यास करो—'परलोकका उपादान न करूँगा, और मेरा विज्ञान परलोकमें निश्रित न होगा'—ऐसे गृहपति तुम अभ्यास करो। तो ऐसा, गृहपति ! अभ्यास करो, कि जो कुछ भी तुम्हारा दृष्ट, श्रुत, स्मृत, विज्ञात, प्राप्त, पर्येषित ( = खोज किया ), अनु-पर्येषित, मन द्वारा अनुचरित है; उसका भी उपादान न करूँगा; और मेरा विज्ञान उसमें निश्रित न होगा—ऐसे गृहपति तुम अभ्यास करो।"

ऐसा कहनेपर अनाथपिंडिक गृहपति रो पड़ा, आँसू गिराने लगा। तब आयुष्मान् आनंदने अनाथपिंडिक गृहपतिसे यह कहा—

"गृहपति ! क्या घबरा रहे हो, [illegible] छोटा कर रहे हो ?"

"भन्ते आनंद ! मैं घबरा नहीं रहा हूँ, [illegible] कर रहा [illegible] भन्ते ! मैंने दीर्घकालसे शास्ताकी उपासना ( = सत्संग )की और मनोभि[illegible] हो रहा [illegible] लौटनेपर ) भिक्षु भी; किन्तु मैंने ऐसी धार्मिक कथा पहिले नहीं सुननेको पाई।"

"गृहपति ! श्वेत वस्त्रधारी गृहस्थोंको ऐसी धार्मिक कथा नहीं समझमें आती; प्रव्रजितको, गृहपति ! ऐसी धार्मिक कथा समझमें आती है।"

"तो, भन्ते सारिपुत्र ! ० गृहस्थोंको भी ऐसी धार्मिक कथा समझनेको मिले। भन्ते ! अल्प मलवाले भी कुलपुत्र हैं; धर्मके न श्रवणसे वह परिहीन ( = वंचित ) होंगे। ( वह ) धर्मके जाननेवाले होंगे।"

तब आयुष्मान् सारिपुत्र और आयुष्मान् आनंद, अनाथपिंडिक गृहपतिको इस अववाद ( = उपदेश )से उपदेश कर, आसनसे उठकर चले गये। आयुष्मान् सारिपुत्र और आयुष्मान् आनंद के चले जानेके थोड़े ही समय बाद अनाथपिंडिक गृहपतिने काल किया। ( और ) तुषित-काय ( = तुषित देव-लोक )में वह उत्पन्न हुआ।

तब प्रकाश युक्त रात्रिको ०[4] प्रकाशमान वर्णवाला अनाथपिंडिक देवपुत्र, जहाँ भगवान् थे, वहाँ गया; जाकर भगवान्‌को अभिवादन कर एक ओर खड़ा हो गया। एक ओर खड़े अनाथ-पिंडिक देवपुत्रने भगवान्‌से गाथाओंमें कहा—

---

[1] इन्द्रिय और विषयके समागमको **संस्पर्श** कहते हैं। [2] इन्द्रिय और विषयके संस्पर्श होनेपर जो मनकी दुःखमय, सुखमय या अदुःख-असुखमय अवस्था होती है, उसे **वेदना** कहते हैं। [3] जो पदार्थ वस्तुको धारण करते हैं, या उसके उपादान कारण होते हैं। [4] देखो पृष्ठ ५५०।

"ऋषि-संघसे सेवित।
धर्मराज[1]का वास रह चुका यह जेतवन मुझे प्रीति[2]दायक है ॥ ( १ ) ॥
कर्म, विद्या, धर्म, शील और उत्तम जीवन;
इनसे मनुष्य शुद्ध होते हैं, गोत्र और धनसे नहीं ॥ ( २ ) ॥
इसलिये पंडित पुरुष अपने हितको देखते,
योनिशः[3] धर्मका चयन करे, ऐसे ( वह ) वहाँ शुद्ध होता है ॥ ( ३ ) ॥
प्रज्ञा, शील और उपशममें सारिपुत्रसा देवपुत्र,
पारंगत, जो भिक्षु ( हो वह ) भी इतना ही महान् होगा।"

अनाथ-पिंडिक देवपुत्रने यह कहा, ( जिससे ) शास्ता सहमत हुये। तब अनाथपिंडिक 'शास्ता सहमत हैं'—( सोच ) भगवान्‌को अभिवादन कर, प्रदक्षिणा कर वहीं अन्तर्धान होगया।

तब भगवान्‌ने उस रातके बीत जानेपर भिक्षुओंको संबोधित किया—

"भिक्षुओ! आज रातको ०[4] एक देवपुत्र, जहाँ मैं था, वहाँ आया। आकर मुझे अभिवादन कर एक ओर खड़ा हो गया। एक ओर खड़े उस देवपुत्रने मुझे गाथाओंमें कहा—

'ऋषिसंघसे सेवित ०[5] इतना ही महान् होगा'।

"उस देवपुत्रने, भिक्षुओ! यह कहा। 'शास्ता सहमत हैं'—( सोच ) मुझे अभिवादन कर ० वहीं अन्तर्धान होगया।"

ऐसा कहनेपर आयुष्मान् आनंदने भगवान्‌से यह कहा—

"वह, भन्ते! जरूर अनाथपिंडिक देवपुत्र होगा। भन्ते! अनाथपिंडिक गृहपति आयुष्मान् सा[illegible]पु[illegible] अभिप्रसन्न ( = अतिश्रद्धावान् ) [illegible]

"[illegible] आनंद! [illegible] आनंद! तर्कसे पाया जा सकता है, वह तूने पा लिया है। आनंद [illegible] जाकर [illegible]न जी। यह [illegible]त-उपा[illegible]पिंडिक था।"

[illegible]भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो आयुष्मान् आनंदने भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित किया।

---

[1] बुद्ध। [2] खुशी। [3] कार्य कारणका खूब ख्याल करके।
[4] देखो पृष्ठ ५८३, ५५०। [5] देखो ऊपर।

# १४४—छन्नोवाद-सुत्तन्त (३।५।२)

अनात्म-वाद, छन्नकी आत्म-हत्या

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् राजगृहमें वेणुवन कलंदकनिवापमें विहार करते थे ।

उस समय आयुष्मान् सारिपुत्र, आयुष्मान् महाचुंद, और, आयुष्मान् महाछन्न, गृध्रकूट पर्वतपर विहार करते थे । उस समय आयुष्मान् छन्न बहुत अधिक रुग्ण, दुःखी०[1] बीमार थे । तब आयुष्मान् सारिपुत्र सायंकाल, ध्यानसे उठ जहाँ आयुष्मान् महाचुंद थे, वहाँ गये । जाकर आयुष्मान् महाचुन्दसे यह कहा—

"चलो, आवुस चुन्द ! बीमारी पूछनेको जहाँ आयुष्मान् छन्न हैं, वहाँ चलें ।"

"अच्छा, आवुस !"—( कह ) आयुष्मान् महाचुन्दने आयुष्मान् सारिपुत्रको उत्तर दिया ।

तब आयुष्मान् सारिपुत्र और आयुष्मान् महाचुन्द जहाँ आयुष्मान् छन्न थे वहाँ गये । जाकर आयुष्मान् छन्नके साथ···संमोदनकर एक ओर बैठ गये । एक ओर बैठे आयुष्मान् सारिपुत्रने आयुष्मान् छन्नसे यह कहा—

"आवुस छन्न ! ठीक तो है ? ( काल- ) यापन तो हो रहा है ? [illegible] लौटना तो नहीं मालूम हो रहा है ?"

"आवुस सारिपुत्र ! मुझे ठीक नहीं है; ०[2] अत्यधिक दाह हो रहा है । आवुस सारिपुत्र ! मुझे ठीक नहीं है ०[2] । आवुस सारिपुत्र ! शस्त्रमार ( आत्महत्या ) करूँगा; मैं जीना नहीं चाहता ।"

"मत आयुष्मान् छन्न ! शस्त्रमार ( आत्महत्या ) करें । गुज़ार दें, आयुष्मान् छन्न ! हम आयुष्मान् छन्नको गुज़ारते ( देखना ) चाहते हैं । यदि आयुष्मान् छन्नको अनुकूल ( = सप्पाय ) भोजन नहीं ( प्राप्त ) हैं, ( तो ) मैं ० खोज लाऊँगा । यदि आयुष्मान् छन्नको अनुकूल औषध नहीं ( प्राप्त ) हैं, ( तो ) मैं आयुष्मान् छन्नको अनुकूल औषध खोज लाऊँगा । यदि आयुष्मान् छन्नको योग्य ( = प्रतिरूप ) उपस्थाक ( = सेवा करनेवाला ) नहीं है, तो मैं आयुष्मान् छन्नका उपस्थान ( = सेवा ) करूँगा । मत आयुष्मान् छन्न शस्त्र-मार आत्महत्या करें ० गुज़ारते ( देखना ) चाहते हैं ।"

"आवुस सारिपुत्र ! मुझे अनुकूल भोजनका अभाव नहीं है । मुझे अनुकूल औषधका अभाव नहीं है । मुझे योग्य उपस्थाकका अभाव नहीं है । बल्कि, आवुस सारिपुत्र ! मैंने चिरकाल तक प्रेमके साथ शास्ता ( = बुद्ध )का परिचरण ( = सेवन ) किया, अ-प्रेम ( = अ-मनाप )से

---

[1] देखो पृष्ठ ५८२ ।   [2] देखो पृष्ठ ४०६ ।

नहीं। आवुस सारिपुत्र ! श्रावकके लिये यही योग्य है, जो कि वह शास्ताका प्रेमसे परिचरण करे, अ-प्रेमसे नहीं। 'छन्न भिक्षु पुनर्जन्म-रहित हो शस्त्रमार ( आत्महत्या ) करेंगे—ऐसा ही, आवुस सारिपुत्र ! तुम धारण करो।"

"हम आयुष्मान् छन्नसे कुछ पूछें, यदि आयुष्मान् छन्न प्रश्नका उत्तर देनेका अवकाश करें।"

"पूछो, आवुस सारिपुत्र ! सुनकर समझूँगा।"

"आवुस छन्न ! चक्षु, चक्षु-विज्ञान, और चक्षुर्विज्ञान द्वारा ( = विज्ञातव्य ) जानने योग्य धर्मोंको—'यह मेरा है'; 'यह मै हूँ', 'यह मेरा आत्मा है'—समझते हो ? श्रोत्र ० ? घ्राण ० ? जिह्वा ० ? काय ० ? मन ० ?"

"आवुस सारिपुत्र ! चक्षु, चक्षुर्विज्ञान, और चक्षुर्विज्ञान द्वारा विज्ञातव्य धर्मों ( = पदार्थों )को—'यह मेरा नहीं है' 'यह मैं नहीं हूँ', 'यह मेरा आत्मा नहीं है'—मैं समझता हूँ। श्रोत्र ०। घ्राण ०। जिह्वा ०। काय ०। मन ०।"

"आवुस छन्न ! चक्षुमें, चक्षुर्विज्ञानमें, चक्षुर्विज्ञान द्वारा विज्ञातव्य धर्मोंमें क्या देख, क्या जान, चक्षु, चक्षुर्विज्ञान, चक्षुर्विज्ञान द्वारा विज्ञातव्य धर्मोंको—'यह मेरा नहीं है'—समझते हो ? श्रोत्र ० ? घ्राण ० ? जिह्वा ० ? काय ० ? मन ० ?"

"आवुस सारिपुत्र ! चक्षुमें ० धर्मोंमें निरोध ( = विनश्वरता )को देख, निरोधको जान; चक्षु ० धर्मोंको—'यह मेरा नहीं है' ०—समझता हूँ। श्रोत्र ०। घ्राण ०। जिह्वा ०। काय ०। मन ०।"

ऐसा कहनेपर आयुष्मान् महाचुन्दने आयुष्मान् छन्नसे यह कहा—

"तो, आवुस छन्न ! उन भगवान्‌के इस सनातन ( = नित्यकल्प ) शासन ( = उपदेश ) को भी मनमें करना चाहिये—' ( तृष्णामें ) निश्रित ( = बद्ध )का ( चित्त ) चलित होता है, अ-निश्रितका चलित नहीं होता। चलित ( रागादिके पर्युत्थान ) न होनेपर प्रश्रब्धि ( = एकाग्रता ), प्रश्रब्धि होनेपर नति ( = तृष्णा ) नहीं होती; नतिके न होनेपर आगति-गति ( = आवागमन ) नहीं होती। आगति-गतिके न होनेपर च्युति ( = मृत्यु ) उपपाद ( = उत्पत्ति ) नहीं होती। च्युति-उपपाद न होनेपर न यहाँ ( = इस लोकमें ) न वहाँ (-परलोकमें ) न दोनोंमें होता है। यही दुःखका अंत है।"

तब आयुष्मान् सारिपुत्र और आयुष्मान् चुन्द इस अववाद ( = उपदेश )से आयुष्मान् छन्नको उपदेश कर आसनसे उठकर चले गये। तब आयुष्मान् सारिपुत्र और आयुष्मान् चुन्दके चले जानेके थोड़ेही समय बाद, आयुष्मान् छन्नने शस्त्रमार ( आत्महत्या ) करली। तब आयुष्मान् सारिपुत्र जहाँ भगवान् थे, वहाँ गये। जाकर भगवान्‌को अभिवादनकर एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठे आयुष्मान् सारिपुत्रने भगवान्‌से यह कहा—

"भन्ते ! आयुष्मान् छन्नने शस्त्रमार ( आत्महत्या ) करली। उनकी क्या गति, क्या अभिसंपराय ( = परलोक ) होगा ?"

"क्यों, सारिपुत्र ! छन्न भिक्षुने तेरे सामने ही पुनर्जन्म-रहित होनेका व्याकरण ( = कथन ) किया था।"

"भन्ते ! वज्जी[1] ( देश )में पब्बजित-ट्ठित गाँव है; वहाँ भन्ते ! आयुष्मान् छन्नके मित्र-कुल, सुहृद्-कुल उपगंतव्य ( = जिनके पास जाया जाये ) कुल हैं ( रहते हैं )।"

---

[1] मुजफ्फरपुर, चम्पारनके जिले तथा कुछ आसपासके प्रदेश।

"सारिपुत्र ! मैं इतनेसे 'उपब्रज्य' ( = जाने आनेके संसर्गवाला ) नहीं कहता। सारिपुत्र ! जो इस कायाको छोड़ता है, और दूसरी कायाको ग्रहण करता है उसे मै 'उप-व्रज्य' कहता हूँ। वह छन्न भिक्षुको नहीं था। 'अनू-उप-व्रज्य (= पुनर्जन्मरहित ) हो छन्न भिक्षुने शस्त्रमार ( आत्म-हत्या ) की'—इस प्रकार इसे सारिपुत्र ! समझो ( = धारण करो )।"

भगवान्ने यह कहा, सन्तुष्ट हो आयुष्मान् सारिपुत्रने भगवान्के भाषणको अभिनंदित किया।

---

# १४५—पुण्णोवाद-सुत्तन्त (३।५।३)[1]

धर्म प्रचारककी सहिष्णुता और त्याग

ऐसा मैंने सुना—०

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

तब आयुष्मान् पूर्ण जहाँ भगवान् थे, वहाँ गये। जाकर भगवान्‌को अभिवादनकर एक ओर बैठे। एक ओर बैठे आयुष्मान् पूर्णने भगवान्‌से कहा—

"अच्छा हो, भन्ते! भगवान् मुझे संक्षिप्तसे धर्म-उपदेश करें, जिस धर्मको भगवान्‌से सुनकर मैं एकाकी, एकान्ती, अप्रमादी, उद्योगी, संयमी हो विहार करूँ।"

"पूर्ण! चक्षुसे विज्ञेय रूप इष्ट = कान्त = मनाप, प्रियरूप = कामोपसंहित, रंजनीय होते हैं। जब भिक्षु उनका अभिनन्दन करता = स्वागत करता, अध्यवसाय करता है। अभिनन्दन करते, ० अध्यवसाय करते हुये उसको, नन्दी (= तृष्णा) उत्पन्न होती है। पूर्ण! नन्दीकी उत्पत्ति (= समुदय)से दुःखका समुदय कहता हूँ। पूर्ण! जिह्वासे विज्ञेय रस इष्ट ०। पूर्ण! चक्षुसे विज्ञेय रूप इष्ट ० हैं। यदि भिक्षु उन्हें अभिनन्दन ० नहीं करता। ०। उसकी नन्दी (= तृष्णा) निरुद्ध (= विलीन) हो जाती है। पूर्ण! नन्दीके निरोधसे दुःखका निरोध कहता हूँ। ०। पूर्ण! मनसे विज्ञेय (= ज्ञातव्य) धर्म इष्ट ० हैं। ०। पूर्ण मेरे इस संक्षिप्तमें कथित अववाद (= उपदेश)से उपदिष्ट हो, कौनसे जनपदमें तू विहार करेगा?"

"भन्ते! सूनापरान्त नामक जनपद है, मैं वहाँ विहार करूँगा।"—"पूर्ण! सूनापरान्तके मनुष्य चण्ड हैं, ० परुष (= कठोर) हैं। जो पूर्ण! तुझे सूनापरान्तके मनुष्य आक्रोशन = परिभाषण (= कुवाच्य) करेंगे, तो······तुझे क्या होगा?"

"यदि भन्ते! सूनापरान्तके मनुष्य मुझे आक्रोशन = परिभाषण करेंगे, तो मुझे ऐसा होगा—'सूनापरान्तके मनुष्य भद्र हैं ०, सुभद्र हैं; जो कि यह मुझपर हाथसे प्रहार नहीं करते'—मुझे भगवान्! (ऐसा) होगा, सुगत! ऐसा होगा।"

"यदि, पूर्ण! सूनापरान्तके मनुष्य तुझपर हाथसे प्रहार करें, तो पूर्ण! तुझे क्या होगा?"

"० भन्ते! मुझे ऐसा होगा—'यह सूनापरान्तके मनुष्य भद्र हैं, ० सुभद्र हैं; जो कि यह मुझे डंडेसे नहीं मारते ०।"

०।० डंडेसे नहीं मारते। ० ०। ० शस्त्रसे नहीं मारते। ० ०। ० शस्त्रसे मेरे प्राण नहीं ले लेते। ०

---

[1] संयुत्त-निकाय (३४।४।९)में भी।

"यदि पूर्ण ! सूनापरान्तके मनुष्य तुझे तीक्ष्ण शस्त्रसे मार डालें। तो पूर्ण ! तुझे क्या होगा ?"

" ० मुझे, भन्ते ! ऐसा होगा—'उन भगवान्‌के कोई कोई श्रावक ( शिष्य ) हैं, जो जिन्दगीसे तंग आकर, ऊब कर घृणा कर, ( आत्म-हत्यार्थ ) शस्त्र-हारक ( = शस्त्र लगा लेना ) खोजते है। सो मुझे यह शस्त्र-हारक बिना खोजे ही मिल गया।' भगवान् ! मुझे ऐसा होगा। सुगत ! मुझे ऐसा होगा।"

"साधु ! साधु !! पूर्ण !!! साधु पूर्ण ! तू इस प्रकारके शम, दमसे युक्त हो, सूनापरान्त जनपदमें वास कर सकता है। जिसका तू काल समझे ( वैसा कर )।"

तब आयुष्मान् पूर्ण भगवान्‌के वचनको अभिनन्दन कर अनुमोदन कर, आसनसे उठ, भगवान्‌को अभिवादन कर, प्रदक्षिणा कर, शयनासन सँभाल, पात्र-चीवर ले, जिधर सूनापरान्त जनपद था, उधर चारिकाको चल पड़े। क्रमशः चारिका करते जहाँ सूनापरान्त जनपद था, वहाँ पहुँचे। आयुष्मान् पूर्ण सूनापरान्त जनपदमें विहार करते थे।

तब वहाँ आयुष्मान् पूर्णने उसी वर्षाके भीतर पाँच सौ उपासकोंको ज्ञान कराया। उसी वर्षाके भीतर पाँच सौ उपासिकाओंको ज्ञान कराया, उसी वर्षाके भीतर उन्होंने ( स्वयं ) भी तीनों विद्याओंका साक्षात्कार किया। तब आयुष्मान् पूर्ण दूसरे समय परिनिर्वाणको प्राप्त हुये।

तब बहुतसे भिक्षु जहाँ भगवान् थे वहाँ,···जाकर भगवान्‌को अभिवादनकर,···एक ओर बैठे हुये यह बोले—

"भन्ते ! वह पुण्ण ( = पूर्ण ) नामक कुलपुत्र था, जिसे कि भगवान्‌ने संक्षेपसे उपदेश दिया था, वह काल कर गया; उसकी क्या गति है, क्या अभिसंपराय होगा ?"

"भिक्षुओ ! पुण्ण कुलपुत्र, पंडित, सत्यवादी, धर्मानुसार ( चलनेवाला ) था। उसने धर्म से मुझे कोई पीड़ा नहीं दी। भिक्षुओ ! पूर्ण कुलपुत्र परिनिर्वाणको प्राप्त हुआ।"

भगवान्‌ने यह कहा, संतुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित किया।

---

# १४६—नन्दकोवाद-सुत्तन्त (३।५।४)

अनात्म-वाद । बोध्यंग

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे ।

तब महाप्रजापती गौतमी पाँच सौ भिक्षुणियोंके साथ, जहाँ भगवान् थे, वहाँ गईं; जाकर भगवान्‌को अभिवादन कर एक ओर खड़ी हुईं । एक ओर खड़ी महाप्रजापती गौतमीने भगवान्‌से यह कहा—

"भन्ते ! भगवान् भिक्षुणियोंको उपदेश दें । भन्ते ! भगवान् भिक्षुणियोंको अनुशासन करें । भन्ते ! भगवान् भिक्षुणियोंको धार्मिक कथा कहें ।"

उस समय स्थविर भिक्षु बारी बारी ( = पर्याय )से भिक्षुणियोंको उपदेश किया करते थे । आयुष्मान् नंदक ( अपनी ) बारीमें भिक्षुणियोंको उपदेश देना नहीं चाहते थे ।

तब भगवान्‌ने आयुष्मान् आनंदको संबोधित किया—

"आनंद ! बारी बारीसे भिक्षुणियोंको उपदेश करनेमें, आज किसकी उपदेश करनेकी बारी है ?"

"भन्ते ! यह आयुष्मान् नन्दक बारीमें भिक्षुणियोंको उपदेश देना नहीं चाहते ।"

तब भगवान्‌ने आयुष्मान् नन्दकको संबोधित किया—

"नन्दक ! भिक्षुणियोंको उपदेश दे । नन्दक ! भिक्षुणियोंको अनुशासन कर । ब्राह्मण ! तू भिक्षुणियोंको धार्मिक कथा कह ।"

"अच्छा, भन्ते !"—( कह ) भगवान्‌को उत्तर दे, आयुष्मान् नन्दक पूर्वाह्ण समय पहिन कर, पात्र-चीवर ले श्रावस्तीमें भिक्षाके लिये प्रविष्ट हुये । श्रावस्तीमें भिक्षाटन कर भोजनोपरांत भिक्षासे निवृत्त हो, एक भिक्षुके साथ ( = आत्मद्वितीय ) जहाँ राजकाराम[1] था, वहाँ गये । उन भिक्षुणियोंने दूरसे ही आयुष्मान् नन्दकको आते देखा । देखकर आसन बिछा दिया, और पैरोंको ( धोनेके लिये ) पानी भी ( रख दिया ) । आयुष्मान् नन्दक बिछे आसनपर बैठ गये; बैठकर पावोंको पखारा, वह भिक्षुणियाँ भी आयुष्मान् नन्दकको अभिवादनकर एक ओर बैठ गईं । एक ओर बैठी उन भिक्षुणियोंसे आयुष्मान् नन्दकने यह कहा—

"भगिनियो ! प्रतिपृच्छ ( = पूछ पूछकर ) कथा होगी, सो जो जानती है, उन्हें 'जानती हूँ'—कहना चाहिये; जो नहीं जानती, उन्हें 'नहीं जानती हूँ'—कहना चाहिये । और जिसका कांक्षा ( = संदेह ) या विमति ( = भ्रम ) हो, ( उन्हें ) मुझे ही पूछना चाहिये—'यह भन्ते !

---

[1] श्रावस्ती नगरके भीतर यह भिक्षुणियोंका विहार था ।

कैसे, इसका क्या अर्थ है' ।"

"भन्ते ! आर्य नन्दकके इतने ( कहने )से भी हम सन्तुष्ट, = अभिरद्धा हैं; जोकि आर्य ( = अय्य ) नन्दक हमे प्रवारित ( = तुष्ट ) करते हैं ।"

"तो क्या मानती हो, भगिनियो ! चक्षु नित्य है या अनित्य ?"

"अ-नित्य है, भन्ते !"

"जो ( पदार्थ ) अनित्य है, वह दुःख है या सुख ?

"दुःख, भन्ते !"

"जो अनित्य, दुःख, विपरिणामधर्म्मा ( = परिवर्तन शील ) है, क्या उसे—'यह मैं हूँ', 'यह मेरा है', 'यह मेरा आत्मा है'—ऐसा समझना युक्त ( = कल्प ) है ?"

"नहीं, भन्ते !"

"तो क्या मानती हो, भगिनियो ! श्रोत्र ० । ० घ्राण ० । ० जिह्वा ० । ० काय ० ।"

"तो क्या मानती हो, भगिनियो ! मन नित्य है या अनित्य ?"

" ० ऐसा समझना युक्त है ?"

"नहीं भन्ते !"

"सो किस हेतु ?"

"भन्ते ! पूर्व ही हमने इसको यथार्थ कह ठीकसे प्रज्ञा द्वारा सुदेखा था—'यह मेरे आध्यात्मिक आयतन अ-नित्य हैं' ।"

"साधु, साधु, भगिनियो ! आर्यश्रावकको इसे यथार्थतः ठीकसे प्रज्ञाद्वारा देखनेपर ऐसा होता है ।"

"तो क्या मानती हो, भगिनियो ! रूप नित्य है या अ-नित्य ?"

"अनित्य है, भन्ते !" ० ।

" ० शब्द ० ?" " ० अ-नित्य ० !" ० ।

" ० गन्ध ० ?" " ० अ-नित्य ० !" ० ।

" ० रस ० ?" " ० अनित्य ० !" ० ।

" ० स्प्रष्टव्य ० ?" " ० अनित्य ० !" ० ।

" ० धर्म ० ?" " ० अ-नित्य ० !" ० ।

"सो किस हेतु ?" "भन्ते ! पूर्व ही ०' ।"

"साधु, साधु, भगिनियो ! ० ।

"तो क्या मानती हो, भगिनियो ! चक्षु-विज्ञान नित्य है या अनित्य ?"

"अ-नित्य, भन्ते !" ० ।

" ० श्रोत्र-विज्ञान ० ?" " ० अ-नित्य ० !" ० ।

" ० घ्राण-विज्ञान ० ?" " ० अ-नित्य ० !" ० ।

" ० जिह्वा-विज्ञान ० ?" " ० अ-नित्य ० !" ० ।

" ० काय-विज्ञान ० ?" " ० अ-नित्य ० !" ० ।

" ० मनो-विज्ञान ० ?" " ० अ-नित्य ० !" ० ।

"सो किस हेतु ?" "भन्ते ! पूर्व ही ०' ।"

"साधु, साधु, भगिनियो ! ० ।

"जैसे, भगिनियो ! जलते तेल-प्रदीपका तेल भी अ-नित्य है = विपरिणाम-धर्मा है, बत्ती

भी अ-नित्य = विपरिणाम-धर्मा है, अर्चि ( = लौ ) भी अ-नित्य = विपरिणाम-धर्मा है, आभा ( = प्रकाश ) भी ० । भगिनियो ! जो ऐसा कहे—इस जलते तेल-प्रदीपका तेल भी अ-नित्य है ०, बत्ती भी ०, अर्चि भी ०, किन्तु जो इसकी आभा ( = प्रकाश ) है, वह नित्य = ध्रुव = शाश्वत = अ-विपरिणाम-धर्मा है । भगिनियो ! वह ऐसा कहते क्या ठीक कहेगा ?"

"नहीं, भन्ते !"

"सो किस हेतु ?"

"भन्ते ! इस जलते तेल-प्रदीपका तेल भी अनित्य है, बत्ती भी ०, अर्चि भी ०, तो आभा तो पहिले ही अ-नित्य = विपरिणाम-धर्मा हो गई ।"

"ऐसे ही, भगिनियो ! जो यह कहे—'मेरे छः आध्यात्मिक आयतन[1] तो अ-नित्य हैं; किन्तु छः आयतनोंको लेकर ( = प्रतीत्य ) जो अनुभव ( = प्रतिसंवेदन होता है—सुख, दुःख, या अ-दुःख-अ-सुख, वह नित्य = ध्रुव = शाश्वत = अ-विपरिणाम धर्मा है । भगिनियो ! वह ऐसा कहते क्या ठीक कहेगा ?"

"नहीं, भन्ते !"

"सो, किस हेतु ?"

"भन्ते ! उस उस प्रत्यय ( = कारण )को लेकर वह वेदना उत्पन्न होती है; उस उस प्रत्ययके निरोधसे वह वह वेदना निरुद्ध होती है ।"

"साधु, साधु, भगिनियो ! ० ।

"जैसे, भगिनियो ! ( एक ) खड़े सारवान् महावृक्षका मूल भी अनित्य है = विपरिणाम धर्मा है, स्कंध भी ०, शाखा-पत्र भी ०, छाया भी ० । भगिनियो ! जो यह कहे—इस ० महावृक्ष का मूल भी ०, स्कंध भी ०, शाखा-पत्र भी अनित्य = विपरिणाम-धर्मा है, किन्तु जो इसकी छाया है, वह नित्य ० है । भगिनियो ! वह ऐसा कहते क्या ठीक कहेंगे ?"

"नहीं, भन्ते !"

"सो किस हेतु ?"

"भन्ते ! इस ० महावृक्षका मूल भी ०, ० शाखा-पत्र भी अनित्य ० है; तो छाया तो पहिले ही, अ-नित्य ० हुई ।"

"ऐसे ही भगिनियो ! जो यह कहे—'मेरे छः बाह्य आयतन तो अ-नित्य हैं, किन्तु छः बाह्य-आयतनोंको लेकर जो अनुभव ( = वेदना ) सुख, दुःख या अ-दुःख-अ-सुख होता है, वह नित्य = ध्रुव ० है । भगिनियो ! वह ऐसा कहते क्या ठीक कहेगा ?"

"नहीं भन्ते !"

"सो किस हेतु ?"

"भन्ते ! उस उस प्रत्ययको लेकर ० निरुद्ध होती है ।"

"साधु, साधु, भगिनियो ! ० ।

"जैसे, भगिनियो ! चतुर गोघातक या गोघातकका शागिर्द ( = अन्तेवासी ) गायको मारकर, तेज गाय काटनेके छुरेसे गायके भीतरी मांस और बाहरी चमड़ेको नुकसान पहुँचाये बिना ( = अनुपहत्य ) गायको काटे—जो जो वहाँ भीतर विलिम, स्नायु ( = नस ), बंधन है, उसे तेज ० छुरेसे छिंदन करे, काटे···। छिंदनकर काटकर···, बाहरी चमड़ेको झाड़ फटकार कर, उसी चमड़ेमें उस गायको ढाँक कर यह कहे—'यह गाय वैसे ( = पहिलेकी तरह )ही इस चर्मसे युक्त है' । भगिनियो ! वह ऐसा कहते क्या ठीक कहेगा ?"

"नहीं भन्ते !"

"सो किस हेतु ?"

"उसे भन्ते ! चतुर गोघातकने ० इस चर्मसे युक्त हैं, लेकिन वह गाय उस चर्मसे युक्त नहीं है।"

"भगिनियो ! अर्थको समझानेके लिये मैंने यह उपमा (= दृष्टांत) कही। यह यहाँ अर्थ है—भीतरी मांस-काय (= ० समुदाय) यह छः आध्यात्मिक आयतनोंका नाम है। बाहरी चर्मकाय यह छः बाह्य आयतनोंका नाम है। भीतरी विलिम, भीतरी स्नायु भीतरी बंधन, यह भगिनियो ! नन्दी = रागका नाम है। तीक्ष्ण गोविकर्त्तन (= गाय काटनेका छुरा) यह आर्य प्रज्ञाका नाम है; जो यह आर्य प्रज्ञा भीतर क्लेश (= मल), भीतरी संयोजन = भीतरी बंधनको छेदन करती है, काटती है···।

"भगिनियो ! यह सात बोध्यंग हैं, जिनकी भावना = बहुलीकरण (= अभ्यास) करनेसे, भिक्षु इसी जन्ममें आस्रवोंके क्षयसे आस्रव-रहित (= अनास्रव) चेतो-विमुक्ति प्रज्ञामुक्तिको स्वयं जान कर, साक्षात्कार कर, प्राप्त कर विहरता है। कौनसे सात ?—यहाँ, भगिनियो ! भिक्षु विवेक-निश्रित (= एकान्त चिन्तनसे संबद्ध), विराग-निश्रित, निरोध-निश्रित व्यवसर्ग (= त्याग) परिणामवाले स्मृति-संबोध्यंगकी भावना करता। ० धर्म-विचय-संबोध्यंग ०। ० वीर्य-संबोध्यंग ०। ० प्रीति-संबोध्यंग ०। ० प्रश्रब्धि-संबोध्यंग ०। ० समाधि-संबोध्यंग ०। ० उपेक्षा-संबोध्यंग ०। ० भगिनियो ! यह सात बोध्यंग हैं; जिनकी भावना ० करनेसे ० इसी जन्ममें ० प्रज्ञा विमुक्तिको ० प्राप्त कर विहरता है।"

तब आयुष्मान् नन्दकने भिक्षुणियोंको इस अववाद (= उपदेश)से उपदेश कर प्रेरित किया—

"जाओ, भगिनियो ! (जानेका) काल है।"

तब वह भिक्षुणियाँ आयुष्मान् नन्दकके भाषणको अभिनंदित = अनुमोदित कर, आसनसे उठ, आयुष्मान् नन्दकको अभिवादन कर, प्रदक्षिणा कर, जहाँ भगवान् थे वहाँ गईं। जाकर भगवान्को अभिवादन कर एक ओर खड़ी हो गईं। एक ओर खड़ी उन भिक्षुणियोंसे भगवान्ने यह कहा—

"जाओ, भिक्षुणियो ! (यह जानेका) काल है।"

तब वह भिक्षुणियाँ भगवान्को अभिवादन कर, प्रदक्षिणा कर, चली गईं। तब उन भिक्षुणियोंके चले जानेके थोड़े ही समय बाद भगवान्ने भिक्षुओंको संबोधित किया—

"जैसे, भिक्षुओ ! उसी दिन चतुर्दशी (= अमावास्या)के उपोसथके दिन बहुत लोगोंको कांक्षा या विमति (= संशय) नहीं होती—'क्यों जी, चन्द्रमा क्षीण है, या पूर्ण है', क्योंकि चन्द्रमा क्षीण ही होता है। इसी प्रकार, भिक्षुओ ! वह भिक्षुणियाँ नन्दककी धर्म-देशनासे सन्तुष्ट हुई हैं, किन्तु परिपूर्ण-संकल्प नहीं हुईं।"

तब भगवान्ने आयुष्मान् नन्दकको संबोधित किया—

"तो नन्दक ! तू कल भी उसी भिक्षुणियोंको उस अववादसे उपदेश कर।"

"अच्छा, भन्ते !"—(कह) आयुष्मान् नंदकने भगवान्को उत्तर दिया।

तब आयुष्मान् नन्दक उस रातके बीतनेपर, पूर्वाह्ण समय पहिन कर, पात्र-चीवर ले श्रावस्तीमें पिंडके लिये प्रविष्ट हुये। श्रावस्तीमें भिक्षाटन कर, भिक्षासे निवृत्त (= निबट) हो भोजनोपरान्त, जहाँ राजकाराम था, वहाँ गये। उन भिक्षुणियोंने दूरसेही आयुष्मान् नन्दकको

आते देखा। देख कर आसन बिछा दिया; और पैरोंको ( धोनेके लिये ) पानी भी ( रख-दिया )। ०[1] एक ओर बैठी उन भिक्षुणियोंसे आयुष्मान् नन्दकने यह कहा—

"भगिनियो ! प्रतिपृच्छ कथा होगी ० [2] भिक्षुणियोंसे भगवान्‌ने यह कहा—

"जाओ, भिक्षुणियो ! ( यह जानेका ) काल है।"

० उन भिक्षुणियोंके चले जानेके थोड़े ही समय बाद भगवान्‌ने भिक्षुओंको संबोधित किया—

"जैसे भिक्षुओ ! उसी दिन पंचदशी ( = पूर्णिमा )के उपोसथको बहुत ( = सारे ) लोगोंको कांक्षा या विमति ( = संशय ) नहीं होती—'क्यों जी, चन्द्रमा क्षीण है, या पूर्ण है'—क्योंकि चन्द्र पूर्ण होता है; इसी प्रकार, भिक्षुओ ! वह भिक्षुणियाँ नन्दककी धर्म-देशनासे संतुष्ट हुई हैं, और परिपूर्ण संकल्प भी हुई हैं। भिक्षुओ ! उन पाँच सौ भिक्षुणियोंमें जो ( सबसे ) पिछली हैं, वह भिक्षुणियाँ भी स्रोतआपन्न हैं, ( निर्वाण-मार्गसे )न पतित होनेवाली, ( निर्वाण-प्राप्तिमें ) नियत, संबोधि-परायण हैं।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित किया।

---

[1] देखो पृष्ठ ५९०। [2] देखो पृष्ठ ५९०-९३।

# १४७—चूल-राहुलोवाद-सुत्तन्त (३।५।५)

अनात्म-वाद

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथ-पिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

तब एकान्तमें ध्यानावस्थित भगवान्‌को यह हुआ—

"राहुलको विमुक्ति ( = मुक्ति )के लिये परिपाक होने लायक धर्म ( = विचार ) परिपक्व हो गये हैं; क्यों न मैं राहुलको आगे आस्रवों ( = चित्त-मलों )के क्षयकी ओर ले चलूँ।"

"तब भगवान् पूर्वाह्ण-समय पहिन कर, पात्र-चीवर ले श्रावस्तीमें पिंड ( = भिक्षा )के लिये प्रविष्ट हुये। श्रावस्तीमें भिक्षाटनकर भोजनोपरान्त, भिक्षासे निवट कर आयुष्मान् राहुलको संबोधित किया—

"राहुल! आसन ( = निषीदन )को लो, दिनके विहारके लिये जहाँ अन्धवन है, वहाँ चलेंगे।"

"अच्छा, भन्ते!" ( कह ) आयुष्मान् राहुलने भगवान्‌को उत्तर दे, आसन ले भगवान्‌के पीछे पीछे चले।

उस समय अनेक शत-सहस्र ( = लाख ) देवता भगवान्‌का—'आज भगवान् आयुष्मान् राहुलको आगे आस्रवोंके क्षयकी ओर ले चलेंगे'—( सोच ) भगवान्‌का अनुगमन कर रहे थे।

तब भगवान् अन्धवनमें प्रविष्ट हो एक वृक्षके नीचे बिछे आसनपर बैठे। आयुष्मान् राहुल भी भगवान्‌को अभिवादन कर एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठे आयुष्मान् राहुलसे भगवान्‌ने यह कहा—

"तो क्या मानता है, राहुल! चक्षु ( = आँख ) नित्य है, या अ-नित्य?"

"अ-नित्य है, भन्ते!"

"जो, अनित्य है, वह दुःख है या सुख?"

"दुःख, भन्ते!"

"जो अनित्य, दुःख, विपरिणाम-धर्मा है, क्या उसे—'यह मैं हूँ', 'यह मेरा है', 'यह मेरा आत्मा है'—ऐसा समझना युक्त है?"

"नहीं, भन्ते!"

० रूप ०। ० चक्षुर्विज्ञान ०। ० चक्षु-संस्पर्श[1] ०। ० जो चक्षु-संस्पर्शके कारण उत्पन्न वेदना-संज्ञा-संस्कार-विज्ञान विषयक ( ज्ञान ) ०।

---

[1] विषय और इन्द्रियके समागमको संस्पर्श कहते हैं।

० श्रोत्र ०। ० इन शब्द ०। ० श्रोत्र-विज्ञान ०। ० श्रोत्र-संस्पर्श ०। ० जो श्रोत्र संस्पर्शके कारण उत्पन्न वेदना ०।

० घ्राण ०। ० गंध ०। ० घ्राण-विज्ञान ०। ० घ्राण-संस्पर्श ०। ० जो घ्राण-संस्पर्शके कारण उत्पन्न वेदना ०।

० जिह्वा ०। ० रस ०। ० जिह्वा-विज्ञान ०। ० जिह्वा-संस्पर्श ०। ० जो जिह्वा-संस्पर्शके कारण उत्पन्न वेदना ०।

० काय ०। ० स्प्रष्टव्य ०। ० काय-विज्ञान ०। ० काय-संस्पर्श ०। ० जो काय-संस्पर्शके कारण उत्पन्न वेदना ०।

० मन ०। ० धर्म ०। ० मनो-विज्ञान ०। ० मनः-संस्पर्श ०। ० जो मनः-संस्पर्शके कारण उत्पन्न वेदना-संज्ञा-संस्कार-विज्ञान-विषयक ( ज्ञान ) ०।

"राहुल ! इस प्रकार देखते श्रुतवान् ( = बहुश्रुत ) आर्य-श्रावक चक्षुमें निर्वेद ( = उदासीनता )को प्राप्त होता है। रूप ०। चक्षु-विज्ञान ०। चक्षुःसंस्पर्श ०। चक्षुःसंस्पर्शके कारण उत्पन्न वेदना-संज्ञा-संस्कार-विज्ञान विषयक ( ज्ञान )से निर्वेदको प्राप्त होता है;

० श्रोत्र ०। शब्द ०। श्रोत्र-विज्ञान ०। श्रोत्र-संस्पर्श ०। श्रोत्र-संस्पर्शके कारण उत्पन्न वेदना-संज्ञा-संस्कार-विज्ञान विषयक ( ज्ञान ) ०।

० घ्राण ० गंध ०। घ्राण-विज्ञान ०। घ्राण-स्पर्श ०। जो घ्राण-संस्पर्शके कारण उत्पन्न वेदना ० ०।

० जिह्वा ०। रस ०। जिह्वा-विज्ञान ०। जिह्वा-संस्पर्श ०। जिह्वा-संस्पर्शके कारण उत्पन्न वेदना ० ०।

० काय ०। स्प्रष्टव्य ०। काय-विज्ञान ०। काय-संस्पर्श ०। काय-संस्पर्शके कारण उत्पन्न वेदना ० ०।

० मन ०। धर्म ०। मनो-विज्ञान ०। मनःसंस्पर्श ०। मनःसंस्पर्शके कारण उत्पन्न वेदना-संज्ञा-संस्कार-विज्ञान विषयक ( ज्ञान )से निर्वेदको प्राप्त होता है। निर्वेदको प्राप्त हो विरक्त होता है। विराग होनेसे विमुक्त होता है। विमुक्त ( = मुक्त ) होनेपर 'विमुक्त हूँ'—ज्ञान होता है; ( फिर ) 'जन्म ( = आवागमन ) नष्ट होगया, ब्रह्मचर्यवास खतम होगया, करणीय किया जा चुका; और अब यहाँ करनेको ( शेष ) नहीं'—यह जानता है।"

भगवान्ने यह कहा, सन्तुष्ट हो आयुष्मान् राहुलने भगवान्के भाषणको अभिनंदित किया।

इस व्याकरण ( = उपदेश )के कहे जाते समय आयुष्मान् राहुलका चित्त, उपादान ( = ग्रहण ) न कर, आस्रवों ( = जन्म मरणके कारण भूत चित्त-मल )से मुक्त होगया। और उन अनेक शत-सहस्र देवताओंको विरज = निर्मल धर्म चक्षु—'जो कुछ उत्पन्न होता है, वह नाश होता है'—उत्पन्न हुआ।

---

# १४८—छ-छक्क-सुत्तन्त (३।५।६)

इन्द्रिय, विषय, विज्ञान और तीनोंका समागम। अनात्म-वाद ( विस्तार-पूर्वक )

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

वहाँ भगवान्‌ने भिक्षुओंको संबोधित किया—"भिक्षुओ!"

"भदन्त!"—( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्‌को उत्तर दिया।"

भगवान्‌ने यह कहा—"भिक्षुओ! तुम्हें आदि कल्याण, मध्य-कल्याण पर्यवसान (=अन्त) कल्याण, सार्थक = स-व्यंजन धर्मको कहता हूँ; केवल, परिपूर्ण, परिशुद्ध ब्रह्मचर्यको प्रकाशित करता हूँ; जो कि यह छःछक्क हैं, उसे सुनो, अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ।"

"अच्छा, भन्ते!"—( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्‌को उत्तर दिया।

भगवान्‌ने यह कहा—" ( १ ) छ आध्यात्मिक आयतनोंको जानना चाहिये। ( २ ) छ बाह्य आयतनोंको जानना चाहिये। ( ३ ) छ विज्ञान-कायों[1]को जानना चाहिये। ( ४ ) छ स्पर्श-कायोंको जानना चाहिये। ( ५ ) छ वेदना-कायोंको जानना चाहिये। ( ६ ) छ तृष्णा-कायोंको जानना चाहिये।

( १ ) "यह जो कहा—'छ आध्यात्मिक आयतनोंको जानना चाहिये'—सो किसके लिये कहा?—( १ ) चक्षु-आयतन[2], ( २ ) श्रोत्र ०, ( ३ ) घ्राण ०, ( ४ ) जिह्वा ०, ( ५ ) काय ०, ( ६ ) मन-आयतन···इन्हींके लिये कहा। यह प्रथम छक्क है।

( २ ) "यह जो कहा—'छ बाह्य आयतनोंको जानना चाहिये'—सो किस लिये कहा?—( १ ) रूप-आयतन, ( २ ) शब्द ०, ( ३ ) गंध ०, ( ४ ) रस ०, ( ५ ) स्प्रष्टव्य ०, ( ६ ) धर्म-आयतन;···इन्हींके लिये कहा। यह द्वितीय छक्क हैं।

( ३ ) " ०—'छ विज्ञान-काय ०' ० ?—( १ ) चक्षुद्वारा रूपमें चक्षुर्विज्ञान उत्पन्न होता है; ( २ ) श्रोत्र ०, ( ३ ) घ्राण ०, ( ४ ) जिह्वा ०, ( ५ ) काय ०, ( ६ ) मनो-विज्ञान। ···इन्हींके लिये कहा। वह तृतीय छक्क हैं।

( ४ ) " ०—'छ स्पर्श-काय ०' ० ?—( १ ) चक्षुद्वारा रूपमें चक्षुर्विज्ञान उत्पन्न होता है; ( चक्षु, रूप और चक्षुर्विज्ञान ) इन तीनोंका संगम ( चक्षु-)स्पर्श है। ( २ ) श्रोत्र ०। ( ३ ) घ्राण ०। ( ४ ) जिह्वा ०। ( ५ ) काय ०। मनः ०।···इन्हींके लिये कहा। यह चतुर्थ छक्क हैं।

( ५ ) " ०—'छ वेदना-काय ०' ० ?—( १ ) चक्षुद्वारा रूपमें चक्षुर्विज्ञान उत्पन्न होता है; तीनोंका संगम स्पर्श है; स्पर्शके कारण वेदना होती है। ( २ ) श्रोत्र ०। ( ३ ) घ्राण ०।

---

[1] काय = निकाय = समुदाय। [2] आयतन = इन्द्रिय।

( ४ ) जिह्वा ०। ( ५ ) काय ०। ( ६ ) मन ० ।···इन्हींके लिये कहा। यह पंचम छक्क ( = षट्क ) है।

( ६ ) " ०—'छ तृष्णाकायोंको जानना चाहिये'—० ?—( १ ) चक्षुद्वारा रूपमें चक्षुविज्ञान उत्पन्न होता है; तीनोंका संगम स्पर्श है; स्पर्शके कारण वेदना होती है। ( २ ) श्रोत्र ०। ( ३ ) घ्राण ०। ( ४ ) जिह्वा ०। ( ५ ) काय ०। ( ६ ) मनद्वारा धर्ममें मनोविज्ञान उत्पन्न होता है; तीनोंका संगम स्पर्श है; स्पर्शके कारण वेदना होती है; वेदनाके कारण तृष्णा होती है। यह जो कहा—'छ तृष्णा-कायोंको जानना चाहिये'—सो इसीलिये कहा। यह षष्ठ छक्क है।

( इन्द्रिय आत्मा नहीं )

( १ ) "जो कहे—'चक्षु आत्मा है', उसे ( ख्याल ) नहीं पैदा होता, चक्षुकी उत्पत्ति या विनाश ( = व्यय ) भी दिखाई देता है। किन्तु जिसे उत्पत्ति भी, विनाश भी दिखाई देता है—'मेरा आत्मा उत्पन्न होता है, नाश होता है'—ऐसा उसे ( ख्याल ) आता है; इसलिये उसे ( यह ख्याल ) नहीं उत्पन्न होता। जो कहे—'चक्षु आत्मा है'; ( सो नहीं ) चक्षु अनात्मा ( = नहीं आत्मा ) है। ( २ ) ० रूप ०। रूप अनात्मा है। इस प्रकार चक्षु अनात्मा है, रूप अनात्मा है। ( ३ ) ० चक्षु-विज्ञान ०; चक्षुर्विज्ञान अनात्मा है। इस प्रकार चक्षु अनात्मा है, रूप अनात्मा है, चक्षुर्विज्ञान अनात्मा है। ( ४ ) ० चक्षु-संस्पर्श ०; चक्षु-संस्पर्श अनात्मा है। इस प्रकार चक्षु अनात्मा है, रूप अनात्मा है, चक्षुर्विज्ञान अनात्मा है, चक्षु-संस्पर्श अनात्मा है। ( ५ ) ० वेदना ०; वेदना अनात्मा है। इस प्रकार चक्षु अनात्मा है, रूप अनात्मा है, चक्षुर्विज्ञान अनात्मा है, चक्षु-संस्पर्श अनात्मा है, वेदना अनात्मा है। ( ६ ) ० तृष्णा ०; तृष्णा अनात्मा है। इस प्रकार चक्षु-अनात्मा है, रूप अनात्मा है, चक्षुर्विज्ञान अनात्मा है, चक्षु-संस्पर्श अनात्मा है, वेदना अनात्मा है, तृष्णा अनात्मा है।

( २ ) "जो कहे—'श्रोत्र आत्मा है', ०। ०। इस प्रकार श्रोत्र-अनात्मा है, शब्द ०, श्रोत्र-विज्ञान ०, श्रोत्र-संस्पर्श ०, वेदना ०, तृष्णा अनात्मा है।

( ३ ) " ०—'घ्राण आत्मा है', ०। ०। ०।

( ४ ) " ०—'जिह्वा आत्मा है', ०। ०। ०।

( ५ ) " ०—'काय आत्मा है', ०। ०। ०।

( ६ ) " ०—'मन आत्मा है', ०। ०। इस प्रकार मन अनात्मा है, धर्म अनात्मा है, मनोविज्ञान अनात्मा है, मन-संस्पर्श अनात्मा है, वेदना अनात्मा है, तृष्णा अनात्मा है।

( सत्काय-वाद )

( १ ) "भिक्षुओ ! यह सत्काय-( = आत्म-नित्यतावाद )के समुदय ( = उत्पत्ति )की ओर ले जानेवाली प्रतिपदा ( = मार्ग ) है—

"चक्षुको समझता है—'यह मेरा है', 'यह ( = चक्षु ) मैं हूँ', 'यह मेरा आत्मा है'। रूपको ०। चक्षुर्विज्ञानको ०। चक्षु-संस्पर्शको ०। वेदनाको ०। तृष्णाको ०।

( २ ) "श्रोत्रको ०। ०। ०, 'यह मेरा आत्मा है'।

( ३ ) "घ्राणको ०। ०। ०, 'यह मेरा आत्मा है'।

( ४ ) "जिह्वाको ०। ०। ०, 'यह मेरा आत्मा है'।

( ५ ) "कायको ०। ०। ०, 'यह मेरा आत्मा है'।

( ६ ) "मनको समझता है—'यह ( मन ) मेरा है', 'यह मैं हूँ', 'यह मेरा आत्मा है'। धर्मको ०। मनो विज्ञानको ०। मन-संस्पर्शको ०। वेदनाको ०। तृष्णाको ०।

( सत्काय-वाद-खंडन )

"भिक्षुओ ! यह सत्कायके निरोध ( = विनाश )की ओर ले जानेवाली प्रतिपदा है—

( १ ) "चक्षुको समझता है—'यह ( = चक्षु ) मेरा नहीं', 'यह मैं नहीं', 'यह मेरा आत्मा नहीं'। रूपको ०। चक्षुर्विज्ञानको ०। चक्षु-संस्पर्शको ०। वेदनाको ०। तृष्णाको ०।

( २ ) "श्रोत्रको ०। ०। ०, 'यह मेरा आत्मा नहीं'।

( ३ ) "घ्राणको ०। ०। ०, 'यह मेरा आत्मा नहीं'।

( ४ ) "जिह्वाको ०। ०। ०, 'यह मेरा आत्मा नहीं'।

( ५ ) "कायको ०। ०। ०, 'यह मेरा आत्मा नहीं'।

( ६ ) "मनको समझता है—'यह मेरा नहीं', 'यह मैं नहीं', 'यह मेरा आत्मा नहीं'। धर्मको ०। मनो-विज्ञानको ०। मन-संस्पर्शको ०। वेदनाको ०। तृष्णाको ०।

( अनुशयोंकी उत्पत्ति )

( १ ) "भिक्षुओ ! चक्षुद्वारा, रूपमें, चक्षुर्विज्ञान उत्पन्न होता है; तीनोंका संगम स्पर्श है; स्पर्शसे से, सुखा, दुःखा या अदुःख-असुखा वेदना ( = अनुभव ) उत्पन्न होती है। वह ( अनुभव करनेवाला व्यक्ति ) सुखा वेदनासे संयुक्त होनेपर अभिनंदन = अभिवदन करता है, आसक्त हो ठहरता है। उसे ( मनसे ) राग-अनुशय [1] चिपटता है। वह दुःखा वेदनासे संयुक्त होनेपर, शोक करता है, कलपता है, विलाप करता है, छाती पीट कर रोता है, मूर्छित होता है। उसे प्रतिघ- [2] अनुशय चिपटता है। वह अदुःख-असुखा वेदनासे संयुक्त होनेपर, उस वेदनाके समुदय ( = उत्पन्न ), विनाश ( = अस्तगमन ), आस्वाद, दुष्परिणाम ( = आदिनव ), और निस्सरण ( = निकलनेका रास्ता )को यथार्थसे नहीं जानता। उसे अविद्या-अनुशय चिपटता है ( = अनुशेते )। वह, सुखा वेदनावाले राग-अनुशयको बिना छोड़े, दुःखा वेदनावाले प्रतिघ-अनुशयको बिना हटाये, अदुःख-असुखा वेदनावाले अ-विद्या-अनुशयको बिना मारे, अ-विद्याको बिना छोड़े, विद्याको बिना उत्पादित किये, इसी जन्ममें ( संसार- ) दुःखका अन्त करनेवाला होगा, यह स्थान ( = संभव ) नहीं।

( २ ) " ० श्रोत्र ०। ०। ०; यह स्थान नहीं।

( ३ ) " ० घ्राण ०। ०। ०; यह स्थान नहीं।

( ४ ) " ० जिह्वा ०। ०। ०; यह स्थान नहीं।

( ५ ) " ० काय ०। ०। ०; यह स्थान नहीं।

( ६ ) " ० मन ०। ०। ०; यह स्थान नहीं।

( अनुशयोंका विनाश, दुःखका विनाश )

( १ ) "भिक्षुओ ! चक्षुद्वारा, रूपमें, चक्षु-विज्ञान उत्पन्न होता है; तीनोंका संगम स्पर्श है; स्पर्शसे सुखा, दुःखा, अदुःख-असुखा वेदना उत्पन्न होती है। वह सुखा वेदनासे संयुक्त होनेपर अभिनंदन = अभिवंदन नहीं करता, न आसक्त हो ठहरता है। उसे राग-अनुशय नहीं चिपटता। दुःख वेदनासे संयुक्त होनेपर न शोक करता है, न कलपता है, न विलाप ( = परिदेवन ) करता है, न छाती पीट कर रोता है, न मूर्छित होता है। उसे प्रतिघ-अनुशय नहीं चिपटता। वह अदुःख-असुखा वेदनासे संयुक्त होनेपर, उस वेदनाके समुदय, विनाश, आस्वाद, दुष्परिणाम और

---

[1] सूक्ष्म संस्कार। [2] प्रतिहिंसा दुःख देनेवालेके प्रति।

निस्सरणको यथार्थसे जानता है। उसे अ-विद्या-अनुशय नहीं चिपटता। वह सुखा वेदनावाले राग-अनुशयको छोड़, दुःखा वेदनावाले प्रतिघानुशय को हटा, अदुःख-असुखा वेदनावाले अविद्या-नुशयको मार, अ-विद्याको छोड़, विद्याको उत्पादित कर, इसी जन्ममें दुःखका अन्त करनेवाला होगा; यह स्थान (= संभव) है।

(२) "० श्रोत्र ०। ०। ०; यह स्थान है।

(३) "० घ्राण ०। ०। ०; यह स्थान है।

(४) "० जिह्वा ०। ०। ०; यह स्थान है।

(५) "० काय ०। ०। ०; यह स्थान है।

(६) "० मन ०। ०। ०; यह स्थान है।

(निर्वाण-प्राप्ति)

"भिक्षुओ! इस प्रकार देखते, श्रुतवान् आर्यश्रावक चक्षुमें निर्वेद (= उदासीनता)को प्राप्त होता है, रूप ०। चक्षुर्विज्ञान ०, चक्षुसंस्पर्श ०, वेदना ०, तृष्णा ०। श्रोत्र ०, शब्द ०, श्रोत्र-विज्ञान ०, श्रोत्रसंस्पर्श ०, वेदना ०, तृष्णा ०। घ्राण ०, गंध ०, घ्राणविज्ञान ०, घ्राण-संस्पर्श ०, वेदना ०, तृष्णा ०। जिह्वा ०, रस ०, जिह्वा विज्ञान ०, जिह्वा-संस्पर्श ०, वेदना ०, तृष्णा ०। काय ०, स्प्रष्टव्य ०, काय-विज्ञान ०, काय-संस्पर्श ०, वेदना ०, तृष्णा ०। मन ०, धर्म ०, मनो-विज्ञानने ०, मनःसंस्पर्श ०, वेदना, तृष्णामें निर्वेदको प्राप्त होता है। निर्वेदको प्राप्त हो विरक्त होता है। ०[१]; और कुछ करनेको यहाँ (शेष) नहीं'—यह जानता है।"

भगवान्ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्के भाषणको अभिनंदित किया।

इस व्याकरण (= उपदेश)के कहे जाते समय साठ भिक्षुओंका उपादान न कर, आस्रवोंसे चित्त मुक्त हो गया।

---

[१] देखो पृष्ठ ५९६।

# १४९—महा-सळायतन-सुत्तन्त (३।५।७)

तृष्णा और दुःख

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान्‌ने श्रावस्तीमें अनाथपिंडिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

वहाँ भगवान् भिक्षुओंको संबोधित किया—"भिक्षुओ!"

"भदंत!"—(कह) उन भिक्षुओंने भगवान्‌को उत्तर दिया।

भगवान्‌ने यह कहा—"भिक्षुओ! महा-सळायतन (= ० छ आयतन) तुम्हें उपदेशता हूँ, सुनो अच्छी तरह मनमें करो। कहता हूँ।"

"अच्छा, भन्ते!"—(कह) उन भिक्षुओंने भगवान्‌को उत्तर दिया।

भगवान्‌ने यह कहा—(१) "भिक्षुओ! चक्षुको यथार्थतया न जाने, न देखे, रूपोंको ०, चक्षुर्विज्ञानको ०, चक्षुःसंस्पर्शको ०, और चक्षु-संस्पर्शसे जो सुखा, दुःखा, अदुःख-असुखा वेदना उत्पन्न होती है, उसे भी यथार्थतया न जाने, न देखे, चक्षुमें रक्त होता है, रूपमें ०, चक्षु-विज्ञानमें ०, चक्षु-संस्पर्शमें ०, और चक्षु-संस्पर्शसे जो सुखा, दुःखा, अदुःख-असुखा वेदना उत्पन्न होती है, उसमें रक्त होता है। रक्त, संयुक्त, संमूढ़ (= मोह प्राप्त), आस्वाद देखनेवाले हो विहरते उस (पुरुषके लिये, भविष्यमें पाँच उपादान-स्कंध संचित हो जाते हैं। और वहाँ वहाँ अभिनंदन करनेवाली, राग-युक्त, पुनर्जन्म देनेवाली उसकी नन्दनी = तृष्णा बढ़ती है। उसके कायिक दरथ (= डर, खेद) भी बढ़ते हैं, चेतसिक (= मानस) दरथ भी बढ़ते हैं, कायिक सन्ताप भी ०, चेतसिक सन्ताप ०, कायिक परिदाह (= जलन) भी ०, चेतसिक परिदाह भी ०,। वह कायिक दुःखको भी, चेतसिक दुःखको भी अनुभव करता है।

(२) "० श्रोत्रको ०। ०। ०, चेतसिक दुःखको अनुभव करता है।

(३) "० घ्राणको ०। ०। ०, ०।

(४) "० जिह्वाको ०। ०। ०, ०।

(५) "० काय ०। ०। ०, ०।

(६) "० मन ०। ०। ०, ०।

(१) "भिक्षुओ! चक्षुको यथार्थतया जानते देखते, ०[1] चक्षुमें रक्त नहीं होता। ० न रक्त हो ० विहरते, उसके लिये भविष्यमें पाँच उपादान-स्कंध अप-चित (विलग) होते हैं। और ० तृष्णा नष्ट होती है। उसके कायिक दरथ भी नष्ट होते हैं, ०। वह कायिक सुखको भी, चेतसिक सुखको भी अनुभव करता है।

---

[1] देखो ऊपर।

"ऐसेकी जो दृष्टि होती है, वह इसकी ( १ ) सम्यक्-दृष्टि होती है। ऐसेका जो संकल्प होता है, वह इसका ( २ ) सम्यक्-संकल्प होता है। ( ३ ) सम्यग्-व्यायाम ०।० ( ४ ) सम्यक्-स्मृति ०। ० ( ५ ) सम्यक्-समाधि होती है। पहिले ही इसका ( ६ ) काय-कर्म, ( ७ ) वचन-कर्म, ( ८ ) आजीव ( = जीवका ) सुपरिशुद्ध होती है। इस प्रकार उसके आर्य अष्टांगिक मार्ग भावनाद्वारा परिपूर्ण हुये होते हैं। उसके इस प्रकार आर्य-अष्टांगिक-मार्गकी भावना करते चारों स्मृति प्रस्थान भावना द्वारा परिपूर्ण होते हैं। ० चारों सम्यक्-प्रधान ०।० चारों ०। ऋद्धिपाद ०। ० पाँचों इन्द्रियाँ ०। ० पाँचों बल ०। ० सातों बोध्यंग ०। उसके यह दोनों धर्म-शमथ ( = समाधि ) और विपश्यना ( = प्रज्ञा युगवद्ध ( जुड़े ) रहते हैं ) वह अभिज्ञा द्वारा जानने लायक धर्मोको अभिज्ञासे जानता है; जो धर्म अभिज्ञा द्वारा त्याज्य ( = प्रहातव्य ) हैं, उन्हें अभिज्ञासे त्यागता है; ० भावना करने योग्य हैं, उन्हें अभिज्ञासे भावना करता है; जो धर्म अभिज्ञाद्वारा साक्षात्कार करने योग्य हैं, उन्हें अभिज्ञाद्वारा साक्षात्कार करता है।

"भिक्षुओ ! कौनसे धर्म अभिज्ञाद्वारा परिज्ञेय ( = जानने योग्य ) हैं ?—पाँच उपादान स्कंध कहने चाहिये; जैसे कि रूप-उपादान-स्कंध, वेदना ०। संज्ञा, संस्कार ० विज्ञान स्कंध।...

" ० कौनसे धर्म अभिज्ञाद्वारा प्रहातव्य हैं ?—अ-विद्या, और भव-तृष्णा = लोकतरमे आवागमनका लोभ।...

" ० कौनसे धर्म अभिज्ञाद्वारा भावना करने योग्य हैं ?—शमथ, और विपश्यना।...

" ० कौनसे धर्म अभिज्ञाद्वारा साक्षात्कार करने योग्य हैं ?—विद्या और विमुक्ति।...

( २ ) "भिक्षुओ ! श्रोत्रको ०।०।०, ०।

( ३ ) " ० घ्राणको ०।०।०, ०।

( ४ ) " ० जिह्वाको ०।०।०, ०।

( ५ ) " ० कायको ०।०।०, ०।

( ६ ) " ० मनको ०।०।०—विद्या और विमुक्ति यह धर्म अभिज्ञाद्वारा साक्षात्कार करने योग्य हैं।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित किया।

---

# १५०—नगर-विंदेय्य-सुत्तन्त (३।५।८)

सत्कारके पात्र

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् महान् भिक्षुसंघके साथ, कोसल (देश) मे चारिका करते, जहाँ नगर-विंदेय्य नामक कोसलोंका ब्राह्मण-ग्राम था, वहाँ पहुँचे।

नगर विंदेय्यके रहनेवाले ब्राह्मण गृहपतियोंने सुना—शाक्यकुलसे प्रव्रजित शाक्यपुत्र श्रमण गौतम महान् भिक्षु-संघके साथ चारिका करते नगर विंदेय्यमें आ पहुँचे हैं। उन भगवान् गौतमका ऐसा मंगल-कीर्तिशब्द उठा हुआ है—'वह भगवान् अर्हत हैं ०[1] ऐसे अर्हतोंका दर्शन अच्छा होता है'।

तब नगर विंदेय्य-निवासी ब्राह्मण गृहस्थ जहाँ भगवान् थे, वहाँ गये; ०[2] चुपचाप एक ओर बैठ गये।

एक ओर बैठे नगर विंदेय्य-निवासी ब्राह्मण-गृहपतियोंसे भगवान्ने यह कहा—

"यदि, गृहपतियो! तुम्हें अन्य मतवाले (= अन्य तीर्थिक) परिव्राजक यह पूछें—'गृहपतियो! कैसे श्रमण ब्राह्मणोंका सत्कार = गुरुकार, मानन = पूजन नहीं करना चाहिये?' ऐसा पूछनेपर, गृहपतियो! तुम उन अन्यतीर्थिक परिव्राजकोंको यह कहना—'जो श्रमण-ब्राह्मण चक्षु-(द्वारा) विज्ञेय रूपोंमें अ-वीत-राग, अ-वीत-द्वेष, अ-वीत-मोह, भीतर जिनका चित्त शांत नहीं हुआ है, जो काय-वचन-मनसे सम-विषम (= बुरा-भला) आचरण करते हैं। ऐसे श्रमण-ब्राह्मणोंका सत्कार ० नहीं करना चाहिये। सो किस हेतु?—हम भी चक्षुर्विज्ञेय रूपोंमें अ-वीत-राग ० हममें भी काय-वचन-मनसे सम-विषम आचरण करते हैं। उन्हें हम आगे धर्माचरण करते नहीं देखते हैं, इसलिये उन श्रमण ब्राह्मणोंका सत्कार ० नहीं करना चाहिये'।

"जो श्रमण ब्राह्मण श्रोत्र-विज्ञेय शब्दोंमें अ-वीतराग ०। ० घ्राण-विज्ञेय गंधों ०। ० जिह्वा-विज्ञेय रसोंमें ०। ० काय-विज्ञेय स्प्रष्टव्योंमें ०। ० मनो-विज्ञेय धर्मोंमें, अ-वीतराग ०। ० सत्कार ० नहीं करना चाहिये।······

"यदि, गृहपतियो! अन्यतीर्थिक परिव्राजक यह पूछें—'गृहपतियो! कैसे श्रमण-ब्राह्मणों का सत्कार ० करना चाहिये?'—ऐसा पूछनेपर गृहपतियो! तुम उन ० को यह कहना—'जो श्रमण-ब्राह्मण चक्षुविज्ञेय रूपोंमें वीत-राग, वीत-द्वेष, वीत-मोह हैं; भीतर जिनका चित्त शांत है; जो काय-वचन-मनसे समचर्या (= धर्माचरण) करते हैं, ऐसे श्रमण-ब्राह्मणोंका सत्कार ० करना चाहिये। सो किस हेतु?—हम चक्षुर्विज्ञेय रूपोंमें अ-वीतराग ०[3], उन्हें हम आगे यह धर्मा-चरण

---

[1] देखो पृष्ठ १४, १५८। [2] देखो पृष्ठ १६८। [3] देखो ऊपर।

करते देखते हैं। इसलिये उन आप श्रमण-ब्राह्मणोंका सत्कार ० करना चाहिये'।

"जो श्रमण ब्राह्मण श्रोत विज्ञेय शब्दोंमें वीतराग ०। ० घ्राण-विज्ञेय गंधोंमें ०। ० जिह्वा-विज्ञेय रसोंमें ०। ० काय-विज्ञेय स्प्रष्टव्योंमें ०। ० मनोविज्ञेय धर्मोंमें वीतराग ०। ० सत्कार ० करना चाहिये।......

"यदि, गृहपतियो! अन्यतीर्थिक परिव्राजक यह पूछें—'गृहपतियो! (उन) आयुष्मानोंके क्या आकार हैं, क्या अन्वय हैं; जिससे कि तुम आयुष्मान् ऐसा कह रहे हो? (कैसे) जरूर ही वह आयुष्मान् वीतराग हैं या राग हटाने में लग्न हैं, वीतद्वेष हैं, या द्वेष हटानेमें लग्न हैं; वीत-मोह हैं, या मोह हटाने में तत्पर हैं' ऐसा पूछनेपर, गृहपतियो! तुम उन ० को यह कहना—'क्योंकि वह आयुष्मान् अरण्य = वनप्रस्थमें एकान्त शयन-आसनका सेवन करते हैं। वहाँ वैसे चक्षु-विज्ञेय रूप तो नहीं, जिन्हें देख देख वह अभिरमण करें। वहाँ वैसे श्रोतविज्ञेय शब्द तो नहीं हैं, जिन्हें श्रमण कर कर वह अभिरमण करें। ० घ्राण-विज्ञेय गंध ०; जिन्हें सूँघ सूँघ कर ०। ० जिह्वा-विज्ञेय रस ०; जिन्हें चख चख कर ०। ० काय-विज्ञेय स्प्रष्टव्य ०, जिन्हें छू छू कर ०। आवुसो! यह आकार है = यह अन्वय है; जिससे हम यह कहते हैं—जरूर ही वह आयुष्मान् वीत-राग ० या मोह हटानेमें तत्पर है। ऐसा पूछनेपर गृहपतियो! तुम उन अन्यतीर्थिक परि-व्राजकोंको ऐसा कहना'।"

ऐसा कहनेपर नगर-विंदेय्य-निवासी ब्राह्मण गृहपतियोंने भगवान्से यह कहा—

"आश्चर्य! भो गौतम! आश्चर्य!! भो गौतम! जैसे औंधेको सीधा कर दे ०[1] यह हम भगवान् गौतमकी शरण जाते हैं, धर्म और भिक्षु-संघकी भी। आजसे आप गौतम हमें अंजलिबद्ध शरणागत उपासक धारण करें।

---

[1] देखो पृष्ठ १६।

# १५१–पिंडपात-पारिसुद्धि-सुत्तन्त (३।५।६)

विषयोंका त्याग। स्मृति-प्रस्थान आदिकी भावना

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् राजगृहमें वेणुवन-कलंदक-निवापमें विहार करते थे।

तब आयुष्मान् सारिपुत्र सायंकाल ध्यानसे उठ, जहाँ भगवान् थे, वहाँ गये, जाकर भगवान्‌को अभिवादन कर एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठे आयुष्मान् सारिपुत्रसे भगवान्‌ने यह कहा—

"सारिपुत्र! तेरी इन्द्रियाँ (= शरीर) विप्रसन्न हैं, छवि-वर्ण (= शरीरके चमड़ेका रंग) परिशुद्ध = पर्यवदात है। सारिपुत्र! आजकल किस विहारमें अधिकतर विहार करता है?"

"भन्ते! आजकल मैं अधिकतर शून्यता-विहारसे विहरता हूँ।"

"साधु, साधु, सारिपुत्र! महापुरुष-विहारसे ही, सारिपुत्र! तू आजकल अधिकतर विहर रहा है। सारिपुत्र! यह शून्यता[1] महापुरुष विहार है। इसलिये सारिपुत्र! जो भिक्षु भी आकांक्षा करे, शून्यता विहारसे मैं अधिकतर विहरूँ; उस भिक्षुको, सारिपुत्र! यह सोचना चाहिये—'जिस मार्गसे मैं भिक्षुके लिये गाँवमें प्रविष्ट हुआ, जिस प्रदेशमें पिंडके लिये घूमा, और जिस मार्गसे पिंड (ले) गाँवसे बाहर हुआ। क्या, वहाँ चक्षुर्विज्ञेय रूपोंमें मेरे मनका छन्द = राग, द्वेष, मोह या प्रतिघ (= प्रतिहिंसा) है या नहीं!' यदि, सारिपुत्र! भिक्षु प्रत्यवेक्षण (= परीक्षण) करते ऐसा जाने—'जिस मार्गसे मैं ० प्रविष्ट हुआ, ० बाहर हुआ; वहाँ चक्षुर्विज्ञेय रूपोंमें मेरे चित्तका ० राग ० प्रतिघ है' तो सारिपुत्र! उस भिक्षुको उन्हीं पापों=अकुशल धर्मोंके प्रहाण (= नाश) के लिये उद्योग करना चाहिये। यदि, सारिपुत्र! भिक्षु प्रत्यवेक्षण करते ऐसा जाने—'० चक्षुर्विज्ञेय रूपोंमें मेरे चित्तका ० राग ० प्रतिघ नहीं है'। तो सारिपुत्र! उस भिक्षुको उसी प्रीति = प्रामोद्यके साथ, रात-दिन कुशल-धर्मों (= अच्छे कर्मों)का परिशीलन करते, विहार करना चाहिये।

"और फिर, सारिपुत्र! भिक्षुको यह सोचना चाहिये—'जिस मार्गसे ० गाँवसे बाहर हुआ? क्या वहाँ श्रोत्र-विज्ञेय शब्दोंमें ०। ० घ्राण-विज्ञेय गन्धोंमें ०। ० जिह्वा-विज्ञेय रसोंमें ०। ० काय-विज्ञेय स्प्रष्टव्योंमें ०। ० मनो-विज्ञेय धर्मोंमें ० रात-दिन कुशल-धर्मोंका परिशीलन करते विहार करना चाहिये।

"और फिर, सारिपुत्र! भिक्षुको यह सोचना चाहिये—'मेरे पाँच काम-गुण (= विषय-भोग) प्रहीण हो गये हैं न?' यदि, सारिपुत्र! भिक्षु प्रत्यवेक्षण करते ऐसा जाने—'मेरे पाँच काम-गुण प्रहीण (= नष्ट) नहीं हुये' तो, सारिपुत्र! उस भिक्षुको पाँच काम-गुणोंके प्रहाणके लिये उद्योग करना चाहिये। यदि सारिपुत्र! भिक्षु प्रत्यवेक्षण करते ऐसा जाने—'मेरे पाँच काम-

---

[1] देखो सुञ्ञता-सुत्त ५०१-८।

गुण प्रहीण हो गये'। तो, सारिपुत्र ! उस भिक्षुको उसी प्रीति = प्रामोद्यके साथ रात-दिन कुशल-धर्मोंका परिशीलन करते, विहार करना चाहिये।

"और फिर, सारिपुत्र ! भिक्षुको यह सोचना चाहिये—'मेरे पाँच नीवरण प्रहीण हो गये हैं न ?' ०[1]।

"०—'मैंने पाँच उपादान-स्कन्धोंको परिज्ञात (= ज्ञात) कर लिया न ? ०।

"०—'मैंने चार स्मृति-प्रस्थानोंकी भावना की है न ? ०[1]।

"०—'मैंने चार सम्यक्-प्रधानोंकी भावना की है न ? ०[1]।

"०—'मैंने चार ऋद्धि-पादोंकी भावना की है न ? ०[1]।

"०—'मैंने पाँच इन्द्रियों[2]की भावना की है न ? ०[1]।

"०—'मैंने पाँच वलोंकी भावना की है न ? ०[1]।

"०—'मैंने सात वोध्यंगोंकी भावना की है न ? ०[1]।

"०—'मैंने आर्य अष्टांगिक मार्गकी भावना की है न ? ०[1]।

"०—'मैंने शमथ (= समाधि) और विपश्यना (= प्रज्ञा)की भावना की है न ? ०।

"०—'मैंने विद्या और विमुक्तिका साक्षात्कार किया है न ? ०।

"सारिपुत्र ! जो कोई श्रमण-ब्राह्मणोंने अतीतकालमें पिंडपात-परिशुद्धि (= भिक्षान्नकी शुद्धि) की; उन सभीने इसी प्रकार प्रत्यवेक्षण (= परीक्षण) कर करके पिंडपातको परिशोधित किया। सारिपुत्र ! जो कोई श्रमण या ब्राह्मण भविष्यकालमें पिंडपात-परिशुद्धि करेंगे; वह सभी इसी प्रकार ०। जो कोई श्रमण या ब्राह्मण इस समय पिंडपात-परिशुद्धि करते हैं, वह सभी इसी प्रकार पिंडपातको परिशोधित करते हैं। इसलिये, सारिपुत्र ! प्रत्यवेक्षण कर करके पिंडपातको परिशोधित करूँगा'—ऐसे सारिपुत्र ! सीखना चाहिये।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो आयुष्मान् सारिपुत्रने भगवान्‌के भाषणको अभिनंदित किया।

---

[1] ऊपर जैसा ही, सिर्फ कामगुणके स्थानपर यह शब्द रख दिया जाये। [2] इन्द्रिय = श्रद्धा, वीर्य, स्मृति, समाधि, प्रज्ञा।

# १५२—इन्द्रिय-भावना-सुत्तन्त (३।५।१०)

इन्द्रिय-संयम

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् कजंगलामें सुवेणुवन ( = [1]सुवेलुवन )में विहार करते थे।

तब पारासिवियका अन्तेवासी ( = शिष्य ) उत्तर-माणवक जहाँ भगवान् थे, वहाँ गया। जाकर भगवान्के साथ संमोदन कर···एक ओर बैठ गया। एक ओर बैठे पारासिवियके अन्तेवासी उत्तर माणवकको भगवान्ने कहा—

"उत्तर! क्या पारासिविय ब्राह्मण शिष्योंको इन्द्रिय-भावना (-सम्बन्धी) उपदेश करता है?"

"भो गौतम! पारासिविय ब्राह्मण शिष्योंको इन्द्रिय भावनाका उपदेश करता है।"

"तो उत्तर! कैसे ० इन्द्रिय-भावनाका उपदेश करता है?"

"भो गौतम! आँखसे रूप नहीं देखना, कानसे शब्द नहीं सुनना। इस प्रकार भो गौतम! पारासिविय ब्राह्मण शिष्योंको इन्द्रिय-भावनाका उपदेश करता है।"

"जैसा पारासिविय ब्राह्मणका वचन है, वैसा होनेपर, उत्तर! अन्धा इन्द्रिय-भावना करनेवाला ( = भावितेन्द्रिय ) होगा, बधिर भावितेन्द्रिय होगा। क्योंकि उत्तर! अन्धा आँखसे रूप नहीं देखता, बहिरा कानसे शब्द नहीं सुनता।"

ऐसा कहनेपर पारासिवियका अन्तेवासी उत्तर माणवक चुप, मूक, गर्दन झुकाये, अधोमुख, सोचता, प्रतिभाहीन, हो बैठा। तब भगवान्ने ० उत्तर माणवकको चुप ० जानकर आयुष्मान् आनन्दको संबोधित किया—

"अनन्द! पारासिविय ब्राह्मण श्रावकों ( = शिष्यों )को दूसरी तरह ( = अन्यथा ) इन्द्रिय-भावना उपदेश करता है, और आर्योंके विनयमें दूसरी तरह अनुत्तर ( = सर्वोत्कृष्ट ) भावना होती है।"

"भगवान् इसीका काल है, सुगत! इसीका काल है, कि भगवान् आर्य-विनय ( = बौद्ध-धर्म )के अनुत्तर इन्द्रिय-भावनाका उपदेश करें। भगवान्से सुन कर भिक्षु धारण करेंगे।"

"तो आनन्द! सुनो, अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ।" "अच्छा भन्ते!"···

भगवान्ने यह कहा—

"कैसे आनन्द! आर्य-विनयमें अनुत्तर इन्द्रिय-भावना होती है? यहाँ आनन्द! चक्षु ( = आँख )से रूपको देख कर भिक्षुको मनाप ( = पसन्द मालूम ) होता है, अ-मनाप होता है,

---

[1] 'बेलुवन', 'मुखेलुवन' भी पाठ है।

मनाप-अमनाप होता है। वह ऐसा जानता है—'यह मुझे मनाप उत्पन्न हुआ, अ-मनाप ०, मनाप-अ-मनाप ०। किन्तु यह संस्कृत (= कृत, कृत्रिम) = औदारिक = प्रतीत्य-समुत्पन्न (= हेतु-जनित) है। यही शान्त, यही प्रणीत (उत्तम) है, जो कि यह (रूप आदिसे) उपेक्षा। (तब) उसका वह उत्पन्न मनाप, उत्पन्न अ-मनाप, ० मनाप-अ-मनाप निरुद्ध (= नष्ट) हो जाता है। उपेक्षा ठहरती है। जैसे आनन्द! आँखवाला पुरुष पलक चढ़ा कर गिरा दे, पलक गिरा कर चढ़ा दे; इसी तरह आनन्द! जिस किसीको इतना शीघ्र, इतनी जल्दी, इतनी आसानीसे, उत्पन्न मनाप, उत्पन्न अ-मनाप, उत्पन्न मनाप-अमनाप दूर हो जाते हैं, उपेक्षा ठहरती है। यह आनन्द! आर्य-विनयमें चक्षुसे जाने जानेवाले (= चक्षुर्विज्ञेय) रूपोंके विषयकी अनुत्तर इन्द्रिय-भावना कही जाती है। और फिर आनन्द! श्रोत्रसे शब्दको सुनकर ०। ० उपेक्षा ठहरती है। जैसे कि आनन्द! बलवान् पुरुष अप्रयास चुटकी बजावे; ऐसे ही आनन्द! जिस किसीको इतना शीघ्र ०। यह आनन्द! आर्य-विनय में श्रोत्र-विज्ञेय शब्दोंके विषयकी अनुत्तर इन्द्रिय-भावना कही जाती है। और फिर आनन्द! घ्राणसे गंधको सूँघ कर ०। ० उपेक्षा ठहरती है। जैसे कि आनन्द! पद्म-पत्रमें थोड़ीसी हवासे पानीके बुलबुले उठते हैं, ठहरते नहीं; ऐसे ही आनन्द! ०। ० यह ० घ्राण-विज्ञेय गन्धोंके विषयकी अनुत्तर इन्द्रिय-भावना है। और फिर आनन्द! जिह्वासे रस चख कर ०। ० उपेक्षा ठहरती है। जैसे कि आनन्द! बलवान् पुरुष जिह्वाके नोकपर खेल-पिंड (= थूक-कफ) जमा कर, अप्रयास ही फेंक दे; ऐसे ही आनन्द! ०। यह ० जिह्वा-विज्ञेय रसोंके विषयकी अनुत्तर इन्द्रिय-भावना है। और फिर आनन्द! काया (= त्वक्)से स्प्रष्टव्यके स्पर्शसे ०। ० उपेक्षा ठहरती है। जैसे कि आनन्द! बलवान् पुरुष समेटी बाँहको फैलावे, फैलाई बाँहको समेटे; ऐसे ही आनन्द! ०। यह ० काय-विज्ञेय स्प्रष्टव्योंके विषयकी अनुत्तर इन्द्रिय-भावना है। और फिर आनन्द! मनसे धर्मको जानकर ०। ० उपेक्षा ठहरती है। जैसे कि आनन्द! बलवान् पुरुष दिनमें तपे लोहेके कड़ाहपर दो-तीन पानीकी बूँद डाले;··· आनन्द! पानीकी बूद पड़कर···तुरन्त ही···क्षयको प्राप्त हो जाये। ऐसे ही आनन्द! ०। यह मन-विज्ञेय धर्मोंके विषयकी अनुत्तर इन्द्रिय-भावना है।

"यहाँ आनन्द! चक्षुसे रूपको देखकर, भिक्षुको मनाप (= प्रिय) उत्पन्न होता है, अ-मनाप उत्पन्न होता है, मनाप-अमनाप उत्पन्न होता है। वह उस उत्पन्न मनाप, ० अमनाप, मनाप-अमनापसे दुःखित होता है, घबराता है, घिना करता है। श्रोत्रसे शब्द सुनकर ०। घ्राणसे गंध सूँघकर ०। जिह्वासे रस चखकर ०। कायासे स्प्रष्टव्य छूकर ०। मनसे धर्म जानकर, भिक्षुको मनाप ०, अमनाप ०, मनाप-अमनाप उत्पन्न होता है। वह उस उत्पन्न मनाप, अ-मनाप, मनाप-अमनापसे दुःखित होता है, घबराता है, घृणा करता है। इस प्रकार आनन्द! शैक्ष्य (= जिसको अभी सीखना है, सेख)-प्रतिपद् (= पटिपदा) होती है।

"कैसे आनन्द! भावितेंद्रिय हो, आर्य (अर्हत्, अशैक्ष्य = अ-सेख) होता है? यहाँ आनन्द! चक्षुसे रूपको देखकर ० श्रोत्रसे ०, घ्राणसे ०, जिह्वासे ०, कायासे ०, मनसे धर्म जानकर, मनाप ०, ० अ-मनाप, ० मनाप-अमनाप उत्पन्न होता है। वह यदि चाहता है, कि प्रतिकूलमें अ-प्रतिकूल जान विहार करूँ, अ-प्रतिकूल जानते ही वहाँ विहार करता है। यदि चाहता है, कि अ-प्रतिकूलमें प्रतिकूल जान विहार करूँ; प्रतिकूल जानते ही वहाँ विहार करता है। यदि चाहता है,—प्रतिकूल, अ-प्रतिकूल दोनों वर्जित कर, स्मृति-सम्प्रजन्य-युक्त उपेक्षक हो विहार करूँ; वह स्मृति सम्प्रजन्य-युक्त उपेक्षक हो विहरता है। इस प्रकार आनन्द! भावितेन्द्रिय आर्य (= मुक्त) होता है।

"इस प्रकार आनन्द ! मैंने आर्य-विनयकी अनुत्तर इन्द्रिय-भावना उपदेश कर दी; शैक्ष्य-प्रतिपद् भी उपदेश कर दी; भावितेन्द्रिय आर्य भी उपदेश कर दिया। हितैषी, अनुकम्पक शास्ता (= गुरु)को अनुकम्पा (= दया) श्रावकोंके लिये जैसे करना चाहिये, वैसा मैंने तुम लोगोंके लिये कर दिया। आनन्द ! यह वृक्षमूल (= वृक्षके नीचेकी भूमि) हैं, यह शून्य घर हैं, ध्यान करो आनन्द ! मत प्रमाद करो; पीछे अफसोस मत करना। यह तुम्हारे लिये हमारे अनुशासन हैं।"

भगवान्‌ने यह कहा, आयुष्मान् आनन्दने सन्तुष्ट हो, भगवान्‌के भाषणको अनुमोदित किया।

( १५—इति सळायतन-वग्ग ३।५ )

इति उपरि-पण्णासक ३।

समाप्त

---

# १—उपमा ( = दृष्टांत ) अनुक्रमणी

## २—नाम-अनुक्रमणी

# ३—शब्द-अनुक्रमणी